श्री

महामहिम श्रीराष्ट्रपतिमहाभाग के प्रधानसंरक्षकत्व से समन्वित

**'राजस्थान-वैदिकतत्त्वशोधसंस्थान-जयपुर'**

के

*तत्त्वावधान में प्रकाशित*

एव राष्ट्रभाषा-हिन्दी में उपनिबद्ध

# ग्रन्थों की सूची



*–चिह्नाङ्कित ग्रन्थ पुनः प्रकाशित होने पर ही उपलब्ध हो सकेंगे।

श्रीः

महामहिम राष्ट्रपति श्री डॉ० राजेन्द्रप्रसादजी महाभाग—के मान्य सचिव द्वारा प्राप्त
'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान' मानवाश्रम दुर्गापुरा ( जयपुर ) का
'प्रधानसंरक्षणानुगत–प्रमाणपत्र' अत्यन्त सम्मान से यहाँ उद्धृत होरहा है —



भारत के राष्ट्रपति

## डा० राजेन्द्र प्रसाद

राजस्थान-वैदिक तत्त्वशोध संस्थान-जयपुर

का

प्रधान संरक्षक

बनने की स्वीकृति प्रदान करते हैं

| | |
|---|---|
| मिलिट्री सेक्रेटरी ऑफिस | भारत के राष्ट्रपति के आदेशानुसार |
| राष्ट्रपति भवन | |
| नई दिल्ली | (कर्नल रि०) मेजर जनरल |
| दिनांक 3 अप्रैल 1958 | मिलिट्री सेक्रेटरी टू दि प्रेसिडेन्ट |

१६–शतपथब्राह्मण–विज्ञानभाष्य–प्रथमकाण्डानुगत–प्रथमखण्ड २५)

१७–शतपथब्राह्मण–विज्ञानभाष्य–प्रथमकाण्डानुगत–द्वितीयखण्ड ३०)

१८–दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा २५)

१९–संस्कृति, और सभ्यता-शब्दों का चिरन्तन इतिवृत्त, एवं भारतीय-सांस्कृतिक-आयोजनों की रूपरेखा नामक–उद्बोधनात्मक–सामयिक–निबन्ध २५)

२०–"भारतीय हिन्दू-मानव, और उसकी भावुकता' नामक खण्डचतुष्टयात्मक ग्रन्थानुगत विश्वस्वरूपमीमांसा' नामक प्रथमखण्ड १५)

२१–भारतीय दृष्टिकोण से 'विज्ञान' शब्द का समन्वय १॥)

२२–वेद का स्वरूप-विचार २)

२३–क्या हम मानव हैं ! (सांस्कृतिक-आमन्त्रणात्मक निबन्ध) २॥)

२४–'वेदस्य सर्वविद्या निधानत्वम्' (संस्कृतनिबन्ध) १॥)

२५–•राष्ट्रपतिभवन से अनुप्राणित–"व्याख्यानपञ्चक" ६)

(१)–सम्वत्सरमूला–अग्नीषोमविद्या (प्रथम–व्याख्यान)
(२)–पञ्चपर्वात्मिका–विश्वविद्या (द्वितीय–" )
(३)–मानव का स्वरूप परिचय (तृतीय– )
(४)–'भारतत्वविद्या का स्वरूप-परिचय (चतुर्थ– )
(५)–वेदशास्त्र के साथ पुराणशास्त्र का समन्वय (पञ्चम–" )

प्राप्तिस्थान—
व्यवस्थापक–'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान–जयपुर'
मानवाश्रम–दुर्गापुरा (जयपुर–राजस्थान)

•–राष्ट्रपतिभवन के टेपरेकार्डों के आधार पर प्रकाशित एवं महामहिम श्रीराष्ट्रपति महाभाग के प्रस्तावित से समन्वित ।

श्री

अथ-गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गता-सर्वान्तरतमपरीक्षानुगता
'क'-कारविभागात्मिका

*"पूर्वखण्डात्मिका-भक्तियोगपरीक्षा"*

( भक्तियोगपरीक्षा-पूर्वखण्ड )

की

**संक्षिप्ता-विषयसूची ( परिच्छेदात्मिका )**



श्रीः

## गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गता-सर्वान्तरतमपरोक्षानुगता
## 'क'-कार विभागात्मिका-पूर्वखण्डात्मिका
# भक्तियोगपरीक्षा की संक्षिप्त विषयसूची
## 'परिच्छेदात्मिका'



## अथ-भक्तियोगपरीक्षाया पूर्वखण्डे 'किञ्चिदिव प्रस्ताविकम्'-नामक
## *प्रथम प्रकरण मुपक्रान्तम्*
## १



१-माङ्गलिकसंस्मरणम्

२-मनो-बुद्धि-विमोहक कर्म्ममार्ग एवं व्यवसायधर्म्म का अभिनय

३-"किंकर्म्म किमकर्म्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिताः" मूलक संशयवाद तथा कर्म्ममार्ग की आत्यन्तिक जटिलता

४-अक्षरप्रधान ज्ञानमार्ग की सुगमता अक्षरप्रधान-कर्म्ममार्ग की वक्रता तथा ज्ञाननिबन्धन एकत्व से संशय की निवृत्ति

५-स्थूलदृष्ट्या ज्ञानमार्ग की उपयोगिता किन्तु सूक्ष्मदृष्ट्या ज्ञानमार्ग की जटिलता तथा-'दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति' का संस्मरण

६-परिग्रह-मात्रा-स्पर्श-मार्गों की अनिवार्य्यता एवं स्वाभाविक कर्मों की अनिवार्य्यता का दिग्दर्शन

## इति-भक्तियोगपरीक्षाया-पूर्वखण्डे 'योगत्रयी का मौलिक-विचार नामक' द्वितीय-प्रकरण-मुपरतम्

## २

---

## इति–"युगाधर्म्मानुगता विराडुपासना" नामके चतुर्थे प्रकरणे "*दर्शनयुगानुगता-वैकारिकोपासना*"–नामक चतुर्थमवान्तर प्रकरणमुपरतम्

## ——४——

## इति-"युगधर्म्मानुगता विवधोपासना" रूपे चतुर्थे प्रकरणे

## *"वर्त्तमानयुगानुगत-भौतिक-उपासनामार्ग"-नामक*

## पञ्चममवान्तरप्रकरणमुपरतम्

## ५

---

## उपरतञ्चेद-पञ्चावन्तरप्रकरणसमष्टिरूपं

## *'युगधर्म्मानुगता-विविधोपासना'-नामकं*

# चतुर्थ-प्रकरणम

## ४

---

## इति—भक्तियोग परीक्षायाम् पूर्वखण्डे "प्रतिमापूजन और उपासना" नामक परिशिष्ट प्रकरणमुपरतम्

## इति—गीताविज्ञानभाष्यभूमिकाया सर्वान्तरतमपरीक्षाया "क" कारविभागात्मकस्य

## *भक्तियोगपरीक्षात्मकस्य-पूर्वखण्डस्य*

## संक्षिप्ता—विषयसूची-उपरता ( परिच्छेदात्मिका )

———*———।

श्री

इति–भक्तियोगपरीक्षा–पूर्वखण्डस्य

*संक्षिप्ता-विषयसूची*

उपरता

परिच्छेदात्मिका

श्री

अथ–भक्तियोगपरीक्षायां-पूर्वखण्डे—

# १-किञ्चिदिव प्रास्ताविकम्



श्रीतत्सद्ब्रह्मणे नमः

अथ

# गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गत—'सर्वान्तरतमपरीक्षात्मक'

# **'भक्तियोगपरीक्षा'** नामक पूर्वखण्ड

( सर्वान्तरतमपरीक्षानुगत—'क'-चार विभागात्मक प्रथमखण्ड )

—•—

## १—किञ्चिदिव—प्रास्ताविकम्

## "नाभक्ताय कदाचन"

१—माङ्गलिकसंस्मरणम्—

१—नि षु सीद गणपते ! गणेषु त्वामाहुर्विप्रतमं कवीनाम् ।
न ऋते त्वत् क्रियते किञ्चनारे महामर्कं मघवञ्चित्रमर्च ॥

२—एक एवाग्निर्बहुधा समिद्ध एकः सूर्य्यो विश्वमनुप्रभूतः ।
एकैवोषाः सर्वमिदं विभाति "एकं वा इदं वि बभूव सर्वम्" ॥

३—वाचं देवा* उपजीवन्ति विश्वे वाचं गन्धर्वाः पशवो मनुष्याः ।
वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता सा नो हवं जुषतामिन्द्रपत्नी ॥

४—वागक्षरं प्रथमजा ऋतस्य वेदानां माताऽमृतस्य नाभिः ।
सा नो जुषाणोपयज्ञमागादवन्ती देवी सुहवा मेऽस्तु ॥

५—यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै ।
तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥

६—ओष्ठापिधाना नकुली दन्तैः परिवृता पविः ।
सर्वस्यै वाच ईशाना चारु मामिह वादयेत् ॥

---

*देवताओं के स्वरूप के सम्बन्ध में विद्वत्समाज में प्राय अनेक प्रकार की भ्रान्तियाँ फैली हुई हैं। इनके निराकरण के लिए 'शतपथहिन्दीविज्ञानभाष्य' का प्रथमवर्षाण्डीय-प्रथमखण्ड ही देखना चाहिए।

## २— मनो-बुद्धि-विमोहक कर्म्ममार्ग, एवं व्यवसायधर्म्म का अभिभव—

कर्म्म का स्वरूप 'कर्मयोऽप्यत्र मोहिता' के अनुसार बड़ा जटिल है इस वाक्य से कुछ समय के लिए हमें ऐसा विश्वास होजाता है कि, ज्ञानयोग अवश्य ही 'कर्म्मयोग' की अपेक्षा एक सरल मार्ग है। और न्यायतः ऐसा विश्वास अनुचित भी नहीं माना जासकता। कर्म्म की प्रतिष्ठा अस्वृक्त है। स्वस्वरूप से सर्वथा क्षणिक होते हुए ये अस्वृक्त संख्या में अनन्त हैं। इसी फलानन्त्य से तद्रूप कर्म्मों का भी आनन्त्य होजाता है। यदि हमारे सामने एक ही वस्तु रहती है तो कभी सन्देह को अवसर नहीं मिलता। परन्तु भिन्न भिन्न फलाफलों से सम्बन्ध रखते वाले अनेक भावों का सम्मुख्य अवश्य ही हमारे मन को "यह करें कि वह, यह लें कि वह, उसे छोड़ें कि इसे" इस अनिश्चयात्मक भाव का अनुगामी बना देता है। मनःप्रतिष्ठा बुद्धि "इदं वा ग्राह्य-इदं वा इदं वा त्याज्य-इदं वा" इसप्रकार से अनेक शाखाशाखा अव्यवसाय की अनुगामिनी बनती हुई अपने स्वाभाविक एकत्वलक्षण समाधिरूप व्यवसायधर्म्म से-अभिभूत होकर मोह में पड़ जाती है।

---

सभी देवता एकमात्र वाक्तत्व को आधार बनाकर ही जीवित हैं। २० गन्धर्व सब प्रकार के पशु, मनुष्य आदि सब प्रजाएँ वाक् को प्रतिष्ठा बनाकर ही स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित हैं। भः भुवः स्वः, महः जनः, तपः–सत्यं ये सातों भुवन वाग्भयतत्व में ही समर्पित हैं। (इसप्रकार जो वाक्तत्व चराचर में व्याप्त होरहा है) इन्द्रपत्नी नाम से प्रसिद्ध वह वाग्देवी (हमारे इस शब्दराशिरूप वाङ्मय यज्ञ में उसे सफल बनाने के लिए हमारी पुकार सुनें।

— तै० ब्रा० २।८।८।५.

४— अक्षरमिति (अ'-क्ष-रम'-इति) अक्षरं वाग्भिरोऽक्षरम् "अक्षरा वै वाक्" (ताण्ड्यब्रा० ४।४।१।) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार वाग्रूप एकाक्षरमय किंवा अक्षरस्वरूप वागब्रह्म ही (विश्व में) सबसे पहले प्रकट हुआ है। अतएव यह वाग्देवी ऋतत्व की प्रथमजा कहलाती है। यह वाक् (अनन्त) वेदों की माता है अमृत की नाभि है। ऐसी वह वाग्देवी प्रसन्न होती हुई हमारे इस वाग्यज्ञ में पधारें। अपिच हमारी रक्षा करने वाली यह वाग्देवी (हमारे इस वाग्यज्ञ को निर्विघ्न पूर्ण करने के लिए) हमारी प्रार्थना सुनें।

— तै० ब्रा० २।८।८।५।

५—जो औपनिषद पुरुष (सृष्टिनिर्म्माण के लिए) प्रतिष्ठालक्षण चतुर्मुख ब्रह्मा को सर्वप्रथम उत्पन्न करता है जो वेदान्तपुरुष उस ब्रह्मा के लिए (सृष्टिसाधनरूप) वेदों को अर्पित करता है प्रज्ञानात्मा नाम से प्रसिद्ध सर्वेन्द्रियमलक्षण मन एवं विज्ञान नाम से प्रसिद्ध बुद्धि के प्रकाश-स्वरूप उसी (त्रिभुवन मय) देव की शरण में मैं मुमुक्षु जाता हूँ।

—"श्वेता० उ० ६।१८।

## ५—स्थूलदृष्ट्या ज्ञानमार्ग की उपयोगिता, किन्तु सूक्ष्मदृष्ट्या ज्ञानमार्ग की जटिलता, तथा—'दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति' का संस्मरण—

इसप्रकार कुछ समय के लिए कर्म्ममार्ग की अपेक्षा ज्ञानमार्ग हमें अधिक उपयोगी प्रतीत होने लगता है। परन्तु इसी सम्बन्ध में जब हम थोड़ी सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने लगते हैं तो यह मार्ग भी कम जटिल प्रतीत नहीं होता। प्रवृत्ति का मूल कामना है। जबतक कामना (इच्छा) है तभीतक कर्म्म में प्रवृत्ति है। कम कभी निष्काम बन जाय यह सर्वथा असम्भव है। यद्यपि इन्द्रियनिग्रह के द्वारा पूर्ण संयम के साथ अपने आत्मा का पूर्ण दमन करते हुए इस मार्ग का यथाकथंचित् अनुगमन किया जासकता है और इस संयमलक्षणा तपश्चर्य्या से प्रवृत्ति का निरोध भी सम्भव है। और यह भी ठीक है कि इस इच्छा-निरोध-लक्षण संयम से—'विषया विनिवर्त्तन्ते निराहारस्य देहिनः रसवर्ज रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्त्तते' इस गीतासिद्धान्त के ही अनुसार समय पाकर आत्मा कामना के पाशबन्धन से निकल भी जाता है। परन्तु विचार करने पर प्रतीत होगा कि, उपयोगिता की दृष्टि से (केवल वैय्यक्तिक स्वार्थ की दृष्टि से) यह मार्ग ठीक होता हुआ भी बन्धनमुक्ति का कारण बनता हुआ भी कर्म्ममार्ग की तुलना में कभी कोई महत्व नहीं रखता। माना कि—गीता के संशोधित कर्म्ममार्ग में भी आत्मा का बन्धन नहीं है। फिर भी वहाँ कर्म्म का पलड़ा भारी है। और फिर कर्म्म कर्म्म है नानाभावों से नित्य आक्रान्त है। अतएव यह परशान्ति (अव्ययशान्ति किंवा अत्ययगामशान्ति) का कारण नहीं बन सकता। इधर ज्ञानयोग परशान्ति का अनुगामी अवश्य है। परन्तु संसार में रहते हुए, सांसारिक कर्म्मों में लिप्त रहते हुए, प्रतिकूल राजशासनों के कुचक्र से आनोपयिक देश-कालादि साधनों के विरह में कभी ज्ञानानुयायी अपनी ज्ञानचर्य्या में सफल नहीं होसकता। "क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं-पथस्तत् कवयो वदन्ति" यह सूक्ति कर्म्ममार्ग की भाँति ज्ञानमार्ग को ही क्षुर की तीक्ष्ण धार मानती हुई इसे भी दुर्गमपथ ही प्रमाणित कर रही है।

## ६—ऐन्द्रियक-मात्रा-स्पर्श-भावों की अनिवार्य्यता, एवं स्वाभाविक कर्म्मों की अनिवार्य्यता का दिग्दर्शन—

मानलीजिए राज्य आप का है आप पूर्ण-स्वतन्त्र हैं ज्ञानयोग साधन के लिए सुविधानुसार सम्पूर्ण साधन परिग्रह भी प्रस्तुत हैं। फिर तो कर्म्मयोग की अपेक्षा ज्ञानमार्ग की उत्कर्षता सिद्ध होगई। भगवान् कहते हैं—नहीं। जिसप्रकार आत्मा का स्वाभाविक धर्म्म ज्ञान एवं निष्कामकर्म्म है एवमेव इन्द्रियों का स्वाभाविक धर्म्म विषय ग्रहण और परित्याग है। जिसप्रकार आत्मा के स्वाभाविक धर्म्मों का हम नियन्त्रण नहीं करसकते बलात् नियन्त्रण से लाभ के स्थान में हानि ही उठानी पड़ती है एवमेव पराङ्मुख अतएव विषयपरायण इन्द्रियों के स्वाभाविक धर्म्मों का भी हम नियन्त्रण नहीं करसकते एवं बलात् नियन्त्रण करने से हानि ही उठानी पड़ती है। आपकी इच्छा-अनिच्छा का इन स्वाभाविक धर्म्मों के नियन्त्रण में कोई मूल्य नहीं है। चक्षु के सामने जो वस्तु आजायगी, अवश्य चक्षु उसके रूप का ग्रहण कर लेगा। शब्द आवेगा श्रोत्रेन्द्रिय अवश्य पकड़ लेगी। गन्ध आवेगा घ्राणेन्द्रिय कभी वञ्चित न रहेगी। स्पर्श होगा त्वगिन्द्रिय अपने अनुभव से शून्य न रहेगी। आप न न करते ही रहें परन्तु मात्रास्पर्श कभी अपने इन्द्रियायतनों के स्वाभाविक सहयोग से वञ्चित न होंगे। एक होता।

–

## ५—स्थूलदृष्ट्या ज्ञानमार्ग की उपयोगिता, किन्तु सूक्ष्मदृष्ट्या ज्ञानमार्ग की जटिलता तथा-'दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति' का संस्मरण—

इसप्रकार कुछ समय के लिए कर्म्ममार्ग की अपेक्षा ज्ञानमार्ग हमें अधिक उपयोगी प्रतीत होने लगता है। परन्तु इसी सम्बन्ध में जब हम थोड़ी सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने लगते हैं तो यह मार्ग भी कम जटिल प्रतीत नहीं होता। प्रवृत्ति का मूल कामना है। वस्तुतः कामना (इच्छा) ही तमीलक कर्म्म में प्रवृत्ति है। कर्म्म कभी निष्काम बन जाय, यह सर्वथा असम्भव है। यद्यपि इन्द्रियनिग्रह के द्वारा पूर्ण संयम के साथ अपने आत्मा का पूर्ण दमन करते हुए इस मार्ग का यथाकथंचित् अनुगमन किया जासकता है और इस संयमलक्षणा तपश्चर्य्या से प्रवृत्ति का निरोध भी सम्भव है। और यह भी ठीक है कि इस इच्छा-निरोध-लक्षण संयम से— 'विषया विनिवर्त्तन्ते निराहारस्य देहिनः रसवर्ज रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्त्तते' इस गीतासिद्धान्त के ही अनुसार समय पाकर आत्मा कामना के दारुणपाश से निकल भी जाता है। परन्तु विचार करने पर प्रतीत होगा कि, उपयोगिता की दृष्टि से (केवल वैयक्तिक स्वार्थ की दृष्टि से) यह मार्ग ठीक होता हुआ भी बन्धनमुक्ति का कारण बनता हुआ भी कर्म्ममार्ग की तुलना में कभी कोई महत्त्व नहीं रखता। माना कि—गीता के संशोधित कर्म्ममार्ग में भी आत्मा का बन्धन नहीं है। फिर भी वहाँ कर्म्म का पलड़ा भारी है। और फिर कर्म्म कर्म्म है नानाभावों से नित्य आक्रान्त है। अतएव वह पराशान्ति (अव्ययशान्ति किंवा प्रत्यग्गामशान्ति) का कारण नहीं बन सकता। इधर ज्ञानयोग पराशान्ति का अनुगामी अवश्य है। परन्तु संसार में रहते हुए, सांसारिक कर्म्मों में लिप्त रहते हुए, प्रतिकूल राजशास्त्रों के कुचक्र से ज्ञानोपयिक देश-कालादि साधनों के विरह से कभी ज्ञानानुयायी अपनी ज्ञानचर्य्या में सफल नहीं होसकता। 'क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं-पथस्तत् कवयो वदन्ति' यह सूक्ति कर्म्ममार्ग की भाँति ज्ञानमार्ग को ही क्षुर की तीक्ष्ण धारा मानती हुई इसे भी दुर्गमपथ ही प्रमाणित कर रही है।

## ६—ऐन्द्रियक-मात्रा-स्पर्श-भावों की अनिवार्य्यता, एवं स्वाभाविक कर्म्मों की अनिवार्य्यता का दिग्दर्शन—

मानलीजिए, एक आप का है आप पूर्ण-स्वतन्त्र हैं ज्ञानयोग साधन के लिए सुविधानुसार सम्पूर्ण साधन परिग्रह भी प्रस्तुत हैं। फिर तो कर्म्मयोग की अपेक्षा ज्ञानयोग की उत्कर्षता सिद्ध होगई। भगवान् कहते हैं—नहीं। जिसप्रकार आत्मा का स्वाभाविक धर्म्म ज्ञान एवं निष्कामकर्म्म है एवमेव इन्द्रियों का स्वाभाविक धर्म्म विषय ग्रहण और परित्याग है। जिसप्रकार आत्मा के स्वाभाविक धर्म्मों का हम नियन्त्रण नहीं करसकते बलात् नियन्त्रण से लाभ के स्थान में हानि ही उठानी पड़ती है एवमेव पराङ्मुख अतएव विषय-परायण इन्द्रियों के स्वाभाविक धर्म्मों का भी हम नियन्त्रण नहीं करसकते एवं बलात् नियन्त्रण करने से हानि ही उठानी पड़ती है। आपकी इच्छा-अनिच्छा का इन स्वाभाविक धर्म्मों के नियन्त्रण में कोई मूल्य नहीं है। चक्षु के सामने जो वस्तु आजायगी, अवश्य चक्षु उसके रूप का ग्रहण कर लेगा। शब्द आयगा श्रोत्रेन्द्रिय अवश्य पकड़ लेगी। गन्ध आवेगा घ्राणेन्द्रिय कभी वञ्चित न रहेगी। स्पर्श होगा त्वगिन्द्रिय अपने अनुभव से शून्य न रहेगी। आप न न करते ही रहें परन्तु मात्रास्पर्श कभी अपने इन्द्रियायतनों के स्वाभाविक सम्बन्ध से वञ्चित न होंगे। एक दोष।

## ७—इन्द्रियदमनरूप आत्महनन, तदनुगत ज्ञानमार्ग, एवं अन्तिम ज्ञानपथ, और उचित मन मनोविज्ञान का समन्वय—

आत्मप्रवाह से ही प्रवाहित इन्द्रियों का दमन आत्महत्या से कम महत्व नहीं रखता। उस महापाप के सामने यदि इस पातक की उपेक्षा भी कर दी जाय तब भी ज्ञानयोग कर्मयोग की अपेक्षा श्रेष्ठ, एवं सरल नहीं माना जा सकता। जिसमें बलात्कार से इन्द्रियों का संयम करना पड़े लोकविभूति का सर्वथा परित्याग करना पड़े उस मार्ग की कठिनता तो स्वतःसिद्ध ही है। अब प्रश्न रह जाता है—केवल उपेक्षा, एवं सामान्यभाव का। कर्मवाद का यह एक माना हुआ सिद्धान्त है कि—जिस वस्तु से हम अधिक भय करते हैं वह वस्तु हमें अधिक डराती है। एवं जिससे हम भय नहीं करते वही वस्तु हमारे मैत्रीपूर्ण व्यवहार से कालान्तर में हमारा प्रेमस्थान बन जाती है। मनोविज्ञान-सिद्धान्त भी इसी तथ्य का समर्थक है।

## ८—मात्रास्पर्शभावों की तितिक्षा, और अभयभाव—

नगर में रहने वाले धनिक सम्पन्नवायु (लू) से भयभीत रहते हैं। प्रतिक्षण उससे बचते रहते हैं। परिणाम इसका यह होता है कि उनका शरीर इस आक्रमण को सहने में असमर्थ होता हुआ शक्तिशून्य बन जाता है। तापक्रम का प्रवाह भी नहीं रोका जा सकता साथ ही शरीर को भी अनुपानकोष (डिब्बी) में बन्द करके नहीं रक्खा जा सकता। उधर ग्राम में रहने वाला एक कृषक पानी-धूप जाड़ा आदि का दुख सहता हुआ भी हमारी अपेक्षा स्वस्थ है। उस में प्रकृति के इन मात्रास्पर्शों में तितिक्षा (सहने की शक्ति) उत्पन्न करती है। यह तितिक्षाभाव ही उसे निर्भय बनाने में समर्थ हुआ है।

## ९—विविध दोषाक्रान्त ज्ञानमार्ग की जटिलता और उस की अव्यक्तपानुगति—

तितिक्षाभाव रखते हुए आत्मा को निष्कामबुद्धि से कर्म में प्रवृत्त रहने दो। आत्मधर्म भी सुरक्षित रहेंगे इन्द्रिय-धर्म भी सुरक्षित रहेंगे लोकसंग्रह भी प्रतिष्ठित रहेगा एवं बिना क्लेश के इस कर्मयोग से सब कुछ बन जायगा। उधर अध्यात्मक्लेश का साम्राज्य लोकसंग्रह का अभाव मानस संकल्प से अधिक बन्धन की सम्भावना विश्वात्मभूतिका इ थम्भि का प्रभाव भयपरम्पराओं का आक्रमण आदि आदि अनेक दोषों से युक्त ज्ञानयोग आवश्य ही अव्यक्तका का पात्र रह जायगा।

ज्ञानयोग में भी अनेक विप्रतिपत्तियाँ कर्मयोग भी कठिनता से शून्य नहीं, इसी विषमा समस्या को समन्वित करने के लिए भारतवर्ष में तीसरे भक्तियोग का जन्म हुआ।

## १०—ज्ञान-कर्मो-भयात्मक 'भक्तियोग' का संस्मरण—

'भक्तियोग' में ज्ञान-कर्म दोनों का समत्व रक्खा गया। कुछ ज्ञान का भाग लिया गया कुछ कर्म का भाग लिया गया दोनों भागों से समन्वित यह योग "भक्तियोग" कहलाया। सब कर्म किए, अध्यात्मज्ञान को लक्ष्य में रक्खा सब पारलौकिक आत्माओं किया इच्छा प्रत्यगात्मा की मानी गई। जो कुछ किया निष्कामभाव से ईश्वरार्पणबुद्धि से। यही भक्तियोग कहलाया। 'ईश्वरप्रणिधान' ही इसका रहस्य कहलाया जैसा—कि प्रथमखण्डान्तर्गत गीता का बुद्धियोग' नामक प्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है।

११- भक्तियोग' का सहज लक्षण—

ज्ञान पारलौकिक पदार्थ बनता हुआ आधिदैविक है कर्म्म ऐहलौकिक पदार्थ बनता हुआ आधिभौतिक है। भक्तिकाण्ड में आधिदैविक ज्ञान साध्य है एवं आधिभौतिक कर्म्म साधन है अतएव इसका लक्षण निम्नलिखित माना गया—

'जिस मार्ग में साधन आधिभौतिक हों, साध्य आधिदैविक हों, दोनों की समष्टि रूप वही मार्ग भक्तिमार्ग है ''

१२-'भक्तास्तेऽतीव मे प्रियाः' का संस्मरण, और भक्तियोग की श्रेष्ठता—

कर्म्म-मार्ग साध्य-साधन-रूप से उभयथा आधिभौतिक बनता हुआ केवल ऐहलौकिक था। ज्ञान मार्ग साध्य-साधन-रूप से उभयथा आधिदैविक बनता हुआ पारलौकिक था। एक में कर्म्मासक्ति थी दूसरे में ज्ञानासक्ति थी। अतएव अंशात्मना दोनों योग विषम थे। इधर भक्तिमार्ग में आधिदैविक ज्ञान तथा आधिभौतिक कर्म्म दोनों का समावेश है अतएव यहाँ समता की प्रधानता है। न ज्ञानासक्ति है न द्वेषासक्ति है। अतएव यह योग राग-द्वेष-विरहित वैराग्यबुद्धियोग के समधरातल पर प्रतिष्ठित होता हुआ वैराग्यबुद्धियोगनिष्ठ भगवान् का प्रिय योग बन रहा है—''भक्तास्तेऽतीव मे प्रियाः ।

१३-ज्ञान, कर्म्म, भक्ति, आत्मा ब्रह्म, आदि मार्गों का संस्मरण, एवं गीताभूमिका के विभिन्न परीक्षा-खण्डों का समन्वय—

निष्कर्ष यही हुआ कि ज्ञान-कर्म्म-भक्ति तीनों में ज्ञान-कर्म्म एक श्रेणि की वस्तु है एवं भक्ति दूसरी श्रेणि की वस्तु है। यह क्योंकि वैराग्यबुद्धियोग की अनुगामिनी है अतएव भक्तियोग और बुद्धियोग इन दोनों को हमने एक श्रेणि में प्रतिष्ठित मान लिया है। पाठकों को स्मरण होगा कि हमने ज्ञानयोगपरीक्षाप्रकरण के आरम्भ में यह कहा था कि— 'यद्यपि प्रचलित क्रमानुसार कर्म्म के अनन्तर भक्ति का ही निरूपण आवश्यक था परन्तु किसी कारणविशेष से ही कर्म्मयोगानन्तर भक्ति का निरूपण न कर पहिले हमें ज्ञानयोग का ही विवेचन करना पड़ा है। वह विशेषकारण भक्ति के उक्त लक्षण से स्पष्ट हो जाता है। चारों निष्ठाओं में ज्ञान-कर्म्म एक श्रेणि में रहने योग्य हैं एवं भक्ति तथा बुद्धि दोनों एक श्रेणि में रहने योग्य है। इसी आधार पर इस परीक्षाखण्ड के भी दो विभाग करना आवश्यक समझा गया है। ज्ञान-कर्म्म-भक्ति-बुद्धि ये चारों योग आत्मा के लिए विहित हैं। ऐसी दशा में सबसे पहिले आत्मा का स्वरूप जानना आवश्यक होजाता है। इसी आवश्यकता की पूर्ति के लिए सर्वप्रथम दर्शन एवं विज्ञान-दृष्टि से 'आत्मपरीक्षा' की गई। दर्शन का ज्ञान से सम्बन्ध है एवं विज्ञान का कर्म्म से सम्बन्ध है। फलतः यह जानने की जिज्ञासा हुई कि ज्ञान नामक 'ब्रह्म' क्या है विज्ञान नामक-'कर्म्म' का क्या स्वरूप है एवं ब्रह्म-कर्म्म का परस्पर क्या सम्बन्ध है?। इसी जिज्ञासा को शान्त करने के लिए आत्मपरीक्षा के अनन्तर ब्रह्म-कर्म्म की परीक्षा की गई। ब्रह्म का ज्ञानयोग से सम्बन्ध है एवं कर्म्म का कर्म्मयोग से सम्बन्ध है। इन दोनों के स्वरूप परिचय के लिए 'ज्ञान-कर्म्मयोग की परीक्षा आवश्यक प्रतीत हुई। प्रचलित दृष्टि के अनुसार यद्यपि ज्ञानयोग ऊँची श्रेणि में प्रतिष्ठित है एवं कर्म्मयोग अवरकक्षा

श्री

इति—भक्तियोगपरीक्षायां–पूर्वखण्डे—

*किञ्चिदिव-प्रास्ताविकमुपरतम्*

१



श्री

# अथ-भक्तियोगपरीक्षाया-पूर्वखण्ड—

# *योगत्रयी का मौलिक विचार*

# २



श्री

इति—भक्तियोगपरीक्षाया-पूर्वखण्डे—

किञ्चिदिव-प्रास्ताविकमुपरतम्

१



श्री

# २—योगत्रयी का मौलिक विचार

## १—मौलिकतत्त्वान्वेषण की उपयोगिता का समन्वय, एवं प्रकृतिसम्मता जीवनपद्धति का अभ्युदय-निःश्रेयस्-भाव-प्रवर्त्तकत्व—

जबतक किसी मौलिक तत्त्व का अन्वेषण नहीं कर लिया जाता, तबतक उस की उपयोगिता अनुपयोगिता के सम्बन्ध में कोई निश्चित निर्णय नहीं किया जासकता। एवं बिना एस मौलिक निर्णय के केवल भावुकता से अपनाए हुए भाव एक वैज्ञानिक की दृष्टि से कभी अभ्युदय (ऐहलौकिक सुख) किंवा निःश्रेयस (पारलौकिक आनन्द) के प्रवर्त्तक नहीं बन सकते। साथ ही उन्हीं वैज्ञानिकों का (महर्षियों का) यह भी कहना है कि वे कर्म्म, वे ज्ञान, वे भक्ति, अथवा वे कुछ इतर भाव प्रकृति से सम्बन्ध नहीं रखते, जिनका सम्बन्ध एकमात्र मनुष्य की कल्पना से ही है, वे भाव (अपने मन के लिए) कुछ समय के लिए भूतप्रवृत्ति से उपयोगी सिद्ध होते हुए भी कभी स्थायी अभ्युदय के कारण नहीं बन सकते। कारण स्पष्ट है। हम उस प्रकृति के ही एक पर्व हैं। प्रकृति ही विश्वाभ्यासन हम प्राणियों की जन्मदात्री है। प्रकृति ही हमारा पालन-पोषण (रक्षण) करती है। अन्त में हम उसी के क्रोड में सदा के लिए विश्राम कर लेते हैं। प्रभव-प्रतिष्ठा-परायणरूपा ऐसी प्रकृति की उपेक्षा कर हम किसी भी दृष्टि से सुखी नहीं रह सकते।

## २—सच्चिदानन्दघन आत्मा का अंशभूत मानवीय भूतात्मा, एवं भूतात्मा की कामनात्रयी का संस्मरण—

प्रकृति देवी से नित्य समन्वित व्यापक जो आनन्द ही हमारा आत्मा है। हम उस आनन्दघन के ही एक विस्फुलिंग (चिनगारी) हैं। हम उसी चिद्घन के चिदंश हैं। उस सद्घन से ही हमारी सत्सत्ता प्रतिष्ठित है। आनन्द चित्-सत्तात्मक सच्चिदानन्द के अंशभूत जीवात्मा का इसके अतिरिक्त और क्या पुरुषार्थ होसकता है कि, यह नित्य सुखी रहे, उसमें ज्ञान (चित्) का पूर्ण विकास रहे, एवं यह अणिमा-लघिमा सौविध्यक से पूर्ण ऐश्वर्य्यशाली बना रहे। आनन्दकामना भी स्वाभाविक है, ज्ञानकामना भी स्वाभाविक है, एवं ऐश्वर्य्यकामना भी स्वाभाविक ही है। स्वाभाविकी कामनात्रयी की पूर्ति के लिए प्रत्येक मनुष्य सतत प्रयास करता रहता है। परन्तु यह निर्विवाद है कि, जबतक अपनी इस यह स्वाभाविक कामना के मूल में स्वभाव (प्रकृति) को प्रतिष्ठित नहीं कर देता, तबतक उसकी कोई भी भी कामना सफल नहीं होती। आत्मकामना का मूलाधार प्रकृति ही है। प्रकृति से समन्वित आत्मा ही अज * होता हुआ भी जन्म धारण

---

* अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया॥ (गी० ४।६।)॥

श्री

# २—योगत्रयी का मौलिक विचार

## १—मौलिकतत्त्वान्वेषण की उपयोगिता का समन्वय, एवं प्रकृतिसम्मता जीवनपद्धति का अभ्युदय-निःश्रेयस्-भाव-प्रवर्त्तकत्त्व—

जबतक किसी मौलिक तत्त्व का अन्वेषण नहीं कर लिया जाता तबतक उस की उपयोगिता अनुपयोगिता के सम्बन्ध में कोई निश्चित निर्णय नहीं किया जासकता। एवं बिना एस मौलिक निर्णय के केवल अन्धश्रद्धा से अपनाए हुए, भाव एक वैज्ञानिक की दृष्टि से कभी अभ्युदय (ऐहलौकिक सुख) किंवा निःश्रेयस (पारलौकिक आनन्द) के प्रवर्त्तक नहीं बन सकते। साथ ही उन्हीं वैज्ञानिकों का (महर्षियों का) यह भी कहना है कि जो कर्म्म जो ज्ञान जो भक्ति अथवा जो कुछ इतर भाव प्रकृति से सम्बन्ध नहीं रखते जिनका सम्बन्ध एकमात्र मनुष्य की कल्पना से ही है वे भाव (कहने भर के लिए) कुछ समय के लिए भूतदृष्टि से उपयोगी सिद्ध होते हुए भी कभी स्थायी अभ्युदय के कारण नहीं बन सकते। कारण स्पष्ट है। हम उस प्रकृति के ही एक पर्व हैं। प्रकृति ही निरुक्तावस्थापन्न हम प्राणियों की जन्मदात्री है। प्रकृति ही हमारा पालन-पोषण (रक्षण) करती है। अन्त में हम उसी के क्रोड़ में सदा के लिए विश्राम कर लेते हैं। प्रभव-प्रतिष्ठा-परायणरूपा ऐसी प्रकृति की उपेक्षा कर हम किसी भी दृष्टि से सुखी नहीं रह सकते।

## २—सच्चिदानन्दघन आत्मा का अंशभूत मानवीय भूतात्मा, एवं भूतात्मा की कामनात्रयी का संस्मरण—

प्रकृति देवी से नित्य समन्वित व्यापक ज्ञानानन्द ही हमारा आत्मा है। हम उस आनन्दघन के ही एक विस्फुलिङ्ग (चिनगारी) हैं। हम उसी चिद्घन के चित्कण हैं। उस सद्घन में ही हमारी स्वस्वरूपता प्रतिष्ठित है। आनन्द-चित्-सत्तात्मक सच्चिदानन्द के अंशभूत जीवात्मा का इसके अतिरिक्त और क्या पुरुषार्थ होसकता है कि यह नित्य सुखी रहे, उसमें ज्ञान (चित्) का पूर्ण विकास रहे, एवं वह अस्तिलक्षण मौलिकसत्ता से पूर्ण ऐश्वर्य्यशाली बना रहे। आनन्दकामना भी स्वाभाविक है, ज्ञानकामना भी स्वाभाविक है, एवं ऐश्वर्य्यकामना भी स्वाभाविक ही है। स्वाभाविकी कामनात्रयी की पूर्ति के लिए प्रत्येक मनुष्य सतत प्रयास करता रहता है। परन्तु यह निर्विवाद है कि जबतक अपनी इन तीन स्वाभाविक कामना के मूल में स्वभाव (प्रकृति) को प्रतिष्ठित नहीं कर लेता, तबतक उसकी कोई भी भी कामना सफल नहीं होती। आत्मकामना का मूलाधार प्रकृति ही है। प्रकृति में प्रतिष्ठित आत्मा ही अज * होता हुआ भी जन्म धारण

* अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन् ।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया ॥ (गी० ४।६।) ॥

प्रकृतिक-उत्थान की चरम सीमा पर पहुँचने का गर्व करने वाले भी हमने आज प्रकृति को एक परिहास की ही सामग्री बना डाली है। पद पद पर आज हम प्रकृति की घोषणा करते हैं परन्तु काम सब प्रकृति के विरुद्ध ही करते हैं। जिसे देखो वही आज प्रकृति का पूरा परिहास बना हुआ है। यह काम नेचर के खिलाफ है — यह सब केवल आडम्बर है — 'मनुष्यता का तकाजा है कि वह इन नेचर के खिलाफ कामों से परहेज करे' ऐसे ऐसे आदर्श वाक्यों का उपयोग किया जाता है एकमात्र भारतीय ज्ञान-कर्म-भक्ति—योगों के सम्बन्ध में। क्या हम उन प्रकृतिभक्तों से यह पूछने कि धृष्टता कर सकते हैं कि श्रीमन्! खाते पीते उठते बैठते चलते फिरते अहर्निश जिस नेचर के आप गुणगान करते रहते हैं क्या कभी स्वप्न में भी उस नेचर का स्वरूप जानने के लिए आपकी ओर से कोई प्रयास हुआ है ?। प्रकृतितत्त्व क्या है ?, प्रकृति कब कैसे कहाँ क्या उत्पन्न करती है ? क्या इन प्रश्नों की आपने कभी मीमांसा करने का कष्ट उठाया है ? । किस युग में प्रकृति का कैसा स्वरूप हो जाता है ? देश-काल-पात्र-द्रव्य आदि के तारतम्य से एक ही प्रकृति के कैसे-कैसे विविध रूप होजाते हैं ?, क्या कभी आपने इस सम्बन्ध में कोई निर्णय प्रकट करने का अनुग्रह किया है ? । यदि हाँ तो जानने की जिज्ञासा है। भूले हुए भारतीय महर्षि उनकी रचनाएँ (शास्त्र) एवं तदनुगामी हमारे जैसे आर्योपासक भारतीय आप का उपकार मानेंगे। यदि नहीं, तो फिर आप को अपनी जिज्ञासा के लिए उन्हीं भारतीय ऋषियों की शरण में आना पड़ेगा। परन्तु ध्यान रखिए ! आप की वह शरणागति भक्तिभाव को प्रधान मान कर ही सफल होसकेगी। यदि आपकी भावना दूषित है यदि पहिले से ही आपने—"हम जो कुछ जानते एवं करते हैं वह बावन तोला पाव रत्ती है प्रकृति सिद्ध है" इस भ्रमि निवेश (दुराग्रह-हठधर्मी) का अनुगमन करते हुए श्रद्धामयी भक्ति का परित्याग कर अपने आप को भ्रमक्त बना रक्खा है तो तत्काल आपके सामने भगवान् कृष्ण का 'नामलाय कश्चन' यह आदेश उपस्थित होजायगा। एवं उस समय आपको निराश होकर ही लौटना पड़ेगा। यदि भक्तिमूला जिज्ञासा है तो आपका वहाँ हृदय से अभिनन्दन है। फलस्वरूप प्रकृति का निम्नलिखित तात्त्विक स्वरूप आपके सामने उपस्थित है।

## ६—ऋषिपज्ञानुगत शब्दविन्यास एवं तन्मूला तात्त्विकी-शब्दनिर्वचन-प्रणाली का संस्मरण—

आर्ष महर्षियों के परिमार्जित, गौरवर्द्धित अतएव सर्वथा प्रामाणिक ज्ञानवैभव का सबसे बड़ा चमत्कार है—उनका शब्दविन्यास। उन्होंने जिस तत्त्व के स्पष्टीकरण के लिए जो शब्द रक्खे हैं उन शब्दों में ही वह तत्त्व निगूढ है। यदि तत्तत् तत्त्व प्रतिपादक तत्तत् शब्दों का ही हम निर्वचनदृष्टि से अन्वेषण करने लग पड़ते हैं तो वे शब्द ही उन तत्त्वों का स्वरूप स्पष्ट कर देते हैं। शब्दब्रह्म का सम्यक् परिज्ञान ही सत्य लक्षण परब्रह्म के ज्ञान के लिए पर्य्याप्त है। जो तत्त्व विश्व का मूल कारण है—उसके लिए श्रुति-सम्प्रदाय में प्रकृति प्रधान नियति अव्याकृत अक्षर अमृत कारण सेतु, भूतभावन कण अन्तर्य्यामी परा सूत्र इत्यादि शब्द प्रयुक्त हुए हैं। प्रकृत में इन सभी शब्दों का तो निर्वचन नहीं किया जासकता। उदाहरण के लिए तीन चार शब्दों का निर्वचन ही पाठकों के सम्मुख उपस्थित किया जारहा है।

कोई अनिष्ट हो जाता है। उस समय आस्तिक कहता है कि, लो तुमने शास्त्र की आज्ञा नहीं मानी इसलिए तुम्हारी यह दशा हुई। तत्काल वाद्‌चाञ्चल्यवादी कह उठता है कि अभी जाने भी दो इन बातों में क्या रक्खा है। कभी किसी लाँघने से भी अनिष्ट हुआ है। यह तो काकतालीय ऐसा होगया है। तब इस सम्बन्ध में यह उपस्थित किया जाता है कि, जो इन शकुनों को नहीं मानते उनका हम कोई भी अनिष्ट नहीं देखते। साथ ही मानने वालों में से भी कितने एक ऐसे उदाहरण मिलते हैं कि, वे बिल्ली लाँघ जाते हैं परन्तु उनका कुछ भी तो अनिष्ट नहीं होता। केवल इसी तर्कवाद के आधार पर आज इन महानुभावों की ओर से भारतीय शकुनशास्त्र को निर्मूल बनाने की चेष्टा की जारही है। वे यह भूल जाते हैं कि, भारतीय शास्त्र 'भारतीय शास्त्र' है प्रकृतिशास्त्र है दिव्यभावमूलक अतीन्द्रियशास्त्र है। वह भौतिक दृष्ट अनिष्ट को ही "इष्ट अनिष्ट नहीं मानता। अपितु इसके साथ वह प्रज्ञागत देवानिष्ट-दृष्टता को ही विशेष महत्व देता है। यदि एकमात्र उपपराक्रमता ही इनका इष्ट होता साथ ही केवल शारीरिक-हानि ही अनिष्ट होता तो अवश्य ही ऐसे अवसरों पर उनका काकतालीय शब्द प्रयुक्त हो सकता था। कार्यकारणवादी एक वैज्ञानिक की दृष्टि में 'यों ही' बनि से सम्बन्ध रखने वाले काकतालीय शब्द का कोई मूल्य नहीं है। इसी निर्मूल-भाव ने संस्कृतज्ञ विद्वानों को भी 'दैवान्' के अर्थ में भ्रम भ्रान्त बना दिया है।

### ९—कृति की प्रागवस्था और 'प्रकृति' शब्द-समन्वय—

अस्तु प्रकृत में वक्तव्य यही है कि, 'कार्य' नाम से प्रसिद्ध 'कृतिमात्र' का कोई न कोई कारण अवश्य रहता है। कारण की उत्तरावस्था ही कार्य किंवा कृति है। मिट्टी की उत्तरावस्था ही तो घट है। शुक्र शोणित की उत्तरावस्था ही तो सन्तान है। उत्तरावस्थारूपा कृति की प्रथमावस्था ही तो कारण है। कृति की यह प्रथमावस्था ही "प्र—कृति—कृतेः प्रागवस्था पूर्वावस्था प्रथमावस्था वा" इस निर्वचन के अनुसार 'प्रकृति' है।

### १०–प्रकृति' शब्दानुगता एक समस्या, और उसका निराकरण—

*इस सम्बन्ध में आप प्रश्न करेंगे कि यदि कारण को ही प्रकृति कहा जाता है तो उसे प्रकृति न* कहकर केवल "प्र" इस एकाक्षर शब्द से ही व्यवहृत करना चाहिए था। कृति शब्द तो उत्तर अवस्था का सूचक है एवं अभीष्ट है केवल कृति की पूर्वावस्था का अभिनय। फिर उसे 'प्र' न कहकर 'प्रकृति' क्यों कहा गया? प्रकृति का अर्थ होगा—कारणयुक्त कृति। हम यह नाम चाहते हैं जो कि केवल कृति के प्रागभाव का ही सूचक हो?। स्वयं 'प्रकृति' शब्द ही इस विप्रतिपत्ति का भी निराकरण कर रहा है।

### ११–कार्यभावात्मक 'कृति' शब्द कारणभावात्मक 'प्र' शब्द, और कार्य-कारण-रूपा-'प्रकृति' का समन्वय—

हमें कृति की पूर्वावस्था का विचार करना है। उस पूर्वावस्था का जिसका निरवस्थना में उपयोग होता है। निरवस्था में यह प्रकृति किंवा कारक कथानुसार प्र भाव बिना कृति के सर्वथा अनुपपन्न है। निरवार्वाच्छिन्न प्र भाव (कारण) सत्तामात्र के लिए भी कृति से बाहिर नहीं है। यदि 'प्र' में से कृति

## ७—'प्रकृति' शब्द के प्रकार 'कृति' मात्र प्रकृतिमूलक 'दैवात्' शब्द, एवं तत्सम्बन्ध में विविध भ्रान्तियाँ—

पहिले प्रकृति शब्द को ही लीजिए। 'कृति' शब्द का अर्थ सर्वविदित है। 'यह अमुक व्यक्ति की कृति (काव्य-रचना) है' यह लोकप्रसिद्ध व्यवहार ही सर्वविदितता में प्रमाण है। लोक में जितने भी जड़ चेतन पदार्थ हैं उन सबको हम "कृति" कह सकते हैं। ये सब पदार्थ कार्यरूप हैं। कार्य बिना कारण के सर्वथा अनुपपन्न है यह भी निःसंदिग्ध सिद्धान्त है। हाँ उस कारण का हमें ज्ञान न हो यह दूसरी बात है। उसी अज्ञात कारण के लिए संस्कृत साहित्य में 'दैवात्' शब्द प्रचलित है। प्राकृतिक के सञ्चालक प्राणरूप रूप-रस-गन्ध-स्पर्श-शब्द–मात्राओं से अतीत सूक्ष्म तत्त्व ही "प्राण" नाम से प्रसिद्ध है। इन सूक्ष्म प्राणों की ऋषि-पितर-देव-गन्धर्व-असुर आदि अनेक जातियाँ हैं। इन्हीं प्राणों के सम्बन्ध-तारतम्य से सृष्टि में विविध प्रकार के परिवर्तन हुआ करते हैं। इन प्राणदेवताओं का व्यापार हमारे चर्मचक्षु से परे की वस्तु है। किस प्राणदेवता के किस व्यापार से भूकम्प होगया है, यह हम अपनी आँखों से नहीं देख सकते। देवता के द्वारा होने वाला कृतिरूप भूकम्प अवश्य ही हमारी दृष्टि का विषय बन रहा है। परन्तु जिस प्राणात्मक (देवात्मक) कारण से इस कृति का जन्म हुआ है वह कारण हमारी ज्ञान-सीमा से बाहिर है। परन्तु हम इस सम्बन्ध में भी यह अवश्य ही कह सकते हैं कि दैवात् (प्राणदेवता के द्वारा) ही ऐसा हुआ है। कितने ही भारतीय विद्वान् दैवात् का अर्थ 'यों ही' किया करते हैं। इस 'यों ही' से यह ध्वनि निकलती है कि कारण कुछ न था 'अकस्मात्' ऐसा होगया। परन्तु विज्ञान दृष्टि से यह ध्वनि अशुद्ध है। कार्यकारणमय विश्व में कोई भी परिवर्तन 'यों ही' नहीं होजाया करता। अवश्य ही प्रत्येक कार्य का कारण होता है। ज्ञातदशा में हम उस कारण का स्थूलरूपों से अभिनय करने में समर्थ होजाते हैं। किन्तु अज्ञातदशा में दैवभाव को उपस्थित कर देते हैं। अतएव ज्ञात-अज्ञात दोनों ही कारण प्रकृतिरूप बनते हुए दैवात्मक हैं। परन्तु ज्ञातदशा में देवप्राण के आधार स्थूलभूत बन जाते हैं अतः वहाँ दैवात्मा का व्यवहार न होकर स्थूलभूत का व्यवहार होने लगता है। किन्तु अज्ञातदशा में विशुद्ध दैवव्यवहार प्रधान बन जाता है। इसी अर्थ को व्यक्त करने वाला हमारा "दैवात्" शब्द है। दैवात् का अर्थ 'यों ही' कैसे बन गया? इसमें भारतीयों का अपना कोई दोष नहीं है। अपितु यह संसर्ग की कृपा का ही फल है। प्रत्येक कार्य में कारण ढूँढ़ने का अभिमान करने वाले पश्चिमी विद्वान् एवं तदनुयायी उच्छिष्ट-भोगी भारतीय विद्वान् कभी कभी अपने श्रीमुख से "बाइचान्स" शब्द का उच्चारण कर दिया करते हैं। उनकी दृष्टि में ही बाइचान्स का 'यों ही' अर्थ है। वे इस पवित्र शब्द का उपयोग कब करते हैं? यह भी एक उदाहरण से देख लीजिए।

## ८—संस्कृतज्ञ विद्वानों की 'अकस्मात्' मूला 'दैवात्' शब्द निबन्धना महती भ्रान्ति, एवं तन्निराकरण-प्रयास—

शकुनशास्त्रवादी का कहना है कि यदि कोई व्यक्ति शुभ कार्य के लिए अपने घर से निकलता है और मार्ग में मार्जार (बिल्ली) मार्ग काट देती है तो उसे वापस लौट आना चाहिए। यदि वह व्यक्ति हठ करके चला जायगा तो उसका अनिष्ट होजायगा। ऐसे हठवादी का उक्त आज्ञा न मानने से

का अनिष्ट हो जाता है। उस समय आस्तिक कहता है कि, लो तुमने शास्त्र की आज्ञा नहीं मानी इसलिए तुम्हारी यह दशा हुई। तत्काल आशुवाम्यवादी कह उठता है कि अभी कल भी दो इन बातों में क्या रक्खा है। कभी बिल्ली लांघन से भी अनिष्ट हुआ है। यह तो काकतालीय ऐसा होगया है। तब इस सम्बन्ध में यह उपस्थित किया जाता है कि, जो इन शकुनों को नहीं मानते उनका हम कोई भी अनिष्ट नहीं देखते। साथ ही मानने वालों में से भी कितने एक ऐसे उदाहरण मिलते हैं कि, वे बिल्ली लांघ जाते हैं परन्तु उनका कुछ भी तो अनिष्ट नहीं होता। केवल इसी तर्कवाद के आधार पर आज इन महानुभावों की ओर से भारतीय शकुनशास्त्र को निर्मूल बनाने की चेष्टा की जारही है। वे यह भूल जाते हैं कि, भारतीय शास्त्र 'भारतीय शास्त्र' है, प्रकृतिशास्त्र है, विश्वासमूलक अतीन्द्रियशास्त्र है। यह भौतिक दृष्ट अनिष्ट को ही दृष्ट अनिष्ट नहीं मानता। अपितु इसके साथ यह अदृष्टगत देवानिष्ट-दशा को ही विशेष महत्त्व देता है। यदि एकमात्र उपयोगिता ही इनका दृष्ट होता, साथ ही केवल शारीरिक-हानि ही अनिष्ट होता तो अवश्य ही ऐसे अवसरों पर उनका आक्षेप शास्त्र प्रयुक्त होसकता था। कार्यकारणवादी एक वैज्ञानिक की दृष्टि में "छीं" ही ध्वनि से सम्बन्ध रखने वाले काकतालीय शब्द का कोई मूल्य नहीं है। इसी निर्मूल-भाव ने संस्कृतज्ञ विद्वानों को भी "दैवात्" के अर्थ में आज भ्रान्त बना दिया है।

## ६—कृति की प्रागवस्था और प्रकृति' शब्द-समन्वय—

अस्तु, प्रकृत में वक्तव्य यही है कि, 'कार्य्य' नाम से प्रसिद्ध 'कृतिमात्र' का कोई न कोई कारण अवश्य रहता है। कारण की उत्तरावस्था ही कार्य्य किंवा कृति है। मिट्टी की उत्तरावस्था ही तो घट है। शुक्र शोणित की उत्तरावस्था ही तो सन्तान है। उत्तरावस्थारूपा कृति की प्रथमावस्था ही तो कारण है। कृति की यह प्रथमावस्था ही 'प्र—कृति—कृतेः प्रागवस्था पूर्वावस्था प्रथमावस्था वा" इस निर्वचन के अनुसार 'प्रकृति' है।

## १०—प्रकृति' शब्दानुगता एक समस्या, और उसका निराकरण—

इस सम्बन्ध में आप प्रश्न करेंगे कि यदि कारण को ही प्रकृति कहा जाता है तो उसे प्रकृति न कहकर केवल 'प्र' इस एकाक्षर शब्द से ही व्यवहृत करना चाहिए था। कृति शब्द तो उत्तर अवस्था का सूचक है एवं अभीष्ट है केवल कृति की पूर्वावस्था का अभिनय। फिर उसे "प्र' न कहकर 'प्रकृति' क्यों कहा गया ?। प्रकृति का अर्थ होगा—कारणयुक्त कृति। हम यह नाम चाहते हैं जो कि केवल कृति के प्राग्भाव का ही सूचक हो ?। स्वयं 'प्रकृति' शब्द ही इस विप्रतिपत्ति का भी निराकरण कर रहा है।

## ११-कार्य्यमात्रात्मक 'कृति' शब्द कारणमात्रात्मक प्र' शब्द, और कार्य्य-कारण-रूपा-'प्रकृति' का समन्वय—

हमें कृति की पूर्वावस्था का विचार करना है। उस पूर्वावस्था का विकास विश्वरचना में उपयोग देता है। विश्वरचना में यह प्रकृति किस आकार के कथानुसार प्र मात्र बिना कृति के सर्वथा अनुपयुक्त है। विश्वातिरिक्त प्र' मात्र (कारण) कारणमात्र के लिए भी कृति से बाहिर नहीं है। यदि 'प्र' में न 'कृति

न-कार के अभेद से 'योग्रन् ही वाग्रन् है। जायते और विजायते में अन्तर है। नियमोत्पत्ति का जायते से सम्बन्ध है, एवं सर्वोत्पत्ति का विजायते से सम्बन्ध है। मानवी-स्त्री से केवल मनुष्यविधा प्रजा-ही उत्पन्न होसकती है। इसी नियतभाव के कारण इसे केवल 'जन्म' ही कहा जायगा। परन्तु प्रकृति के गर्भ से यच्चयावत् पदार्थ उत्पन्न होते हैं। परस्पर अत्यन्त विरुद्ध सभी विविध भाव इसी से उत्पन्न हुए हैं अतएव इसे 'विजम्' किंवा 'बीजम्' कहा जाता है। प्रकृतिविशिष्ट प्रजापति ही 'विजायते' का अधिष्ठाता है जैसाकि— 'अन्तरजायमानो बहुधा विजायते' इत्यादि-मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है। 'बीज' शब्द इसी भावका समर्थक है।

## १५-प्रकृतिवाचक-'निदान' शब्द का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

पाँचवाँ "निदान" शब्द है। यह शब्द आत्मसमर्पण का ही सूचक है। प्रकृति अपनी कृति के लिए अपने आपका ( सत्ता ) का दान कर देती है। पिता प्रदान से पुत्रकृति का कारण बनता है। परन्तु यह भिन्नसत्ताक-कार्यकारणभाव-सम्बन्ध है। पिता न रहे तो पुत्र का कुछ नहीं बिगड़ता एवं पुत्र न रहे तो पितृस्वरूप की कोई हानि नहीं होती। परन्तु यहाँ ऐसा नहीं है। यहाँ अभिन्नसत्ताक-कार्य्यकारणभाव है। मिट्टी घटकृति के लिए आत्मसमर्पण किए हुए है। बिना मिट्टी को लिए घट की सत्ता ही नहीं होसकती। यही आत्मसमर्पणलक्षण नितरांदान है इसी अभिप्राय से- 'नितरां दीयते' इस निर्वचन से इसे निदान कहा जाता है। यह नितरांदान मूलकारणता से ही सम्बन्ध रखता है अतएव 'आदिकारण' को भी निदान कहा जाता है— 'निदानं त्वादिकारणम्'।

## १६-प्रकृतिवाचक-'अव्यक्त' शब्द का तात्त्विक स्वरूप समन्वय—

'अव्यक्त' शब्द प्रकृति की अतीन्द्रियता का सूचक है। लौकिक-कार्यों का हम चर्मचक्षुओं से प्रत्यक्ष कर सकते हैं। परन्तु लोक-कारणभूता प्रकृति को हम देखने में असमर्थ हैं। उसका कृतिरूप किंवा फलरूप ही हमारे सामने आता है। कारणदशा सदा अव्यक्त (अप्रत्यक्ष—अतीन्द्रिय) ही है। इसी आधार पर महा-भारतकारने अव्यक्तानुयायी विद्वानों के अव्यक्त-कारणरूप कर्म्म को भी 'अव्यक्त' ही बतलाया है। विद्वान् क्या कर रहा है ! इसका किसी को पता नहीं और पता लगना भी नहीं चाहिए। विद्वान् के कर्म्म का फलरूप जो 'कृतिभाव' है उसे ही लोक जानता है एवं जाने। अव्यक्तमूला एषी कर्मव्यवस्थिता ही वास्तविक-कर्त्तव्यता है।

## १७-प्रकृतिवाचक-'अक्षर' शब्द का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

'अक्षर' शब्द निर्विकारभावाधार का सूचक है। यदि वृक्ष से आप असार बनाते चले जायेंगे तो कुछ समय में ही सारा वृक्ष असार बन जायगा वृक्ष का मूलोच्छेद होजायगा। परन्तु यहाँ का कार्य्यकारणभाव ऐसा नहीं है। प्रकृति से ऐसे ऐसे अनन्त महाविश्व उत्पन्न होगए, परन्तु ऊर्णनाभि की भाँति उसके मारभिम स्वरूप में अणुमात्र भी कमी न हुई— 'एष नित्यो महिमा ब्राह्मणो न कर्मणा वर्द्धते नो कनीयान्'। इसी अविकृतपरिणामभाव से नित्यपुरुष की यह नित्या प्रकृति "अक्षर" ( क्षीण न होने वाली ) नाम से प्रसिद्ध है।

प्राणी दुःखी न होता। परन्तु ईश्वरप्रजापति के समकक्ष रहने का गर्व रखने वाले पुरुष किन्तु पशु नाम के प्राणी ने सब कुछ चौपट कर डाला। उस पुरुष (मनुष्य) ज्ञान की अधिक मात्रा के गर्व में आकर इसने प्रकृति के नियन्त्रण की उपेक्षा कर, अपने साथ साथ अपने बन्धु इतर प्राणियों को न केवल प्राणियों को ही अपितु मेघ आतप आदि इतर पदार्थों को भी दुष्ट कर डाला। एक पापी के बैठने से सारी नौका ही डूब गई। समय पर वृष्टि न होना अतिवृष्टि होना भूकम्प होना महामारी में जनविनाश होना परस्पर लड़-भिड़ कर राष्ट्र के अभ्युदय का नाश कर डालना इन सब अशान्तियों का एकमात्र मनुष्यजाति पर ही उत्तरदायित्व है। उसी ने स्वर्गसम संसार को नरक बनाया है। और यही यदि थोड़ी सी सुबुद्धि से काम ले तो आज भी यह इसे पुनः स्वर्ग ही स्वर्ग का काननवन ही बना सकता है।

## २३-मानव के प्रज्ञापराध से प्रकृति का विकम्पन, एवं तद्द्वारा वैकारिक-विश्व का विकम्पन—

प्रवृत्तितत्त्ववेत्ता वैज्ञानिकों का कहना है कि प्रकृति से उत्पन्न होनेवाले पदार्थों के साथ प्रकृति का घनिष्ठ सम्बन्ध रहता है। प्रकृति अपने अंशरूप वैकारिक पदार्थों पर अपना पूर्ण शासन रखती है। परन्तु इसका शासन मनुष्य में व्यर्थ होजाता है। कारण इसका यही है कि, जिस पुरुष की ज्ञान-क्रिया-अर्थ—शक्ति को लेकर प्रकृति स्वजनित वैकारिक पदार्थों का नियन्त्रण करने में समर्थ होती है वही-शक्ति औरों की अपेक्षा स्वयं प्रकृति की भी अपेक्षा मनुष्य में अधिक मात्रा से आजाती है। क्यों आजाती है? यह प्रश्न अचिन्त्य है। आजाती है यह निश्चित है और उसी का विचार प्रस्तुत है— स्थितस्य गतिश्चिन्तनीया'। इसी शक्तिवैशिष्ट्य के कारण मनुष्य ईश्वर के समकक्ष मान लिया गया। ईश्वरीय बल को लेकर प्रकृति जैसे कर्तु मकर्तु मन्यथाकर्तु समर्थ बन रही है एवमेव उसी बल के समधरातल पर समधरातल पर ही क्यों विशेष धरातल पर आके मनुष्य भी कर्तु मकर्तु मन्यथाकर्तु समर्थ बन जाता है। अपने इसी ज्ञानाभिमान में आकर यह प्रकृतितन्त्र का विरोधी बन जाता है। दूसरे शब्दों में कुछ समय के लिए सबका शासन करने वाली प्रकृति पर भी यह अपना अधिकार प्रतिष्ठित कर लेता है। संसार की प्रकृतिविरुद्ध कर्मों की ओर आकर्षित करने लग पड़ता है। प्रकृति का नियन्त्रण शिथिल होजाता है। परिणाम-स्वरूप प्राकृतिक विश्व के साथ के साथ साथ वैकारिक जगत भी अशान्त होजाता है।

## २४-प्रकृति-विकृति-के विकम्पन से ईश्वरपुरुष का विकम्पन, उसका मानवरूपसे अवतरण एवं तद्द्वारा धर्मग्लानि की उपशान्ति—

श्रुति कहते हैं कि, ऋषि-पितर-देवता-पशु आदि आदि कोई भी प्राणात्मिका प्रजा प्रकृतितन्त्र का उल्लंघन नहीं करती। एकमात्र मनुष्य ही इसका अतिक्रमण कर जाता है-"मनुष्या एवकेऽतिक्रामन्ति" (शतपथ ब्राह्मण)। परिणाम जो-कुछ हुआ और होगा वह संसार को भोगना पड़ा एवं आज भी भोगना पड़ रहा है। जैसा कि कहा गया है प्रकृतितन्त्र का स्वजनित वैकारिक तन्त्र के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध रहता है। मनुष्य के कुकर्म से वैकारिक जगत् अशान्त होजाता है। धर्म-लक्षण प्राकृतिक नियन्त्रण शिथिल होजाता है। दूसरे शब्दों में विकृतिभाव से नित्यभंगिका प्रकृति भी विकृतिक्षोभ से क्षुब्ध होजाती है। फलतः प्रकृति

## २७–प्रकृति के नियत कार्य्य–कारण भाव, और 'नियति' शब्द का तात्त्विक–निर्वचन–

प्रकृति स्वस्वरूप से क्रियाप्रधान किंवा प्राणप्रधान बनती हुई यद्यपि जड़ है, तथापि क्योंकि यह उस चिन्मय के ज्ञानप्रकाश से नित्य युक्त रहती है, अतएव इसका सम्पूर्ण नियन्त्रण ज्ञानपूर्वक ही होता है। वृक्षों का विन्यास, पत्तों की छोटे–छोटे पुष्पों का यथानुरूप स्वरूप, फलों का व्यवस्थित आकार, पर्वतों का आकार–सन्निवेश, पानी का निम्नगमन, वायु का तिर्यग् गमन, अग्नि का ऊर्ध्वगमन, हरिणादिकों का समतुलित स्थान, पक्षियों का आकार सन्निवेश, ये सब एक सुव्यवस्थित शिल्प ( कारीगर ) से युक्त हैं। मानना पड़ता है कि कोई चतुर शिल्पी ज्ञानपूर्वक बड़ी सावधानी से नियमतः इन पदार्थों का निर्माण कर रहा है। यही इस प्रकृति का नियतिभाव किंवा नियमभाव है। एवं यह परिष्कृत शिल्प ही प्रकृतिदेवी के साक्षात् दर्शन हैं।

## २८–संसरणशीला 'प्रकृति', तन्निबन्धना नियति और प्रकृतिमूलक संसरणशील विश्व

यह तो हुआ प्रकृतिभाव का किंवा नियतितत्त्व का दार्शनिक स्वरूप। अब संक्षेप से इसके वैज्ञानिक स्वरूप का भी विचार कीजिए। 'कारण' को हमने 'प्रकृति' कहा है। यहाँ 'कारण' शब्द से 'निमित्त–कारण' ही अभिप्रेत है। जिसप्रकार घट के प्रति कुम्भकार निमित्तकारण है, एवं मिट्टी उपादानकारण है, एवमेव विश्वरूप कार्य्य के प्रति भी दो कारण अपेक्षित हैं। इनमें जो निमित्तकारण होगा उसे ही हम 'मूलप्रकृति' कहेंगे। यही 'आदिकारण' कहलाएगा। इस आदिकारणलक्षणा, निमित्तकारणात्मिका प्रकृति का मौलिक स्वरूप है— गतितत्त्व। क्रियाभाव का ही नाम गति है। एवं गति ही मूलप्रकृति है। नित्य कुर्वद्रूपता ही इस कारण का नित्य संसरण है। सम्यक् संसरण–(गमन)–शीला प्रकृति ही विश्व का मूल है, अतएव इसे "संसार" ( संसरणशील विश्व ) कहा जाता है। इतिभाव का वाचक स्वयं संसार शब्द ही अपनी मूलप्रकृति के स्वरूप का स्पष्टीकरण कर रहा है।

## २९–गतिमूला प्रकृति और उसके स्थिति गति–आगति' नामक तीन प्रमुख विवर्त—

यह गतितत्त्व आगे जाकर पाँच स्वरूपों में परिणत होजाता है। केन्द्र से पृष्ठ की ओर जो गति होती है उसे 'गति' कहा जाता है। पृष्ठ से केन्द्र की ओर जो गति होती है उसे 'आगति' कहा जाता है। गति गमन है, आगति आगमन है। जाना और आना दोनों स्वरूप सर्वविदित हैं। आगतिलक्षणा गति आदान ( लेना ) भाव की अधिष्ठात्री है, एवं गतिलक्षणा गति विसर्ग ( देना ) भाव की अधिष्ठात्री है। आदान–विसर्ग में प्रतिक्षण स्पर्द्धा होती रहती है। एवं यही स्पर्द्धा पदार्थों के जीवन का मुख्य हेतु है। विरुद्धदिग्गमनगति का समन्वय ही 'स्थिति' है। स्थितिभाव गति से पृथक् तत्त्व नहीं है। अपितु गतिसमुच्चय का नाम ही स्थिति है। गतिभाव का समष्टिलक्षणा स्थितिरूप यह तीसरा विवर्त ही आदान–विसर्ग–लक्षणा आगति–गति–भावों की प्रतिष्ठा बनता है। स्थिति–गति आगति तीनों एक ही गतितत्त्व के तीन विवर्त हैं।

## ३०–गतितत्त्व के पाँच महिमा–विवर्त, एवं तन्मूलक अन्तर्यामी और 'सूत्रात्मा का दिग्दर्शन—

गति को स्थिति के गर्भ में प्रतिष्ठित कर दीजिए, स्थितिगर्भिता गति नामक एक चौथा विवर्त और प्रकट हो जायगा। इसी प्रकार आगति को स्थिति के गर्भ में प्रतिष्ठित कर देने से स्थितिगर्भिता–

इन्द्रभाव है। इसी इन्द्रभाव के कारण विकासलक्षण गतिभाव 'य ईन्धे' इस निर्वचन से "इन्ध" नाम से प्रसिद्ध है। 'इन्ध' ही परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षभाषा में "इन्द्र" नाम से प्रसिद्ध है। स्थितिलक्षण ब्रह्मा आगतिलक्षण विष्णु एवं गतिलक्षण इन्द्र तीनों एक ही गति के तीन विवर्त हैं"— "एका मूर्तिस्त्रयो देवा ब्रह्म-विष्णु-महेश्वरा।

## ३२–नियति स्वरूप अन्तर्य्यामी के द्वारा विश्व का सञ्चालन एवं केन्द्रस्थ अन्तर्य्यामी के द्वारा विश्व का नियन्त्रण—

तीनों की समष्टि ही 'अन्तर्य्यामी' है। हमारा मानस ज्ञान और बौद्ध ज्ञान दोनों इसके परिज्ञान में असमर्थ है। शरीरसंस्था में कौन-धातु कैसे क्या बन कर कहाँ प्रतिष्ठित होकर क्या काम करता रहता है ? यह हम नहीं जानते नहीं जान सकते। कारण यही है कि, ज्ञानेन्द्रियों का रुख बाहिर की ओर है। मन इनका अनुगामी बना रहता है। मनोऽनुगता बुद्धि भी बहिर्मुखा ही बनी रहती है। यदि किसी उपाय से हम इन्द्रिय-संयम के द्वारा मन-बुद्धि को अन्तर्मुख बनालें तो अवश्य ही अन्तर्य्यामी की उस नियति के दर्शन कर सकते हैं। यच्चयावत् पदार्थों के केन्द्र में प्रतिष्ठित यह अन्तर्य्यामी सबका सञ्चालन कर रहा है। वह सब जानता है उसके नियमन को कोई नहीं जानता। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख श्रुति कहती है—

"यः पृथिव्यां अप्सु अग्नौ, आकाशे, वायौ, आदित्ये, चन्द्रतारके, दिक्षु, विद्युति, स्तनयित्नौ सर्वेषु लोकेषु, सर्वेषु वेदेषु सर्वेषु यज्ञेषु, सर्वेषु भूतेषु, प्राणे वाचि, चक्षुषि, श्रोत्रे, मनसि त्वचि, तेजसि तमसि, रेतसि, आत्मनि तिष्ठन् पृथिव्या अद्भ्यः० अन्तर, यं पृथिवी-आपः० न विदुः, यस्य पृथिवी आपः० शरीर, यः पृथिवी अपः अन्तरो यमयति, स तऽआत्मा—'अन्तर्यामी"—अमृतः' ।

—शत० १४ । ६ । ७ ।

## ३३–अन्तर्य्यामी मूलक 'हृदय', 'गह' और 'गर्भ' शब्दों का तात्त्विक-समन्वय, एवं उस की अजायमानता—

अन्तर्य्यामी हृदय में प्रतिष्ठित रहता है। क्योंकि अन्तर्य्यामी हृदय में प्रतिष्ठित रहता है अतएव इसका वह प्रतिष्ठास्थान 'हृदयम्' नाम से व्यवहृत हुआ है। आकाशात्मक, अतएव 'शून्य' नाम से प्रसिद्ध ससीम आयतन ही 'हृदय' है। स्तोक-पृषत्-द्रप्स-हृदय नाम की चार बिन्दुओं में हृदयबिन्दु ससीम बनती हुई सर्वथा निराकार है। इसी आधार पर पदार्थ का ग्रहण है। अतएव "गृह्णाति" इस व्युत्पत्ति से इसे "गह" कहा जाता है। * छन्दोभाषा के नियमानुसार हकार के स्थान में भकार प्रयुक्त होता है। अतः 'गह' को यहाँ 'गर्भ' कहा जाता है। 'प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानो बहुधा

---

* "हग्रहोर्भश्छन्दसि (पा० सू०)।

## ३६—'नियति'—लक्षणा प्रकृति का 'हेतुभाव', तदनुबन्धिनी 'नियतिचर्य्या', और 'नियतिचर' भाव —

पञ्चकल अव्ययतत्त्व प्राणप्रधान बनता हुआ गतिमान है जैसा कि आगे जाकर स्पष्ट होजायगा। इसी गतिभाव के कारण इस अक्षरप्रकृति को 'हेतु' कहा जाता है। 'हिनोति—व्याप्नोति कार्य्यात्मकं विश्वम्' यही इसका निर्वचन है। गत्यर्थक 'हि' धातु ( स्वा० प० अ० ) से ही 'कमिमनि' ( उ० १। ७१ ) इत्यादि सूत्र से 'तुन्' प्रत्यय के द्वारा 'हेतु' शब्द निष्पन्न हुआ है। यही प्रकृति नियमतः सब को अपनी मर्य्यादा में सुरक्षित रखती है। सम्पूर्ण विश्व समष्टि एवं व्यष्टिरूप से उभयथा 'नियतिचर्य्या' से नित्य आक्रान्त है। नियति की—चर्य्या ( आचरण—शासन ) में विचरण करता हुआ प्रत्येक पदार्थ "नियतिचर" है। उन प्रकृतिवादियों की "नेचर" का प्रत्युत्तर यही 'नियतिचर' शब्द है।

### अक्षरः शास्ता—प्रकृति

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—स्थितिः (गतिप्रमृतिः)— | ब्रह्मा (अ) | —ब्रह्मा | —अन्तर्यामी पुरुषः |
| २—आगतिः (अर्वाग्गतिः)— | विष्णुः (इ) | —इन्द्राविष्णू | |
| ३—गतिः (पराग्गतिः)— | इन्द्रः (उ) | | |
| ४—स्थितिगर्भिता आगतिः (संकोचः)— | सोमः (लृ) | —अग्नीषोमौ | —सूत्रात्मा पुरुषः |
| ५—स्थितिगर्भिता गतिः (विकासः)— | अग्निः (ऋ) | | |

---

## ३७—पुरुष-प्रकृति-प्रकृतिविकृति-रूप अमृत-ब्रह्म-शुक्र-नामक तीन विवर्त्तों का संस्मरण—

उक्त पाँचों प्रकृतियों से किंवा एक ही प्रकृति के पाँच अवयवों से क्रमशः प्राण—आप—वाक्—अन्न—अन्नाद इन पाँच कलाओं का विकास होता है। यही पञ्चकल अक्षर विश्व का उपादानकारण बनता है। अव्ययप्रकृति की अपेक्षा यह विकृति है एवं वैकारिक विश्व की अपेक्षा इसे प्रकृति भी माना जासकता है। अतएव प्राधानिक शास्त्र में महदादियुक्त यह व्यक्ताक्षरप्रकृति 'प्रकृतिविकृति' नाम से प्रसिद्ध है। सम्पूर्ण विश्व विशुद्ध वैकारिक है। सर्वातीत पुरुष न प्रकृति है न विकृति है। इस दृष्टि से हम इस वाद को पुरुष प्रकृति विकृति ( प्रकृतिविकृति ) इन तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं। पुरुष अव्ययनाम से प्रकृति अक्षर नाम से एवं विकृति क्षर नामसे प्रसिद्ध है। इन्हीं तीनों को विज्ञानभाषा में अमृतम्-ब्रह्म-शुक्रम्-कहा जाता है।

## ३८—मनःप्राणवाङ्मय कर्म्मात्मरूप अव्ययात्मा मनोमय अव्यय की त्रिवृद्रूपता, और तत्सम्बन्धी ज्ञानयोग—

एक ही पुरुषतत्त्व के ये तीन भाग कैसे हो गए ?, इसका उत्तर उसी अव्ययपुरुष से पूछिए। समाधान हो जाएगा। पञ्चकल अव्यय पुरुष का मनः–प्राण–वाग्रूप भाग 'कर्म्मात्मा' नाम से प्रसिद्ध है। कर्म्मात्मा की तीन कलाएँ ही इन विभिन्नों का कारण बनती हैं। मनस्तत्त्व यही अव्यय है, प्राणतत्त्व यही अक्षर है, एवं वाग्रूप ही यही क्षर है। अव्यय की ये तीनों कलाएँ त्रिवृत्स्वरूपात्मक हैं जैसा कि गीताभाष्यान्तर्गत—"मनः–प्राण–वाक् के त्रिवृद्भाव की व्याख्या" नामक प्रकरण में विस्तार से निरूपित है। मन में भी मनः–प्राण–वाक्–तीनों हैं मन की प्रधानता है। क्योंकि मन ज्ञानप्रधान है अतएव इस त्रिवृत् मनोविभाग को 'ज्ञानमण्डल' ही कहा जायगा। इसका अधिष्ठाता स्वयं अव्ययपुरुष होगा। अव्यय का मन तो ज्ञानप्रधान होगा ही साथ ही उसका कर्म्मरूप प्राण और अर्थरूप वाग्भाग भी ज्ञानप्रधान ही होगा— "यस्य ज्ञानमयं तपः"।

## ३९—प्राणमय अक्षर की त्रिवृद्रूपता और तत्सम्बन्धी कर्म्मयोग—

प्राण में भी मनः–प्राण–वाक् तीनों हैं प्राण की प्रधानता है। क्योंकि प्राण कर्म्मप्रधान है अतएव इस त्रिवृत् प्राणविभाग को 'कर्म्ममण्डल' ही कहा जायगा। इसका अधिष्ठाता माना जायगा अव्यय के प्राण से अनुप्राणित अक्षर को, किंवा प्रकृति को। अक्षर का प्राणभाग तो कर्म्मप्रधान होगा ही, साथ ही उसका ज्ञानरूप मनोभाग, एवं अर्थरूप वाग्भाग भी कर्म्मप्रधान ही होगा।

## ४०—वाङ्मय आत्मक्षर की त्रिवृद्रूपता और तत्सम्बन्धी भक्तियोग—

वाक् में भी मनः–प्राण–वाक्–तीनों हैं वाक् की प्रधानता है। क्योंकि वाक्तत्त्व अर्थप्रधान है अतएव इस त्रिवृत्–वाग्भाग को 'अर्थमण्डल' ही कहा जायगा। इसका अध्यक्ष मनोमय–अव्यय के वाग्भाग से अनुप्राणित क्षर, किंवा विकृति। क्षर का वाग्भाग तो अर्थप्रधान होगा ही, साथ ही उसका ज्ञानरूप मनोभाग, एवं कर्म्मरूप वाग्भाग भी अर्थप्रधान ही होगा।

## ४१—अव्यय–अक्षर–क्षर–भावों में मध्यस्थ अक्षर की सर्वरूपता, एवं अव्यक्ता अक्षर प्रकृति की सर्वव्यापकता—

ज्ञान–कर्म्म–गर्भित (वाक्–प्राण–गर्भित) ज्ञानमूर्त्ति (मनो–मूर्त्ति) अव्ययपुरुष अर्थ ज्ञान–गर्भिता (वाक्–मनो–गर्भिता) कर्म्ममयी (प्राणमयी) अक्षरप्रकृति, एवं ज्ञानकर्म्मगर्भिता (मन–प्राणगर्भिता) अर्थमयी (वाङ्मयी) क्षरविकृति की समष्टि ही विश्व का आकार निष्पन्न है। तीनों में अव्ययपुरुष आलम्बन है अक्षरप्रकृति निमित्तकारण है एवं क्षरविकृति उपादानकारण है। अव्ययाधार पर प्रतिष्ठित अक्षर क्षर के द्वारा सम्पूर्ण विश्व का निर्म्माण कर "तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्" इस सिद्धान्त के अनुसार विश्व में प्रविष्ट होकर विश्वात्मा बन रहा है। यद्यपि अव्ययाक्षरक्षर की समष्टि ही विश्वात्मा है परन्तु प्रधानता अक्षर की ही है। उसी ने उस अव्यय को विश्व में प्रविष्ट किया है उसी ने क्षर को विश्वरूप में परिणत किया है।

अक्षर ही प्रकृति है, यही विश्वसृष्टि का मूल है। अतः हम सम्पूर्ण विश्व को केवल अव्यक्तमूलक ही मान सकते हैं जैसा कि निम्नलिखित गीता-सिद्धान्त से स्पष्ट है—

१—अव्यक्ताद् व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे ।
रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके ॥
२—अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन् ।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया ॥
३—मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते स चराचरम् ॥

### ४२—ज्ञानयोगाधिष्ठाता अव्यय, कर्म्मयोगाधिष्ठाता अक्षर, भक्तियोगाधिष्ठाता क्षर, एवं योगत्रयी का समन्वय—

मनोमय अव्ययपुरुष ज्ञानयोग का अधिष्ठाता है, प्राणमयी अक्षरप्रकृति भक्तियोग की अधिष्ठात्री है एवं वाङ्मयी क्षरविकृति कर्म्मयोग की अधिष्ठात्री है। कारण स्पष्ट है। जैसा कि पूर्व में कई बार स्पष्ट किया जा चुका है कि ज्ञान आधिदैविक पदार्थ है कर्म्म आधिभौतिक पदार्थ है। ज्ञानमय मनोविश्व आधिदैविक है अर्थमय वाग्भाग आधिभौतिक है। मध्यस्थ क्रियामय प्राणविश्व में उस ओर के अव्यय के ज्ञानभाग का भी सम्बन्ध है एवं इस ओर के क्षर के अर्थभाग का भी सम्बन्ध है। अतएव आधिदैविक ( ज्ञान ) आधिभौतिक ( अर्थ विश्व के भागों से युक्त इस प्राणमय मध्यस्थ विश्व को हम अक्षर ही भक्तियोग का अधिष्ठाता मान सकते हैं।

### ४३—ज्ञान-कर्म्म-भक्ति-योगों के एकदेशी लक्षण, एवं तदाधार पर व्यापक लक्षण का अन्वेषण-प्रयास—

ज्ञान कर्म्म-भक्ति, तीनों के वास्तविक लक्षण क्या? यह भी विचारणीय विषय है। 'इन्द्रिय-संयम पूर्वक आधिदैविकभाव में प्रवृत्त रहना ज्ञानयोग है निष्कामबुद्धि से आधिभौतिकभाव में प्रवृत्त रहना कर्म्मयोग है एवं ईश्वरार्पणबुद्ध्या कर्म्म करना भक्तियोग है'। ये तीनों ही लक्षण एकदेशी बनते हुए अव्याप्ति की मर्य्यादा से बहिष्कृत हैं। यदि तीनों ही योग नित्य हैं सर्वव्यापक हैं तो अवश्य ही तीनों का एक लक्षण होना चाहिए, जो संसार के मनुष्यमात्र में घट जाय न केवल मनुष्यों में ही अपितु चर-अचर-यावत्पदार्थों के साथ तीनों का समन्वय होजाय। उस व्यापक लक्षण के लिए हमें निम्नलिखित श्रौत वचन का ही आश्रय लेना पड़ेगा।

यः सर्वज्ञः सर्ववित्, यस्य ज्ञानमयं तपः ।
तस्मादेतद् ब्रह्म, नामरूपमन्नं च जायते ॥

—मुण्डकोपनिषत्

कहलाया जानेवाला है। स्थितिभाव अर्थसापेक्ष बनता हुआ क्षर की विभूति है। गतिभाव क्रियासापेक्ष बनता हुआ अक्षर की विभूति है। संसार में यच्चयावत् पदार्थों के अव्यय-अक्षर-क्षरमूर्ति-विश्वात्मा प्रतिष्ठित है। "ईशावास्यमिदं सर्वं यत् किञ्च जगत्यां जगत्" ( ईशोपनिषत् ) इस औपनिषद सिद्धान्त से कौन अपरिचित है। ! अतएव सिद्ध होजाता है कि प्रत्येक वस्तु में विकास भी है स्थितिभाव भी है, एवं गतिभाव भी है। वस्तु का विकास ही उसका अव्ययानुबन्धी ज्ञानयोग है वस्तु का स्थितिभाव ही उसका क्षरानुबन्धी-कर्मयोग है एवं वस्तु का गतिभाव ही उसका अक्षरानुबन्धी भक्तियोग है। फलतः सार्थ इस दृष्टि से ज्ञानी-कर्मठ एवं भक्त है। यही प्राकृतिक ज्ञान-कर्म-भक्ति-योगों की सर्वव्यापकता है। परन्तु·········।

## ४६—अभिन्नापि एकापि प्रकृति के नाना विवर्त, एवं एकत्वनिबन्धना महामाया का, तथा नानात्व-निबन्धना योगमाया का पावन संस्मरण—

अभी ठहर जाइए। इस 'किन्तु' 'परन्तु' की समालोचना पीछे की जायगी। अभी प्रकृति- चर्चा ही चलने दीजिए। प्रकृति का स्वरूप यदि नियत था तो संसार में यह वैचित्र्य क्यों उत्पन्न हुआ ?, यह प्रश्न थोड़ा-सरके लिए हमारे प्रकृतिवाद पर सहसा आघात कर बैठता है। किन्तु उत्तर बड़ा सरल है। व्यक्ति एक ही है उसकी प्रकृति भी एक ही है किन्तु वह अपने बाबा का पोता बापका बेटा बेटेका बाप पत्नी का पति पाठशाला का अध्यापक, व्यापारी का ग्राहक, पत्रका सम्पादक, राजा की प्रजा घर का स्वामी यह सब क्या कहलाया ?। बस जो उत्तर इस प्रश्न का है वही उत्तर उक्त प्रश्न का है। प्रकृति का स्वरूप एक सर्वथा ही एक किन्तु कर्म-भेद से जैसे एक ही व्यक्ति के अनेक नाम-अनेक-कर्म होजाते हैं एवमेव कर्मनानात्व से एक ही प्रकृति नानाभावों में परिणत होजाती है। पानी में भी वही अन्तर्यामी है अग्नि में भी वही अन्तर्यामी है। परन्तु पानी का वही अन्तर्यामी पानी को निम्न धरातल का अनुगामी बना रहा है वही अन्तर्यामी अग्नि को ऊँचे की ओर ले जारहा है। जिसने आग-पानी वायु-आदि में अन्तर किया उसीने उस एक ही अन्तर्यामी को भिन्न भी बनाया। वह भेदक कौन ? हरि की योगमाया अभेदक कौन ?, अव्यय की महामाया।

## ५०—ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-मायानुगता योगमायात्रयी, और मायाप्रवर्तक इन्द्रदेवता—

पूर्व में बतलाया गया कि, एक ही प्रकृति के ब्रह्मा-विष्णु आदि पाँच अवयव हैं। इन पाँचों अवयवों पर समष्टिरूप से व्याप्त रहने वाली प्रकृति ही महामाया है। पुरुषवत् यह महामाया भी एकरूपा ही है। इसके गर्भ में इसीके माप परिमाण से सर्वप्रथम तीन योगमायाओं का आविर्भाव होता है। पहिली ब्रह्ममाया है दूसरी विष्णुमाया है तीसरी शिवमाया किंवा इन्द्रमाया है—"इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते ( ऋग्वेदसंहिता )।

## ५१—'माया' शब्द का निर्वचनात्मक समन्वय, एवं तद्युक्ता अपड-खण्डात्मिका योगमाया और उसका योगत्व-समन्वय—

माया एक प्रकार का वह परिच्छेद है जो असीम को ससीम बना देता है अखण्ड को खण्ड-खण्ड-रूप में परिणत करदेता है। मितकारिणी प्रकृति ही माया है। अतएव-क्या महामाया न सर्वव्यापक अखण्ड

( महादेव ) आते । आते हैं अंशरूप से एकमात्र विष्णु । अवताररहस्यवेत्ता विद्वानों को यह विदित है कि भारतवर्ष में २४—१ —जितने भी अवतार सुने जाते हैं वे सब एकमात्र विष्णु से ही सम्बन्ध रखते हैं । पुराणों में यह प्रसिद्ध है कि जब जब संसार में अत्याचार फैलता है तब तब देवगण सहित ब्रह्मा और महादेव योगीकशायी गोविन्द की नहीं नहीं गोविन्द की उस योगमाया की ही स्तुति करते हैं, जिसने कि—"सोऽपि निद्रावश नीत" ( सप्तशती ) के अनुसार स्वयं उनको भी मोहनिद्रा से अभिभूत कर रक्खा है । प्रार्थना से योगमाया हरि का प्रबोधन कराती है । हरि अवतार के लिए आश्वासन प्रदान करते हैं । यही कारण है कि, धर्मग्लानि के उपशम के लिए विष्णु के अतिरिक्त अवतारों के लोक में ब्रह्मावतार किंवा महादेवावतार प्रसिद्धि में नहीं आए ।

## ५५—शुक्र-शोणितानुगता रयि-प्राणात्मिका आध्यात्मिकी योगमाया का स्वरूप—समन्वय एवं तद्द्वारा विश्व का सम्मोहन—

एक चमत्कार और देखिए । आग्नेयतत्त्व का ही नाम विष्णु है एवं रिश्वाकर्मिता आगति को ही हमनें सोम बतलाया है । सोम ही विष्णु का विष्णुत्व है । सोमादान से ही यज्ञमूर्त्ति विष्णु का यज्ञकर्म प्रतिष्ठित है । उधर इन्द्र नामक गतःतत्त्व का अग्नि के साथ सम्बन्ध बतलाया गया है । यों समन्वित,कि सोमात्मक विष्णु शान्त हैं एवं अग्निदैवत्य इन्द्र, किंवा पुराणपरिभाषानुसार रुद्र उग्र देवता हैं । उभय-नियन्ता स्थितिलक्षण ब्रह्मा अनुग्रहाधीन हैं । आग्नेयप्राण वृषा कहलाता है सौम्यप्राण योषा नाम से प्रसिद्ध है । योषा स्त्रीभाव का समर्थक है वृषा पुरुषभाव का समर्थक है । माता के गर्भाशयमें योषाप्राण की प्रधानता है अतएव यह सौम्य विष्णु-प्रधान है—"प्रादेशमात्रो वै गर्भो विष्णुः शये ( शतपथ ब्राह्मण ) । पिता आग्नेय-प्राणात्मक वृषाप्रधान है । जन्मदाता पिता है गर्भरक्षा करने वाली माता है । वही पालन करती है वही रक्षा करती है । यह विष्णु की योगमाया का ही अनुग्रह है । माता साक्षात् योगमाया है वैष्णवी माया है । इसीलिए आर्ष-साहित्य में पिता की अपेक्षा माता का स्थान ऊँचा माना गया है । तात्पर्य यही है कि तीनों योगमायाओं में से केवल विष्णुमाया ही योगमाया कहलाती है जैसाकि— 'योगमाया हरेरपैतत तया संमोह्यते जगत्' इत्यादि रहस्यवचन से स्पष्ट है ।

## ५६—योगमायानुगत सौम्य महद्ब्रह्म, तन्निबन्धन त्रिगुणभाव सूर्य्य चन्द्र पृथिव्यनुगत दर्शपूर्णमास से त्रिगुण महान् की आकृति—प्रकृति—अहंकृति—भावों में परिणति—

यही योगमाया विज्ञानभाषा में 'महद्ब्रह्म नाम से प्रसिद्ध है । पूर्व के वैज्ञानिक आत्मपरीक्षा प्रकरण में इसे ही हमने 'महानात्मा कहा है । महान् पारमेष्ठ्य—सौम्यतत्त्व है जैसाकि—"महत्तत्त्वम् सोमो महिषश्चकार" इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है । सूर्य के दर्शपूर्णमास से इस पारमेष्ठ्य सौम्य महान् में त्रिगुणभाव का उदय होजाता है । जिसप्रकार चन्द्रमा पृथिवी के चारों ओर परिक्रमा लगाता है चन्द्रा-पृथिवी सूर्य्य के चारों ओर परिक्रमा लगाती है एवमेव चन्द्र-पृथिवी से युक्त सूर्य परमेष्ठी के चारों ओर परिक्रमा लगाता है जोकि परिक्रमारहस्य आज के भौतिक विज्ञान की परिज्ञानसीमा से बहिर्भूत है । सूर्य की इसी परिक्रमा का नाम दर्श-पूर्णमास है । पारमेष्ठ्य महान् का जो भाग सूर्य से प्रकाशित रहता है,

भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिका ।
वीक्ष्य रन्तु मनश्चक्रे योगमाया–समावृतः ॥

श्रीमद्भागवते

महामाया का व्यापक पुरुष से सम्बन्ध है एवं उसका अवतार असम्भव है। दूसरी दृष्टि [illegible] के अवतार हैं— 'ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः' ।

## ६०—महामोहप्रवर्त्तिका योगमाया, तन्निवृत्त्युपायभूता योगमायोपासना, एवं तत्सम्बन्ध में मार्कण्डेय–महर्षि के उद्बोधक–वचन—

जिसप्रकार उस व्यापक पुरुष के लिए वह महामाया है, एवमेव त्रिगुणात्मक विश्व एवं विश्व में रहने वाली त्रिगुणात्मिका प्रजा के लिए तो योगमाया ही महामाया है। सभी प्राणी ज्ञानमात्रा से युक्त हैं। ज्ञान मोहनाश का कारण है। परन्तु इस महामायामयी योगमाया के निग्रहात्मक अनुग्रह से रहता हुआ भी ज्ञान मोह को नहीं हरा सकता। बड़े बड़े तपस्वी भी ज्ञानी भी योगमाया के बलवत् आकर्षण से मोह के अनुगामी बन ही जाते हैं। मोह से छुटकारा पाने का एकमात्र उपाय है—माया की आराधना अथवा की स्तुति। जिसने मोहपाश में आबद्ध कर रक्खा है वही पाशबन्धन से विमुक्त भी कर सकती है। इसी मायारहस्य का विश्लेषण करते हुए महर्षि उपासक सुरथ राजा से कहते हैं—

१—ज्ञानमस्ति समस्तस्य जन्तोर्विषयगोचरे ।
विषयाश्च महाभाग यान्ति चैवं पृथक् पृथक् ॥
२—दिवान्धाः प्राणिनः केचिद्रात्रावन्धास्तथाऽपरे ।
केचिद्दिवा तथा रात्रौ प्राणिनस्तुल्यदृष्टयः ॥
३—ज्ञानिनो मनुजाः सत्यं किन्तु ते नहि केवलम् ।
यतो हि ज्ञानिनः सर्वे पशुपक्षिमृगादयः ॥
४—ज्ञानं च तन्मनुष्याणां यत्तेषां मृगपक्षिणाम् ।
मनुष्याणां च यत्तेषां तुल्यमन्यत्तथोभयोः ॥
५—ज्ञानेऽपि सति पश्यैतान्पतगाञ्छावचञ्चुषु ।
कणमोक्षादृतान्मोहात् पीड्यमानानपि क्षुधा ॥
६—मानुषा मनुजव्याघ्र साभिलाषाः सुतान् प्रति ।
लोभात् प्रत्युपकाराय नन्वेतान् किं न पश्यसि ॥

६—प्रकारान्तरेण समष्टि —

१ मन

| | | |
|---|---|---|
| १—आनन्दमयं मन—ज्ञानयोगभूमि<br>—विज्ञानमय प्राण—भक्तियोगभूमि<br>३—मनोमयी वाक् —कर्म्मयोगभूमि | | —ज्ञानयोगाधिष्ठाता—अव्ययपुरुष |

२ प्राणः

| | | |
|---|---|---|
| १—आनन्दगर्भिता, मनोमय मघवो ब्रह्मा प्राणमूर्त्तिः | —ज्ञानयोगभूमिः | भक्तियोगाधिष्ठात्री प्रकृति ( अक्षरः ) |
| २—विज्ञानगर्भिता प्राणमय, मघराति विष्णु प्राणमूर्त्तिः | —भक्तियोगभूमि | |
| ३—मनोगर्भित वाङ्मयः मघविन्- इन्द्र—प्राणमूर्त्ति | | |
| ४—मनोगर्भित मन प्राणमय मर्घविन्-अग्नि प्राणमूर्त्ति | —कर्म्मयोगभूमिः | |
| ५-प्राणप्राणगर्भितः प्राणवाङ्मयः मघविन-सोम-प्राणमूर्त्ति | | |

३ वाक्

| | | |
|---|---|---|
| १—आनन्दगर्भितः, मनोमय यद्मूर्त्ति प्राण—वाङ्मय | —ज्ञानयोगभूमिः | कर्म्मयोगाधिष्ठात्री विकृति ( क्षर ) |
| २—विज्ञानगर्भिताः, प्राणमय्यः लोकमय्य आपः—वाङ्मय्य | —भक्तियोगभूमिः | |
| ३—मनोगर्भिता, वाङ्मयी रेतमयी—वाक् वाङ्मयी | | |
| ४—मनोगर्भित मन.प्राणवाङ्मयः भूतमय—अन्नाद—वाङ्मय | —कर्म्मयोगभूमि | |
| ५—प्राणप्राणगर्भित प्राणवाङ्मयं धर्ममयं-अन्नम् वाङ्मयम् | | |

१—अव्ययपुरुष

आनन्द-विज्ञान— मनोमयो [illegible]

- १—मनः (ज्ञानं—ज्ञानयोगः)—अधिदैवतम्
- २—प्राण (क्रिया—भक्तियोग)—दैवतानिचभूतानिच
- ३—वाक् (अर्थः—कर्मयोग)—अधिभूतम्

—आलम्बनम्
"न करोति न लिप्यते"

—•—

२—अक्षरप्रकृतिः (महामाया)

- १—ब्रह्मा (१) —मनोमय (ज्ञानं-ज्ञानयोगः) अधिदै०
- २—विष्णुः (१), ३—इन्द्रः (२) —प्राणमयौ (क्रिया—भक्तियोग) दै० भू०
- ४—अग्नि (१), ५—सोम (२) —वाङ्मयो (अर्थ—कर्मयोगः) अधिभू०

—निमित्तकारणम्
"करोति, न लिप्यते"

—•—

३—क्षरप्रकृतिः (प्रकृतिविकृतिः) योगमाया

- १—प्राण (१) —मनोमयः (ज्ञान—ज्ञानयोग) अधिदै०
- २—आपः (१), ३—वाक् (२) —प्राणमय्यौ (क्रिया—भक्तियोग) दै० भू०
- ४—अन्नादः (१), ५—अन्नम् (२) —वाङ्मयौ (अर्थ—कर्मयोग) अधिभू०

—उपादानकारणम्
"विकरोति लिप्यते च"

—•—

१—प्रकारान्तरेण समष्टि —

१ मन

१—आनन्दमयं मन—ज्ञानयोगभूमि
२—विज्ञानमय प्राणः— भक्तियोगभूमि
३—मनोमयी वाक् —कर्म्मयोगभूमि
} —ज्ञानयोगाधिष्ठाता—अव्ययपुरुषः

२ प्राणः

१—आनन्दगर्भितः, मनोमयः सर्वज्ञो ब्रह्मा प्राणमूर्त्तिः } —ज्ञानयोगभूमिः
२—विज्ञानगर्भितः प्राणमयः, सर्वशक्तिः विष्णुः प्राणमूर्त्तिः
३—मनोगर्भित वाङ्मयः सर्ववित्- इन्द्र—प्राणमूर्त्ति } —भक्तियोगभूमि
४—मनोगर्भित मन प्राणमय सर्ववित्-अग्नि प्राणमूर्त्ति
५-प्राणवाग्गर्भितः प्राणवाङ्मयः सर्ववित्-सोमः प्राणमूर्त्ति } —कर्म्मयोगभूमिः
} भक्तियोगाधिष्ठात्री प्रकृति ( अक्षरः )

३ वाक्

१—आनन्दगर्भिता मनोमय ब्रह्ममूर्त्तिः, प्राणः—वाङ्मय } —ज्ञानयोगभूमिः
२—विज्ञानगर्भिता प्राणमय्य लोकमय्या-आपः —वाङ्मय्य
३—मनोगर्भिता, वाङ्मयी देवमयी—वाक् वाङ्मयी } —भक्तियोगभूमिः
४—मनोगर्भित मनःप्राणवाङ्मयः भूतमय —अन्नाद-वाङ्मय
५—प्राणवाग्गर्भितं प्राणवाङ्मयं धर्म्ममयं-अन्नम्-वाङ्मयम् } —कर्म्मयोगभूमि
} कर्म्मयोगाधिष्ठात्री विकृति ( क्षर )

## ९—सौम्या विष्णुमाया-योगमाया-खण्डाखण्डात्मिका-त्रिगुणमयी दुरत्यया—

१—सत्त्वगुणको महान्—तदिदं पारमेष्ठ्यं ब्रह्म सौम्यं वैष्णवम्—विश्वात्मयोनिः
२—रजोगुणको महान् "
३—तमोगुणको महान् "
४—अहंकृतिमहान् "
५—प्रकृतिमहान्
६—आकृतिमहान् "

---

## १०—दर्शपौर्णमास—

१—सौरप्रकाशानुगतो महान्—प्रकाशमूर्तिः—सत्त्वम्
२—सौरबिम्बनिगूढो महान्—तमोमूर्तिः—तमः
३—मध्यगतो महान्—रजोमूर्तिः—रजः
४—सौरपूर्णमासेन महति—अहंकृतेरुदयः—अहंकृतिः
५—चान्द्रपूर्णमासेन महति—प्रकृतेरुदयः—प्रकृतिः
६—पार्थिवपूर्णमासेन महति—आकृतेरुदयः—आकृतिः

---

१—सत्त्वमूर्तिर्महान्—अहंकृतेरधिष्ठाता—ज्ञानयोगभूमिः
२—रजोमूर्तिर्महान्—प्रकृतेरधिष्ठाता—भक्तियोगभूमिः
३—तमोमूर्तिर्महान्—आकृतेरधिष्ठाता—कर्मयोगभूमिः

---

## ११—पुरुषयुक्ता गुणान्विता त्रिकला प्रकृतिः, तन्निबन्धन-त्रिसत्यभाव, एवं—'त्रि सत्या वै देवाः' का समन्वय—

प्रकृति क्या है ?, इस प्रश्न की मीमांसा की गई। इस मीमांसा से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि पुरुषयुक्ता प्रकृति अपनी अव्यक्तरूपा त्रिगुणरूपा त्रिगुणमायात्मिका योगमाया को आगे कर विश्व का स्वरूप-निर्माण कर रही है। क्योंकि पुरुषविशिष्ट प्रकृति से युक्ता योगमाया ही विश्व की जननी है, दूसरे शब्दों में—तीनों का समन्वित रूप ही विश्व का आत्मा है अतएव सम्पूर्ण विश्व में समष्टि, एवं व्यष्टिरूप से

९—सौम्या विष्णुमाया—योगमाया—खण्डखण्डात्मिका—त्रिगुणमयी दुरत्यया—

१—सत्त्वगुणको महान्—सविर्द् पारमेष्ठ्य ब्रह्म सौम्यं वैष्णवम्—विश्वास्मयोनिः
२—रजोगुणको महान् ,,
३—तमोगुणको महान्
४—आहंकृतिमहान्
५—प्रकृतिमहान् ,,
५—आकृतिमहान् ,,



१०—दर्शपौर्णमास—

१—सौरप्रकाशानुगतो महान्—प्रकाशमूर्त्तिः—सत्त्वम्
२—सौरबिम्बविगतो महान्—तमोमूर्त्तिः—तमः
३—सन्धिगतो महान्—रजोमूर्त्तिः—रजः
४—सौरपूर्णमासेन महति—आहंकृतेरुदयः—आहंकृतिः
५—चान्द्रपूर्णमासेन महति—प्रकृतेरुदयः—प्रकृतिः
६—पार्थिवपूर्णमासेन महति—आकृतेरुदयः—आकृतिः



१—सत्त्वमूर्त्तिर्महान्—आहंकृतेरधिष्ठाता—ज्ञानयोगभूमिः
२—रजोमूर्त्तिर्महान्—प्रकृतेरधिष्ठाता—भक्तियोगभूमिः
३—तमोमूर्त्तिर्महान्—आकृतेरधिष्ठाता—कर्म्मयोगभूमिः



६२—पुरुषयुक्ता गुणान्विता त्रिवत्सा प्रकृति, तन्निबन्धन—त्रिभाव, एवं—'त्रि-सत्या वै देवाः' का समन्वय—

प्रकृति क्या है ? इस प्रश्न की मीमांसा की गई। इस मीमांसा से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि, पुरुषयुक्ता प्रकृति अपनी अवयवरूपा त्रिगुणवत्सा त्रिगुणभावात्मिका योगमाया को आगे कर विश्व का स्वरूप-निर्माण कर रही है। क्योंकि पुरुषविशिष्ट प्रकृति से युक्ता योगमाया ही विश्व की जननी है, दूसरे शब्दों में—तीनों का समन्वित रूप ही विश्व का आत्मा है, अतएव सम्पूर्ण विश्व में समष्टि, एवं व्यष्टिरूप से

व्यान अपान भेद से तैजस[३] भी त्रिकल है। प्रज्ञा-प्राज्ञ-भूत भेद से प्राज्ञ[११] भी त्रिकल है। पवमान पावक-शुचि भेद से अग्नि[१२] भी त्रिकल है। रुद्र-मरुत् मारुत भेद से वायु[१३] भी त्रिकल है। वासव मरुत्वान-मघवा भेद से इन्द्र[१४] भी त्रिकल है।

अध्यात्म अधिभूत अधिदैवत भेद से प्रपञ्च[१५] भी त्रिकल है। आम्-तन्-मत भेद से परम अ निर्देशक शब्दब्रह्म[१६] भी त्रिपर्वा है। स्फोट-स्वर-वर्ण भेद से वाङ्मय[१७] प्रपञ्च भी त्रिपर्वा है। अक्षरस्फोट-वाक्यपदस्फोट-शब्दाक्षरस्फोट भेद से स्फोट[१] भी त्रिकल है ( भूषणसम्मत आठों स्फोटों का इन्हीं तीनों में अन्तर्भाव है )। उदात्त-अनुदात्त-स्वरित भेद से स्वर[११] भी त्रिकल है। व्यञ्जनात्मक-स्वरात्मक-उभयात्मक[४] भेद से वर्ण भी त्रिकल है। भूत-भविष्यत् वर्तमान भेद से काल भी त्रिपर्वा[११] है। एकवचन-द्विवचन-बहुवचन भेद से वचन[४] भी त्रिपर्वा है। कर्त्ता-कर्म-करण भेद से कर्तृतन्त्र[१] भी त्रिपर्वा है। आत्मनेपद परस्मैपद उभयपद भेद से धातु भी त्रिपर्वा है। अकर्मक-सकर्मक-प्रेरणार्थक भेद से क्रिया भी त्रिपर्वा है। उत्तम-मध्यम-प्रथम भेद से पुरुष[११] भी त्रिपर्वा है। कर्तृप्रधानवाक्य-कर्मप्रधानवाक्य-भावप्रधानवाक्य भेद से वाक्य[४] भी त्रिपर्वा है। लिंग-वचन-कारक भेद से संज्ञा भी त्रिपर्वा है। रूढ़ यौगिक योगरूढ़ भेद से संज्ञा[४] भी त्रिपर्वा है। पुल्लिंग-स्त्रीलिंग-नपुंसकलिंग भेद से लिंग भी त्रिपर्वा है। स्वर-व्यञ्जन-विसर्ग भेद से सन्धिप्रकार[११] भी त्रिपर्वा है।

अहं-ब्रह्मास्मि-तत्त्वमसि-सोऽहं—भेद से महावाक्य[१] भी त्रिपर्वा है। सजातीय-विजातीय-स्वगत भेद से भेद[१] भी त्रिपर्वा है। योग-विभूति-बन्ध भेद से सम्बन्ध[४] भी त्रिपर्वा है। काल-स्वभाव-कर्म भेद से नियति[१] भी त्रिपर्वा है। दृष्ट अनुमान-आप्त भेद से प्रमाण[१] भी त्रिपर्वा है। औपश्लेषिक-वैषयिक-अभिव्यापक भेद से आधार[११] प्रकार भी त्रिपर्वा है। स्वार्थ-परार्थ-परमार्थ भेद से वृत्ति भी त्रिपर्वा है। मिथ्या-व्यवहार-परमार्थ भेद से दृष्टि[१] भी त्रिपर्वा है। सत्य भाव-सत्यानृत भेद से भाव[४] भी त्रिपर्वा है

भृगु-आङ्गिरा-अत्रि भेद से ऋषि[१] भी त्रिपर्वा है। अग्निष्वात्ता सौमसत्-बर्हिषद् भेद से पितर[१] भी त्रिपर्वा है। आग्नेय-सौम्य-साध्य भेद से देवता[३] भी त्रिपर्वा है। नमुचि-वृत्र-बल भेद से असुर[४] भी त्रिपर्वा है। प्रज्ञा-प्रजा-अरपा भेद से अतिक्रान्ता प्रजा[१] भी त्रिपर्वा है। कहाँ तक गिनायें त्रिकल प्रजापति की इस त्रिपुटि के संक्षिप्त निदर्शन से ही एक स्वतन्त्र विशालकाय ग्रन्थ बन सकता है। अतः अधिक विस्तार न कर कुछ एक त्रिपुटियों की परिगणना उद्धृत कर विश्राम कर लिया जाता है—

६६-ऋक्-यजुः, साम (वदत्रयी)।
६७-पद्य-गद्य-गान (रचनात्रयी)
६८-भूः-भुव-स्वः (लोकत्रयी)
६९-अग्नि वायु आदित्य (देवत्रयी)
७०-मा प्रमा-प्रतिमा (छन्दोत्रयी)
७१ महोक्थ-महाव्रत-साम (रहस्यत्रयी)
७२-ब्रह्म क्षत्र विट (वीर्य्यत्रयी)
७३-ब्रा० क्षत्रिय-वैश्य (वर्णत्रयी)
७४-यज्ञ-तप-दानम् (कर्म्मत्रयी)
७५-इष्ट-आपू० दत्तम् (लोककर्म्मत्रयी)
७६-स्वर्ग-नरक-मुक्ति (गतित्रयी)
७७-अग्नि-यम-आदित्य (अङ्गिरात्रयी)
७८-आपः-वायु-सोम (भृगुत्रयी)
७९-इष्टि-पशु-सोमः (यज्ञत्रयी)
८०-पुरोडाश-वपा-रस (द्रव्यत्रयी)
८१-तप्त आप-अमृतम् (भूतत्रयी)
८२-सत्यवती ऋतवती-मन्यवती
(उपासनात्रयी)
८३-आकृति-प्रकृति अहंकृति (वृत्तित्रयी)
८४-जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति (अवस्थात्रयी)
८५-उत्पत्ति स्थिति-लयः (भावत्रयी)
८६ बृहत् वैराज रैवत (सारसामत्रयी)
८७-रथन्तर-रूप शाक्वर (पा० सामत्रयी)
८८-भर्गः-मह-यशः (शुक्लत्रयी)
८९-प्रात०म०-माध्यंदि-सायं (सवनत्रयी)
९०-व्यक्ति आकृति, जाति (विश्वमत्रयी)
९१-यज्ञायज्ञिय-वारवन्तीय भायन्तीय
( सामत्रयी )

९१ ज्योति-गौ-आयु (सौरतत्त्वत्रयी)
९३-इडा ऊर्क् भोगाः (पारमेष्ठ्यतत्त्वत्रयी)
९४-रत-श्रद्धा-पशुः (चान्द्रतत्त्वत्रयी)
९५-वाक्-गौ-द्यौ (पार्थिवतत्त्वत्रयी)
९६-आत्मा-सर्व शरीम् (द्रव्यत्रयी)
९७-स्थूल सूक्ष्म० कारण० (शरीरत्रयी)
९८-प्रज्ञा-प्राण-भूतमात्रा (मात्रात्रयी)
९९-नभचर-स्थलचरः-जलचर
( जीवत्रयी )
१००-धातु-मूल-जीवा (जीवत्रयी)
१०१-संसज्ञा, अन्तःसज्ञा, असंज्ञा
( प्राणित्रयी )
१०२-निदानं—निघन्दु—चिकित्सा
( आयुर्वेद-विषयत्रयी )
१०३-वातः-पित्तम्-कफः (धातुत्रयी)
१०४-शिरा-स्नायव-धमन्यः
( नाडीत्रयी )
१०५-घनाः-द्रवा-वाष्पा (अवस्थात्रयी)
१०६-स्वच्छा, अनिच्छा, परेच्छा
(प्रारब्धत्रयी)
१०७ दधि-मधु-घृतम् (रसत्रयी)
१०८-माता, पिता, सन्ततिः
( मैथुनीसंहितात्रयी )
१ ९-माता-पिता-आचार्य्यः
( संस्कारिकी संहितात्रयी )
११०-आचार्य्य अन्तवासी, विद्या
( ज्ञानसंहितात्रयी )
१११ ईश्वर-जीव जगत् (सर्वत्रयी)

## ६४—लोकव्यवहारानुगत त्रित्व-धर्म्मों का समन्वय—

यह तो हुआ शास्त्रीय व्यवहार। अब संक्षेप से लौकिक व्यवहार का भी विचार कर लीजिए। घोर-घोरतम नास्तिक सम्प्रदाय, एवं आस्तिक सम्प्रदाय दोनों ने ही अपने व्यवहारक्षेत्र में त्रित्ववाद को मूल मान रक्खा है। भारतीय धर्म्मों के उपक्रम उपसंहार में मङ्गलपाठ आवश्यक माना गया है। मङ्गलपाठ के उपसंहार में—"ओं शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!" यह वाक्य सन्निविष्ट रहता है। शान्ति जिसको चाहिए चाहे वह आत्मा हो शरीर हो, अथवा विश्व का कोई भी जड़ चेतन पदार्थ हो, त्रिगुणभाव के कारण वह त्रिपर्वा किंवा त्रिकल ही होगा। ऐसी दशा में तदुपयुक्त शान्ति तबतक सर्वाङ्गीण न बनेगी जबतक कि शान्ति-भाव को भी त्रिपर्वा नहीं बना लिया जायगा। इसीप्रकार तीन बार आचमन करना, तीन बार हाथ धोना तीन बार शपथ खाना आदि आदि व्यवहार भी त्रिकल आत्मस्वरूप के ही अनुगामी बने हुए हैं।

## ६५—लोकानुबन्धी त्रिभावों का स्वरूप-समन्वय—

वर्त्तमान न्यायालयों में वादी-प्रतिवादियों के सम्बन्ध में न्यायविभाग का सेवक (चपरासी) "अमुक व्यक्ति उपस्थित है ?"। इस आह्वान-वाक्य को तीन बार दोहराना क्यों आवश्यक समझता है ? रात्रि के समय पैट्रोल-सेनास्थल आदि प्रवेशनिषिद्ध स्थानों में भूल से चले जाने वाले व्यक्ति पर 'कौन ?' शब्द की त्रिरावृत्ति के अनन्तर ही रक्षक को उस आगन्तुक पर फायर करने का आदेश क्यों मिला ?, अपराध के लिए समस्त व्यक्ति के गले में एक-दो-तीन के अनन्तर ही क्यों गलपाश डाला जाता है ? क्या पश्चिमी वैज्ञानिकों के प्रज्ञापथ में इन प्रश्नों का समाधान है ?। नहीं। इन सभी त्रित्वभावों का समाधान करेगा एकमात्र प्रकृति-शास्त्र भारतीय शास्त्र। वही यह बतला सकेगा कि, आत्मपुरुष प्रकृति से युक्त है। स्वयं आत्मा भी त्रिकल है। एवं उसकी प्रकृति (स्वभाव) भी त्रिगुणभावमयी बनती हुई त्रिकल है। भला प्रकृति-पुरुष से सम्बन्ध रखने वाले इस स्वभावसिद्ध त्रित्वभाव का कौन विरोध कर सकता है ?।

## ६६—जननी के धर्म्मों का अन्य-पदार्थों में समन्वय—

उक्त सभी त्रयीभावों की मूल प्रतिष्ठा है गुणत्रयी। गुणत्रयी का मौलिक स्वरूप है—पाठकों की पूर्वपरिचिता वही 'योगमाया' अव्यय से आरम्भ कर महान् पर्य्यन्त, भूत से आरम्भ कर देवता पर्य्यन्त, पृथिवी से आरम्भ कर द्युलोक पर्य्यन्त जितने भी विश्वभाव हैं वे सभी गुणमयी इस गुणत्रया योगमाया के आवरण से नित्य आवृत हैं। जननी के धर्म्म सन्तान में न आवें यह कैसे होसकता है ?। योगमाया की दूसरे शब्दों में योगमायानुबन्धी इन्हीं तीनों गुणों की सर्वव्याप्ति का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् कहते हैं—

सत्त्वं रज-स्तम-इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः ।
निबध्नन्ति महाबाहो ! देहे देहिनमव्ययम् ॥१॥ (गी० १४।५।)
त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत् ।
मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम् ॥२॥ (गी० ७।१३)।

६६-ऋक्-यजु , साम (वेदत्रयी)।
६७-पद्य-गद्य-गान (रचनात्रयी)
६८-भूः-भुवः-स्वः (लोकत्रयी)
६९-अग्नि वायु आदित्य (देवत्रयी)
७० -मा प्रमा-प्रतिमा (छन्दोत्रयी)
७१ महोक्थ-महाव्रत-साम (रहस्यत्रयी)
७२-ब्रह्म क्षत्र-विट् (वीर्य्यत्रयी)
७३-ब्रा० क्षत्रियः-वैश्यः (दक्षत्रयी)
७४-यज्ञ -तप दानम् (कर्म्मत्रयी)
७५-इष्ट-आपू० दत्तम् (लोककर्म्मत्रयी)
७६-स्वर्ग-नरक-मुक्ति (गतित्रयी)
७७-अग्नि -यम -आदित्य (अङ्गिरात्रयी)
७८-आपः-वायु-सोम (भृगुत्रयी)
७९-इष्टि -पशु -सोमः (यज्ञत्रयी)
८०-पुरोडाश-वपा -रस (द्रव्यत्रयी)
८१-तम भाग -अभम् (भूतत्रयी)
८२ -सत्यवती ऋतवती-अन्यवती
(उपासनात्रयी)
८३-आकृति-प्रकृति अहंकृति (वृत्तित्रयी)
८४-जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति (अवस्थात्रयी)
८५-उत्पत्ति स्थिति -लयः (मायात्रयी)
८६ बृहत् वैराज रैवत (सारमामत्रयी)
८७-रथन्तर-वैरूप शाक्कर (पा० मामत्रयी)
८८-मर्गा-मह -यशः (तपस्त्रयी)
८९-भासस -मार्ग्यवि-मार्प (मथनत्रयी)
९०-व्यक्ति आकृति, जाति (विक्रमत्रयी)
९१-पन्नापन्नीय वारवन्तीय आयन्तीय
( सामत्रयी )

९२ ज्योति-र्गौ -आयु (सौरतत्त्वत्रयी)
९३-इडा ऊर्क् भोगाः (पारमेष्ठ्यतत्त्वत्रयी)
९४-रत -श्रद्धा पशु (चान्द्र तत्त्वत्रयी)
९५-वाक्-गा -द्यौ (पार्थिवतत्त्वत्रयी)
९६-आत्मा-सत्त्वं शरीम् (दण्डत्रयी)
९७-स्थूल० सूक्ष्म० कारण० (शरीरत्रयी)
९८-प्रज्ञा प्राण-भूतमात्रा (मात्रात्रयी)
९९-नभचर -स्थलचरः-जलचर
( जीवत्रयी )
१००-धातु-मूल-जीवा (जीवत्रयी)
१०१-संसंज्ञा, अन्तःसंज्ञा असंज्ञा
( साक्षित्रयी )
१०२-निदानं—निघन्टु—चिकित्सा
( आयुर्वेद-विषयत्रयी )
१०३-वात-पित्तम्-कफः (धातुत्रयी)
१०४-शिरा-स्नायव -धमन्यः
( नाडीत्रयी )
१०५-धनाः-द्रवा -वाय्याः (अवस्थात्रयी)
१०६-स्वेच्छा, अनिच्छा, परेच्छा
(प्रारब्धत्रयी)
१०७ दधि-मधु-घृतम् (रसत्रयी)
१०८-माता, पिता, सन्ततिः
( मैथुनीसंहितात्रयी )
१०९-माता-पिता आचार्य्यः
( मांस्कारिकी संहितात्रयी )
११०-आचार्य्य, अन्तेवासी, विद्या
( ज्ञानसंहितात्रयी )
१११ ईश्वर-जीव जगत् (सर्वत्रयी)

## ६४— लोकव्यवहारानुगत त्रित्व-धर्मों का समन्वय—

यह तो हुआ शास्त्रीय व्यवहार। अब संक्षेप से लौकिक व्यवहार का भी विचार कर लीजिए। पौरुषेय नास्तिक सम्प्रदाय एवं आस्तिक सम्प्रदाय दोनों ने ही अपने व्यवहारप्रपञ्च में त्रित्ववाद को मूल मान रक्खा है। भारतीय कार्यों के उपक्रम उपसंहार में मङ्गलपाठ आवश्यक माना गया है। मङ्गलपाठ के उपसंहार में— 'ओं शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!' यह वाक्य सन्निविष्ट रहता है। शान्ति जिसकी चाही जायगी वह आत्मा हो शरीर हो अथवा विश्व का कोई भी वह चेतन पदार्थ हो, त्रिगुणभाव के कारण वह त्रिपर्वा किंवा त्रिकल ही होगा। ऐसी दशा में तत्प्रयुक्त शान्ति तबतक सर्वाङ्गीण न बनेगी जबतक कि शान्तिभाव को भी त्रिपर्वा नहीं बना लिया जायगा। इसीप्रकार तीन बार आचमन करना तीन बार हाथ धोना तीन बार शपथ खाना, आदि आदि व्यवहार भी त्रिकल आत्मस्वरूप के ही अनुगामी बने हुए हैं।

## ६५—लोकानुबन्धी त्रिभावों का स्वरूप-समन्वय—

वर्तमान न्यायालयों में वादी-प्रतिवादियों के सम्बन्ध में न्यायविभाग का सेवक (चपरासी) "अमुक व्यक्ति उपस्थित है ?" । इस आह्वान-वाक्य को तीन बार दोहराना क्यों आवश्यक समझता है ? यदि के समय सैन्य-सेनास्थान आदि प्रवेशनिषिद्ध स्थानों में भूल से जाने वाले व्यक्ति पर 'कौन ?' शब्द की त्रिरावृत्ति के अनन्तर ही रक्षक को उस आगन्तुक पर फायर करने का आदेश क्यों मिला ?, वधदण्ड के लिए लाए व्यक्ति के गले में एक-दो-तीन के अनन्तर ही क्यों गलपाश डाला जाता है ? क्या पश्चिमी वैज्ञानिकों के प्रज्ञाक्षेत्र में इन प्रश्नों का व्याख्यान है ? । नहीं । इन सभी त्रित्वभावों का समाधान करेगा एकमात्र प्रकृतिशास्त्र भारतीय शास्त्र। वही यह बतला सकेगा कि, आत्मपुरुष प्रकृति से युक्त है। स्वयं आत्मा भी त्रिकल है। एवं उसकी प्रकृति (स्वभाव) भी त्रिगुणभावमयी बनती हुई त्रिकल है। भला प्रकृति-पुरुष से सम्बन्ध रखने वाले इस सहज सिद्ध त्रित्वभाव का कौन विरोध कर सकता है ? ।

## ६६—जननी के धर्मों का अन्य-पदार्थों में समन्वय—

उक्त सभी त्रयीभावों की मूल प्रतिष्ठा है गुणत्रयी। गुणत्रयी का मौलिक स्वरूप है—पाञ्चों की पूर्वपरिचिता वही 'योगमाया' अणु से आरम्भ कर महान् पर्यन्त, भूत से आरम्भ कर देवता पर्यन्त, पृथिवी से आरम्भ कर द्युलोक पर्यन्त जितने भी विश्वभाव हैं वे सभी गुणमयी इस गुरुतया योगमाया के आवरण से नित्य आवृत हैं। जननी के धर्म अन्य में न आवें यह कैसे होसकता है ?। योगमाया की दूसरे शब्दों में योगमायानुबन्धी इन्हीं तीनों गुणों की सर्वव्याप्ति का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् कहते हैं—

सत्त्वं रज-स्तम-इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः ।
निबध्नन्ति महाबाहो ! देहे देहिनमव्ययम् ॥१॥ (गी० १४।५।)
त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत् ।
मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम् ॥२॥ (गी० ७।१३)।

२—ऊर्ध्वं सत्त्वविशालस्, स्तमोविशालश्च मूलत सर्ग ।
मध्य रजोविशालो, ब्रह्मादिस्तम्ब-पर्यन्त ॥

३—तत्र जरामरणकृत दुःखं प्राप्नोति चेतन पुरुषः ।
लिङ्गस्याविनिवृत्तेस्तस्मात् दुःखं स्वभावेन ॥

—सांख्यकारिका ५३-५४-५५ ।

योगमायात्मिका प्रकृति का एकमात्र कार्य्य है—भूतसृष्टि किंवा सांख्य के शब्दों में भौतिकसर्ग । निर्माण सामग्री सत्त्व-रज-स्तमो-भेद से तीन भागों में विभक्त है । तीनों समष्टियाँ यद्यपि परस्पर अविनाभूत हैं अतएव प्रकृति से उत्पन्न प्रत्येक भौतिक सर्ग में तीनों गुणों की सत्ता माननी पड़ती है । इसी आधार पर प्रत्येक सर्ग में सत्त्वानुबन्धी अध्यात्मानुगत ज्ञानयोग रजोऽनुबन्धी अक्षरानुगत भक्तियोग एवं तमोऽनुबन्धी क्षरानुगत कर्मयोग तीनों की सत्ता सिद्ध होजाती है । इसप्रकार यद्यपि गुणसमानापेक्षया सभी भूतसर्ग समान धरातल पर प्रतिष्ठित हैं । तथापि गुणतारतम्य से यह सर्ग सत्त्वविशाल रजोविशाल तमोविशाल भेद से तीन भागों में विभक्त होजाता है । आगे जाकर तो छन्दः प्रस्तार की भाँति यह सर्ग असंख्य भेदों में परिणत होजाता है जैसाकि अनुपद में ही बतलाए जाने वाले कुछ एक उदाहरणों से स्पष्ट होजायगा । पहिले स्थूल सर्गों का ही विचार कीजिए—जब प्रकृति में सत्त्वभाव की प्रधानता रहती है रज और तम गौण बनते हुए सत्त्व के गर्भ में प्रविष्ट रहते हैं तो उस दशा में सत्त्वप्रधाना बनती हुई यह प्रकृति—ब्रह्म-प्रजापति ऐन्द्र-पितर-गान्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाच इन अष्टविध सत्त्वविशालसर्गों की जननी बनती है । यही ऊर्ध्वसर्ग कहलाता है । क्योंकि तीनों गुणों में से स्वयं सत्त्वगुण ऊर्ध्वस्थानीय है । यही 'दैवसर्ग' नाम से भी प्रसिद्ध है । इन आठों दैवसर्गों में सुप्रसिद्ध ११ इन्द्रियाँ तो रहती ही हैं साथ ही क्रम से ही इनमें आठ सिद्धियाँ नव तुष्टियाँ और रहती हैं । फलतः इनमें २८ इन्द्रियाँ होजाती हैं । चान्द्रमण्डल इनकी आधार-भूमि है । सौर प्रकाश इनका शत्रु है । इनके पैर नहीं होते अतएव विज्ञानभाषा में इन्हें "अपादजीव" कहा जाता है । चान्द्रसोम के सम्बन्ध से इनका शरीर उसी प्रकार सोमप्रधान है जैसे कि पार्थिव-मिट्टी के सम्बन्ध से पार्थिव शरीर मृत्प्रधान रहता है । इसी सौम्य भाव के कारण इन आठों देवयोनियों का रूपरूपणी से यथाशीघ्र सौम्य प्राणियों पर ( बच्चों एवं स्त्रियों पर, क्योंकि बच्चों में भी सोम की प्रधानता रहती है एवं स्त्रियों का मूलद्रव्य भी सोमतत्त्व ही है ) आक्रमण हुआ करता है । यही आयुर्वेद के अनुसार भूताक्रमण कहलाता है । इसी के लिए हमारे इस वैज्ञानिक चिकित्सा-शास्त्र मे ( चरकमे ) भूतोपशमनीयाध्याय नाम का एक स्वतन्त्र प्रकरण रक्खा है ।

## ६६—अष्टविध सत्त्वविशाल-सर्गों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

आठों में उत्तर उत्तर देवसर्ग की अपेक्षा पूर्व पूर्व सर्ग सत्त्वाधिक्य के कारण श्रेष्ठ-श्रेणि में प्रतिष्ठित है । दूसरी दृष्टि से ब्रह्म प्राजापत्य-ऐन्द्र-पैत्र्य इन चारों का एक विभाग है गन्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाच-इन चारों का एक विभाग है । अन्य दृष्टि से ब्रह्म-प्राजापत्य का एक युग्म ऐन्द्र-पैत्र्य का एक युग्म गन्धर्व-यक्ष

अभिक समिकट रहती हुई प्रकृति के उक्त दोनों विवर्तों को जानने में विशेष समर्थ है। जब प्रकृति में रजोभाव की प्रधानता रहती है सत्त्व और तम गौण बनते हुए रज के गर्भ में प्रविष्ट रहते हैं तो उस दशा में रजःप्रधाना प्रकृति मनुष्य–पशु–पक्षी–कृमि–कीट इन पाँच रजोविशालसर्गों की जननी बनती है। यही मध्यसर्ग है। क्योंकि गुणत्रयी में रजोगुण मध्य-स्थानीय है। यही "तिर्य्यक्सग" नाम से भी प्रसिद्ध है। इन पाँचों की चेतना का मूल आधार वायुतत्त्व ही है।

## ७२—तमोविशालसर्ग का स्वरूप–समन्वय--

तमोभावप्रधाना सत्त्वरजोगर्भिता प्रकृति तमोविशालसर्ग की जननी बनती है। धातुवर्ग ओषधि-वनस्पति से आरम्भ कर स्तम्ब पर्य्यन्त सम्पूर्ण प्रपञ्च तमोगुण–प्रधान है। यही प्रकृति का तीसरा मौलिक स्वरूप है। क्योंकि गुणत्रयी में तमोगुण मूल में प्रतिष्ठित है अतएव इसे मूलसर्ग कहा जाता है।

## ७३—'चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः' और ब्रह्मादि स्तम्ब पर्य्यन्त सर्गों का सस्मरण—

ऊर्ध्वसर्ग सत्त्वानुबन्धी किंवा सत्त्वप्रधान बनता हुआ सत्त्वसम्बन्धी ज्ञानमूर्ति अव्यय का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ ज्ञानप्रधान है। अतएव इस सर्ग को हम ज्ञानयोगानुगामी कह सकते हैं। मध्यसर्ग रजोऽनुबन्धी किंवा रजःप्रधान बनता हुआ रज सम्बन्धी क्रियामूर्त्ति महामाया मक अक्षर का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ क्रियाप्रधान है। अतएव इस मध्यसर्ग को ( मध्यस्थता के कारण ज्ञानार्थरूपा उभय सम्पत्ति से युक्त रहने के कारण ) भक्तियोगानुगामी कह सकते हैं। मूलसर्ग तमोऽनुबन्धी किंवा तमः–प्रधान बनता हुआ तमः-सम्बन्धी अर्थमूर्त्ति योगमायात्मक क्षर का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ अर्थप्रधान है। अतएव इसे हम कर्म्मयोगानुगामी मान सकते हैं। ब्रह्म से आरम्भ कर स्तम्ब * पर्य्यन्त व्याप्त रहने वाला यह प्राकृतिक सर्ग सम्मूच १४ भागों में विभक्त है। यही शास्त्रपरिभाषा का— 'चतुर्द्दशविधो भूतसग' है। इन चौदहों में भी अवान्तर तारतम्य है।

## ७४—सत्त्वविशालसर्गानुगता ज्ञान–भक्ति–कर्म्म–योगत्रयी—

सत्त्वविशाल अष्टविध देवसर्ग इतर दोनों सर्गों की अपेक्षा जहाँ ज्ञानप्रधान बनता हुआ ज्ञानयोग का अनुगामी है वहाँ अपने पारस्परिक भेद के कारण इनमें भी तीनों योगों का अन्तर्भाव सिद्ध होजाता है। ब्रह्म प्रजापति नाम के प्रथम पुष्प में सत्त्व की प्रधानता है इन्द्र एवं पितर में रज की प्रधानता है एवं गन्धर्वादि चारों में तम की प्रधानता है। सत्त्वप्रधान प्रथम पुष्प ज्ञानयोगानुगामी है रजःप्रधान द्वितीय-पुष्प भक्तियोगानुगामी है एवं तमःप्रधान चतुर्थपुष्प कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार सत्त्व–रज–तम के क्रमिक सम्बन्ध से इन सत्त्वविशाल एवं ज्ञानयोगानुगामी देवसर्गों में भी अवान्तर तीन भेद हो जाते हैं।

---

* पानी में काई के रूप से प्रतिष्ठित शैवाल का मासिक रूप ही 'स्तम्ब'' है।

का एक युग्म एवं राक्षस पिशाच का एक युग्म है। चारों युग्मों में से आरम्भ के दो युग्मों का आक्रमण तो कादाचित्क है। शेष दोनों अवरयुग्म प्रायः उत्पात मचाते ही रहते हैं। पिशाच का मांस भाग पर आक्रमण होता है। यही बच्चों का 'सूखा' (सूखने की बीमारी) कहलाता है। राक्षस का आक्रमण रुधिर पर होता है रुधिर पीला किंवा श्वेत होजाता है। 'यक्ष' का आक्रमण इन्द्रियों पर होता है। इन्द्रियाँ अपना व्यापार ग्रस्त व्यस्त करने लगती हैं। 'गन्धर्व' का आक्रमण मन पर होता है मन प्रलाप का अनुगामी बन जाता है। 'पितर' का आक्रमण शुक्रस्थित महानात्मा पर होता है सन्तान का निरोध हो जाता है जिसकी कि अनेक चिकित्साओं में से पितृकर्म भी एक अनिवार्य्य चिकित्सा मानी गई है। 'ऐन्द्र' का आक्रमण बुद्धि पर होता है बुद्धि का व्यवसायात्मक स्वाभिमान विच्छिन्न होजाता है। 'प्राजापत्य' का आक्रमण योगमाया (प्रकृति) पर होता है प्रकृति (स्वभाव) बिगड़ जाती है स्वभाव विकृत होजाता है। 'ब्राह्म' का आक्रमण आकृति पर होता है। मनुष्य अपना आपा ही खो बैठता है। इन दूषित आक्रमणों के साथ साथ अनुकूल अनुकूल-सामग्री के उपलब्ध होजाने पर कभी कभी इनका आक्रमण काम्य की भी वस्तु बन जाता है। स्वम वेद में एक ऐसे ही आक्रमण का उल्लेख मिलता है। उल्लेख यों है—

## ७—कबन्ध आथर्वण के द्वारा पतञ्चल काप्य से प्रश्न एवं तन्मूलक देवसर्ग का संस्मरण—

अरुणपुत्र सुप्रसिद्ध वैज्ञानिक उद्दालक कहते हैं कि याज्ञवल्क्य! हम (उद्दालक) काप्यमहर्षि के यहाँ यज्ञशास्त्र के अध्ययन के लिए मद्रदेश में रहते थे। काप्य की स्त्री में गन्धर्व का आगमन होता रहता था। एक बार मेरे सामने ही (परस्परप्रश्नोत्तरकाल) गन्धर्वदेवता ऋषिपत्नी में प्रकट हुआ। मैंने उससे प्रश्न किया कि तुम कौन हो ?। उत्तर मिला—मैं अथर्वा नाम के गन्धर्ववंश में उत्पन्न होने वाला आथर्वण हूँ, और मेरा नाम कबन्ध है। आश्चर्य्य! महा आश्चर्य्य!! अपने परिचय देने के अव्यवहितोत्तरकाल में ही पतञ्चल काप्य से एवं उस स्थान में रहने वाले याज्ञिकों से कबन्ध प्रश्न कर बैठा कि— 'यदि आप जानते हैं तो उस सूत्र (सूत्रात्मा) का स्वरूप बतलाइए, जिसमें यह लोक, परलोक एवं सम्पूर्ण भूतसर्ग बद्ध हैं ?। पतञ्चल काप्य कहने लगे भगवन्! मैं यह नहीं जानता कि, वह सूत्रात्मा कौन है। कबन्ध ने दूसरा प्रश्न यह किया कि "उस अन्तर्य्यामी का क्या स्वरूप है जो इस लोक परलोक एवं सम्पूर्ण भूतसर्ग को (उनके हृदय में बैठा हुआ) नियन्त्रण में रखता है ?। पतञ्चल काप्य कबन्ध के इस दूसरे प्रश्न का भी उत्तर न दे सके। आगे जाकर कबन्ध कहने लगा कि, हे काप्य! जो व्यक्ति उस सूत्रात्मा और अन्तर्य्यामी को जानेगा वही ब्रह्मवित्, लोकवित्, देववित् वेदवित् यज्ञवित् भूतवित् आत्मवित् एवं सर्ववित् कहलाएगा। और तुम्हें यह जानकर प्रसन्नता होगी कि इन दोनों का स्वरूप मैं जानता हूँ। (शत १४।५।७।१।)।

## ७१—रक्षोपिशाचसर्ग का स्वरूप-समन्वय—

उक्त आख्यान से यह भी सिद्ध होता है कि इन देवयोनियों में जन्म-मृत्यु विवाह सन्तति आदि मानुष-व्यवहार यथावत् प्रतिष्ठित हैं। इनमें प्रधानरूप से प्रकृति का रसभाग प्रतिष्ठित है। प्रकृति के ही अन्तर्य्यामी सूत्रात्मा ये दो विवर्त हैं जैसा कि पूर्व में बतलाया जा चुका है। अतएव यह प्रजा प्रकृति के

अधिक सन्निकट रहती हुई प्रकृति के उक्त दोनों विवर्त्तों को जानने में विशेष समय है। जब प्रकृति में रजोभाव की प्रधानता रहती है सत्त्व और तम गौण बनते हुए रज के गर्भ में प्रविष्ट रहते हैं तो उस दशा में रजःप्रधाना प्रकृति मनुष्य–पशु–पक्षी–कृमि–कीट इन पाँच रजोविशालसर्गों की जननी बनती है। यही मध्यसर्ग है। क्योंकि गुणत्रयी में रजोगुण मध्य-स्थानीय है। यही "तिर्य्यक्स्रग" नाम से भी प्रसिद्ध है। इन पाँचों की चेतना का मूल आधार वायुतत्त्व ही है।

## ७२—तमोविशालसर्ग का स्वरूप-समन्वय—

तमोभावप्रधाना सत्त्वरजोगर्भिता प्रकृति तमोविशालसर्गों की जननी बनती है। धातुवर्ग ओषधि-वनस्पति से आरम्भ कर स्तम्ब पर्य्यन्त सम्पूर्ण प्रपञ्च तमोगुण-प्रधान है। यही प्रकृति का तीसरा मौलिक स्वरूप है। क्योंकि गुणत्रयी में तमोगुण मूल में प्रतिष्ठित है अतएव इसे मूलसर्ग कहा जाता है।

## ७३—'चतुर्दशविधो भूतसर्गः' और ब्रह्मादि स्तम्ब पर्य्यन्त सर्गों का सस्मरण—

ऊर्ध्वसर्ग सत्त्वानुबन्धी किंवा सत्त्वप्रधान बनता हुआ सत्त्वसम्बन्धी ज्ञानमूर्ति अव्यय का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ ज्ञानप्रधान है। अतएव इस सर्ग को हम ज्ञानयोगानुगामी कह सकते हैं। मध्यसर्ग रजोऽनुबन्धी किंवा रजःप्रधान बनता हुआ रज सम्बन्धी क्रियामूर्ति महामायात्मक अक्षर का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ क्रियाप्रधान है। अतएव इस मध्यसर्ग को (मध्यस्थता के कारण ज्ञानार्थरूपा उभय सम्पत्ति से युक्त रहने के कारण) भक्तियोगानुगामी कह सकते हैं। मूलसर्ग तमोऽनुबन्धी किंवा तम-प्रधान बनता हुआ तमः-सम्बन्धी अर्थमूर्ति योगमायात्मक क्षर का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ कर्मप्रधान है। अतएव इसे हम कर्मयोगानुगामी मान सकते हैं। ब्रह्मा से आरम्भ कर स्तम्ब * पर्य्यन्त व्याप्त रहने वाला यह प्राकृतिक सर्ग सम्पूर्ण १४ भागों में विभक्त है। यही सांख्यशास्त्र का—'चतुर्दशविधो भूतसर्ग' है। इन चौदहों में भी अवान्तर तारतम्य है।

## ७४—सत्त्वविशालसर्गानुगता ज्ञान–भक्ति–कर्म्म–योगत्रयी—

सत्त्वविशाल अष्टविध देवसर्ग इतर दोनों सर्गों की अपेक्षा जहाँ ज्ञानप्रधान बनता हुआ ज्ञानयोग का अनुगामी है वहाँ अपने पारस्परिक भेद के कारण इनमें भी तीनों योगों का अन्तर्भाव सिद्ध होजाता है। ब्रह्म प्रजापति नाम के प्रथम युग्म में सत्त्व की प्रधानता है इन्द्र एवं पितर में रज की प्रधानता है एवं गन्धर्वादि चारों में तम की प्रधानता है। सत्त्वप्रधान प्रथम युग्म ज्ञानयोगानुगामी है रजःप्रधान द्वितीय-युग्म भक्तियोगानुगामी है एवं तमःप्रधान चतुर्थयुग्म कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार सत्त्व–रज–तम के क्रमिक सम्बन्ध से इन सत्त्वविशाल एवं ज्ञानयोगानुगामी देवसर्गों में भी अवान्तर तीन भेद हो जाते हैं।

---

* पानी में काई के रूप से प्रतिष्ठित शैवाल का मौलिक रूप ही 'स्तम्ब" है।

## ७५—रजोविशालसर्गानुगता ज्ञान-भक्ति-कर्म्म योगत्रयी—

मनुष्य-पशु-पक्षी-कृमि-कीट इन रजोविशाल, अतएव भक्तियोगानुगामी तिर्यक्सर्गों में भी यही क्रम है। सत्त्वप्रधान मनुष्य ज्ञानयोगानुगामी है, रजःप्रधान-पशुपक्षी-युग्म भक्तियोगानुगामी है, एवं तमःप्रधान कृमि-कीट-युग्म कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार सत्त्व-रज-तम के क्रमिक विकास से इस रजोविशाल अतएव भक्ति-योगानुगामी तिर्य्यक्सर्गों में भी तीनों योगों का अन्तर्भाव सिद्ध होजाता है।

## ७६—तमोविशालसर्गानुगता ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योगत्रयी—

धातु औषधि वनस्पति-स्तम्भ-लक्षण तमोविशाल अतएव कर्म्मयोगानुगामी मूलसर्गों में भी क्रमसाम्य है। सत्त्वप्रधान ओषधि-वनस्पतिवर्ग ज्ञानयोगानुगामी है, रजःप्रधान स्तम्भ भक्तियोगानुगामी है, एवं तमःप्रधान धातुवर्ग कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार सत्त्व-रज-तम के तारतम्य से तमोविशाल अतएव कर्म्मयोगानुगामी इस मूलसर्ग में भी तीनों योगों का भोग सिद्ध हो जाता है, जैसा कि निम्नलिखित तालिकाओं से स्पष्ट है।

त्रिधारसृष्टि होती है जैसाकि-'विकारांश्च गुणांश्चैवान विद्धि प्रकृति-सम्भवान' इत्यादि गीता-वचन से स्पष्ट है।

## ८०-सत्त्व-रज-स्तमो-गुणात्मिका प्रकृति के विश्वानुबन्धी 'परम-मध्यम-अवम-' नामक तीन धामों का संस्मरण—

निष्कर्ष यही हुआ कि, पञ्चपर्वात्मिका विश्वसृष्टि को हम सत्त्वानुगता अव्ययसृष्टि रजोऽनुगता अक्षरसृष्टि एवं तमोऽनुगता क्षरसृष्टि के भेद से तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं। यही विश्वसृष्टि का मौलिक विभाग है। स्वयम्भू-परमेष्ठी की समष्टि परमधाम है, चन्द्रमा-पृथिवी की समष्टि अवमधाम है, एवं सूर्य मध्यमधाम है। 'यस्मादर्वाक् किंचार्वाचीनमादित्यात् सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्' इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार सूर्य से नीचे नीचे का विवर्त मर्त्यप्रधान है। ऊपर का भाग अमृतप्रधान है। 'निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च' इस श्रुति के अनुसार मध्यस्थ सूर्य दोनों का संयोजक बनता हुआ अमृतमृत्युमय है। अमृत प्रधान परमधाम + में अमृतप्रधान सत्त्वमूर्ति अव्यय की प्रधानता है। मर्त्यप्रधान अवमधाम में मर्त्य-प्रधान तमोमूर्ति क्षर की प्रधानता है एवं उभयप्रधान मध्यमधाम में उभयप्रधान रजोमूर्ति अक्षर की प्रधानता है।

## ८१—त्रिधामानुगत त्रिविध सर्ग, 'पुरुष-महामाया-योगमाया-निबन्धना-सर्गत्रयी का विस्तार, एवं तालिका के द्वारा तत्समन्वय प्रयास—

परमधाम ज्ञानयोगानुयायी है मध्यमधाम भक्तियोगानुयायी है एवं अवमधाम कर्मयोगानुयायी है। तीनों क्रमशः भाव-गुण-विकार-सृष्टियों के अधिष्ठाता बने हुए हैं। विज्ञान-दृष्टि से भावसर्ग सत्त्वविशाल है गुणसर्ग रजोविशाल है एवं विकारसर्ग तमोविशाल है। सत्त्वविशालसर्ग का स्वयं पुरुष से सम्बन्ध है रजोविशालसर्ग का महामाया [अक्षर] से सम्बन्ध है एवं तमोविशालसर्ग का योगमाया [क्षर] से सम्बन्ध है। तारतम्य से त्रिगुणात्मिका बनती हुई भी क्षररूपा योगमाया तमः-प्रधाना ही मानी जायगी। कारण भगवान् ने योगमाया को आवरण ✱ करने वाली बतलाया है एवं आवरण करना एकमात्र तमोगुण का ही स्वाभाविक धर्म है। आपके साम्याभिमत सत्त्व-रज-स्तमो-विशालसर्गों का विज्ञान-सिद्ध क्षरप्रधान योगमायानुबन्धी केवल तमोविशालसर्ग में ही अन्तर्भाव है जैसा कि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट है।

---

+ स वेदैतत् परमं ब्रह्म धाम ( उपनिषत् )
यद् गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम। (गीता)

✱ "नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृत" (गीता)

विकारसृष्टि होती है जैसाकि–'विकारांश्च गुणांश्चैवान् विद्धि प्रकृति–सम्भवान' इत्यादि गीता–वचन से स्पष्ट है।

## ८०–सत्त्व–रज–स्तमो–गुणात्मिका प्रकृति के विश्वानुबन्धी 'परम–मध्यम–अवम–' नामक तीन धामों का संस्मरण—

निष्कर्ष यही हुआ कि, पञ्चपर्वात्मिका विश्वसृष्टि को हम सत्त्वानुगता अव्ययसृष्टि रजोऽनुगता अक्षरसृष्टि एवं तमोऽनुगता क्षरसृष्टि के भेद से तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं। यही विश्वसृष्टि का मौलिक विभाग है। स्वयम्भू–परमेष्ठी की समष्टि परमधाम है चन्द्रमा–पृथिवी की समष्टि अवमधाम है एवं सूर्य्य मध्यमधाम है। 'तस्मात्तत् किंचार्वाचीनमादित्यात् सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्' इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार सूर्य्य से नीचे नीचे का विवर्त्त मर्त्यप्रधान है। ऊपर का भाग अमृतप्रधान है। निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च' इस यजुःश्रुति के अनुसार मध्यस्थ सूर्य्य दोनों का संयोजक बनता हुआ अमृतमृत्युमय है। अमृतप्रधान परमधाम* में अमृतप्रधान सत्त्वमूर्त्ति अव्यय की प्रधानता है। मर्त्यप्रधान अवमधाम में मर्त्य–प्रधान तमोमूर्त्ति क्षर की प्रधानता है, एवं उभयप्रधान मध्यमधाम में उभयप्रधान रजोमूर्त्ति अक्षर की प्रधानता है।

## ८१—त्रिधामानुगत त्रिविध सर्ग, 'पुरुष–महामाया–योगमाया निबन्धना–सर्गत्रयी का विस्तार, एवं तालिका के द्वारा तत्समन्वय प्रयास—

परमधाम ज्ञानयोगानुयायी है मध्यमधाम भक्तियोगानुयायी है एवं अवमधाम कर्म्मयोगानुयायी है। तीनों क्रमशः भाव–गुण–विकार–सृष्टियों के अधिष्ठाता बने हुए हैं। विज्ञान–दृष्टि से भावसर्ग सत्त्ववि–शाल है गुणसर्ग रजोविशाल है एवं विकारसर्ग तमोविशाल है। सत्त्वविशालसर्ग का सम्बन्ध पुरुष से सम्बन्ध है रजोविशालसर्ग का महामाया [अक्षर] से सम्बन्ध है एवं तमोविशालसर्ग का योगमाया [क्षर] से सम्बन्ध है। तारतम्य से त्रिगुणात्मिका बनती हुई भी क्षररूपा योगमाया तमः–प्रधाना ही मानी जायगी। कारण भगवान् ने योगमाया को आवरण* करने वाली बतलाया है एवं आवरण करना एकमात्र तमोगुण का ही स्वाभाविक धर्म्म है। आपके अव्ययाभिमत सत्त्व–रज–स्तमो–विशालसर्गों का विज्ञान–सिद्ध क्षरप्रधान योगमायानुबन्धी केवल तमोविशालसर्ग में ही अन्तर्भाव है जैसा कि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट है।

---

— स वेदैतत् परमं ब्रह्म धाम ( उपनिषत् )
यद् गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम। (गीता)

* "नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृत" (गीता)

## ८२ – त्रिविध-सर्गानुगता पार्थिवी–त्रिलोकी, एवं तदनुगत चौदह प्रकार का भूत-सर्ग –

वैज्ञानिकी सृष्टिधारा की मीमांसा को छोड़िए। प्रस्तुत है सांख्याभिमत चतुर्दशविध भूतसर्ग का वैज्ञानिक विचार। यही अत्र मीमांस्य है। यह पूर्णरूपेण लक्ष्य में रखना चाहिए कि, इस सर्ग का केवल चन्द्रगर्भिता पृथिवी से ही सम्बन्ध है। पृथिवी के चित्य-चितेनिधेय भेद से दो विवर्त माने गए हैं। संक्षेप में इस सम्बन्ध में यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि पिण्डपृथिवी के केन्द्र से निकल कर २१ वें स्तोम पर्य्यन्त व्याप्त प्राणाग्निमय मण्डल ही चितेनिधेया पृथिवी है। इसके त्रिवृत (९) पञ्चदश (१५) एकविंश (२१) ये तीन विभाग हैं। त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्राणमण्डल इस पृथिवी का पृथिवीलोक है पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्राणमण्डल इसका अन्तरिक्षलोक है एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्राणमण्डल इसका द्युलोक है। इसप्रकार केवल स्तोमभेद से पृथिवी में ही तीनों लोकों का भोग सिद्ध होजाता है। विज्ञानभाषा में महापृथिवीरूपा यही त्रिलोकी 'स्तोम्यात्रिलोकी' नाम से प्रसिद्ध है। इसे ही 'अदितिपृथिवी' भी कहा जाता है। यही ब्राह्मणग्रन्थों की 'द्यावापृथिवी' है। पृथिवी माता है द्यु पिता है। पृथिवी योनि है द्यु रेतोधा है, पार्थिव-द्यु रस रेत है। तीनों के समन्वय से ही चतुर्दशविध भूतसर्गों की अभिव्यक्ति हुई है।

## ८३—त्रैलोक्यदेवताओं का तानूनप्त्र, तन्निबन्धन सर्वज्ञ, हिरण्यगर्भ विराट्-नामक प्रज्ञाख्य–देवता, एवं इनकी ज्ञान क्रिया-अर्थ–रूपता का समन्वय—

त्रिवृत्पृथिवी अग्निप्रधान है। यह पार्थिव प्राणाग्नि अर्थशक्ति का अधिष्ठाता है। पञ्चदश अन्तरिक्ष वायुप्रधान है। यह क्रियाशक्ति का अधिष्ठाता है। एकविंश द्युलोक इन्द्रप्रधान है। यह ज्ञानशक्ति का अधिष्ठाता है। इन तीनों त्रैलोक्य-देवताओं का परस्पर तानूनप्त्र [संगमन] होता है। फलतः तीनों तीनों शक्तियों से युक्त होजाते हैं केवल प्रधानता अप्रधानता का तारतम्य रहता है। ज्ञानशक्तियुत इन्द्र क्रियाशक्तियुत वायु इन दोनों को अपने गर्भ में रखने वाला अतएव इन्द्र-वायु-अग्नि–मूर्ति-अर्थशक्तियुत अग्नि 'विराट्' नाम से प्रसिद्ध है। यही 'भूतात्मा' "विष्णु" इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। अर्थशक्तियुत अग्नि, ज्ञानशक्तियुत इन्द्र इन दोनों को अपने गर्भ में रखने वाला अतएव अग्नि इन्द्र-वायुमूर्ति क्रियाशक्तियुत वायु 'हिरण्यगर्भ' नाम से प्रसिद्ध है। यही 'हंसात्मा' *— 'ब्रह्मा' आदि नामों से प्रसिद्ध है। अर्थशक्तियुत अग्नि क्रियाशक्तियुत वायु, इन दोनों को अपने गर्भ में रखने वाला अतएव अग्नि-वायु इन्द्रमूर्ति ज्ञान शक्तियुत इन्द्र 'सर्वज्ञ' नाम से प्रसिद्ध है। यही "प्रज्ञात्मा" "शिव" इत्यादि नामों से भी प्रसिद्ध है। तानूनप्त्र के कारण यद्यपि तीनों ही तीनों शक्तियों से युक्त हैं परन्तु क्रमशः अग्नि-वायु-इन्द्र की प्रधानता से तीनों क्रमशः अर्थ क्रिया-ज्ञान-प्रधान ही बन रहे हैं।

---

* गत्यागत्यानुगामी प्रेत हंस भाव को इस हंसात्मा से सर्वथा पृथक् समझना चाहिए।

१–वायुः (क्रिया)—प्राण—अक्षर—रज
२ २–इन्द्रः (ज्ञानम्)—मन—अव्यय—सत्त्वम्
३–अग्नि (अर्थ)—वाक्—क्षर—तम

अग्नीन्द्रगर्भितः 'वायु' ईशात्मा
हिरण्यगर्भ-ब्रह्मा

—•—

१–अग्निः (अर्थः) वाक्—क्षर—तम
३ २–वायुः (क्रिया) प्राणः—अक्षर—रज
३–इन्द्र (ज्ञानम् मन—अव्यय—सत्त्वम्

इन्द्रवायुगर्भितः 'अग्नि' सूत्रात्मा
विराट् विष्णुः

—•—

१–सर्वज्ञ——शिव—दिव्य——दिव्यसर्गाधिष्ठाता ——सत्त्वमूर्ति
२–हिरण्यगर्भः-ब्रह्मा—आन्तरिक्ष—आन्तरिक्षसर्गाधिष्ठाता–रजोमूर्ति
३–विराट्——विष्णु-पार्थिव——पार्थिवसर्गाधिष्ठाता——तमोमूर्ति

—•—

१–सत्त्वमूर्ति शिव—सत्त्वविशालसर्गप्रवर्त्तकः—ज्ञानयोगाधिष्ठाता——सर्वज्ञमूलसर्गाधारः।
२–रजोमूर्तिर्ब्रह्मा——रजोविशालसर्गप्रवर्त्तकः—भक्तियोगाधिष्ठाता——अन्तःसंज्ञमूलसर्गाधारः।
३–तमोमूर्तिर्विष्णु—तमोविशालसर्गप्रवर्त्तकः—कर्मयोगाधिष्ठाता—असंज्ञमूलसर्गाधारः।

—•—

### ८५—इन्द्रात्मसत्त्वघन सर्वज्ञ शिव से अनुप्राणित ज्ञानात्मक-सत्त्वविशाल ससंज्ञ-सर्ग का स्वरूप-परिचय (सत्त्वविशालसर्गस्यात्मक-दिव्य-(१)—

चतुर्दशविध भूतसर्गों की मूलप्रतिष्ठा का दिग्दर्शन कराया गया। अब क्रमशः-तीनों के अवान्तर विभागों का विवेचन करते हुए तीनों के स्वरूपों की मीमांसा प्रस्तुत की जाती है। क्रमप्राप्त पहिले सत्त्वमूर्ति, सत्त्व विशालसर्गों के प्रवर्तक सर्वज्ञ इन्द्रात्मा शिव से सम्बन्ध रखने वाले ससंज्ञसर्ग का ही विचार कीजिए।

इन तीन आत्म-विवर्तों के कारण ही यह सत्त्व-सत्त्वविशालसर्ग 'त्र्यात्मक' सम्बोधन का अधिकारी बना ।

८६—आध्यात्मलक्षण हिरण्यगर्भ ब्रह्मा से अनुप्राणित द्व्यात्मक रजोविशाल-अन्त — मज्ञ-सर्ग का स्वरूप-परिचय (रजोविशालसर्ग —द्व्यात्मक—आन्तरिक्ष्य —(२)—

पार्थिवभाग की अधिकता से जीवों में चेतनांश अभिभूत होगया ( दब गया ) वे ही जीव 'अन्तः-सञ्ज्ञ' नाम से प्रसिद्ध हुए। इन में आन्तरिक्ष्य हिरण्यगर्भ ब्रह्मा के, एवं पार्थिव विराट् विष्णु के प्रत्यक्षों की ही प्रधानता रही। सर्वज्ञ के विरोभावरूप अभाव से ये पृथिवी के मूल को न छोड़सके। विराट् के द्वारा इनके शरीर का निर्माण हुआ एवं हिरण्यगर्भांशभूत तैजसवायु के द्वारा इन में ऊर्ध्वगमन-लक्षण गतिभाव का विकास हुआ। हिरण्यगर्भांशभूत तैजसवायु के विकास से ये बढ़ तो अवश्य गए, परन्तु मूल ( भूगर्भ ) को न छोड़सके। अतएव इन्हें मूलजीव कहा गया। यद्यपि अमरबल्ली आदि कुछ एक वल्लियाँ अवश्य ही ऐसी हैं जो वृक्षों पर बिना पृथिवीमूल के भी व्याप्त होजाती हैं। परन्तु इन में भी पूर्वदेश त्याग—उत्तर प्रदेशसंयोग—लक्षणा—प्राणानुगता गति का तो अभाव ही है। अतएव इन को भी निर्मूल नहीं माना जासकता। इन मूलजीवों का आरम्भ स्तम्ब से होता है एवं समाप्ति वृक्षों पर होती है। स्तम्ब—कुश-काश-वल्ली-गुल्म-लता-तृण-क्षुप-शुषक-वृक्ष आदि अनेक विवर्तों में ये अन्तःसञ्ज्ञ विभक्त हैं। इनमें केवल स्पर्शेन्द्रिय का ही विकास रहता है। जो अवस्था स्वप्नावस्था में मानव की रहती है वही अवस्था इन अन्तः-सञ्ज्ञ जीवों की है। स्वप्न में हमारी संज्ञा (प्रज्ञानमनोऽनुगत चिद्वृत्ति) अन्तर्मुख रहती है एवमेव इनकी चेतना सदा अन्तर्मुख ही रहती है। अतएव इन्हें—"अन्तःसञ्ज्ञ" कहा जाता है। त्वगिन्द्रिय के विकास के द्वारा ही इनमें क्रमशः अशन-क्षमन-गन्ध-ग्रहणादि व्यापार होते हैं। इसी के द्वारा इन्हें सुख-दुःखानुभव हुआ करता है। परन्तु जिसप्रकार स्वप्न सुख-दुःखों के प्रतीकार में हम असमर्थ रहते हैं एवमेव स्वप्नावस्था से नित्ययुक्त ये अन्तःसञ्ज्ञ जीव सुख-दुःख का अनुभव करते हुए भी इनके प्रतीकार में असमर्थ रहते हैं— "अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः ( महाभारत )।

इनका प्रधान आत्मा रजोमूर्त्ति हिरण्यगर्भ ब्रह्मा (वायु) है अतएव इन्हें हम पूर्वपरिभाषानुसार भक्ति योगानुगामी कहसकते हैं। इन में ज्ञान का भी आंशिक समावेश है इसलिए तो ये भक्त्यंश हैं अर्थ का भी समावेश है इसलिए ये अर्धज्ञ हैं। सन्ध्य अवस्था ही स्वप्नावस्था है। ज्ञानानुगता जाग्रदवस्था का इनमें अभाव है। उधर स्वप्न का सन्निपात भी साम्य ही माना गया है। ब्रह्मा का अन्तरिक्ष से सम्बन्ध है अतएव इन अन्तःसंज्ञ रजोविशालसर्ग को हम 'आन्तरिक्ष्य' कह सकते हैं। इनों में चेतना है अथवा नहीं? इस प्रश्न की मीमांसा की आज कोई भी आवश्यकता नहीं रही जब कि भारतललाम स्व० श्री जगदीशचन्द्र बसु ने यन्त्रों के द्वारा इस रहस्य को सभी के लिए व्यक्त कर दिया है।

८७—आध्यात्मलक्षण विराट् विष्णु से अनुप्राणित एकात्मक तमोविशाल-सर्ग का स्वरूप-परिचय-(तमोविशालसर्गः एकात्मक —पार्थिव —(३)—

पार्थिवभाग की ओर वृद्धि हुई। शेषभूता चेतना भी आत्यन्तिकरूप से अभिभूत होगई। केवल पार्थिव अग्नि का ही (विराड्यका ही) साम्राज्य शेष रह गया। वे ही जीव 'असंज्ञ' किंवा 'अचेतन' कह

इन तीन आरम्भ-विवर्तों के कारण ही यह सर्वज्ञ-सत्त्वविशालसर्ग त्र्यात्मक सम्बोधन का अधिकारी बना।

## ८६-माध्यात्मलक्षण हिरण्यगर्भ ब्रह्मा से अनुप्राणित द्व्यात्मक रजोविशाल-अन्तः-संज्ञ-सर्ग का स्वरूप-परिचय (रजोविशालसर्ग -द्व्यात्मक-आन्तरिक्ष्य-(२)—

पार्थिवभाग की अधिकता से जीवों में चेतनांश अभिभूत होगया ( दब गया ) वे ही जीव अन्तः-संज्ञ नाम से प्रसिद्ध हुए। इन में आन्तरिक्ष्य हिरण्यगर्भ ब्रह्मा के एवं पार्थिव विराट् विष्णु के प्रत्ययों की ही प्रधानता रही। सर्वज्ञ के तिरोभावलक्षण प्रभाव से ये पृथिवी के मूल को न छोड़सके। विराट् के द्वारा इनके शरीर का निर्माण हुआ एवं हिरण्यगर्भाशभूत तैजसवायु के द्वारा इन में ऊर्ध्वगमन-लक्षण गतिभाव का विकास हुआ। हिरण्यगर्भाशभूत तैजसवायु के विकास से ये बढ़ तो अवश्य गए, परन्तु मूल ( मूगर्भ ) को न छोड़सके। अतएव इन्हें मूलजीव कहा गया। यद्यपि अमरबेलजी आदि कुछ एक वल्लियाँ अवश्य ही ऐसी हैं जो वृक्षों पर बिना पृथिवीमूल के भी व्याप्त होजाती हैं। परन्तु इन में भी पूर्वदेश त्याग-उत्तर प्रदेशसंयोग-लक्षणा-प्राणानुगता गति का तो अभाव ही है। अतएव इन को भी निम्मूल नहीं माना जासकता। इन मूलजीवों का आरम्भ स्तम्ब से होता है एवं समाप्ति वृक्षों पर होती है। स्तम्ब-कुश-काश-वल्ली-गुल्म-लता-तृण प्रतुप गुल्म वृक्ष आदि अनेक विवर्तों में ये अन्तःसंज्ञ विभक्त हैं। इनमें केवल त्वगिन्द्रिय का ही विकास रहता है। जो अवस्था स्वप्नावस्था में मानव की रहती है वही अवस्था इन अन्त सञ जीवों की है। स्वप्न में हमारी संज्ञा (प्रज्ञानमनोऽनुगत चिदंश) अन्तर्मुख रहती है एवमेव इनकी चेतना सर्वा अन्तर्मुख ही रहती है। अतएव इन्हें — 'अन्तःसंज्ञ' कहा जाता है। त्वगिन्द्रिय के विकास के द्वारा ही इनमें क्रमशः स्पर्शन-हसन-गन्ध-महणादि व्यापार होते हैं। इसी के द्वारा इन्हें सुख-दुःखानुभव हुआ करता है। परन्तु जिसप्रकार स्वप्न दुःख-सुखों के प्रतीकार में हम असमर्थ रहते हैं एवमेव स्वप्नावस्था में नित्ययुक्त ये अन्तःसंज्ञ जीव सुख-दुःख का अनुभव करते हुए भी इनके प्रतीकार में असमर्थ रहते हैं— "अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः ( महाभारत )।

इनका प्रधान आत्मा रजोमूर्त्ति हिरण्यगर्भ ब्रह्मा (वायु) है अतएव इन्हें हम पूर्वपरिभाषानुसार भक्तियोगानुसारी कहसकते हैं। इन में ज्ञान का भी आंशिक समावेश है इसलिए तो ये अन्तःसंज्ञ हैं अर्थ का भी समावेश है इसलिए ये अर्थसंज्ञक हैं। जन्म-अवस्था ही स्वप्नावस्था है। ज्ञानानुगता जाग्रदवस्था का इनमें अभाव है। उधर आप का भक्तियोग भी तान्त्रम ही माना गया है। ब्रह्मा का अन्तरिक्ष से सम्बन्ध है अतएव इन अन्तःसंज्ञ रजोविशालसर्गों को हम 'आन्तरिक्ष्य' कह सकते हैं। वृक्षों में चेतना है अथवा नहीं ?, इस प्रश्न की मीमांसा की आज कोई भी आवश्यकता नहीं रही, जब कि भारतललाम स्व. श्री जगदीशचन्द्र वसु ने यन्त्रों के द्वारा इस रहस्य को सभी के लिए व्यक्त कर दिया है।

## ८७-अन्त्यात्मलक्षण विराट् विष्णु से अनुप्राणित एकात्मक तमोविशाल-सर्ग का स्वरूप-परिचय-(तमोविशालसर्ग एकात्मकः-पार्थिवः-(३)—

पार्थिवभाग की ओर वृद्धि हुई। शयसूता चेतना भी आत्यन्तिकरूप से अभिभूत होगई। केवल पार्थिव अग्नि का ही (चिदंशका ही) सम्प्राप्य शेष रह गया। वे ही जीव "असंज्ञ" किंवा अचेतन कहे

जाए। यह तो प्रत्येक स्थिति में नहीं ही भुलाना चाहिए कि चेतन–अचेतन–जड़ चेतन इत्यादि व्यवहारों का कारण "चिद्भाव–चिदभाव (आत्मसत्ता–आत्माभाव) नहीं है। क्योंकि वैदिक-विज्ञान के अनुसार (आत्मा के चिदभाव के कारण) ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है जिसमें मनः-प्राण-वाङ्-मय आत्मा प्रतिष्ठित न हो। चिदंश का विकास एवं अविकास ही उक्त व्यवहार का कारण है। इन्द्रियों के द्वारा ही चिदंश विकसित होता है। मेघ में यदि सूर्यप्रकाश आवृत होगया भुकावरोध से पटस्थ दीपक का प्रकाश यदि अवरुद्ध होगया तो इस अवरोधभाव से ही सौरप्रकाश एवं दीपप्रकाश का मेघावच्छिन्न पुरप्रकाश में एवं पटावच्छिन्न पटाकाश में अभाव नहीं माना जासकता। एवमेव प्रकाशसूचक इन्द्रियवर्ग के अभाव से यदि किसी भौतिक पदार्थ में चेतना का विनिगमन नहीं है तो एतावता ही उसके मूलाधार को आत्मशून्य नहीं कहा जासकता। इन्द्रियसत्ता एवं इन्द्रियाभाव ही चेतन-जड़ भेद का कारण है न कि आत्मसत्ता एवं आत्माभाव जैसाकि– 'सेन्द्रियं चेतनद्रव्यं निरिन्द्रियमचेतनम्' इत्यादि आर्षवचनों से स्पष्ट है।

जो अवस्था सुषुप्तिकाल में हमारी रहती है वही अवस्था इन धातुजीवों की रहती है। इन में तमः शिलाप्रधान प्राज्ञ हिरण्यगर्भ आधारभूत तैजस (ज्ञान–क्रिया) दोनों अभिभूत हैं। केवल 'विराट्' विष्णु के आश्रयभूत अर्थप्रधान वैश्वानर की ही इन में प्रधानता है। अतएव यह 'एकात्मक' कहलाता है। ये ही 'धातुजीव' नाम से भी प्रसिद्ध हैं। सर्वज्ञ के विकासाभावलक्षण अभाव से न इन में ज्ञान है एवं हिरण्यगर्भ के विकासाभावलक्षण अभाव से न इनके स्वरूप में वृद्धि है। ये जैसे के वैसे ही रहते हैं। यही मौक्तिकास्त्र का 'स्थावरसर्ग' है। क्योंकि इन में विराट्स्थानीय पार्थिव वैश्वानर का ही विकास है अतएव इसे हम पार्थिवसर्ग ही कहेंगे। वैश्वानर स्थिरानुगामी बनता हुआ तमोमय है। अतएव इस सर्ग को "तमोविशालसर्ग" कहा जायगा।

सौगन्धिक, पद्मराग, अनमधराग, पारिजातपुष्पक, बालसूर्यक, वैदूर्य, इन्द्रनील, कलाय पुष्पक, महानील, नन्दक, शीतवृष्टि (चन्द्रकान्त) सूर्यकान्त आदि मणियाँ सप्त धातु, सप्त उपधातु, सप्त रस, सप्त उपरस, सप्त विष, सप्त उपविष आदि ४२ रसवर्ग, पन्ना, पुखराज, हीरक, मोती, माणिक्य, लाल आदि आदि सब इस तीसरे स्थावर धातुसर्ग में ही अन्तर्भूत हैं। तमोविशाल का स्थावरसर्ग का यही सक्षिप्त स्वरूप–निदर्शन है।

अष्टविकल्प देवसर्ग पञ्चविकल्प तिर्यक्सर्ग इन १४ सर्गों की समष्टि ही उत्तमविशाल विश्वसर्ग है। एकविंशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव द्युलोक ही इन की मूलप्रतिष्ठा है। ज्ञानयोग ही इनका अधिष्ठान है। एकविध क्रिया अनेकविध अन्य सर्ग ही रजोविशाल अन्तरिक्ष सर्ग है। पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव अन्तरिक्षलोक ही इन की मूल प्रतिष्ठा है। भक्तियोग ही इनका अधिष्ठान है। एकविध क्रिया अनेकविध धातुसर्ग ही तमोविशाल पार्थिवसर्ग है। त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पार्थिव पृथिवीलोक ही इन की मूलप्रतिष्ठा है। एवं कर्मयोग ही इन का अधिष्ठान है। सत्वविशालसर्ग जाग्रद्-अवस्था है रजोविशालसर्ग स्वप्नावस्था है एवं तमोविशालसर्ग सुषुप्ति-अवस्था है। तारतम्य के तारतम्य से इनमें प्रत्येक में भी तीन तीन विभाग होजाते हैं जैसाकि आगे चलकर स्पष्ट होजायगा।

विज्ञानसम्मत–योगमायानुबन्धी सर्ग—

(१) १—ब्रह्म (१)
(२) २—प्रजापतिः (२)
(३) ३—इन्द्रः (३)
(४) ४—पितरः (४)
(५) ५—गन्धर्व (५)
(६) ६—यक्षाः (६)
(७) ७—राक्षसाः (७)
(८) ८—पिशाचाः (८)

चान्द्रसोमप्रधानसर्गाः ८

• • •

(९) १—मनुष्य (१)
(१०) १—पशु ( )
(११) २—पक्षी (३)
(१ ) ३—कीटः (४)
(१३) ४—कृमि (५)

मनुष्यप्रधानसर्गाः ५

• • •

एकविंशस्तोमावच्छिन्न–वैराट्–हिरण्मयगर्भित–सर्वमः सिद्ध–मानप्रधान–प्रतिष्ठाभूमि, सर्गप्रपञ्च।

सत्त्वविशालसर्ग –दिव्याः–(ससंज्ञा –ज्ञानात्मका जीव–जीवा)

—o—

स्तम्ब
गुल्म
काश
वल्ली
तृण
क्षुप
एपक
वृक्षादि

पञ्चदशस्तोमावच्छिन्नो विराट्–गर्भित–हिरण्य–गर्भो ब्रह्मा क्रियाप्रधान–प्रतिष्ठाभूमि सर्गप्रपञ्च।

पार्थिवप्रधानमूलसर्गाः १

रजोविशालसर्ग –आन्तरिक्षाः–(अन्तःसंज्ञाः–क्रियात्मकाः मूल–जीवाः)

—•—

| १—महात्मा-विष्णुः | २—देवात्मा-ब्रह्मा | ३—इन्द्रात्मा-शिवः |
| --- | --- | --- |
| तमोमूर्त्तिः | रजोमूर्त्तिः | सत्त्वमूर्त्तिः |
| १—विराट् ( अधिदैवतम् ) | १—हिरण्यगर्भः ( अधिदैवतम् ) | १—सर्वज्ञः ( अधिदैवतम् ) |
| २—वैश्वानरः ( अध्यात्मम् ) | २—तैजसः ( अध्यात्मम् ) | २—प्राज्ञः ( अध्यात्मम् ) |
| ३—त्रिवृत्स्तोमः ( अधिदैवतम् ) | ३—पञ्चदशस्तोमः ( अधिदैवतम् ) | ३—एकविंशस्तोमः ( अधिदैवतम् ) |
| ४—मूलग्रन्थिः ( अध्यात्मम् ) | ४—हृदयग्रन्थिः ( अध्यात्मम् ) | ४—ब्रह्मरन्ध्रम् ( अध्यात्मम् ) |
| अपानमण्डलम् | व्यानमण्डलम् | प्राणमण्डलम् |
| पृथिवी | अन्तरिक्षम् | द्यौः |
| अर्थशक्तिः | क्रियाशक्तिः | ज्ञानशक्तिः |
| असंज्ञविवर्त भावः | अन्तःसंज्ञविकास भावः | ससंज्ञविकास भावः |
| एकविधः | एकविधः | अनेकधाविधः |
| अचेतनः | अर्द्धचेतनः | चेतनः |

पञ्चदशविधो भूतसर्गः

एवं मुकुलित-भावानुबन्धी क्रियामात्र प्रत्यक्ष में देखा जाता है। क्रिया का रजोगुण से सम्बन्ध है। ऐसी दशा में ऐसे अन्तःसंज्ञ जीवों को अवश्य ही रजोविशाल माना जासकता है। वट-पिप्पल-निम्ब-करीर-ताल [खजूर] आदि कर्कशाङ्ग सर्वथा स्थूणरूप वृक्ष-ओषधि आदि अन्तःसंज्ञ जीवों को अवश्य ही तमोविशाल माना जासकता है।

## ६१–तमोविशाल भूतसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा-विवर्त—

तीसरा तमोविशाल भूतसर्ग है। चन्द्रकान्त सूर्यकान्त स्फटिक, वैदूर्य आदि ज्योतिर्मन मणियाँ प्रकाशरूप ज्ञानविकास के सम्बन्ध से सत्त्वविशाल मानी जासकती हैं। रेडियम फास्फोरस, हीरक मुक्ता माणक पन्ना नीलम पुष्पराग [पुखराज] गोमेदक आदि पदार्थों को सामान्य विकास के सम्बन्ध से रजोविशाल कहा जासकता है। एवं सुवर्ण रजत ताम्र सीसक कांस्य पित्तल आदि स्थूल अप्रकाशित धातुवर्ग को अवश्य ही तमोविशाल माना जासकता है।

## ६२–सत्त्वविशाल-देवसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा-विवर्त

संस्थावर्ग के सत्त्वविशाल देवसर्ग को लीजिए। ब्रह्म-प्रजापति का युग्म ज्ञानप्रधान बनता हुआ सत्त्वविशाल है इन्द्र पितर का युग्म क्रियाप्रधान बनता हुआ रजोविशाल है एवं गन्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाच चारों अर्थप्रधान बनते हुए तमोविशाल हैं।

## ६३–रजोविशाल मानवसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा-विवर्त—

सत्त्वसर्ग के रजोविशाल मनुष्यसर्ग को लीजिए। ब्रह्मवीर्य्ययुक्त अतएव ज्ञानप्रधान मनुष्य [भारतीय परिभाषा के अनुसार ब्राह्मणवर्ण] सत्त्वविशाल है। क्षत्रवीर्य्ययुक्त अतएव क्रियाप्रधान मनुष्य [क्षत्रियवर्ण] रजोविशाल है। एवं विड्वीर्य्ययुक्त अतएव अर्थप्रधान मनुष्य [वैश्यवर्ण] तमोविशाल है।

## ६४–मानवव्यक्ति-निबन्धन त्रिगुणात्मक तीन महिमा-विवर्त—

केवल मनुष्य का ही विचार कीजिए। ज्ञानशक्तियुक्त शिरोभाग सत्त्वविशाल है क्रियाशक्तियुक्त हस्त-पादस्थल रजोविशाल है एवं अर्थसंचयाधिष्ठाता उदरभाग तमोविशाल है। अथवा ललाट प्रदेशस्थ शिरो-गुहारूप अमृतस्थान ज्ञानात्मक श्वेतवर्ण प्रज्ञान शिव से युक्त होता हुआ सत्त्वविशाल है। हृदयस्थान क्रिया प्रधान रक्तवर्ण ब्रह्मा से युक्त होता हुआ रजोविशाल है। एवं नाभिस्थान अर्थप्रधान नीलवर्ण विष्णु से युक्त होता हुआ तमोविशाल है। केवल मस्तिष्क को लीजिए। आदित्यात्मक [इन्द्रात्मक] चक्षु ज्ञानप्रधान बनता हुआ सत्त्वविशाल है। वाय्वात्मिका नासिका क्रियाप्रधान बनती हुई रजोविशाल है। एवं अग्न्यात्मक मुख अर्थप्रधान बनता हुआ तमोविशाल है। करणों की दृष्टि से देखिए। ज्ञानाधिष्ठात्री बुद्धि सत्त्वविशाल है उभयात्मक मन रजोविशाल है एवं अर्थानुगत इन्द्रियवर्ग तमोविशाल है। अध्यात्मदृष्टि से मनुष्यशरीरगत आत्मविवर्त का विचार कीजिए। अव्यक्त-महान् का युग्म ज्ञानप्रधान बनता हुआ सत्त्वविशाल है विज्ञानात्मा [बुद्धि] क्रियाप्रधान बनता हुआ रजोविशाल है एवं प्रज्ञानयुक्त प्राणात्मा अर्थाविष्ट बनता हुआ तमोविशाल है।

९—कैवल्यमस्तिष्के—एव योगत्रयोपभोगः —

१—इन्द्रात्मकं चक्षुः —सत्त्वविशालम् —ज्ञानी
२—वाय्वात्मिका नासिका—रजोविशाला —उपासकः
३—अग्न्यात्मकं मुखम् —तमोविशालम् —कर्म्मपरतन्त्रः

—•—

१०—करणेषु योगत्रयोपभोगः—

१—बुद्धिः —सत्त्वविशाला —ज्ञानयोगानुगता
२—मनः —रजोविशालम् —भक्तियोगानुगतम्
३—इन्द्रियाणि—तमोविशालानि —कर्म्मयोगानुगतानि

—•—

११—स्वयम्भ्वात्मवर्गे योगत्रयोपभोगः —

१—महद्गर्भिताव्यक्तात्मा—सत्त्वविशालः —ज्ञानी
२—विज्ञानात्मा —रजोविशालः—उपासकः
३—प्रज्ञानगर्भितप्राणात्मा—तमोविशालः—कर्म्मपरतन्त्रः

—•—

१२—ससंज्ञात्मके तमोविशाले कर्म्मयोगानुगते पश्वादिसर्गे योगत्रयोपभोगः—

१—पक्षिणः —सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—पशवः —रजोविशालाः —उपासकाः
३—कृमिकीटाः—तमोविशालाः—कर्म्मपरतन्त्राः

—•—

१३—सत्त्वविशालेषु ज्ञानयोगानुगतेषु पक्षिषु योगत्रयोपभोगः —

१—भेरुण्ड-शुक—सारिकादयः—सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—चटक-चाष—मयूरादयः—रजोविशालाः —उपासकाः
३—काकपक्ष्यादयः — —तमोविशालाः —कर्म्मपरतन्त्राः

—•—

१४—रजोविशालेषु भक्तियोगानुगतेषु पशुषु योगत्रयोपभोगः—

१—गावः —तुरगादयः —सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—हरिण—मृगादयः —रजोविशालाः—उपासकाः
३—गर्दभ—श्वानादयः—तमोविशालाः —कर्म्मपरतन्त्राः

—•—

९—केवलमस्तिष्के—एव योगत्रयोपभोगः—

१—ज्ञानात्मकश्चक्षुः —सत्त्वविशालम् —ज्ञानी
२—वाय्वात्मिका नासिका—रजोविशाला —उपासक
३—अन्नात्मकं मुखम् —तमोविशालम् —कर्म्मपरतन्त्रः



१ —करणेषु योगत्रयोपभोगः—

१—बुद्धिः —सत्त्वविशाला —ज्ञानयोगानुगता
२—मनः —रजोविशालम् —भक्तियोगानुगतम्
३—इन्द्रियाणि—तमोविशालानि —कर्म्मयोगानुगतानि



११—स्वपरात्मवर्गे योगत्रयोपभोग —

१—महद्गर्भितप्रज्ञात्मा—सत्त्वविशाल —ज्ञानी
२—विज्ञानात्मा ——रजोविशालः—उपासकः
३—प्रज्ञानगर्भितप्राणात्मा—तमोविशाल —कर्म्मपरतन्त्रः



१२—ससंज्ञात्मके तमोविशाले कर्म्मयोगानुगते पश्वादिसर्गे योगत्रयोपभोग —

१—पक्षिणः—सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—पशवः —रजोविशालाः —उपासकाः
३—कृमिकीटाः—तमोविशालाः—कर्म्मपरतन्त्राः



१३—सत्त्वविशालेषु ज्ञानयोगानुगतेषु पक्षिषु योगत्रयोपभोगः—

१—[illegible]-शुक—सारिकादयः—सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—काक-सारस—मयूरादयः —रजोविशालाः —उपासकाः
३—[illegible] — —तमोविशालाः —कर्म्मपरतन्त्राः



१४—रजोविशालेषु भक्तियोगानुगतेषु पशुषु योगत्रयोपभोगः—

१—गावः —मृगादयः —सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—वृषभ—सूकरादयः —रजोविशालाः —उपासकाः
३—गर्दभ—श्वानादयः—तमोविशालाः —कर्म्मपरतन्त्राः।



१५—तमोविशालेषु, कर्म्मयोगानुगतेषु कृमिषु योगत्रयोपभोगः—

१—पिपीलिका—कीटादयः —सत्वविशालाः —ज्ञानिनः
२—ऊर्णनाभि—मधुकृदादय —रजोविशालाः—उपासकाः
३—मक्षिकाप्रभृतयः — — तमोविशालाः—कर्म्मपराः

---

१६—तमोविशालेषु कर्म्मयोगानुगतेषु कीटेषु योगत्रयोपभोगः—

१—भ्रमर—पतङ्गादय ——सत्वविशालाः—ज्ञानिन
२—अन्तरिक्षचारिणो विविधा —रजोविशालाः —उपासकाः
३—मक्षिका—मशकादय ——तमोविशालाः—कर्म्मपरतन्त्राः

---

त्रिगुणात्मिका प्रकृति [ योगमाया ] क्या करती है ?, इस प्रश्न का प्रतिप्रश्न है—प्रकृति क्या नहीं करती ? । त्रैलोक्य [पार्थिव वायवाग्नेयी] में जो कुछ 'अस्ति' कहने योग्य है वह सबकुछ अदितिगुणविशिष्ट [अन्नगर्भित], इसी त्रिगुणात्मिका दुरत्यया दुर्विज्ञेया योगमाया का विस्तार है । अपने सत्वानुबन्धी ज्ञान-योग से, रजोऽनुबन्धी भक्तियोग से एवं तमोऽनुबन्धी कर्म्मयोग से यह सर्वत्र व्याप्त होरही है । इसकी इसी योगात्मिका व्याप्ति से त्रैलोक्य में रहने वाले अचेतन-अर्द्धचेतन-चेतन सब पदार्थ [ प्रत्येक ] तीनों योगों से व्याप्त हैं । वह स्वाभाविक ज्ञान-कर्म्म-भक्तियोग के तारतम्य से सर्वत्र सब में व्याप्त है । यही इन तीनों योगों की प्रकृतिसिद्धा * चातुर्वर्ण्यस्वरूपा नित्यता है । एवं यही "योगत्रयी का संक्षिप्त मौलिक विचार' है ।

## 'योगत्रयी का मौलिक-विचार' नामक
## द्वितीय-प्रकरण उपरत
## २

---

*—"प्रकृतिविशिष्टं चातुर्वर्ण्यम्, संस्कारविशेषाच्च" ।
—वसिष्ठ

श्री

इति-भक्तियोगपरीक्षायां-पूर्वखण्डे—
*"योगत्रयी का मौलिक विचार"*
नामक
द्वितीय-प्रकरण-उपरत
२



श्री

इति-भक्तियोगपरीक्षायां-पूर्वखण्डे—

*"योगत्रयी का मौलिक विचार"*

नामक

द्वितीय-प्रकरण-उपरत

२



श्रीः

# ३–योगत्रयी और भारतीय–महर्षि

---

## १–प्रकृतिसिद्धा-ज्ञान भक्ति कर्म्म-योगत्रयी, तीनों योगों का सह–समन्वय, एवं कल्पित ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योगों के द्वारा प्रकृतिसिद्धा योगत्रयी की अन्तर्मुखता—

द्वितीय-प्रकरणोपवर्णिता प्रकृतिसिद्धा योगत्रयी का उन प्राच्य महर्षियोंने अपनी योगदृष्टि से प्रत्यक्ष किया। प्रत्यक्ष कर प्रकृतिसिद्धा वर्णव्यवस्था की भाँति तीनों योगों की प्रकृति के अनुसार वर्णधर्म्मों का अनुगामी बनाते हुए भारतीय-मानव-समाज में इन तीनों योगों को व्यवस्थित किया। ऋषियों के द्वारा व्यवस्थित ये ही प्राकृतिक योग भारतीय-शास्त्र में ज्ञानयोग–कर्म्मयोग–भक्तियोग इन नामों से प्रसिद्ध हुए। तीनों ही योग सनातन हैं, नित्यसिद्ध हैं। तीनों के सम्बन्ध में यह कल्पना करना कि 'पहिले कर्म्म योग का आविष्कार हुआ अनन्तर भक्तियोग प्रचलित हुआ सर्वान्त में परमेश्वरवादमूलक ज्ञान योग का परिज्ञान हुआ' सर्वथा भ्रान्ति ही मानी जायगी। अपितु जिस देवयुग में कर्म्मयोग का आविर्भाव हुआ था उसी युग में भक्तियोग एवं ज्ञानयोग भी विकास की परमसीमा पर पहुँच चुके थे। हाँ इस सम्बन्ध में यह तो फिर भी माना जा सकता है कि सत्ययुगोपलक्षित देवयुग में ज्ञानयोग की त्रेतायुगोपलक्षित वैदिकयुग में कर्म्मयोग की एवं द्वापरयुगोपलक्षित पौराणिकयुग में भक्तियोग की विशेष प्रधानता रही। आगे जाकर कलियुगोपलक्षित मध्ययुग में तीनों ही योगों का स्वरूप विलुप्त होगया। ज्ञानयोग का आसन कल्पित अद्वैतवाद ने छीन लिया। कर्म्मयोग का आसन कल्पित अवैध यज्ञकर्म्मों ने छीन लिया एवं ज्ञानवैराग्यानुगामी भक्तियोग का आसन अज्ञान-आसक्ति के अनुयायी नामसंकीर्तन-परायण लोकयशःकामुक भक्तों ने छीन लिया।

## २–'योग' शब्द–व्यवहार का कारणान्वेषण–प्रयास—

जबकि तीनों योग प्रकृतिसिद्ध थे स्वतन्त्र थे तो इनके विरुद्ध अपनी कल्पना का समावेश कर तीन शास्त्रीय योगों का आविष्कार क्यों किया गया? यह भी एक स्वतन्त्र प्रश्न है। 'विष्णुमाया' नाम से प्रसिद्धा योगमाया का स्वरूप बतलाते हुए यह कहा गया है कि "योग" शब्द का अर्थ है संगमन मेल सम्बन्ध। अब इस सम्बन्ध में हमें यह विचार करलेना चाहिए कि ज्ञान कर्म्म भक्ति, इन तीनों के साथ किस का योग (सम्बन्ध) हुआ जिससे कि ये तीनों प्रकृतिरूप "योग" शब्द से व्यवहृत होने लग पड़े।

## ३–वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञ–मूर्त्ति शारीरिक भूतात्मा से अनुप्राणित 'योग', और तदनुबन्धिनी योगत्रयी—

मानववर्ग से सम्बन्ध रखने वाली योगत्रयी का पार्थिवभाग से सम्बन्ध है जैसाकि पूर्वप्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। पार्थिववर्ग में पार्थिव आत्मा ही प्रधान है। इसी पार्थिव आत्मा का

ज्ञान-कर्म्म-अर्थों की ओर अपने भूतात्मा को भुकाते हुए, भोजन के लिए आत्मसमर्पण करते हुए परिभाषा के अनुसार 'खाना-पीना-मौज उड़ाना' इस आदर्श का अनुगमन करते हुए, लौकिक ज्ञान लौकिक कर्म्म एवं लौकिक अर्थों का अपने भूतात्मा के साथ योग करा देना ही प्रकृतिसिद्ध-ज्ञान-भक्ति-कर्म्म योग है। इन प्रकृतिसिद्ध योगों का अनुगामी बनता हुआ शारीरक भूतात्मा बहिर्जगत् का ही उपासक बन रहा है।

## ७–बहिर्योगत्रयी से समन्वित भूतात्मा की प्रत्यगात्मानुबन्धिनी योगत्रयी से पराङ्मुखता, एवं आत्मयोगत्रयी से वञ्चित कामभोगात्मक-बहिर्योग से समन्वित मानव की अशान्ति के मूलकारणान्वेषण का प्रयास—

शारीरिक आत्मा में जहाँ भी कहीं से ज्ञान-कर्म्म अर्थ की मात्राएँ आई हैं जिनके अनुगमन से कि शारीरक भूतात्मा ज्ञान-कर्म्म अर्थ-मय बना हुआ है उन पर [विषयाभ्यासदशा]—मात्राओं से इतर्मूर्ति भूतात्मा बहिर्जगत के ज्ञान-कर्म्म अर्थों के साथ जहाँ युक्त है वहाँ उस 'परमसम्पत्ति [आत्मसम्पत्ति] से विमुख है। यही रूप 'परमात्मा प्रत्यगात्मा' कहलाता है। इसी के अंश से देहाभिमानी शारीरिक भूतात्मा का स्वरूप-निर्म्माण हुआ है। क्योंकि योगमाया परानुबन्धिनी है उधर स्वयं महात्मा भी (मनुष्य का भी) परानुबन्धी है एवं बहिर्जगत् भी भूतप्रधान बनता हुआ परानुबन्धी ही है अतएव परमपद में स्वभावतः आसक्त ['मधुसिरपा-भूतानाम्'] भूतात्मा उस परातीत प्रत्यगात्मा के योग से बिना प्रत्यगात्म सम्बन्धी—आत्मात्मक ज्ञान-कर्म्म-अर्थों के योग से सर्वथा वञ्चित रहता है एवं परप्रधान बाह्यजगत् के प्राकृतिक [परानुबन्धी] बिना योगमायानुबन्धी ज्ञान-कर्म्म अर्थ प्रपञ्च के साथ युक्त रहता है। यही बाह्ययोग [उदरपोषण का साधक बनता हुआ भी वैषयिक क्षणिक सुखों का उत्तेजक बनता हुआ भी] इसकी अशान्ति का ही मूलकारण प्रमाणित हो जाता है।

## ८–पशुसर्गानुगता पशव्या योगत्रयी के साथ प्राकृत मानवसर्गानुगता मानुषी-योगत्रयी का सह समतुलन एवं इस की आत्यन्तिकी भयावहता—

प्राकृतिक-योगत्रयी की दृष्टि से मनुष्य और पशु दोनों समधरातल पर ही प्रतिष्ठित हैं। पशु भी प्राकृतिक-योगत्रयी का अनुगमन करता हुआ जीवनयात्रा का निर्वाह कर ही लेता है उधर मनुष्य भी प्राकृतिक-योगत्रयी का अनुगमन करता हुआ जीवितमात्र तो रह ही सकता है। *वह सींग पूँछ वाला पशु है तो यह बिना सींग पूँछ का पशु है।* ऐसी योगत्रयी से न इसके आत्मानुगामी ज्ञान का विकास होता न कर्म्म का विकास होता एवं न अर्थ का। होता भी है —तो उस ज्ञान का जो कि ज्ञान क्षणिक विज्ञान का बाना पहिनता हुआ मानवसमाज की शान्ति का मूलोच्छेदक ही है उस कर्म्म का जो मानव की कामनाओं को उत्तेजित ही करते जाता है एवं उस अर्थ का जो कि आत्मस्थिरता का नाशक ही है। इस दृष्टि से तो यह मानुषी-योगत्रयी पशव्या-योगत्रयी से भी कहीं भयानक बन जाती है।

अस्मत्परिभाषानुसार शारीरिक आत्मा कहा जाता है। मनु के शब्दों में यही कर्म्मकर्त्ता भूतात्मा है—"यः करोति तु कर्म्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः" (मनु १२।१२)। इस भूतात्मा की अर्थप्रधान वैश्वानर, क्रियाप्रधान तैजस एवं ज्ञानप्रधान प्राज्ञ ये तीन कलाएँ हैं। फलतः भूतात्मा इन्द्रियों के द्वारा वैश्वानर भाग से भूतानुबन्धी 'अर्थ' के साथ 'योग' करता है, तैजसभाग से अर्थानुबन्धी 'कर्म्म' के साथ 'योग' करता है एवं प्राज्ञ भाग से कर्मानुबन्धी 'ज्ञान' के साथ योग करता है।

## ४–लौकिक-सामान्य-मानववर्ग के प्रकृत्यनुगत प्राकृत—ज्ञान, भक्ति, कर्म्म—योगों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

'प्रत्येक मनुष्य कुछ न कुछ जानता है'—इस वाक्य का यही अर्थ है कि, इसके आत्मा के साथ (प्राज्ञभाग के साथ) भौतिक ज्ञान का योग होरहा है। यही प्रकृतिसिद्ध ज्ञानयोग है। 'प्रत्येक मनुष्य कुछ न कुछ करता रहता है'—इस वाक्य का यही अर्थ है कि इसके आत्मा के साथ (तैजस भाग के साथ) भौतिक वस्तुप्राप्ति-साधक कर्म्म का योग हो रहा है। यही प्रकृतिसिद्ध भक्तियोग है। जानने और करने से, दूसरे शब्दों में ज्ञानपूर्वक कर्म्म करने से भौतिकी अर्थसम्पत्ति प्राप्त होती है। इस अर्थसम्पत्ति के साथ भी कर्त्ता-ज्ञाता आत्मा का (आत्मा के वैश्वानर भाग का) सम्बन्ध होता है। यही प्रकृतिसिद्ध कर्म्मयोग है।

## ५–प्राणिमात्र में समन्वित लौकिकी प्राकृतिकी-ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योगत्रयी—

मूर्ख से मूर्ख मनुष्य एवं विद्वान् से विद्वान् मनुष्य सब में भूतात्मानुगामी प्रकृतिसिद्ध ये तीनों योग प्रतिष्ठित हैं। जिनका योग होता है वे हैं वैषयिक ज्ञान, सात्त्विक कर्म्म एवं भौतिक पदार्थ। जिनके साथ योग होता है वह है भूतात्मा किंवा भूतात्मा की ज्ञानमय—प्राज्ञ, कर्म्ममय—तैजस एवं अर्थमय वैश्वानर नाम की तीन कलाएँ। प्रकृतिमूलक, प्रकृतिसिद्ध ये तीनों योग न केवल मनुष्यों में ही, अपितु प्राणीमात्र में भी सिद्ध हैं।

## ६ मानव के वैयक्तिक, एवं पारिवारिक योगक्षेम, तत्संसाधक तीन सामान्ययोग, एवं लौकिक योगत्रयी से अनुप्राणित योगपरायण मानववर्ग—

ऐसे प्रकृतिसिद्ध तीनों योग केवल योग-क्षेम के ही साधन हैं, प्रकृतिसत्ता के ही आधार हैं। यदि मनुष्य ज्ञानपूर्वक कुछ करता रहेगा, तो अर्थ-प्राप्ति के द्वारा इसकी जीवनयात्रा का सुचारु-रूप से निर्वाह होता रहेगा। ऐसे ज्ञानी भक्त एवं कर्म्मठ को अपने लिए, किंवा अपने कुटुम्ब के लिए अन्न-पानादि की चिन्ता का विशेष सामना न करना पड़ेगा। एक शिल्पी (कारीगर) ज्ञानपूर्वक सामान-निर्माण का काम करता है, अर्थप्राप्ति होती है। उसके द्वारा यह अपने भूतात्मा का भी भरण पोषण करता है एवं अपने कुटुम्ब का भी पालन करता है। यदि यह प्रकृतिसिद्ध इन तीनों तन्त्रों का परित्याग करता हुआ अकर्मण्य बन जायगा तो अवश्य इसका भूतात्मा भी सुरक्षित न रहेगा एवं साथ ही यह कुटुम्ब-क्षय का भी कारण बन जायगा। तात्पर्य यही हुआ कि भूतात्मा, भूतात्मा से सम्बद्ध शरीर एवं भूतात्मा-सम्बन्धी पुत्र-स्त्री-बन्धुवर्ग आदि की जीवनयात्रा को लक्ष्य में रखते हुए, इनकी रक्षा के लिए भौतिक प्राकृतिक

ज्ञान-कर्म्म-अर्थों की ओर अपने भूतात्मा को झुकाते हुए, भोजन के लिए आत्मसमर्पण करते हुए, परमिक्षान के अनुसार 'खाना-पीना-मौज उड़ाना' इस आदर्श का अनुगमन करते हुए, लौकिक ज्ञान लौकिक कर्म्म एवं लौकिक अर्थों का अपने भूतात्मा के साथ योग करा देना ही प्रकृतिसिद्ध-ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योग है। इन लद्धसिद्ध योगों का अनुगामी बनता हुआ शारीरक भूतात्मा बहिर्जगत् का ही उपासक बन रहा है।

## ७-बहिर्योगत्रयी से समन्वित भूतात्मा की प्रत्यगात्मानुबन्धिनी योगत्रयी से पराङ्-मुखता, एवं आत्मयोगत्रयी से वञ्चित काममोगात्मक-बहिर्योग से समन्वित मानव की अशान्ति के मूलकारणान्वेषण का प्रयास—

शारीरिक आत्मा में जहां भी कहीं से ज्ञान-कर्म्म-अर्थ की मात्रायें आई हैं जिनके अंशानुगमन से कि शारीरक भूतात्मा ज्ञान-कर्म्म अर्थ-मय बना हुआ है उन पर [सिवराव्ययप्रदत्ता]—मात्राओं से कृतमूर्ति भूतात्मा बहिर्जगत् के ज्ञान-कर्म्म अर्थों के साथ जहाँ युक्त है वहाँ उस 'परसम्पत्ति [आत्मसम्पत्ति] से विमुख है। वह शीर्ष- परमात्मा 'प्रत्यगात्मा' कहलाता है। इसी के अंश से देहाभिमानी शारीरिक भूतात्मा का स्वरूप-निर्माण हुआ है। क्योंकि योगमाया परानुबन्धिनी है उधर स्वयं महात्मा भी (मनुष्य मन भी) परानुबन्धी है एवं बहिर्जगत् भी भूतप्रधान बनता हुआ परानुबन्धी ही है अतएव परप्रपञ्च से समाहत आत्म [ 'प्रवृत्तिरपा-भूतानाम ] भूतात्मा उस परातीत प्रत्यगात्मा के योग से किंवा प्रत्यगात्म सम्बन्धी—आत्मात्मक ज्ञान-कर्म्म अर्थों के योग से तो वञ्चित रहता है एवं परप्रधान बाह्यजगत् के प्राकृतिक [परानुबन्धी] किंवा योगमायानुबन्धी ज्ञान-कर्म्म-अर्थ प्रपञ्चों के साथ युक्त रहता है। यही बाह्ययोग [उत्पत्तिरूप का साधक बनता हुआ भी वैयक्तिक क्षणिक सुखों का उत्तेजक बनता हुआ भी] इसकी अशान्ति का ही मूलकारण प्रमाणित होजाता है।

## ८-पशुसर्गानुगता पशव्या योगत्रयी के साथ प्राकृत मानवसर्गानुगता मानुषी-योगत्रयी का सह समतुलन, एवं इस की आत्यन्तिकी सर्वाग्रहता—

प्राकृतिक-योगत्रयी की दृष्टि से मनुष्य, और पशु दोनों समधरातल पर ही प्रतिष्ठित हैं। पशु भी प्राकृतिक-योगत्रयी का अनुगमन करता हुआ जीवनयात्रा का निर्वाह कर ही रहा है, उधर मनुष्य भी प्राकृतिक-योगत्रयी का अनुगमन करता हुआ जीवितमात्र तो रह ही सकता है। वह सींग पूँछ वाला पशु है तो यह बिना सींग पूँछ का पशु है। ऐसी योगत्रयी से न इसके आत्मानुगामी ज्ञान का विकास होता न कर्म्म का विकास होता एवं न अर्थ का। होता भी है —तो उस ज्ञान का, जो कि ज्ञान लौकिक विज्ञान का नाम पहिनता हुआ मानवसमाज की शान्ति का मूलोच्छेदक ही है उस कर्म्म का जो मानव की कामनाओं का उत्तेजन ही करने वाला है एवं उस अर्थ का जो कि आसक्तिरूप का मन्त्र ही है। इस दृष्टि से तो यह मानुषी-योगत्रयी पशव्या-योगत्रयी से भी कहीं बढ़कर बन जाती है।

का भी समन्वय कर लीजिए। योगमाया ही यहाँ प्रकृति शब्द से ग्राह्य है। योगमाया क्षरप्रधाना है। एवं यही भूतसर्ग की अधिष्ठात्री है। स्वयं भूतात्मा महामायानुबन्धी बनता हुआ अक्षरप्रधान है एवं प्रत्यगात्मा अव्ययप्रधान है। अव्ययप्रधान प्रत्यगात्मा (आध्यात्मिक) ईश्वर है, अक्षरप्रधान शारीरिक आत्मा जीव है एवं क्षरप्रधान विश्व जगत् है। योगमाया क्योंकि क्षरप्रधाना है एवं इसीके गर्भ में अक्षर प्रधान जीव का जन्म होता है अतएव यह विशेषतः योगमाया से आकर्षित होता हुआ तद्रूप भौतिक वर्गों का ही अनुगामी बना रहता है।

## १२–पुरुष-प्रकृति-निबन्धन भूमानन्द का तारतम्य, तन्निबन्धन शान्ति-सुख तारतम्य, एवं प्रकृतियोग के क्षेत्र में शान्ति का अत्यन्ताभाव—

यह भी सिद्ध विषय है कि, अव्यय के द्वारा अक्षर में पुण्यप्रकाश का आगमन हुआ है एवं अक्षर के द्वारा क्षर में। इसी द्वार-सम्बन्ध से यह भी निश्चित है कि, अव्ययप्रधान प्रत्यगात्मा की अपेक्षा अक्षर प्रधान शारीरक आत्मा में प्रकाश अल्प है इसकी अपेक्षा मनोयुक्त इन्द्रियवर्ग में कम है एवं तदपेक्षया क्षरप्रधान विश्व में कम है। आनन्दलक्षणा तृप्ति का भूमाभाव से ही सम्बन्ध है। उधर योगमायानुबन्धी भौतिक वर्ग की अपेक्षा भूतात्मा स्वयं भूमामय है। ऐसी दशा में इसकी तृप्ति वही आनन्द कर सकता है जो कि इसकी अपेक्षा भूमाभावापन्न हो। भौतिक पदार्थों में उस भूमा का अभाव है नाभूमत्त्वस्य तु व्याशा-स्ति विद्येन। परिणामतः अभिलषित आनन्द न मिलने से विशुद्ध प्रकृतियोगी के अनुगामी को कभी शान्ति नहीं मिल सकती।

## १३–सहज शान्ति प्राप्ति से अनुप्राणित 'पुरुषानुबन्धी योग', सहज-शान्ति विघातक 'प्रकृत्यनुबन्धी अयोगात्मक-योग', एवं दोनों का तारतम्य—

शान्ति मिले कब जबकि जीवनमात्र-निर्वाह के लिए आवश्यक योगक्षेममात्रार्थ प्रकृतिसिद्ध योगत्रयी का अनुगमन करता हुआ भूतात्मा पुरुषनिष्ठा (प्रत्यगात्मनिष्ठा) योगत्रयी में प्रतिष्ठित रहे। पुरुषनिष्ठा योग-त्रयी ही समाधि है इसमें परिनिष्ठित योगी ही प्रकृतिसिद्ध योगत्रयी का अनुगमन करता हुआ ऐहलौकिक अभ्यु-दय के साथ साथ पारलौकिक शाश्वत भूमानन्द (निःश्रेयस) का भी अधिकारी बनता हुआ निर्योगक्षेम आत्मवान् बन जाता है। क्योंकि विशुद्ध प्राकृतिक-योगत्रयी केवल भौतिक-सम्पत्ति की अभिवृद्धि का कारण बनती हुई भूतात्मा को अपनी ओर आकर्षित करती हुई उसे प्रत्यगात्मयोग से वञ्चित कर देती है अतएव इस योग को हम 'अयोग' ही कहेंगे जिसके कि अनुगामी सम्पूर्ण प्राकृत विश्व एवं तन्मय बनकर प्राकृत मानव बने हुए हैं।

## १४ आत्मस्वरूप के साक्षात्कारकर्ता महर्षियों के द्वारा दृष्टा, व्यवस्थिता पुरुषयोगत्रयी, तदनुगामी भारतवर्ष, एवं योग का क्षेत्रभूतत्व —

आत्मसाक्षात्कार करने वाले महर्षियोंने इस विप्रतिपत्ति का अनुभव किया। और इसके निराकरण के लिए ही प्रकृतिसिद्ध योगत्रयी के आधार पर पुरुषानुगामी तीन मार्गों का आविष्कार किया। इन

आत्मप्रकार का आविष्कार के प्रचार का प्रचार के अनुगमन का एकमात्र श्रेय मिला आविष्कर्ता-भारतीय महर्षियों को, मन्वादि धर्माचार्यों को, एवं तदनुगामिनी भारतीय-श्रद्धामय-धर्मानुगता प्रजा को। इसी वैशिष्ट्य से यह आविष्कार एकमात्र भारतवर्ष की ही प्रातिस्विक सम्पत्ति बन गया। शेष देश 'शेषकोटि' में रहते हुए- 'यत्नैषात्यलम्बितो वेताल' की सूक्ति का चरितार्थ करने वाले ही बने रह गए।

## १५-अशरीरी सत्यगात्मा एवं अशरीरी भूतात्मा के ज्ञान क्रिया-अर्थ-पर्वों का योगात्मक 'योग', तथा तदभिन्नभूता ज्ञान-भक्ति-कर्म-रूपा 'पुरुषयोगत्रयी'-का स्वरूप-समन्वय—

ज्ञान-कर्म-श्रम-मन विश महत्वगात्मा का शारीरिक आत्मा ( मानवीय भूतात्मा ) अंश है अंशात्मिका उन ज्ञान-कर्म-अर्थ-मात्राओं। अंशी की धनात्मिका ज्ञान-कर्म-अर्थ-कलाओं के साथ योग-होजाना ही व्यावहारिक (शास्त्रमूलक व्यावहारिक अतएव इस दृष्टि से पारमार्थिक) ज्ञान-कर्म-भक्ति-योग है। दूसरे शब्दों में महत्वगात्मा और शारीरक के ज्ञानों का योग ही ज्ञानयोग है, कर्मों का योग ही भक्तियोग है, एवं अर्थों का योग ही कर्मयोग है। इन योगों की साधनभूता प्रक्रियाएँ भी आगे चलकर शब्दव्यवहार से 'योग' नाम से ही प्रसिद्ध होगई हैं। वस्तुतः योग सिद्ध पदार्थ है। सिद्धयोग के साधन के लिए दूसरे शब्दों में योगविभूति प्राप्त करने के लिए जिन साधनों का अनुगमन किया जाता है वे साधन भी 'योग' नाम से ही प्रसिद्ध हैं। आज वे साधन ही सर्वसाधारण में 'योग' नाम से प्रसिद्ध होरहे हैं। परन्तु योगतत्व की मीमांसा करते हुए हमें यह नहीं भुला देना चाहिए कि-ज्ञान-भक्ति-कर्म तीनों ही योग नित्य हैं, सिद्ध हैं। अंशी का अंश के साथ किंवा अंश का अंशी के साथ कभी योग न रहे यह सर्वथा असम्भव है। हाँ अंशात्मा अपने प्रज्ञापराध से संस्कारावरण को लेकर इस सिद्धयोगविभूति को मलिन अवश्य ही बना लेता है। इस मलिनता का प्रभाव भी अंश पर ही रहता है। अंशी तो फिर भी निर्लेप ही रहता है। पुरुष का पुरुषार्थ यही है कि वह उपासनाविशेषों से आवरण को हटा दे। आवरण के हटते ही सिद्धयोगविभूति का उदय होजायगा एवं शारीरक आत्मा सत्यगात्मानुभव प्राप्त करता हुआ पूर्ण बन जायगा। अवस्था की आत्यन्तिक उपक्रान्ति होजायगी एवं नित्य भूमानन्द अभिव्यक्त होजायगा।

## १६ गीताशास्त्र की योगत्रयी के सम्बन्ध में पिष्टपेषणात्मिका महती विप्रपत्ति—

सम्भव है पाठक यह प्रश्न करेंगे कि योगत्रयी अनादि है एवं इसके अनुगमन से पुरुष का पुरुषार्थ सिद्ध होजाता है। फिर गीताने इन के सम्बन्ध में पिष्टपेषण के अतिरिक्त और क्या बतलाया ?। प्रश्न का समाधान पूर्वप्रकरणों में कई प्रकार से किया जाचुका है। यहाँ भी प्रकरणसङ्गति के लिए दो अक्षर कह देना अनुचित न होगा।

## १७-ज्ञानयोगवादी सांख्यों का कल्पित अद्वैतवादमूलक कर्मत्यागात्मक कल्पित ज्ञानयोग, और उसकी अपाधरमणीयता—

महर्षिभिन्न योगत्रयी की ज्वलन का कारण मानने वाले वैद्योंने रोग की चिकित्सा के साथ साथ रोगी की भी चिकित्सा कर डाली। सबसे पहिले ज्ञानयोगवादी सांख्यों को ही लीजिए। उन्होंने यह समझा कि ज्ञान एक पवित्र वस्तु है एवं यही एकमात्र आत्मा का स्वरूपधर्म है। शारीरिक एवं भौतिक कर्मोंने एवं

भौतिक कर्म्मोंने ही पवित्र ज्ञानात्मा को मलिन कर रक्खा है। ऐसी दशा में भूतात्मा को जबतक कर्म्माशय-पाशों से पृथक् नहीं कर दिया जायगा तबतक कैवल्यविमोक्ष असम्भव है। एकमात्र इसी के आधार को आगे करते हुए कपिल ने कर्म्म का खण्डन करते हुए विशुद्ध ज्ञानानुष्ठान का ही आदेश दे डाला। इसप्रकार व्यक्त कर्म्मवाद से विरहिता सांख्यनिष्ठा विशुद्ध अव्यक्तरूप में ही परिणत होगई। इस दिशा में योग-क्षेम की भी सर्वथा उपेक्षा ही की गई।

## १८-कर्म्मयोगवादी कर्म्मठों का कामनामय काम्यकर्म्मयोग एवं उसकी निस्सारता, तथा भक्तियोगवादी भक्तों के क्षम्य भक्तियोग का दिग्दर्शन—

कर्म्मयोगियोंने यह सिद्धान्त स्थापित किया कि जगदीश्वर ने कर्म्म के द्वारा ही यह लोकवैभव प्राप्त कर रक्खा है तो हम भी इसकी कामना क्या न करें?। इसी कामना को फलासक्ति को आगे करते हुए उन्होंने विशुद्ध व्यक्त-कर्म्ममार्ग की ही श्रेष्ठता स्वीकार की। एतदतिरिक्त एक ऐसा मध्यम वर्ग अभिव्यक्त हो गया जिसने कर्म्म की भी अवहेलना ठीक न समझा एवं ज्ञानमूर्त्ति ईश्वर की उपेक्षा भी इस से सह्य न हुई। फलतः इस मध्यम वर्ग ने अपना यह निश्चय प्रकट किया कि, कर्म्म करो परन्तु ईश्वरार्पणबुद्धि से। ऐसा करने से तुम्हें कर्म्म का फल भी मिल जायगा ( क्योंकि कर्म्म कभी निरर्थक नहीं जाता ) एवं इच्छा क्योंकि ईश्वर की होगी तुम केवल निमित्तमात्र रहोगे अतएव कर्म्मजनित-स्वरूपदोष का भी तुम पर कोई प्रभाव न होगा। इस ईश्वरानुग्रह से ही तुम्हारे सम्पूर्ण पाप प्रक्षालित हो जायेंगे- 'अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः'।।

## १९-कपिलसम्मता ज्ञानभाघुकता, हिरण्यगर्भसम्मता भक्तिभाघुकता एवं स्वयम्भुसम्मता कर्म्मभाघुकता का स्वरूप दिग्दर्शन तथा समत्वमूला-बुद्धियोगान्विता ज्ञान भक्ति-कर्म्म-योगनिष्ठाओं का पावन संस्मरण—

कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग कर्म्मफलासक्तिलक्षण कर्म्मयोग एवं ईश्वरानुग्रहप्राप्ति-प्रार्थनालक्षण भक्तियोग ये तीनों योग कहने को अवश्य ही अन्तरात्मा के अनुगामी बन गए। परन्तु वास्तविक दृष्टि से विचार किया जाता है तो इनका आसन उन तीनों योगों के समत्वलक्षण पर ही प्रतिष्ठित मानना पड़ेगा जो कि तीनों योग विशुद्ध प्रकृति के अनुगामी बनते हुए योगक्षेम के बाधक माने गए हैं। अव्यक्त प्रकृति ( अक्षर ) ज्ञानप्रधाना है व्यक्त प्रकृति ( क्षर ) कर्म्मप्रधाना है। एक में ज्ञानप्रधान एवं कर्म्म गौण है एक में कर्म्म प्रधान तथा ज्ञान गौण है। फलतः विषमभावयुक्त दोनों ही योग समत्वमूलक प्रत्यगात्मा ( अव्यय ) की समता से तो सर्वथा ही वञ्चित हैं। भक्तियोग मध्यममार्ग बनता हुआ यद्यपि 'सम' है परन्तु ईश्वरानुग्रह-प्राप्ति-कामना के बीज से यह भी विषम ही बना हुआ है। इसप्रकार भूतानुगामी लौकिक ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-यदि विशुद्ध क्षर के ( योगमाया के ) अनुगामी बनते हुए विषम हैं तो लोकप्रचलित कपिल-हिरण्यगर्भ-स्वयम्भू सम्मत शास्त्रीय ज्ञान-भक्ति-कर्म्मयोग-अक्षरानुगामी बनते हुए विषम हैं। समता का एकमात्र आश्रय है-प्रत्यगात्मलक्षण ईश्वराव्यय। बिना उसके ये तीनों शास्त्रीय योग भी अयोग ही हैं। कपिल ने अव्यय की उपेक्षा समझ कर ही अपने ज्ञानयोग को भ्रान्त बनाया। हिरण्यगर्भ ने त्रिगुणमाया से समन्वित सगुणेश्वर के कारण भ्रान्ति की। एवं स्वयम्भू का कर्म्म

जो भी तत्त्व सृष्टि के आरम्भ में जैसे थे आज भी ज्यों के त्यों विद्यमान हैं। अतीत में उन से जो कर्म होता था आज भी वही कर्म होता है। इसीप्रकार जौ-गेहू-चाँवल-उड़द-मूँग आदि ओषधियाँ आम्र-केला नारङ्गी आदि वनस्पतियाँ और और भी धातुवर्ग जैसे पहिले थे आज भी हैं। मनुष्य पशु-पक्षी-आदि के स्वरूपों का संघठन जैसे हजारों वर्ष पहिले था आज भी है।

## ३-प्रकृतिपरिवर्त्तनात्मक युगधर्म्म से अनप्राणिता-परिवर्त्तन-भ्रान्ति, भ्रान्तिमूलक विसंवाद एवं परिवर्त्तनवादियों के काल्पनिक-परिवर्त्तन के सम्बन्ध में नैष्ठिक-मानव का उद्बोधनमन्त्र--

'प्रकृतिपरिवर्त्तनात्मक' जिस युगधर्म्म शब्द को आगे कर कुछ एक बुद्धिवादी शास्त्र-परिवर्त्तन की जिज्ञासा प्रकट करते हैं साथ ही इसी हेत्वाभास को आगे कर प्रकृतिरहस्यानभिज्ञ जो महानुभाव वर्त्तमानयुग के लिए शास्त्रों की अनुपादेयता सिद्ध करने में ही मायपण से प्रयत्नशील बने हुए हैं क्या उनका यह प्रश्न सर्वथा आपातरमणीय ही नहीं है ?। पीने के लिए वही पानी भोजन के लिए वही अन्न भोक्ता वही आत्मा भोगसाधन वे ही इन्द्रियाँ। क्या उन्होंने इन में परिवर्त्तन की चेष्टा की है ?। परिवर्त्तन के पक्षपाती उन महानुभावों से हम पूँछते हैं कि क्यों नहीं वे उस ईश्वर को ही बदल देते जो कि आज बहुत पुराना हो-गया है ?। क्यों नहीं उस विश्व का ही कायाकल्प कर डालते जिसमें सूर्य्य-चन्द्र-ग्रह-नक्षत्रादि यथावत् यथास्थान व्यवस्थित रहते हुए आजतक उसी ढर्रे पर चले आरहे हैं ?। क्यों नहीं उन वेदों के स्थान में नए वेद बना डालते जब पुराने वेदों की भाषा आज के सर्वसाधारण अतएव अनुकूलवादी भी मानव के लिए अत्यन्त क्लिष्ट अतएव अनुपयुक्त है ?। क्यों नहीं प्रचलित भाषा में छोटे छोटे वाक्यों के स्वरूप नवीन ही वेद बना दिए जाते ?। और फिर उन्हें मनुष्य मनुष्यों में भी भारतीय भारतीयों में भी द्विजातियों ही अपना पारिवारिक-दायाद ( मौरूसी जायदाद ) समझे, इस की भी क्या आवश्यकता ?। वेद यदि ईश्वरीय ज्ञान है तो उस का क्यों नहीं समानरूप से मनुष्यमात्र को अधिकार ?। न न पशुओंने क्या अपराध किया है। क्यों नहीं चतुष्पदास्त-जनता वेदभाषा में ही बात चीत करे ?। क्यों नहीं जौ-गेहूं के स्थान में पाषाणादि को ही अन्न बना लिया जाय ?। पानी के स्थान में अग्निपान ही क्यों न किया जाय ?। क्या ये सब वास्तवरूप सम्भव हैं ?। यदि नहीं, तो शास्त्रों में भी परिवर्त्तन असम्भव है। फलतः उन भावों पर वेदापस्तत्व करने वाले परिवर्त्तनवादियों के उद्गार भी सर्वथैव निरर्थक हैं। प्रकान्त-युगधर्म्माभिनिविष्टों की इत्थंभूता भ्रामकता-पूर्ण मान्यताओं का विचार करते हुए ही नैष्ठिक मानव के मुख से ये उद्गार अभिव्यक्त हो ही तो पड़ते हैं कि—

स्यादन्यः परमेश्वरः स हि नवं ब्रह्म यद्युत्पादयेत् ।
तत्राप्युन्नयवाच्य-वाचक-गुणान-वेदान् समुल्लासयेत् ॥
तान् विन्दन्त चतुष्पदान्तजनन्ता, चेष्टन्त साप्युस्पथम् ।
सर्वोवाप समाकुर्या हि हृदयोद्गारोऽपि पार नयेत् ॥

जो भी तत्त्व सृष्टि के आरम्भ में जैसे थे आज भी ज्यों के त्यों विद्यमान हैं। अतीत में उन से जो कर्म होता था आज भी वही कर्म होरहा है। इसीप्रकार जौ-गेहूं-चाँवल-उर्द-मूंग आदि ओषधियाँ आम्र-केला नारङ्गी आदि वनस्पतियाँ और और भी धातुवर्ग जैसे पहिले थे आज भी हैं। मनुष्य पशु—पक्षी—आदि के स्वरूपों का सङ्घटन जैसे हजारों वर्ष पहिले था आज भी है।

## ३-प्रकृतिपरिवर्त्तनात्मक युगधर्म्म से अनभ्यासिता-परिवर्त्तन-भ्रान्ति, भ्रान्तिमूलक विसंवाद एवं परिवर्त्तनवादियों के काल्पनिक-परिवर्त्तन के सम्बन्ध में नैष्ठिक-मानव का उद्बोधनपत्र -

'प्रकृतिपरिवर्त्तनात्मक' जिस युगधर्म्म शब्द को आगे कर कुछ एक बुद्धिवादी शास्त्र-परिवर्त्तन की जिज्ञासा प्रकट करते हैं साथ ही इसी हेत्वाभास को आगे कर प्रकृतिरहस्यानभिज्ञ वो महानुभाव वर्त्तमानयुग के लिए शास्त्रों की अनुपादेयता सिद्ध करने में ही प्राणपण से प्रयत्नशील बने हुए हैं क्या उनका यह प्रयत्न सर्वथा आपातरमणीय ही नहीं है ?। पीने के लिए वही पानी भोजन के लिए वही अन्न भोक्ता वही आत्मा भोगसाधन वे ही इन्द्रियाँ। क्या उन्होंने इन में परिवर्त्तन की चेष्टा की है ?। परिवर्त्तन के पक्षपाती उन महानुभावों से हम पूछते हैं कि क्यों नहीं वे उस ईश्वर को ही बदल देते जो कि आज बहुत पुराना हो-गया है ?। क्यों नहीं उस विश्व का ही ध्वंस कर डालते जिसमें सूर्य्य-चन्द्र-ग्रह-नक्षत्रादि अवयव यथास्थान व्यवस्थित रहते हुए आजतक उसी ढर्रे पर चले आरहे हैं ?। क्यों नहीं उन वेदों के स्थान में नए वेद बना डालते जब पुराने वेदों की भाषा आज के संघर्षशून्य अतएव अनुकूलताओं में भी मानव के लिए अत्यन्त क्लिष्ट अतएव अनुपयुक्त है ?। क्यों नहीं प्रचलित भाषा में छोटे छोटे वाक्यों के संग्रहरूप नवीन ही वेद बना लिए जाते ?। और फिर उन्हें मनुष्य मनुष्यों में भी भारतीय भारतीयों में भी द्विजातिवर्ग ही अपना प्रातिस्विक दायाद ( मौरूसी जायदाद ) समझें, इस की भी क्या आवश्यकता ?। वेद यदि ईश्वरीय ज्ञान है तो उस का क्यों नहीं समानरूप से मनुष्यमात्र को अधिकार ?। न न पशुओं ने क्या अपराध किया है। क्यों नहीं चतुष्पदसमस्त जनता वेदभाषा में ही बात चीत करे ?। क्यों नहीं जौ-गेहूं के स्थान में पाषाणादि का ही अन्न बना लिया जाय ?। पानी के स्थान में अग्निपान ही क्यों न किया जाय ?। क्या ये सब तारतम्यदृष्ट्या सम्भव हैं ?। यदि नहीं तो शास्त्रों में भी परिवर्त्तन असम्भव है। फलतः उन मन्त्रों पर वेदासनारूढ़ करने वाले परिवर्त्तनवादियों के उद्गार भी सर्वथैव निरर्थक हैं। प्रकृत-युगधर्म्माभिनिविष्टों की इत्थंभूता भावुकता-पूर्णा मान्यताओं का विचार करते हुए ही नैष्ठिक मानव के मुख से ये उद्गार अभिव्यक्त हो ही तो पड़ते हैं कि—

> स्यादन्य परमेश्वर स हि नव प्रत्न पदमुत्पादयन् ।
> तत्राप्युक्तमवाच्य-वाचक-गुणान्-वेदान् समुद्भासयेत् ॥
> तान् विन्दन्त चतुष्पदान्तमनन्ता, यत्नेन साध्युत्पथम् ।
> सर्वे याय समाकुर्या हि हृदयोद्गारोऽपि पार नयन् ॥

२४–अपरिवर्तनीय अक्षर से नियन्त्रित परिवर्तनशील क्षर के परिवर्तनों का भी अपरिवर्तनत्व एवं सनातन ईश्वर के निश्वासभूत शास्त्र का सनातनत्व–

अक्षरानुगामी अपरिवर्तनीय भावों के साथ रहने वाला क्षरानुगामी परिवर्तन ही वास्तविक परिवर्तन है। मूलप्रकृति की गति में स्थिती हुई ही विकृति अपने स्वरूप की सुरक्षित रखने में समर्थ है। अक्षरस्थिति का प्रवाहरूपा गति की प्रतिष्ठा नहीं बना दिया आज उसका प्रवाहरूपा गति की स्वरूपरक्षा ही सम्भव नहीं है। इस प्रावाहिक परिवर्तन की त्रिकालज्ञ शास्त्र नहीं जानता यह कौन कह सकता है। जिस आत्मा–परमात्मा जैसे अतीन्द्रिय-भावों का स्पष्टीकरण कर दिया वह शास्त्र "कल क्या होगा" यह जानने में असमर्थ होता हुआ भारत समाप्त कर गया यह मानना भी हमें प्रायश्चित्त का भागी बना रहा है। फिर युगधर्मानुसार कहाँ किसे अंशों में परिवर्तन अपेक्षित था उन का निर्णय भी तो शास्त्रों ने कर ही दिया है। इसीलिए हम कह सकते हैं कि— सनातन ईश्वर की निश्वासवाणी की प्रतिच्छविरूप शास्त्र भी अवश्य ही सनातन है।

२५–गीताशास्त्र की 'शास्त्र' के प्रति अनन्यनिष्ठा–

परिवर्तन के पक्षपाती साथ ही गीताभक्ति का डिण्डिमघोष करने वाले उन उत्पथानुगामी भक्तवर्गों से हम पूँछते हैं कि जब गीताशास्त्र ही इस समय के लिए उपयोगी है इतर सम्पादि शास्त्र अनुपयुक्त है तो भगवान् ने कर्त्तव्याकर्त्तव्य के निर्णय में शास्त्र का महत्त्व क्यों स्वीकार किया है। यदि भगवान् की दृष्टि में शास्त्र-सामयिक ही होते तो कभी उनके मुख से (परिवर्त्तनात्मक शास्त्र के सम्बन्ध में आपकी दृष्टि से) 'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते' ये उद्गार न निकलते।

२६–शास्त्रीय सनातन सिद्धान्तों की सदैकरसता-निबन्धना सनातनता, एवं तदनुप्राणित शाश्वत–सनातनधर्म–

सत्य-अहिंसा-अस्तेय आदि नैतिक नियमद्वारों पर चलते भी उत्तम माने जाते थे आज भी उनकी उत्तमता ज्यों की त्यों अक्षुण्ण है। युगधर्मानुसार से यदि आज कोई आज इन नैतिक आदर्शों का उत्थापन करता है तो क्या समाज उसे ऊँची दृष्टि से देखता है? क्या युगधर्म को लिया परिवर्त्तनमार्ग की आगे करते हुए— 'सत्य बोलना पाप है' चोरी करना पुण्य है' इत्यादि रूप से उन नैतिक आज्ञाओं में परिवर्त्तन चाहने वाला व्यक्ति आदर की दृष्टि से देखा जायगा? हमें स्मरण रखना चाहिए कि, सत्य सदा सत्य ही है उत्तम वस्तु सदा उत्तम ही है। अभ्युदय–निःश्रेयस-साधक शास्त्रादेशों का जो महत्त्व पूर्व युगों में था आज भी है। और उसी के अनुगमन में हमारा अभ्युदय भी है। परिस्थितिवश यदि कोई व्यक्ति सत्य का आचरण नहीं करता तो क्या उसका यह असत्य उत्तम माना जायगा कि, वह सत्य की निन्दा करने लगे? नहीं। यथाशक्ति हमें सत्य का ही अनुगमन करना चाहिए। परिस्थितिवश कहीं मिथ्या का अवसर आवे वहाँ से यथाशक्य आत्मपरित्राण का ही प्रयत्न करना चाहिए, और विवशता में मिथ्यानुगमन करने से हमें पश्चात्ताप प्रायश्चित्त ही करना चाहिए।

२७–अविचारितरमणीया शास्त्रनिन्दा एवं कल्पनाओं का काल्पनिक-व्यामोहन–

जबकि गीतासिद्धान्त के अनुसार ही शास्त्र सनातनतत्व है तो उसके सम्बन्ध में भी हमें उक्त नीति का ही अनुगमन करना चाहिए। "हम शास्त्रादेशानुगमन करने में असमर्थ हैं एकमात्र इसी हेतु

## ३२–गीताशास्त्र की प्रवृत्ति का मुख्य उद्देश्य—

जब हमारे सामने यह परिस्थिति बनी रहती है, जो कि पूर्ण श्रद्धालु होता हुआ भी या तो परिस्थितिवश शास्त्रकर्म्मानुष्ठान न करने के कारण, अथवा विधिनिषेधवश न करने के कारण वर्त्तमान युग के लिए शास्त्रों को असुपालय समझता रहा है। 'हमारा गीताशास्त्र इन्हीं के उद्धार के लिए प्रवृत्त हुआ है' यदि गीता के सम्बन्ध में यह भी कह दिया जाय तो भी कोई अत्युक्ति न होगी।

## ३३ शास्त्रीय कर्त्तव्य-कर्म्मों के सम्बन्ध में साभिमान आवेश, और उसका नीरक्षीर विवेक—

वैसे तो इस कलहमूलक कलियुग में कुछ एक परिगणित अपवादों को छोड़कर किसी को भी पूर्णरूप से शास्त्रीय आदेशों पर चलने का न तो अधिकार ही है, न योग्यता ही है, न साधन ही है, न समय ही है। स्मरण कीजिए उस वर्ण-व्यवस्था के वैज्ञानिक स्वरूप का, जिसके सम्बन्ध में बड़े अभिमान के साथ हमने यह कहा था कि— 'वर्णव्यवस्था प्रकृतिसिद्धा है, जन्मसिद्धा है'। इसलिए प्रत्येक वर्ण को अपना अपना शास्त्रसिद्ध आधिकारिक कर्म्म ही करते रहना चाहिए। वर्णधर्म्म-विरोधी शास्त्रसिद्ध कर्म्म कभी शाश्वत शान्ति के कारण नहीं बन सकते— 'न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम्'।

## ३४–आदर्शवाद, और यथार्थवाद का समतुलन, एवं यथार्थवाद से वञ्चित आदर्शवाद की आत्यन्तिक-यातयामता—

यदि इसी आदर्शवाद पर सुख एवं मुक्ति का विश्राम मान लिया जाता है, तब तो सम्पूर्ण शास्त्र वर्त्तमान युग के लिए केवल नमस्कार की ही वस्तु बने रह जाते हैं। आदर्शवाद की शोभा है-व्यवहार मात्र। ऐसे सिद्धान्त, जो आदर्शवाद की दृष्टि से स्वर्ग के उत्तम सोपान पर प्रतिष्ठित हैं, यदि व्यवहार में नहीं आते, किंवा नहीं आ सकते, तो उस दशा में सचमुच वे सिद्धान्त दूर से ही प्रणाम्य हैं। और सच पूछिए, तो हमें निःसंकोच होकर कहना पड़ेगा कि भारतवर्ष के ह्रास के जहाँ अन्य और कई एक कारण हैं, वहाँ उन कारणों में विशुद्ध आदर्शवाद किंवा सिद्धान्तवाद भी एक मुख्य कारण है। यदि हमारे सनातन धर्म्मी पाठक बुरा न मानें, तो यह भी कह देने में हम किसी आपत्ति का अनुभव नहीं करेंगे कि एक मात्र विशुद्ध आदर्शवाद ने ही हमारा सर्वनाश किया है। कैसे ?, तो सुनिए !

## ३५–गीताप्रतिपादित-शास्त्रीय-सिद्धान्त के सम्बन्ध में 'आदर्शवाद' का अन्वेषण प्रयास, एवं गीताशास्त्र की पिष्टपेषणता अतएव निरर्थकता—

आदर्श सदा आदर्श ही रहेगा, इसमें भी कोई सन्देह नहीं। उत्तम वस्तु सदा उत्तम ही मानी जायगी यह भी निर्विवाद है। शास्त्र सनातन सत्य हैं, और उनके निर्दिष्ट पथ का अनुगमन करने पर ही मानव-समाज का अभ्युदय सम्भव है, यह भी ध्रुव सत्य है। फलतः "गीता प्रधानरूप से शास्त्रसिद्ध वर्णाश्रम धर्म्मानुकूल कर्म्मों का ही प्रतिपादन करती है" यह सिद्धान्त भी सर्वमान्य है। परन्तु केवल इसी सिद्धान्त पर गीतार्हस्य का विश्राम मान लेने से तो गीता की अपूर्वता, विलक्षणता एवं पूर्णता कदापि सिद्ध

३८—शास्त्रसार-समन्वयात्मिका गीता का सर्वशास्त्रमयत्व-प्रदर्शन—

वादी यदि यह कहें कि श्रुति-स्मृति-शास्त्र आचार्य्यभेद से अत्यन्त दुर्गम है अतएव सामान्य मनुष्य श्रौत-स्मार्त-कर्म्मों के सम्बन्ध में बहुविस्तृत श्रुति-स्मृति-ग्रन्थों से अपने इस स्वल्प जीवन में निर्णय नहीं कर सकता। इसी विप्रतिपत्ति से मनुष्य श्रौत-स्मार्त कर्म्म-जाल में भ्रम जाता हुआ कर्त्तव्य-कर्म्म से विमुख होजाता है। भगवान् ने गीताशास्त्र में बड़े संक्षेप से कर्म्म का निर्णय कर दिया है। अनन्त वेदशास्त्र एवं असंख्य स्मृतिशास्त्रों के दुर्गम कर्म्मजाल का समन्वय करते हुए केवल सातसौ श्लोकों से समन्वित गीता में उन सब के लिए सरलपथ प्रदर्शित कर दिया है। इसीलिए गीता— सर्वशास्त्रमयी' कह जाती है।

३९—गीता के सम्बन्ध में—'किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः' मूला नितान्त-भ्रान्त-धारणा—

इसी वेदवाद को आगे करते हुए ये महानुभाव यह भी कहा करते हैं कि—'जिसने गीता का मर्म्म समझ लिया उसने सब कुछ जान लिया'। गीतास्वाध्याय के अनन्तर मनुष्य के लिए कुछ भी ज्ञातव्य-कर्त्तव्य नहीं रह जाता। केवल गीता ही कर्म्मनिर्णय के सम्बन्ध में पर्य्याप्त साधन है— किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः। केवल इसी आधार पर आज कतिपय महानुभावों के श्रीमुख से यह भी सुनने का सौभाग्य प्राप्त होता रहता है कि—सब शास्त्र निरर्थक हैं। यदि उन्हें थोड़ी देर के लिए सार्थक मान भी लिया जाय तो भी 'गीता के अतिरिक्त गीता के रहते उनकी कोई आवश्यकता नहीं रह जाती'। देश के एक महान नेता ने इस सम्बन्ध में अपने ये भाव प्रकट करते हुए कहा है—

"गीता के द्वारा हम अपनी तमाम धार्म्मिक उलझनें समझ लेंगे। ... । ऐसी एक भी धार्म्मिक समस्या नहीं, जिसे गीता हल न कर सके' (श्रीगान्धीजी)

४०—आपदव्यवसायात्मक आज का गीताशास्त्र, और राष्ट्रीय-गीताभक्तों का शास्त्रों के प्रति प्रचण्ड-आक्रोश—

यही कारण है कि भारतीय-राष्ट्रवर्ग में सब शास्त्रों का आसन आज गीताने ही अपहृत कर लिया है। धार्म्मिक-शिक्षा क्या होनी चाहिए? इस प्रश्न के उत्तर में गीता को ही आगे रक्खा जाता है। इसप्रकार सर्वशास्त्र-विरहिता भगवान् की यह गीता आज एकप्रकार से 'आपदव्यवसाय' का ही माध्यम बन गई है। सभी गीता के मर्मस्पर्शी बने हुए हैं। आज गीताध्ययन ही सब को प्रिय है। सचमुच यह 'भारतमाता' सौभाग्य के चिह्न हैं। किन्हीं का विचार तो फिर किया जायगा। प्रकृत में वक्तव्य यही है कि, हेतुवादियों के कथनानुसार गीता सब शास्त्रों का निचोड़ है कर्म्म-निर्णय करने वाला एकमात्र है। आर यही गीता की विशेषता है।

४१—कर्म्मविकर्म्यता से असंस्पृष्ट गीताशास्त्र अतएव गीताशास्त्र की शास्त्रदृष्ट्या अकृत्स्नता, असर्वता, एवं स्वयं गीताशास्त्र की श्रुति-स्मृति-शास्त्रपरता—

विचार करने पर इस युक्ति का भी कोई मूल्य नहीं रह जाता। अन्यथा-सिद्ध है भाष्य में यह स्पष्टरूपेण प्रमाणित है कि गीता किसी भी कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता नहीं बतलाती। अथ से इति पर्य्यन्त गीता के

का ही प्रधानरूप से निरूपण किया है। यद्यपि कर्मेतिकर्तव्यता भी कर्म का एक ढंग ही है परन्तु कर्म पद्धतिरूप इस ढंग का गीता में निरूपण नहीं है। मनुष्य का क्या कर्तव्य है? इस प्रश्न पर गीता विशेष विचार नहीं करती। अपितु शास्त्रोक्त कर्तव्य-कर्मों का कौशल क्या है? गीता का यही प्रधान लक्ष्य है। और वह कौशल है एकमात्र वैराग्यलक्षण- 'बुद्धियोग' जिसका कि निरूपण पाठक अगले प्रकरण में देखेंगे।

## ४३–गीताशास्त्र के उद्देश्य के सम्बन्ध में विविध कल्पनाएँ, एवं गीताशास्त्र की भाति लिकता, तथा सार्वभौमता के अनुबन्ध से विचार-विमर्श—

हाँ तो ऊपर की पंक्तियों से हम यह समझे कि शास्त्रविहित कर्मों के साथ बुद्धियोगरूप कौशल का प्रदर्शन करने वाला शास्त्र ही 'गीताशास्त्र' है। अवश्य ही गीता की यह अपूर्वता है। परन्तु केवल इसी अपूर्वता से गीता 'ईश्वरीयग्रन्थ' नहीं माना जासकता। सम्भव है गीता की यह अपूर्वता वर्णाश्रमधर्म के अनु यायी एक भारतीय का उपकार करसके। परन्तु जो श्रुति-स्मृति शास्त्र से परिचित नहीं, श्रौत-स्मार्त कर्मों का जिन्हें अधिकार नहीं वे तो ऐसी गीता से वञ्चित ही रह जाते हैं। गीता न भारतवर्ष की है न द्विजातिवर्ग की ही अपनी कोई प्रातिस्विक निधि ( धरोहर ) है। अपितु गीता तो उन भगवान् की है जो कि भगवान् चर-अचर सब के हृदयों में अन्तर्यामीरूप से प्रतिष्ठित रहते हुए सबका अपने नियतिदण्ड से सञ्चालन कर रहे हैं। भगवान् का अवतार केवल भारतीयों के अभ्युदय के लिए ही नहीं हुआ है अपितु "अनुग्रहाय भूतानां मानुषीं देहमाश्रितः" के अनुसार सम्पूर्ण विश्व के अभ्युदय के लिए ही भगवान् का प्राकट्य है। उन सर्वव्यापक भगवान् का ज्ञान भी कभी किसी व्यक्ति देश आदि में सीमित नहीं रह सकता। अवश्य ही भगवान् का गीताज्ञान मनुष्यमात्र के अभ्युदय के लिए ही प्रवृत्त हुआ है। सभी वर्ण सभी जातियाँ समानरूप से गीतायोग के अधिकारी हैं। जहाँ श्रुति-स्मृति शास्त्र-"यस्मिन् देशे मृगः कृष्णस्तस्मिन् धर्मं निबोधत" की मर्यादा से बद्ध होते हुए केवल भारतीय वर्णाश्रमानुगामिनी प्रजा के ही उपकारक बन रहे हैं वहाँ गीताशास्त्र विश्वसम्मुख को अपना मूल बनाता हुआ संसार की निधि है। विभिन्न धर्म विभिन्न मतवाद व्यक्तिगत स्वार्थ साम्प्रदायिक सीमाभाव आदि आदि सभी भेदवाद अभिन्न गीतायोग के सामने इतवीर्य हैं। यही गीताशास्त्र की अपूर्वता है। गीतोपदेश एक वेदानुयायी द्विजाति का जितना उपकार कर सकता है एक ईसाई पारसी, मुसलमान यहूदी भी इस योग का अनुष्ठान करता हुआ कृतकृत्य बन सकता है। और अपने इसी गुणातिशय से गीता आज विश्वबन्द्य ग्रन्थ बन रहा है।

## ४४ सनातनधर्मी विद्वानों का प्रखर आक्रोश तत्प्रवर्तिका विचारशैली एवं गीता से अनुप्राणिता विचार-द्वयी का परस्पर असमाहित्य—

सनातनधर्म के मौलिक रहस्य से अपरिचित अतएव नाममात्र के सनातनधर्मी विद्वानों के सम्मुख जब गीतायोग के सम्बन्ध में गीता की उक्त अपूर्वता रक्खी जाती है तो वे अग्निशर्मा-बाबुरूप बन जाते हैं। व वह कथमपि स्वीकार नहीं करसकते कि गीताज्ञान का सर्वसमानाधिकार है। गीता को विश्वबन्द्य ग्रन्थ मानने में वे सनातनधर्म की हानि समझते हैं। और सामान्यदृष्टि से विचार करने पर हमें भी कुछ ऐसा ही प्रतीत होने लगता है कि, यदि गीता का सबको समानाधिकार दे दिया जायगा तो गीता एक शास्त्रविरुद्ध ग्रन्थ बन

का ही प्रधानरूप से निरूपण किया है। यद्यपि कर्मेतिकर्तव्यता भी कर्म का एक अंग ही है परन्तु कर्म पद्धतिरूप इस अंग का गीता में निरूपण नहीं है। मनुष्य का क्या कर्त्तव्य है ! इस प्रश्न पर गीता विशेष विचार नहीं करती। अपितु शास्त्रोक्त कर्त्तव्य-कर्म्मों का कौशल क्या है !, गीता का यही प्रधान लक्ष्य है। और वह कौशल है एकमात्र वैराग्यलक्षण- 'बुद्धियोग' जिसका कि निरूपण पाठक अगले प्रकरण में देखेंगे।

## ४३-गीताशास्त्र के उद्देश्य के सम्बन्ध में विविध कल्पनाएँ, एवं गीताशास्त्र की प्रातिस्विकता, तथा सार्वभौमता के अनुबन्ध से विचार-विमर्श—

हाँ तो ऊपर की पंक्तियों से हम यह समझे कि शास्त्रविहित कर्मों के साथ बुद्धियोगरूप कौशल का प्रदर्शन करने वाला शास्त्र ही 'गीताशास्त्र' है। अवश्य ही गीता की यह अपूर्वता है। परन्तु केवल इसी अपूर्वता से गीता 'ईश्वरीयग्रन्थ' नहीं माना जासकता। सम्भव है गीता की यह अपूर्वता वर्णाश्रमधर्म्म के अनुयायी एक भारतीय का उपकार करसके। परन्तु जो श्रुति-स्मृति-शास्त्र से परिचित नहीं, श्रौत-स्मार्त कर्मों का जिन्हें अधिकार नहीं वे लोग ऐसी गीता से वञ्चित ही रह जाते हैं। गीता न भारतवर्ष की है न द्विजातिवर्ग की ही अपनी कोई प्रातिस्विक निधि (बपौती) है। अपितु गीता तो उन भगवान् की है जो कि भगवान् चर-अचर सब के हृदयों में अन्तर्य्यामीरूप से प्रतिष्ठित रहते हुए सबका अपने नियतिदण्ड से शासन कर रहे हैं। भगवान् का अवतार केवल भारतीयों के अभ्युदय के लिए ही नहीं हुआ है अपितु "अनुग्रहाय भूतानां मानुषीं देहमाश्रित" के अनुसार सम्पूर्ण विश्व के अभ्युदय के लिए ही भगवान् का प्राकट्य है। उन सर्वव्यापक भगवान् का ज्ञान भी कभी किसी व्यक्ति देश आदि में सीमित नहीं रह सकता। अवश्य ही भगवान् का गीताज्ञान मनुष्यमात्र के अभ्युदय के लिए ही प्रवृत्त हुआ है। सभी वर्ण सभी जातियाँ समानरूप से गीतायोग के अधिकारी हैं। जहाँ श्रुति-स्मृति शास्त्र- "यस्मिन् देशे मृगः कृष्णस्तस्मिन् धर्म्मं निबोधत" की आज्ञा से बद्ध होते हुए केवल भारतीय वर्णाश्रमानुगामिनी प्रजा के ही उपकारक बन रहे हैं, वहाँ गीताशास्त्र विश्वबन्धुत्व को अपना मूल बनाता हुआ संसार की निधि है। विभिन्न धर्म्म विभिन्न मतवाद व्यक्तिगत स्वार्थ साम्प्रदायिक सीमाभाव आदि आदि सभी भेदवाद अभिन्न गीतायोग के सामने हतवीर्य्य हैं। यही गीताशास्त्र की अपूर्वता है। गीतोपदेश एक वेदानुयायी द्विजाति का जितना उपकार कर सकता है एक ईसाई पारसी, मुसलमान यहूदी भी इस योग का अनुष्ठान करता हुआ कृतकृत्य बन सकता है। और अपने इसी गुणातिशय से गीता आज विश्वबन्द्य ग्रन्थ बन रहा है।

## ४४ सनातनधर्म्मी विद्वानों का प्रचण्ड आक्रोश सद्प्रवर्त्तित विचारशैली एवं गीता से अनुप्राणिता विचार-द्वयी का परस्पर असमाहित्य—

सनातनधर्म्म के मौलिक रहस्य से अपरिचित अतएव नाममात्र के सनातनधर्म्मी विद्वानों के सम्मुख जब गीतायोग के सम्बन्ध में गीता की उक्त अपूर्वता रक्खी जाती है तो वे अग्निशर्म-वायुरूप बन जाते हैं। व यह कथमपि स्वीकार नहीं करसकते कि गीताज्ञान का सर्वों समानाधिकार है। गीता को विश्वबन्द्य ग्रन्थ मानने में वे सनातनधर्म्म की हानि समझते हैं। और सामान्यदृष्टि से विचार करने पर हमें भी कुछ ऐसा ही प्रतीत होने लगता है कि यदि गीता का सबको समानाधिकार दे दिया जायगा तो गीता एक शास्त्रविरुद्ध ग्रन्थ बन

करने में हम एड़ी से चोटी तक का पसीना बहा देते हैं। वर्णव्यवस्था सर्वोत्तम है यह भी ठीक। वर्णव्यवस्था का अनुगमन प्रत्येक दशा में अभ्युदयकर है यह भी ध्रुवसत्य। परन्तु जो वस्तु सिद्धान्त में सर्वोत्तम हो परन्तु सामयिक परिस्थिति जिस सिद्धान्त को पनपने में बाधा पहुँचा रही हो उस सिद्धान्त का गुणानुवाद ही हमारा हित साधन नहीं कर सकता। जो विद्वान् वर्णव्यवस्था के उपदेशों से समामञ्चों को कम्पित किया करते हैं क्या हम उन से यह पूँछने की धृष्टता कर सकते हैं कि आज अपने आपको सनातनधर्म्मी कहने का अभिमान करने वाले कितने उपदेशक ऐसे हैं जो शास्त्रसिद्ध वर्णव्यवस्था के अनुसार कर्मों में प्रवृत्त रहते हैं ?। हमनें तो प्रत्यक्ष में देखा है कि, बड़े बड़े संस्कृतज्ञ विद्वानों की महामहोपदेशकों की सन्ततियाँ भी उन्हीं की इच्छा से आज वर्णधर्मविरोधिनी पश्चिमीशिक्षा का अनुगमन कर रही हैं। आज कौन वर्ण अपने धर्म्म पर प्रतिष्ठित है ?। परिस्थितिवश कहिए, अथवा और किसी कारणविशेष से कहिए सबका कर्म्म उत्पथ ही बन रहा है। ब्राह्मणवर्ग शूद्रकर्मक बनता हुआ भी अभिमान कर रहा है। क्षत्रियवर्ग तो सर्वथा ही अस्तप्राय है। वैश्यमहाभाग भी धर्म्म की आड़ में स्वार्थसाधन ही कर रहे हैं। शूद्र अमर्यादित बन रहे हैं। कर्म्म विरहित विशुद्ध आत्माभिमान ने भी क्या कभी वर्णधर्म्म की रक्षा की है ?। व्यवहार हमारा सर्वथा पतित और आदर्श रहना उन्नत। फिर कहिए तो सही इस आदर्श का हम क्या करें ?। और ऐसे आदर्शवादियों के उपदेश से जनता क्या लाभ उठावे ?। स्मरण रखिए, आप कुछ समय के लिए अपनी वाणी को अवश्य ही धोखा दे सकते हैं परन्तु आत्मा को एवं आत्ममूलक धर्म्म को धोखा नहीं दिया जासकता। धोखे में पड़ा हुआ यह धर्म्म ही अधर्म्म बन कर कभी हमें ही धोखा दे जायगा— न व्याजेन धर्म्ममाचरेत्'।

## ४८–प्रचलित भक्तिकाण्ड की महती-विभीषिकाएँ, एवं तद्द्वारा आचारधर्म्म का अभिभव—

इसीप्रकार प्रचलित उपासनाकाण्ड को लीजिए। शास्त्रपद्धति के द्वारा वेदमन्त्रों से प्रतिष्ठित प्रतिमाएँ सर्वथा पवित्र हैं एवं इनके दर्शन का एकमात्र अधिकार द्विजातिवर्ग को ही है इस सत्यसिद्धान्त में कोई विप्रतिपत्ति नहीं उठाई जासकती। अवश्य ही शास्त्रमर्य्यादा की रक्षा के लिए अत्यज-प्रवेश को रोकना चाहिए। परन्तु इस प्रवेश-निरोध का प्रचार करते समय हमारे सनातनधर्म्मी उपदेशक यह भूल जाते हैं कि जिन प्रतिमाओं की प्राणप्रतिष्ठा की रक्षा के लिए हम भगीरथ प्रयत्न कर रहे हैं वह प्राणप्रतिष्ठा हमारे रोष से पहिले से ही पलायित होचुकी है। बुरा न मानिए, विवेक से काम लीजिए। हृदय पर हाथ धर कर अन्तर्य्यामी से पूँछिए कि क्या वे मन्दिर जो आज स्वार्थी महन्त-महन्तों की व्यभिचारलीला के पातक क्षेत्र बने हुए हैं कभी दिव्यभावना से युक्त रह सकते हैं ?। जिन मन्दिर-मठों की सात्त्विक आय का उपयोग मन्दिर मठाधीशों की विलासलीला में पानी की भाँति बहता रहता है शास्त्रतत्त्वानभिज्ञ जिन पुजारियों के मलिन अन्तःकरणों से पवित्र भगवत्-प्रतिमाएँ अहोरात्र मंश्लिष्ट रहती हैं जहाँ का कोना कोना दूषित वातावरण की प्रतिमा बना हुआ है उनकी रक्षा के लिए गला फाड़ना क्या सफल हो सकेगा ?। क्या हम स्वार्थलीला को सुरक्षित रखने का नाम ही मन्दिर, एवं प्रतिमाओं की पवित्रता की रक्षा है ?।

## ४९–आचारहीन-पुरुषसमाज का स्त्रीवर्ग के प्रति दम्भपूर्ण आक्रोश और आक्रोशमूला पतनपरम्पराएँ—

और आगे बढ़िए। स्त्री का यह परम धर्म्म है कि, वह कभी परपुरुष का चिन्तन न करे। न केवल इस जन्म में ही, अपितु परजन्म में भी वह उसी पति का अनुगमन करे। सचमुच सिद्धान्त बड़ा ही पवित्र

श्रद्धा को कार्यरूप में परिणत नहीं करसकते । क्या शास्त्रों में इन परवशों के अभ्युदय का कोई भी मार्ग नहीं है ?।

## ५२–अर्थप्रलोभनानुगता हमारी स्खलनपरम्पराएँ, एवं तदुपलक्षणाय असत्य–दम्भ–छल आदि आसुरधर्म्मों का अनुगमन—

और आगे चलिए । कितने एक व्यक्ति ऐसे भी हैं जो किसी प्रकार परिस्थितियों का सामना करते हुए अवकाशानुसार शास्त्रीय कर्म्मों के लिए समय निकालते हैं यथाशक्ति करते भी हैं । परन्तु सब साधनों की अनुकूलता के अभाव से साथ ही स्वयं शास्त्रज्ञान की कमी से वह कर्म्म जिस विधि से होना चाहिए, नहीं होता । उदाहरण के लिए एक वकील को लीजिए, ऐसे प्लीडर को लीजिए, जो जाति से ब्राह्मण है मातापिता जिसके परम सनातनधर्म्मी हैं । आर्थिक परिस्थिति के कारण जिसे पश्चिमी–शिक्षा का अनुगामी बन जाना पड़ा है । परन्तु संस्कारानुग्रहवश श्राद्धादि कर्म्मों में उसका पूर्ण विश्वास है । श्राद्ध का समय है अपराह्न । १० बजे उसे नियम से कोर्ट में पहुँच ही जाना चाहिए । फलतः उसे ९ बजे से पहिले पहिले ही श्राद्धकर्म्म का श्राद्ध करदेना पड़ता है । इस शास्त्रविरुद्ध श्राद्धकर्म्म से होने वाले प्रत्यवाय से वह विवश व्यक्ति कैसे बचे ?। वह जानता है कि मिथ्या बोलना पाप है । परन्तु उसे यह भी ध्यान है कि, बिना इस असत्यप्रयोग के वह सफल प्लीडर नहीं बन सकता । बतलाइए, इसके उद्धार का क्या उपाय ?।

## ५३–कलियुगानुगता महती–विभीषिकाएँ, एवं तत्परित्राणोपायभूत अन्यतम– भक्तियोग'–

निदर्शनमात्र है । त्रिगुणमायात्मिका प्रकृति के गर्भ में रहने वाले सर्वथा अल्पशक्ति मनुष्य के जीवन में पद पद पर ऐसे धर्म्मसङ्कट उपस्थित होते रहते हैं । कभी कभी तो ये सङ्कट जीवनसूत्र का भी विच्छेद कर डाल देते हैं । इन विषम परिस्थितियों में पड़ने से हमारा रहा सहा विवेकज्ञान भी लुप्त होजाता है हम किङ्कर्त्तव्यविमूढ़ बन जाते हैं । हम ऐसी परिस्थितियों में या तो यह निर्णय कर डालते हैं कि–छोड़ो इन सब झगड़ों को । अथवा यह निश्चय कर लेते हैं कि, जैसे तैसे मिथ्याचार करके ही कालयापन करलेंगे । कौन इन सांसारिक वैभवों के पीछे दौड़े । इसप्रकार हमें स्वतएव क्लैव्याक्रान्त अर्जुन का उत्तराधिकार मिल जाता है । अब यदि हमारे अभ्युदय का कोई मार्ग बच जाता है तो वह है एकमात्र श्रीकृष्ण का उत्तराधिकारी "गीताशास्त्र" । कल्याणस्वरूप भगवान् से हमें अवश्य ही आश्वासन मिलेगा । भगवान् हमें परिस्थिति से होने वाले पापों से बचाएँगे । उसके लिए वे प्रदान करेंगे उसी उपाय का जो कि शास्त्रभक्तों को शास्त्र–निष्ठा की पूर्णरूप से सुरक्षित रखता हुआ अब मानों अभक्तों का भी अभ्युदय साधन करेगा । और वही उपाय होगा–इस 'पूर्वखण्ड' का मुख्य प्रतिपाद्य "भक्तियोग" ।

## ५४–शास्त्रनिष्ठ आरूढयोगी, शास्त्रानुगत आरुरुक्षु मानवश्रेष्ठ और सांसारिक–प्रपञ्च ग्रस्त सामान्य मानव—

शास्त्रसिद्ध कर्म्मों का यथार्थ अनुष्ठान करने वाले कृतकृत्य निर्दोष सिद्धयोगी सर्वथा परिगणित हैं । स्थूलदृष्टि से तो ऐसे सिद्धयोगी सर्वथा ही परे हैं । युगधर्म्म के परिज्ञाता वे सच्चे योगी आज के संसार के सामने नहीं आते । आते हैं तो कब ? जबकि सर्वनाश का समय उपस्थित होता है । फलतः इनके सम्बन्ध में तो कुछ भी

पूर्ण आदेश। केवल अथबल पर गठित-पठित समाज को अपना अनुयायी बनाते हुए, इसी निकम्मे पुरुषार्थशून्य संघठन को 'सङ्घच्छध्वम्' से अनुगत पवित्र संघठन शब्द से, अलङ्कृत करते हुए, हिन्दुत्व की रक्षा का ठेका लेकर हिन्दुत्व के विनाश पर तुले हुए, भारतीय सभ्यता से विरोध रखने वाले न्यायालयों के साथ समझौता करते हुए, अशास्त्रीय अतएव सर्वथा असत्य आग्रह को उन्नति का मूल मन्त्र मानते हुए वे ही आज प्रबलवेग से भारतीय आदर्श-एवं बचे खुचे-व्यवहारप्रपञ्च को भी निर्मूल बनाने में प्रयत्नशील बन रहे हैं।

## ५९-विविध वर्गों के विविध विभवाद—

एक कहते हैं करो कुछ मत, केवल हमारा शास्त्र हमारा शास्त्र हमारा सनातनधर्म्म हमारा सनातनधर्म्म पुकारते रहो। दूसरे कहते हैं सब कुछ करो, कोई नियन्त्रण नहीं धर्म्म का नाम निशान मिटादो। सम्भव हो तो शास्त्रों को समुद्रगर्भ में विलीन करदो। हम हिन्दू हैं हिन्दुस्थान हमारा है स्वतन्त्रता हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है -इस वाक्य का पारायण करते हुए आगे बढ़ते चलो। विरोधियों को ग्राम ग्राम-दण्ड-भेद से जैसे बने कुचलते जाओ।

## ६०-परस्परात्यन्तप्रतिद्वन्द्वी दो वर्गविभाग, एवं उनकी क्रमशः 'धर्म्म', तथा सुधार' के प्रति आधारशून्या दम्भप्रवृत्तियों का नग्न चित्रण—

एक ओर धर्म्म के ठेकेदार, तो दूसरी ओर हिन्दुत्व के ठेकेदार। सचमुच यह ठेकेदारी बड़ी भयङ्कर वस्तु है। जबतक हमारे इस पवित्र देश में ठेकेदारी न थी तबतक हम पूर्ण सुखी थे। परन्तु जब से ठेकेदारी चली है तब से प्रत्येक वस्तु का मूल्य तो बढ़ गया परन्तु वस्तु का स्वरूप नष्ट होगया। भला लोक प्रचलित इस ठेकेदारी से धर्म्म और हिन्दुत्व कैसे बचा रह जाता?। इन दोनों ठेकेदारों ने धर्म्म-और हिन्दुत्व का मूल्य तो अवश्य बढ़ा दिया। भरत्यार्थ प्रवर्त्तन्ते धर्म्मकञ्चुकाः -के अनुसार आज आपको सर्वत्र सनातनधर्म्मसभा आर्य्यसमाजमन्दिर व्याख्यानवाचस्पति, महामहा-उपदेशक, प्रतिनिधिसभा शाखा सभा उपशाखासभा आदि का प्राचुर्य्य मिलेगा। असंख्य मन्दिर, असंख्य मठ आदि के दर्शन करने का सौभाग्य प्राप्त होगा। प्रत्येक श्रीमान् अपने जीवन में एक दो मन्दिर, धर्म्मशाला बनाकर अक्षय पुण्य का भागी होगा। परन्तु 'सत्यापि बन्ध्यायते'। कोने कोने में धर्म्म की दुहाई लगने पर भी आज कोई ठीक समय पर सन्ध्या जैसा आवश्यक कर्म भी तो नहीं करता। इसीप्रकार हिन्दुत्व की दुर्दशा का नग्न चित्र हमारे सामने है। सर्वत्र हिन्दुत्व का आज नाद व्याप्त है। यही क्यों आज तो ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य शूद्रादि नामों का स्थान भी तो इसी हिन्दुत्व ने छीन लिया है। इसप्रकार विज्ञान-सिद्धान्त के अनुसार आदि और अन्त, दोनों एक ही केन्द्रबिन्दु पर प्रतिष्ठित होरहे हैं। 'य एवारि स एवान्तः'।

## ६१-'ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः'—

लक्ष्य एक, अभिनिवेश समान परन्तु फल में बड़ा अन्तर। ऐसा क्यों?, उत्तर उसी मोममाषा से पूछिए। धर्म्मानुयायी (हिन्दु आलस्य की सजीव प्रतिमा) महानुभाव केवल आदर्शवाद में पड़कर मीमांसानुगामी लोकवैभव से भी हाथ धो बैठे। न इधर के रहे, न उधर के। "ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः"।

विचार करना अनधिकारचेष्टा ही होगी। कुछ महापुरुष ऐसे हैं जो संसार में रहते हुए शमनियमादि उपायों से इन्द्रियसंयम करते हुए, विविक्तदेशसेवी बनते हुए शास्त्रसिद्ध कर्म्म-ज्ञान-भक्ति तीनों में से किसी योग का अनुष्ठान कर रहे हैं। महापुरुषानुगत धर्म्मदायक संसारियों की दृष्टि में अवश्य ही वे परिगणित भक्ति शास्त्र के सम्यक् अनुष्ठाता कहला सकते हैं। तथापि गीता के शब्दों में इन आरुरुक्षु (अभ्यासकर्त्ता) योगियों की चर्चा करने का भी हमें अधिकार नहीं है।

## ५५-धर्म्मसूत्र का सञ्चालक-भारतीय मानववर्ग, एवं उसकी विविध उपाधियाँ —

अब हमारे सामने चार प्रकार का मानव समाज उपस्थित होता है। एक समाज तो ऐसा है जो शास्त्रों का पूर्ण भक्त है, शास्त्रमर्म्म का भी परिज्ञाता है, परन्तु पेट भर के लिए वह शास्त्रसिद्ध योगानुष्ठान का भी अभिमान करता है। साधारण जनता इन्हें आदर की दृष्टि से भी देखती है, यथाशक्य इनके उपदेश अवश्य ही भी वह उगती है। सनातनधर्म्म के आचार्य्य सन्त, महन्त, महामण्डलेश्वर, उपदेशक धुरन्धर विद्वान् इन सबको हम एक स्वतन्त्र श्रेणि में प्रतिष्ठित मानते हैं। धर्म्मसूत्र का सञ्चालक भार भी इन्हीं पर है। परिणाम क्या होता है?, यह अप्रत्यक्ष ही प्रश्न है।

## ५६-सहज श्रद्धाशील, किन्तु शास्त्रमर्म्मानभिज्ञ मानववर्ग —

कुछ एक श्रद्धालु ऐसे हैं जो न तो संस्कृतभाषा का ज्ञान रखते न परिस्थितिवश इच्छा रखते हुए भी अपनी जिज्ञासा ही शान्त कर सकते। परन्तु शास्त्रों पर श्रद्धा विश्वास रखते हुए जैसे तैसे यथासम्भव रूप से शास्त्रसिद्ध योगचर्या का अनुगमन करते रहते हैं।

## ५७-शास्त्र से तटस्थ प्राकृत मानवों का प्रदर्शनात्मक-छलपूर्ण शास्त्र शब्दोद्घोष—

कुछ एक महानुभाव ऐसे भी हैं जो शास्त्र चाहते जानते मानते कुछ नहीं। न शास्त्रों वाक्यों, एवं तदुक्त योगों योगों न इनकी भक्ति-शक्ति ही। अन्तर्जगत् में यह सब कुछ इनके लिए ढकोसला है। परन्तु अपने अनुयायिवर्ग को प्रसन्न रखने के लिए, अथवा शास्त्रनिष्ठ व्यक्तियों को व्यामोह में डाल कर उनसे स्वार्थ साधन करने के लिए ये बाह्यरूप से शास्त्रभक्ति का अधिकाधिक प्रदर्शन करते रहते हैं। साथ ही इसी के सम्बन्ध में यथोपयुक्त शास्त्र को आगे कर कुरूढी चलाते हैं। यही नहीं, उन श्रद्धालुओं की निन्दा भी किया करते हैं कि "देखो, ये जैसा चाहिए वैसा नहीं कर अनर्थ कर रहे हैं। और हम ही हम इस अनर्थ से बचे हुए हैं"— अमस्तशास्त्र बहिःशोधा।

## ५८-शास्त्रद्रोही परिवर्त्तनवादी उच्छृङ्खल-मानववर्ग, और उसका अनर्गल प्रलाप—

अब एक ऐसा वर्ग हमारे सामने आता है जिसका अन्तः, और बहिः दोनों ही समान धारा में प्रवाहित हैं। इनकी उत्पत्ति भी भारतवर्ष में ही हुई है। जन्म से भी ये द्विजाति ही हैं। परन्तु परिवर्त्तन-प्रिय ये महानुभाव युगधर्म्मानुसार या तो शास्त्रों का परिवर्त्तन चाहते हैं अथवा फिर शास्त्र का नामोल्लेख भी नहीं रखना चाहते। इनकी दृष्टि में नाश का एकमात्र कारण है—भारतीय शास्त्र उनके प्रवर्त्तक महर्षियों के स्वार्थ!

जायगा। उस युग के अन्वेषण से पाठक इस निश्चय पर पहुँचेंगे कि, उस युग में मानवसमाज की प्रायः यही अवस्था थी जिस अवस्था का कि पर्व में दिग्दर्शन कराया गया है। सिद्धयोगियों की भी उस युग में कमी न थी। पराशर–व्यास–परशुराम–आदि सब इसी कोटि में माने जासकते हैं। और सबसे बड़े योगी साक्षात् योगेश्वर भगवान् कृष्ण भी उस युग का महत्त्व बढ़ा रहे थे। विदुर–उद्धव–बलराम–आदि अन्य–योगियों की भी उस युग में कमी न थी। अब शेष चारों दलों का विचार कीजिए। धर्म्माभिनिविष्ट पाण्डु–पुत्र पैत्रिक–सम्पत्ति से क्यों वञ्चित रहे ?, इस प्रश्न का एकमात्र उत्तर है–धर्म्माभिनिवेश। इन्होंने स्वधर्म का वास्तविक मर्म्म न समझते हुए— 'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्' इस नीति का तिर–स्कार किया। युधिष्ठिर जानते थे कि, कौरव द्यूत के बहाने मेरा सर्वस्व अपहरण करना चाहते हैं। फिर भी अपनी धर्म्मभीरुता से कौरवों के निमन्त्रण को स्वीकार कर ही लिया। और फिर प्रतिज्ञा की रक्षा के लिए जो न करना चाहिए था मातृवर्ग की उपेक्षा कर वह सब कुछ कर डाला। स्वयं भगवान् कृष्णने युधिष्ठिर के इस कर्म्म की कैसी भर्त्सना की है वह भी पैत्रिक–तथ्यवेत्ताओं से छिपा नहीं है। हमें मानना पड़ेगा कि युधिष्ठिर में धर्म्म का पूर्ण अभिनिवेश था। वे संसारयात्रा से अपरिचित थे। इसी दोष से उन्हें कष्ट सहने पड़े। यदि भगवान् कृष्ण मध्यस्थ बन कर इन्हें न संभाल लेते तो पाण्डवों को आजन्मजीवन ही कष्ट सहने पड़ते।

## ६४ धर्म्माभिनिविष्ट युधिष्ठिर एवं राज्यलिप्सासक्त–दुर्योधन, दोनों वर्गों का उत्पथ गमन–एवं तत्सम्बन्ध में भगवान् का महान् उद्बोधनसूत्र—

दूसरा वर्ग कौरवों का था। इसके अधिनायक दुर्योधन की मनोवृत्ति के स्पष्टीकरण की कोई आव–श्यकता नहीं है। राज्यलिप्सा ही इसका परमधर्म्म था। अपनी इस राज्यलिप्सा के लिए दुर्योधन नीच से नीच कर्म्म करने में भी लज्जा का अनुभव नहीं करता था। धर्म्माभिनिविष्ट पाण्डुपुत्रों पर इस दुर्बुद्धि ने कैसे कैसे अत्याचार किए, यह सर्वविदित है। इन दोनों अत्यन्त के वर्गों के अनन्तर दोनों मध्यस्थ वर्ग हमारे सामने आते हैं। भीष्म द्रोण कृपादि धर्म्मरहस्यवेत्ता थे पूर्ण मध्यस्थ थे। परन्तु अन्नमद से इनका शरीर दुर्यो–धन के ही साथ था। अन्तरात्मा से ये दुर्योधन की पापवृत्ति के घोर विरोधी थे। परन्तु परिस्थिति ने इन्हें विवश कर रक्खा था। शकुनि–कर्ण–दुःशासनादि इनके बड़े कुत्सित थे। वे प्रत्यक्षरूप से दुर्योधन की पापनीति का समर्थन कर रहे थे। उस समय स्वदेशी विदेशी राजाओं में से अधिक भाग दुर्योधन की ही ओर था एवं स्वल्पभाग पाण्डवों की ओर था। कारण स्पष्ट है। पापप्रवृत्ति के साधन संसार में अधिक सुलभ हैं। कौरव–पाण्डव–समर न था अपितु धर्म्माभिनिविष्टों, एवं राज्याभिनिविष्टों का समर था। दोनों वर्ग युद्ध के लिए तत्पर थे परन्तु इसी धर्म्माभिनिवेश ने सहसा सब काम चौपट कर दिया। अर्जुन में कातरता दीन का आविर्भाव होगया। स्वधर्म्म का रहस्य विलीन होगया। तब इसी "विषमे समुपस्थिते भगवान् का यह उपाय अर्जुन के सामने आया। और उस उपाय का परिणाम यह निकला कि, अन्त में अर्जुन के मुख से— 'करिष्ये वचनं तव' ये अक्षर निकल पड़े। धर्म्माभिनिविष्टों का अभिनिवेश हटाया गया और उनके सामने एक सर्वोत्कृष्ट–सिद्धान्त रक्खा गया जिसके कि सम्बन्ध में हम यह कह सकते हैं कि–विश्व में शान्ति बनाए रखने के लिए गीता का यह एक सिद्धान्त ही पर्य्याप्त है। और उस सिद्धान्त का स्वरूप है—

'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्''

है। उनमें राजनीति का समावेश कराया गया और उसका मूल उद्देश्य रक्खा गया लोक-अभ्युदय।

## ६७—आपद्धर्म्मविधया विशेष-परिस्थितियों में धर्म्मनीति की उपधा, एवं विशुद्ध राजनीति का अनुगमन, तथा तन्निबन्धना-पाप-पुण्य मीमांसा—

इसी लोक-अभ्युदय की भावना से भगवान् ने विशेष परिस्थियों में धर्म्मनीति की उपेक्षा करने में भी कोई हानि नहीं समझी। जिस धर्म्मराज ने अपने जीवन में कभी मिथ्याभाषण नहीं किया था उसे "नरो वा कुञ्जरो वा" कहने के लिए विवश करना विशुद्ध राजनीति नहीं, तो और क्या है ?। क्या युधिष्ठिर ने ऐसा कहते हुए सत्यधर्म्म को छोड़ नहीं दिया ? । दिया, और अवश्य दिया। इसी पाप के फल से भूपृष्ठ से ऊँचा चलने वाला युधिष्ठिर का रथ जमीन पर आ ठहरा। इसी पाप से युधिष्ठिर को कुछ समय के लिए नरक स्थान में भी निवास करना पड़ा। धर्म्मनीति के सर्वथा विरुद्ध भीम को दुर्य्योधन की जंघा पर गदा-प्रहार के लिए सङ्केत करना क्या भगवान् का पुण्यकर्म्म था ?। शस्त्र छोड़े हुए कर्ण पर प्रहार करने के लिए अर्जुन को प्रोत्साहित करना धर्म्मभीरु अर्जुन के न करने पर भी इसे उस निरस्त्र पर प्रहार करने के लिए विवश करना क्या पुण्यकर्म्म था ?। शस्त्र न उठाने की प्रतिज्ञा कर भीष्मवध के लिए सुदर्शन लेकर दौड़ पड़ना कौनसा धर्म्म-कर्म्म था ? । जयद्रथ का धोखे से वध करवा डालना कौनसी धर्म्मनीति थी ?। इसप्रकार सैकड़ों उदाहरण ऐसे दिए जासकते हैं जिनमें विशुद्ध राजनीति का ही स्पष्ट उपलम्भ होता है। और धर्म्म की कसौटी पर कसने से उन्हें अधर्म्म ही मानना पड़ता है।

## ६८—भगवदवतार के सम्बन्ध में प्रासङ्गिक प्रश्न, और तन्निराकरण—

ऐसी दशा में प्रश्न होना स्वाभाविक ही है कि जब भगवान् का अवतार धर्म्मग्लानि को दूर करने एवं धर्म्म की प्रतिष्ठा के लिए ही हुआ था तो फिर जान बूझ कर भगवान् ने अधर्म्मनीति का आश्रय क्यों लिया ?। कुछ एक भावुक सज्जन तो यह कहने में भी लज्जा का अनुभव नहीं करते कि कृष्ण ने भारतवर्ष का कोई उपकार नहीं किया। अपितु वो शत्रुओं की सहायता कर भारत के समृद्ध वैभव का नाश ही करवा डाला।

उत्तर में कहना पड़ेगा कि, भगवान् की भौतिक-स्वरूपसत्ता में भी जब दुर्य्योधनादि आसुरजीव भगवान् की भगवत्ता समझने में असमर्थ होते हुए उनकी निन्दा से नहीं चूकते थे तो आज यदि कोई मन्दबुद्धि भगवत्ता का अणुमात्र भी रहस्य न जानता हुआ यदि उन पर किसी प्रकार का आक्षेप करता है तो इसमें उसका कोई दोष नहीं है।

## ६९—प्राकृतिक-द्वन्द्वात्मक-भौतिक-विश्व-की गुणदोषानुगति, एवं विश्व के सामूहिक, तथा व्यक्तिक हिताहित का तारतम्य—

हम कह चुके हैं कि, भगवान का प्रधान लक्ष्य है—विश्वशान्ति। यदि इसके लिए अधर्म्म की भी आहुति देनी पड़े तब भी श्रेय समझा ही माना जायगा। यह एक निश्चित सिद्धान्त है कि त्रिगुणा-

प्रकार उस महाभारतकालीन समृद्धवैभव के गर्भ में अत्याचार का ही दावानल प्रज्व लित होरहा था। परिणाम स्वरूप भगवान् ने अवतरित मानुषदेह में उसी अत्याचार की सीमा में (कंस के कारागार में) प्रकट होते हैं। उनके सामने भारी परिस्थिति प्रकट होती है। अब इनके लिए एकमात्र कर्त्तव्य है—शान्ति स्थापित करना। और इसके उपाय हैं-साम अथवा तो दण्ड। महाभारतवेत्ताओं को विदित है कि भगवान् कृष्ण ने सदा दण्डनीति के समतुलन में सर्वत्र सहयोग की नीति को ही उत्थापन प्रदान किया है। अवैधक्रान्ति की अपेक्षा वैध सहयोगान्दोलन को ही श्रेष्ठ माना है। और मानवता का यह आग्रह भी है कि जहाँतक सम्भव हो यदि समत्वमूलक सहयोग से ही शान्ति होजाय तो पहिले उसी के लिए पूर्ण प्रयास करना चाहिए। भगवान् समत्वयोग के आविष्कारक थे। दण्डनीति में भी समता आती है परन्तु पहिले विषमता का ही सामना करना पड़ता है। उधर साम नीति में आरम्भ से ही समता की प्रधानता है। भगवान् ने पहिले यही किया। क्या कंस को समझाने में भगवान् ने कोई कस बाकी रक्खी थी?, शिशुपाल के कितने अपराध क्षमा किए?। परन्तु जब सामनीति सफल न हुई तो अन्त में भगवान् को सुदर्शन के द्वारा दण्डनीति का ही आश्रय लेना पड़ा। यही दशा कौरवों की हुई। भगवान् दूत बनने में भी संकोच नहीं किया। वे नहीं चाहते थे कि, दो बन्धुओं में राज्यलिप्सा के कारण इसप्रकार रक्तपात हो और भारत का समृद्धवैभव केवल इतिहासज्ञों की ही कल्पना रह जाय। परन्तु वे यह भी सहन नहीं कर सकते थे कि, अत्याचारी अधिकारसिद्ध न्यायोचित स्वत्व को भी पूरा न करें। समृद्धि भी बनी रहे कोई अपनी आधिकारिक-सम्पत्ति से भी वञ्चित न रहे दोनों लक्ष्य सामने रखकर ही भगवान्ने एक बार पुनः शान्ति की इच्छा प्रकट की। युधिष्ठिर ने बतलाया कि भगवन्! अब शान्ति की चेष्टा व्यर्थ है। मुझे विश्वास है कि, आपके सदुपदेश का दुर्योधन पर कोई प्रभाव न पड़ेगा *। परन्तु भगवान क्या उत्तर देते हैं सुनिए!। युधिष्ठिर! मैं धृतराष्ट्र की पापबुद्धि को भलीभांति जानता हूँ। और यह भी समझता हूँ कि-मुझे सन्धि के लिए गया सुनकर राजागण अनेक प्रकार के अपवाद उठाएँगे। कहेंगे—युधिष्ठिर अपनी निर्बलता से डर कर सहयोग की भिक्षा के लिए कृष्ण को भेज रहा है। कदाचित् तुम्हें यह आशङ्का हो कि, मुझे एकाकी पाकर कौरव मेरा कुछ अनिष्ट कर डालेंगे तो इस ओर से तुम्हें निश्चिन्त ही रहना चाहिए। अणुमात्र भी अधिकता करने पर मैं सम्पूर्ण कौरवों को वहीं भस्मसात् कर दूँगा +। राजन्! यदि वे मान गए, तो अभ्युदय है

* न ममैतन्मतं कृष्ण! यत्त्वं यायाः कुरून्-प्रति।
सुयोधनः सूक्तमपि न करिष्यति ते वचः
—महाभारते-उद्योगपर्वणि ७२ अध्याय ८९ श्लोक।

+ जानाम्येतां-महाभाग! धार्त्तराष्ट्रस्य पापताम्॥
अवाच्यास्तु भविष्याम सर्वलोके महीक्षिताम्॥१॥
न चापि मम पर्याप्ता सहिता सर्वपार्थिवाः॥
क्रुद्धस्य प्रमुखे स्थातुं सिंहस्येवेतर मृगाः॥२॥
अथ चेत्-प्रचरन्त मपि किञ्चित् साम्प्रतम्॥
'निर्दहेयं कुरून् सर्वान्' –इति मे धीयते मतिः॥३॥
—म० उ० ७२ अ०। ८८-८९,९० श्लो०।

एवं विवश होकर विश्वशान्ति के उदात्त उद्देश्य की सिद्धि के लिए भगवान् को भारत के उस समृद्ध वैभव का बलिदान ही करदेना पड़ा है। ऐतिह्य-घटनाओं का अन्वेषण किए बिना ही भगवान् कृष्ण पर कुलविनाश का कलङ्क लगाने वाले सचमुच ही महापातकी हैं!

## ७३ गीतानुगत आत्ममूलक साम्यवाद, तथा भूतमूलक वर्तमान साम्यवाद (कम्यूनिज्म) का समतुलन—

साम्यवाद का प्रश्न प्रसङ्गवश उपस्थित होगया। अतएव प्रसङ्गवश इस के सम्बन्ध में भी किञ्चिद् निवेदन करदेना आवश्यक होगया है। गीतोक्त साम्यवाद और वर्त्तमानयुग में प्रचलित साम्यवाद में कितना, और कैसा अन्तर है?, यह गीताभूमिका-प्रथमखण्ड में सङ्क्षेप से बतलाया जाचुका है। गीता का साम्यवाद 'आत्मसाम्य' से सम्बन्ध रखता हुआ राजतन्त्र पर प्रतिष्ठित है एवं इस का मूल धर्म-परमेश्वर है। वर्त्तमान साम्यवाद भूतसाम्यवाद (जो कि सर्वथा असम्भव है) से सम्बन्ध रखता हुआ प्रजातन्त्र पर प्रतिष्ठित है एवं इसका मूल अनीश्वरवाद है। यह साम्यवाद (कम्यूनिज्म) तो भौतिक-लिप्सा का उत्तरोत्तर समुत्तेजित ही करता रहता है। साम्यवाद किंवा सहयोग वही श्रेष्ठ है जिस के मूल में धर्मनीति प्रतिष्ठित है। हमारे राष्ट्रवादी साम्यवादमूलक नास्तिकतानिबन्धन जिस सहयोगभाव की आकांक्षा रखते हैं, वह धर्मनीति से वञ्चित रहता हुआ साथ ही धर्मनीति का विरोध करता हुआ गीता के साम्यवाद से समष्टि वर्णभेद का घोर शत्रु बनता हुआ सर्वथा हानिकर ही है।

## ७४—गीता का विश्वशान्ति-मूलक महान् सत्र, एवं उस का समन्वय-दिग्दर्शन—

हाँ तो अब पुनः प्रकृत का अनुसरण कीजिए। हमने बतलाया है कि, विश्वशान्ति के लिए गीता का 'जैसे के साथ वैसा' सिद्धान्त ही पर्य्याप्त है। अवश्य ही विगत शताब्दियों में हमने इस सिद्धान्त की उपेक्षा कर अपना सर्वस्व ही खोदिया है। और आज भी हम अपनी अन्धश्रद्धा के कारण भावावेश में आकर उक्त आदेश की अवहेलना ही करते जारहे हैं। यह जानते हुए एवं मानते हुए भी कि अमुक व्यक्ति ने समाज में प्रतिष्ठा प्राप्त कर अभिमान में पड़कर समाज को अशान्त बना रक्खा है हम भीत कारण वश सामान्य जनप्रवाह की हाँ में हाँ मिलाते हुए उसकी घातक प्रतिष्ठा को सुरक्षित रखने का ही यत्न किया करते हैं। अयोग्य व्यक्तियों की पूजा-प्रतिष्ठा ही हमारे पतन का मुख्य कारण है। यदि हमें अपना अपने समाज का अपने राष्ट्र का एवं विश्व का अभ्युदय अभीष्ट है तो जिस अन्धश्रद्धामयी व्यक्तिपूजा ने आज प्रधान-आसन ग्रहण कर रक्खा है उसका समूल विनाश कर ही देना पड़ेगा। यदि कोई सम्प्रदायिक आचार्य्य व्यक्तिप्रतिष्ठा से अनुचित लाभ उठाने का प्रयास करेगा तो समाज पहिले प्रेमनीति से काम लेगा अन्यथा दण्डनीति को अपनाएगा। यदि कोई राष्ट्रीय नेता अर्थाभिमान यशोऽभिमान आदि में पड़कर व्यक्तिप्रतिष्ठा से प्रवाहित होता हुआ स्वच्छन्द-अनर्गल आदेश देने लगेगा तो हमें उसकी भी चिकित्सा कर ही देनी पड़ेगी। उद्दण्डता-अन्याय-अधर्म्म—की क्षणमात्र भी उपेक्षा नहीं की जायगी। प्रतिपद पर हमारी— 'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्' यही नीति रहेगी और इसी से हमारा अभ्युदय सम्भव तथा सुनिश्चित बन सकेगा।

### ७९–महायन्त्रानुगत विविध क्षुद्रयन्त्र, एवं महायन्त्रानुगता महती प्रेरणा से ही क्षुद्रयन्त्रों की गतिशीलता—

बात है थोड़ी अटपटी सी परन्तु अनुभवसिद्ध। वास्तव में न हम कुछ करते एवं न कुछ करसकते। जिसप्रकार गङ्गाप्रवाह में पड़ा हुआ एक तृण गङ्गाप्रवाह के साथ साथ प्रवाहित रहता है इस प्रवाह में 'तृण पड़ा' का कोई मूल्य नहीं है एवमेव हम भी उस संसारप्रवाह में एक तृण से अधिक कोई महत्त्व नहीं रखते। जिधर संसारचक्र जारहा है विवश होकर हमें भी उसी ओर जाना पड़ता है। पञ्जिन का महायन्त्र अपने उदर में अनन्त छोटे छोटे यन्त्र प्रतिष्ठित रखता है। महायन्त्र के साथ साथ उन्हें भी घूमते रहना पड़ता है। छोटे यन्त्र महायन्त्र की भक्ति (भाग-अवयव) बने हुए विवश होकर उसके साथ घूमते रहते हैं। जब महायन्त्र अवरुद्ध (बंद) होजाता है तो तत्क्षण वे क्षुद्रयन्त्र भी अपनी गति छोड़ बैठते हैं। ठीक इसीप्रकार यह सप्तविततिस्तिक्रयात्मक महामायामय महाविश्व भी ईश्वर का महायन्त्र ही है। सूर्य्य-चन्द्र-ग्रह-नक्षत्र आदि पितर-देवता-गन्धर्व-लोकपाल-दिक्पाल-मनुष्य-पशु-पक्षी-कृमि-कीट आदि सब इस महायन्त्र के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने वाले महायन्त्र की भक्ति बने हुए छोटे छोटे यन्त्र हैं। कर्म्ममय ईश्वरात्मक महायन्त्र अनवरत घूमता रहता है। इससे सब उन क्षुद्रयन्त्रों को भी विवश होकर घूमना पड़ता है। इन क्षुद्रयन्त्रों की स्वतन्त्र इच्छा का कोई भी मूल्य नहीं है।

### ८०–मानवीय जीव की इन्द्रियवर्गानुगता विविध-इच्छाएँ, एवं महायन्त्रात्मक तन्त्रायी ईश्वर के द्वारा ही तदिच्छाओं का सञ्चालन—

हाथ का उठना पैर का आगे बढ़ना मुख से शब्द निकालना नासिकासे गन्धका ग्रहण होना यह सब कुछ (व्यवहारदशा) जैसे हमारी इच्छा मानी जाती है हाथ-पैर-मुख-नासिका-कर्ण आदि अपनी इच्छा से कुछ नहीं करते। ये सब हमारे ही अवयव हैं एवं इन अवयवों की इच्छा हमारी ही इच्छा है ठीक इसी प्रकार हम सब उस ईश्वरशरीर के ही अवयव हैं। ईश्वरेच्छा ही हमारी इच्छा है। भोजन-पान-शयन-जागरण-सब कुछ उसी की इच्छा से प्रक्रान्त है। प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि, इच्छा को हम (जीवात्मा) कभी उत्पन्न नहीं करते। अपितु ईश्वर के द्वारा अपने आप विनिर्मित इच्छा का ही हम "हमारी इच्छा है" इन शब्दों में अभिनय करते रहते हैं। "मैं अब भोजन करूँ" इस इच्छा के लिए हम अपनी ओर से कोई व्यापार नहीं करते। इच्छा होजाती है तब हम उसे पहिचान पाते हैं। मानना पड़ेगा कि अवश्य ही हमसे (जीव से) पृथक् कोई तत्त्व अन्तर्जगत् में ऐसा प्रतिष्ठित है जिसकी प्रेरणा से ही इच्छा की अभिव्यक्ति होती रहती है और हम उस इच्छा के निमित्तमात्र ही बनते रहते हैं। प्रकृतात्मसम्बन्धिनी इसी ईश्वरेच्छा का दिग्दर्शन कराते हुए भगवान् कहते हैं—

> ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन! तिष्ठति।
> भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥

### ८१ महायन्त्रात्मक ईश्वर की जीवानुबन्धिनी भक्ति, और 'भक्तियोग'—

जब यह सिद्ध है कि, हम हमारी इच्छा से कुछ नहीं करते हम निमित्तमात्र हैं तो परेच्छा से सञ्चालित होनेवाली कभी बन्धन का कारण नहीं बन सकती। राजा की इच्छा से यदि एक वधिक किसी अपराधी

## ७५–भक्तिमार्ग का कर्मबन्धन-विमोकत्व—

उक्त सिद्धान्त के साथ साथ हमें भगवदुपदिष्ट उस उपाय का भी आश्रय लेना पड़ेगा जिसके सि सम्बन्ध में—'कर्मसंबन्धं महात्स्यति' यह सूक्ति प्रसिद्ध है। धर्मनीति में राजनीति का समावेश करना पड़ेगा एवं राजनीति में धर्मनीति का समावेश करना पड़ेगा। सांख्य को योगानुगामी बनाना पड़ेगा एवं योग को सांख्य का अनुगामी बनाना पड़ेगा। ईश्वर के ज्ञानभाग में कर्म को युक्त करना पड़ेगा एवं कर्मभाग को ज्ञानपर प्रतिष्ठित करना पड़ेगा। और इसी भक्तिमार्ग से हम सर्वसिद्धि में समर्थ बन सकेंगे।

## ७६–अभ्युदय-निःश्रेयस्-ससाधक-गीता का भक्तियोग –

प्रश्न हमारे सामने यही था कि, भद्रालु व्यक्ति शास्त्रपद्धति का इस युग में यथावत् अनुष्ठान नहीं करसकते। कुछ भद्रालु तो किसी भी शास्त्रीय ज्ञान–कर्म–भक्ति-योग का अनुष्ठान नहीं करसकते। एवं भारतेतर देशवासियों को शास्त्रीय योगत्रयी का अधिकार ही नहीं। अतएव वे भारतीय सनातनधर्म के अनुगामी नहीं। इन सब के अभ्युदय का क्या उपाय ?, उत्तर यही भक्तियोग।

## ७७–साक्षीसुपर्ण का अशक्त भोक्तासुपर्ण, दोनों के इच्छातन्त्र, एवं ईश्वरेच्छा के द्वारा ही जीवेच्छा की अक्रान्ति—

श्रद्धालुओं को अपनी अवैध-शास्त्रीय-योगत्रयी में यही भय है कि "हमें प्रायश्चित का भागी बनना पड़ेगा"। यह भय तभीतक है जबतक कि हमारा कर्म हमारा-ज्ञान हमारी भक्ति 'हमारे' हैं। अध्यात्मसंस्था में हमने प्रज्ञानात्मा, एवं शारीरिक आत्मा नाम के दो विवर्त बतलाए हैं। सर्वव्यापक देहस्थित परमात्मा ही प्रज्ञानात्मा है यही आध्यात्मिक हृदयस्थ ईश्वर है एवं इसी की विज्ञानमाया में साक्षीसुपर्ण कहा जाता है। देहस्थित-भावना-वासना-संस्कारों से युवासित देहाभिमानी आत्मा ही शारीरक आत्मा है एवं यही "भोक्तासुपर्ण" नाम से प्रसिद्ध है। पहिला वेदान्त-सम्मत सर्वव्यापक चैतन्य है, तो दूसरा न्यायवैशेषिक सम्मत प्रतिशरीर भिन्न चैतन्य है। इन दोनों ही आत्माओं का स्वाभाविक योग अविद्या के कारण है अयोगभाव में परिणत होजाता है। इसी अयोग से प्रज्ञानात्मा के द्वारा आनेवाली इच्छा को जीवात्मा अपनी इच्छा समझने लगता है और निश्चयेन यह इच्छास्वातन्त्र्य ही कर्मबन्धन का कारण बनता है।

## ७८ ईश्वरेच्छा-निबन्धना योगत्रयी का प्राधान्य, एवं तद्द्वारा 'असमत्वदोष'–विमोचन की उपशान्ति —

इसी दृष्टिबिन्दु के माध्यम से भगवान् हमें आदेश करते हैं कि जिसे तुम अपनी इच्छा समझ रहे हो, विश्वास करो ! वस्तुतः वह ईश्वरेच्छा ही है। हृदयस्थ नमस्वी जगदीश्वर की ही प्रेरणा है मेरी (कृष्ण की) ही प्रेरणा है। जिस दिन तुम इस रहस्य पर विश्वास करजाओगे, उस दिन तुम्हारी योगत्रयी प्रायश्चित्तभाव से सर्वथा ही मुक्त होजायगी। वैध हो, अथवा अवैध योग कभी अनिष्ट नहीं करता। अनिष्ट का तो एकमात्र कारण है–इच्छास्वातन्त्र्य। 'हम करते हैं' यही भावना उस योग के साथ विषम फल के साथ हमें बद्ध कर देती है। यदि ईश्वरार्पणबुद्ध्या हम श्रद्धा-विश्वास-पूर्वक अवैध–विधि–से भी योगत्रयी का अनुष्ठान करते हैं तो वह योगत्रयी वैध बन जाती है और उस समय परिणाम का कभी अवसर नहीं मिलता।

३–"नैव किञ्चित्करोमीति युक्तो मन्येत तत्त्ववित्।
पश्यन्-शृण्वन्-स्पृशन्-जिघ्रन् अश्नन्-गच्छन्-स्वपन्-श्वसन् ॥
४— प्रलपन् विसृजन्-गृह्णन्-उन्मिषन्-निमिषन्नपि ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेषु वर्त्तन्ते, इति धारयन् ॥
५— ब्रह्मण्याधाय कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः ।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥

## ८४–अपूर्णता को पूर्णता प्रदान करने वाला विशिष्ट भावना भक्तियोग, तदनुबन्धी आत्मसमर्पण एवं गीतावचन-समन्वय प्रयास—

प्रलपन्–श्वसन् उन्मिषन् निमिषन् आदि शब्दों में बड़ा ही चमत्कार है। प्रलापी (पागल) मनुष्य जो कुछ बोलता है उसका परिग्रह से ही सम्बन्ध है। यदि कोई पागल किसी को गाली भी दे देता है तो वह अपराधी नहीं माना जाता। न्यायधीश भी उसे यह अपने वश में नहीं है कह कर छोड़ देता है। भगवान् कहते हैं—तुम अपनी वाणी को प्रलाप समझो। समझो कि मैं अपनी इच्छा से नहीं बोलता। अपितु कोई दूसरा ही मुझे बुलवा रहा है। आँखों की पलकों में उन्मेष (ऊँचा चढ़ना) निमेष (नीचे गिरना) स्वाभाविक हैं। हमें ध्यान भी नहीं रहता और यह कर्म होता रहता है। श्वास लेते हैं-श्वास छोड़ते परन्तु कितनी देर ?। "करिष्यस्यवशोऽपि तत्"। हमारे न न करने से कभी इस स्वाभाविकी इच्छा का नियन्त्रण नहीं होसकता। जो कुछ होरहा है उसे होने दो। अपनापन समाविष्ट मत होने दो। जो कुछ होरहा है उसमें अपनापन लगाना उसीप्रकार अपने आपको आपत्ति में डालदेना है जैसे कि पुलिस की तहकीकात में राय देकर अपने आपको फँसाना है। ऐसी दशा में उन श्रद्धालुओं का यह कर्त्तव्य होना चाहिए कि सुविधानुसार वे जिस योग का जिस रूप से भी अनुष्ठान करते हैं उस के मूल में प्रत्यगात्मभावना को ही मुख्य आधार बनालें। प्रत्यगात्मा पूर्ण है यही कल्याण है। यदि उनका कर्म्म अपूर्ण होगा तो प्रत्यगात्म भक्ति उसे पूर्ण कर देगी यदि त्रुटियुक्त होगा तो वही त्रुटि का समाधान भी कर लेगी। इसप्रकार शास्त्रीय योगत्रयी का यथावत् अनुष्ठान करने में असमर्थ रहते हुए भी वे श्रद्धालु क्रमशः सिद्धि प्राप्त करने में समर्थ होजांयगे— 'स्वकर्म्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः'।

## ८५–वर्त्तमान भक्तिवाद के भीषण अभिनिवेश अविद्या-आदि अस्मितात्मक-दोष—

'अपनी इच्छा का स्वातन्त्र्य हटा कर उसके स्थान में ईश्वरेच्छा का समावेश समझना' इस पक्ष में भी यत्किञ्चित् पतन का भय है। यत्किञ्चित् भी असावधानी से यह ईश्वरेच्छा जीवेच्छा से भी कहीं अधिक आसक्ति की जननी बन जाती है। और हमें कहना पड़ेगा कि आज हमने भक्ति का वास्तविक मर्म न समझते हुए अपने अज्ञानवश से ईश्वरेच्छा को भी आसक्ति की ही जननी बना लिया है। वर्त्तमान भक्तिवाद का निष्कर्ष है—अस्मिता अभिनिवेश अविद्या। जैसा कि पाठक आगे जाकर देखेंगे।

८९–अभिमान और अतिमान,–भावों का स्वरूप–तारतम्य, उपादेय 'अभिमान,' एवं हेय 'अतिमान', तथा–श्रद्धाप्रदर्शनवचना मनोवृत्ति का स्वरूप–विश्लेषण—

'हम उसी के अंश हैं, वही हैं, अनन्य हैं उस की इच्छा ही हमारी इच्छा है हमारी इच्छा उसी की इच्छा है' इस भाव का मनन करना अभिमान है। और यही आत्माभिमान हमारी आत्मशक्ति का प्रवर्त्तक है। हमें अपने अन्तर्जगत् में अपने आपको सदा सर्वश्रेष्ठ ही समझना चाहिए। 'हम गरीब हैं, दरिद्री हैं, मूर्ख हैं, असमर्थ हैं' यह भावना हमें कालान्तर में सर्वथैव निर्वीर्य बना डालती है। उस प्रत्यगात्मा की स्थिरता के साथ शारीरक आत्मा का योग कराने के लिए, उससे इसका उद्धार कराने के लिए उस का इस पर अनुग्रह स्थापित करने के लिए सदा आत्माभिमान की ही भावना रखनी चाहिए। इस भावना से वह हमारा मित्र बन जायगा एवं दयनीय भावना से उस का इस पर अनुग्रह न होगा। फलतः वही मित्रात्मा हमारा शत्रु बन जायगा। 'तं यथा यथोपासते तथैव भवति' (छान्दो० उप०)–'श्रद्धामयोऽयं पुरुषो यो यच्छ्रद्धः स एव सः' (गीता) एवं–"जा की रही भावना जैसी प्रभु मूरत देखी तिन तैसी" इत्यादि सूक्तियाँ इसी तथ्य का स्पष्टीकरण कर रही हैं। इसी आत्माभिमान की आवश्यकता सूचित करते हुए भगवान् कहते हैं—

उद्धरेदात्मना (प्रत्यगात्मना) ऽऽत्मानं (शारीरकम्) –
नात्मानं(शारीरकं)मवसादयेत्।
आत्मैव (प्रत्यगात्मैव) ह्यात्मनो (शारीरकात्मनो) बन्धु–
रात्मैव (प्रत्यगात्मैव) रिपुरात्मनः (शारीरकात्मनः) (गीता)॥

९०–अतिमानपथानुगामी आसुर–मानव तत्परामव, शब्दाभिनय से अतीत गुहानिहित श्रद्धामय आत्मदम एवं तदनुगत मन्मनाभावात्मक–'भक्तियोग'–

भावना रखना अभिमान है यही अन्तर्जगत् की वस्तु है एवं यही मन्मनाभक्ति है। परन्तु इस भावना का वाणी से अभिनय करते रहना अतिमान है। 'तेऽसुरा अतिमानेनैव पराबभूवुः' (शतपथश्रा०) के अनुसार यह अतिमान ही था मानव–समाज पराभव का मूल कारण है। 'हम साक्षात् ब्रह्म के अंश हैं वही हैं' यह घोष देना ही अतिमान है। गुहानिहित–निगूढ–सुगुप्त ब्रह्म पर शब्द की गति अवरुद्ध है–'यतो वाचो निवर्त्तन्ते'। उस शब्दातीत ब्रह्मतत्त्व को शब्दानुगामी बना देना उस श्रद्धाभाव में ही गुफा कर लेना है मन्मना को उन्मना ही बना देना है। तो क्या दयनीयभाव प्रकट किए जाँय? नहीं। आत्मतत्त्व में शब्दचर्चा करना ही व्यर्थ एवं हानिकर है। विनम्रतापूर्वक उच्चभाव का अभिनय करना बुरा है एवमेव 'हम अकिञ्चन हैं उस के सामने हम क्या हैं' इसप्रकार की दयनीय वाणी का प्रयोग भी व्यर्थ एवं हानिकर ही है। क्योंकि दोनों में ही उन्मनाभाव समाविष्ट है। समझा किन्तु कहा मत यही मन्मनाभाव किंवा आत्माभिमान है और यही वास्तविक भक्तियोग है।

यतलान वाला ही नहीं है' -इस ज्ञानाभाव के दो दृष्टिबिन्दु (पहलू) हैं-एक उपपत्तिज्ञान तथा दूसरा कर्म्मज्ञान। कर्म्म किस पद्धति से किया जाता है, यह जानना तो कोई कठिन बात नहीं है। केवल इसी हनु से तो कभी कम्ममार्ग से वञ्चित नहीं रहना चाहिए। यही बात उपपत्तिज्ञान (मौलिक रहस्य) की जिसके सम्बन्ध में भी यद्यपि हम मानते हैं कि— यदेव विद्यया करोति-श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्य्यवत्तरं भवति' इस सिद्धान्त के अनुसार काम्यकम्मरहस्यपरिज्ञानात्मिका विद्या मनोयोगात्मिका श्रद्धा एवं मौलिकरहस्यज्ञानात्मिका उपनिषत् इन तीनों से समन्वित योगानुष्ठानविशेष ही फलप्रद बनता है। परन्तु जबतक इन तीनों का परिज्ञान न हो तबतक कर्म्म कर ही नहीं, यह भ्रान्ति है। इसके लिए तो प्रत्येक दशा में हमें केवल शास्त्रादेश पर ही विश्राम करना पड़ेगा। पाण्डित्य को छोड़कर बाल्यवृत्ति से बिना किसी ऊहापोह (नतु नच) के कर्म्म में प्रवृत्त होजाना पड़ेगा— पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत्।

## ६४-'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते' लक्षण शास्त्रादेश की अनन्यशरणीकरणीयता—

यदि हम मौलिक रहस्यज्ञान के अन्वेषण में ही पड़े रहे तो कभी हम कर्म्म में सफलता प्राप्त नहीं कर सकेंगे। और फिर उपपत्तिज्ञान सभी को होजाय यह सम्भव भी नहीं है। हमें अपने लौकिक व्यवहारों में भी महाजनो येन गतः स पन्थाः इसी नियम का अनुगमन करना पड़ता है। बालक को पहिले वर्णशिक्षा मक कर्म्म में ही प्रवृत्त कर दिया जाता है। यदि यदि यह कहने लगे कि मैं पहिले शिक्षा का मौलिक रहस्य जान लूँगा, तभी शिक्षाकर्म्म का अनुष्ठान करूँगा तो यह कभी शिक्षित नहीं बन सकेगा। 'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्यव्यवस्थितौ'।

## ६५-'स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात्'-मूलक महान् उद्बोधनमन्त्र—

जितना भी जैसाभी बन पड़े-योगानुष्ठान अवश्य करते रहना चाहिए। कर्म्मशून्या श्रद्धा सर्वथा निरर्थक है। यदि एक तालाब पानी में सम्पूर्ण शारीरक अग्नि को शान्त करने की शक्ति है तो एक बूँद में भी अग्निपरमाणु को शान्त करने की शक्ति है। अभ्युदयकर धर्म्म का अंश भी निरर्थक नहीं जाता। फिर यह कौन सी बुद्धिमानी है कि रुपये में से बचे हुए एक आने की भी हम उपेक्षा करें!। इसी अभिप्राय से भगवान् कहते हैं—

> नहि कल्याणकृत् कश्चित् दुर्गतिं तात ! गच्छति।
> स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात्॥

## ६६—कर्म्मानुगतिमूलक-श्रेय पन्था

कुछ भी न करने से कुछ तो भी करते रहना ही श्रेय पन्था है इस सार्वजनीन सिद्धान्त को सामने रखते हुए, प्रावश्चित के भय से खान पान के लिए ईश्वरानन्यता को मूलाधार बनाते हुए उन विशुद्ध श्रद्धालुओं को भी यथाशक्ति अवश्य ही योगानुष्ठान में प्रवृत्त रहना चाहिए। इस उपाय से इनका भी अभ्युदय निश्चित है।

९१–शब्दाभिनय परम्परानुप्राणिता उन्मनाभाव-समन्विता भक्ति का शाब्दोद्घोष, एवं तन्मिबन्धन आत्मपतन, और तत्सम्बन्ध में –'ईश्वरानन्यता-लक्षणा' भक्ति से अनुप्राणित– मदर्पण' का स्वरूप-समन्वय—

आज क्या हो रहा है ? । ठीक इस से विपरीत । पद पद पर अन्मनाभाव का आश्रय । अपने आप को भगवान् का प्रिय भक्त कहने का अभिमान करने वाले अन्तर्यामी का लवण-तैल ( नोन-तेल ) बना कर बेभाव बेचने वाले कुछ एक महानुभाव शास्त्रीय मर्य्यादा से सर्वथा विरुद्ध– 'यह सब भगवान् की ही कृपा का फल है -जिससे कि हम ऐसा करने में समर्थ हुए हैं । हमारी तो शक्ति हो क्या है' इत्यादि रूप से उन्मनाभावमय वाक्यों का प्रयोग करने में ही अपना गौरव समझते हैं । सिद्ध पदार्थ का आमनन कभी अभ्युदयजनक नहीं बन सकता । फिर ऐसे अभ्युदय को हम कैसे भक्तियोग का प्रकार कहें जबकि उसकी प्रत्येक पद्धति प्रथम से इति पर्य्यन्त उन्मनाभावमूलक अभिनय से ही ओतप्रोत रहती है ? । हमें सम्मना ही बनना चाहिए, मध्याजी ही बनना चाहिए मद्भक्त ही बनना चाहिए । तभी हम उस 'माँ' को प्राप्त कर सकेंगे । अपने अन्तर्जगत् में सर्वव्यापक चैतन्य के दर्शन करते हुए मौनभाव से ही योगतत्री में प्रवृत्त रहना चाहिए । 'हम अमुक की इच्छा से करते हैं हम दोषी नहीं हैं सब ईश्वरेच्छा से ही होता है' एक कर्त्तव्यपरायण व्यक्ति के लिए ऐसे वाग्डम्बर की आवश्यकता ही क्या रह जाती है ? । उसे अपने कर्त्तव्य के अतिरिक्त और किसी पर दृष्टि डालने का अवसर ही नहीं है । हमें तो अपने कर्त्तव्य को ही ईश्वर समझना है । कर्त्तव्यानन्यता ही उस की ईश्वरानन्यता है । मन और–स्वात्मा का भेद ही जब इस अनन्यता में मदर्पण में नहीं है तो कौन किस से क्या कहे ? और क्यों कहे ? "गुप्यनिन्दागुणिमौनी । यही वास्तविक भक्तियोग है । यही सम्मनाभाव है और यही है मदर्पण ।

यत् करोषि यदश्नासि यज्जुहोसि ददासि यत् ।
यत् तपस्यसि कौन्तेय ! तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥

९२–श्रद्धालु भावुक भक्तों की विभीषिकाएँ—

कुछ श्रद्धालु ऐसे भी हैं -जो शास्त्रीय-योगत्रयी के अनुष्ठान में भी समर्थ हैं । जिन्हें सुविधाएँ भी प्राप्त हैं । परिस्थिति भी जिनके अनुकूल है । परन्तु केवल दार्शनिकता से दूर [illegible] [illegible] वाक्यों एवं न स्वयं हम ही इतनी क्षमता रखते कि योगत्रयी का यथाविधि अनुष्ठान करसकें । ऐसी दशा में न करना ही अच्छा है । करें तो पूरा जान कर ठीक ठीक ही करें अन्यथा सर्वथा न करें वे इस ओर से भाग खड़े ही होते रहते हैं – "अज्ञानेन प्रवृत्तस्य स्खलने स्यात् पदे पदे" इस आदर्श को उपन्यस्त करते हुए ।

९३–'पाथिवयं निविष वान्येन तिष्ठासत्'-आदर्शमूलक-उद्घोषन 'विद्या-श्रद्धा उपनिषत्' से समन्विता आचरनिष्ठा एवं तत्सम्बन्ध में शास्त्रीय-दृष्टिकोण

ऐसे अनेक महानुभावों के साथ सम्पर्क बनाए है जो उक्त उद्गार को आगे कर कर्म छोड़े हुए हैं । 'हम जानते ही नहीं कि सन्ध्या का क्या तात्पर्य्य है, फिर करने से क्या लाभ' कोई

पतलान चाला ही नहीं है -इस ज्ञानाभाव के दो दृष्टिबिन्दु (पहलू) हैं-एक उपपत्तिज्ञान तथा दूसरा कर्म्मज्ञान। कर्म्म किस पद्धति से किया जाता है यह जानना तो कोई कठिन बात नहीं है। केवल इसी हेतु से तो कभी कर्म्ममार्ग से वञ्चित नहीं रहना चाहिए। रही बात उपपत्तिज्ञान (मौलिक रहस्य) की जिसके सम्बन्ध में भी यद्यपि हम मानते हैं कि— यदेव विद्यया करोति-श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्य्यवत्तरं भवति' इस सिद्धान्त के अनुसार कार्य्यकारणभावपरिज्ञानात्मिका विद्या मनोयोगात्मिका श्रद्धा एवं मौलिकरहस्यज्ञानात्मिका उपनिषत् इन तीनों से समन्वित योगानुष्ठानविशेष ही फलप्रद बनता है। परन्तु जबतक इन तीनों का परिज्ञान न हो तबतक कर्म्म करें ही नहीं, यह भ्रान्ति है। इसके लिए तो प्रत्येक दशा में हमें केवल शास्त्रादेश पर ही विश्राम करना पड़ेगा। पाण्डित्य को छोड़कर बालवृत्ति से बिना किसी ऊहापोह (नच नुच) के कर्म्म में प्रवृत्त होजाना पड़ेगा- 'पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत्'।

## ६४-'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते' लक्षण शास्त्रादेश की अनन्यशरणीकरणीयता—

यदि हम मौलिक तत्त्वज्ञान के अन्वेषण में ही पड़े रहे तो कभी हम कर्म्म में सफलता प्राप्त नहीं कर सकेंगे। और फिर उपपत्तिज्ञान सभी को होजाय यह सम्भव भी नहीं है। हमें अपने लौकिक व्यवहारों में भी-महाजनो येन गतः स पन्था' इसी नियम का अनुगमन करना पड़ता है। बालक को पहिले वर्णशिक्षात्मक कर्म्म में ही प्रवृत्त कर दिया जाता है। वह यदि यह कहने लगे कि मैं पहिले शिक्षा का मौलिक रहस्य जान लूँगा तभी शिक्षाकर्म्म का अनुष्ठान करूँगा तो वह कभी शिक्षित नहीं बन सकेगा। 'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्यव्यवस्थितौ'।

## ६५-'स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात्'-मूलक महान् तपःसाधनसूत्र—

जितना भी जैसाभी बन पड़े-योगानुष्ठान अवश्य करते रहना चाहिए। कर्म्मशून्या श्रद्धा सर्वथा निरर्थक है। यदि एक ग्लास पानी में सम्पूर्ण शारीरक अग्नि को शान्त करने की शक्ति है तो एक बूँद में भी अग्निपरमाणु को शान्त करने की शक्ति है। अभ्युदयकर कर्म्म का अंश भी निरर्थक नहीं जाता। फिर यह कौन सी बुद्धिमानी है कि -रुपये में से बचे हुए एक आने की भी हम उपेक्षा करें ?। इसी अभिप्राय से भगवान् कहते हैं—

> नहि कल्याणकृत् कश्चिद् दुर्गतिं तात ! गच्छति ।
> स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात् ॥

## ६६-कर्म्मानुगतिमूलक-श्रेयःपन्था

'कुछ भी न करने से कुछ तो भी करते रहना ही श्रेयःपन्था है' इस सार्वजनीन सिद्धान्त को सामने रखते हुए, प्रायश्चित्त के भय से त्राण पाने के लिए ईश्वरानन्यता को मूलाधार बनाते हुए, उन विशुद्ध महानुभावों को भी यथाशक्ति अवश्य ही योगानुष्ठान में प्रवृत्त रहना चाहिए। इस उपाय से इनका भी अभ्युदय निश्चित है।

आरम्भ कर देगा असम्भव है। यहाँ तो वही वैसी ही भक्ति बन सकेगी जो इसके दुराचार में बाधा न डाले। दुराचरण के अतिरिक्त नामस्मरणात्मिका भक्ति के लिए ही यदि इसके जीवन में समय होता यदि वह यह जानता कि नामस्मरण दुराचार को दूर कर देगा दूसरे शब्दों में यदि यह दुराचार को समझने की योग्यता रखता तो वह दुराचार में प्रवृत्त ही नहीं होता। प्रश्न तो यह है कि, जिसे दुराचार के अतिरिक्त और कुछ अच्छा ही नहीं लगता वह क्या करे? । उसकी भक्ति का स्वरूप एकमात्र यही हो सकता है कि, वह अपने दुराचार को अपना न समझकर ईश्वरीय प्रेरणा समझने लगे। उन दुराचार-कर्मों को अलक्ष्य नियति की महिमा ही समझे। इस अभ्यास से अपनापन हटाता हुआ यह दुराचारी अवश्य ही 'साधु' कहलावेगा एवं कालान्तर में तो यह वास्तव में साधु बन ही जायगा। यही सरल भक्तिमार्ग इस का श्रेयः पन्था है।

## १००–भारतीय हिन्दू-मानवातिरिक्त एतद्देशीय, तथा इतर-देशीय मानववर्गों का भी परित्राता गीता का भक्तियोग, एवं स्व स्व-कर्त्तव्य-के आधारभूत भक्तियोग से मानवमात्र का सम्मानित आत्मत्राण—

न केवल भारतवासी ही अपितु दूसरे देशों के मनुष्य भी इसी उपाय से शान्ति-लाभ कर सकते हैं। एक मुसलमान का यही कर्त्तव्य होना चाहिए कि वह सर्वस्व मुहम्मद साहिब को अपना अनन्य देवता मानता हुआ कर्त्तव्य में प्रवृत्त रहे। यह अनन्यनिष्ठा ही इसकी बुद्धि को भी कालान्तर में व्यवसायधर्म्म से से युक्त कर देगी। इसीप्रकार ईसाई-पारसी-यहूदी आदि इतर सभी व्यक्ति अपनी अपनी निष्ठा के अनुकूल अपने अपने इष्टदेवता में अनन्यनिष्ठा रखते हुए यदि कर्म में प्रवृत्त रहेंगे तो वे साधु ही माने जायँगे। एवं गीतासिद्धान्त के अनुसार वे भी अवश्य ही कालान्तर में परशान्ति के अधिकारी बन जायँगे।

## १०१–धर्म्म-कर्म्म-आचार-श्रद्धा-शास्त्र-आदि की सन्निष्ठाओं के प्रबलतमविरोधी पुरुषपुङ्गवों का संस्मरण—

अब वे पुरुषपुङ्गव ! शेष रह जाते हैं जो उक्त उपायों में से किसी एक का भी अनुगमन करने के लिए सन्नद्ध नहीं हैं। उनका क्या मन्तव्य रहता है? एवं वे किस पथ के अनुगामी बने रहते हैं? इस प्रश्न का स्पष्ट गीताने ही स्पष्टीकरण कर दिया है।

## १०२–आसुर, दैव-भेद भिन्न द्विविध मानववर्ग, आसुर मानववर्गानुगता काल्पनिक-मान्यताएँ, तदनुप्राणित सत्य, और इस सत्य का दुराग्रहात्मक-आग्रह—

अर्जुन! इस (मायामय) विश्व में आसुर और दैव नामक दो प्रकार की सृष्टियाँ हैं। इनमें से दैवसर्ग, का हमने विस्तार से निरूपण कर दिया है। अब आसुरसर्ग का स्वरूप सुन ?। शास्त्रने जिन कर्मों में प्रवृत्त रहने का आदेश दिया है उनका एवं शास्त्रने जिन कर्मों से बचने का आदेश दिया है–उनका इन आसुर-मनुष्यों की दृष्टि में कोई महत्त्व नहीं है। शास्त्रोक्त विधि एवं निषेध दोनों ही इन की दृष्टि में निरर्थक हैं। अपने इच्छानुकूल कर्मों में ही ये प्रवृत्त होते हैं एवं इच्छा का ही निवृत्ति में मुख्य स्थान

है दूसरों को भी इसीप्रकार चुन चुन कर मारूँगा। मैं सम्पत्तिशाली हूँ मुझमें भोगसामर्थ्य है मैं सिद्ध हूँ, बलवान हूँ सुखी हूँ वैभव से युक्त हूँ, मेरा परिवार बहुत बड़ा है मुझ जैसा आज दूसरा कौन सुखी है, मैं याग (अवैध) करूँगा दान करूँ ।। बड़ा आनन्द मनाऊँगा इसप्रकार की भावनाओं से विमोहित अनेक विषयों की ओर अपने चित्त को भ्रमित रखने वाले महामोहजाल से घिरे हुए कामभोगों में आसक्त ये आसुर मनुष्य घोरनरक में ही गिरते हैं (१३ १४ १५ १६)।

## १०७–व्यक्तिविमोहनमूला भद्रता के दम्भ से मदोन्मत्त नराधमों की लोकैषणा—

सांसारिक वैभव अभिमान मद से युक्त अपने मन से ही अपने आप को उत्तम समझने वाले ये पामर (वैदिक यज्ञों की उपेक्षा कर लोकप्रसिद्धि की प्राप्ति के लिए) दम्भ से शास्त्रविरुद्ध वैराग्य ज्ञान-शून्य नाम-यज्ञों का ही बड़े दम्भ से अनुष्ठान करते रहते हैं। (१७)।

## १०८–प्रत्यगात्मस्वरूप-अव्ययेश्वर के अत्यन्त प्रतिद्वन्द्वी नराधम—

मैं कुलशील सम्पन्न हूँ सर्वशास्त्रपारङ्गत हूँ, सर्वज्ञ हूँ, धर्मिष्ठ हूँ, सर्वोत्तम हूँ–इसप्रकार अपनी सम्पूर्ण शक्तियों को सर्वश्रेष्ठ समझने का अहङ्कार करते हुए बल-दर्प-काम-क्रोध के प्रवाह में प्रवाहित होतेहुए ये अधम मनुष्य मुझ सर्वव्यापक अव्यय की व्याप्ति से द्वेष ही किया करते हैं। अपना व्यक्तित्व ही अपना स्वार्थ ही इन का मूलमन्त्र है। सर्वव्यापक प्रत्यगात्मलक्षण अव्ययेश्वर के तो ये नास्तिक घोर शत्रु ही बने रहते हैं। (१८)।

## १०९–आसुरी-योनियों के चक्र से चक्रायित नराधमों का आत्यन्तिक पतन

आत्मा-परमात्मा से शत्रुता रखने वाले इन क्रूर कुटिल नरपिशाचों को मैं (अव्यय) पुनः पुनः आसुरी योनियों का ही अनुगामी बनाता रहता हूँ। अनेक जन्मों पर्य्यन्त आसुरीयोनियों के चक्र में फँसे हुए ये मूढ़ मुझे प्राप्त न होकर अशुभगति के ही पात्र बनते हैं। (१९)।

## ११०–सर्वज्ञानविमूढ अतएव स्वरूप विमूढ, दर्पभूत नराधमों का विनष्टप्राय इतिवृत्त—

इसप्रकार भगवदुपदिष्ट किसी भी मार्ग का आदर न करने वाले ऐसे स्वेच्छाचारी मनुष्यों का अभ्युदय सर्वथा ही असम्भव है। एक स्थान पर तो भगवान् ने बड़े आवेश के साथ इन उत्पथगामियों के लिए यह सम्मति दे दी है कि–"इन सर्वज्ञानशून्य जड़ मनुष्यों का सर्वनाश ही निश्चित है" "सर्वज्ञानविमूढांस्तान् विद्धि नष्टानचेतसः"। इन अभिनिविष्ट जीवों के अतिरिक्त गीताशास्त्र आज सब श्रेणियों के मनुष्यों के लिए अभ्युदय का मार्ग बतला रहा है। गीताप्रतिपादित निष्ठाओं में मनुष्यमात्र अपना अभ्युदय साधन कर सकते हैं। अतएव गीताशास्त्र इतर शास्त्रों की भाँति सीमित न रह कर विश्वशास्त्र ही बन गया है। इतर शास्त्रों की अपेक्षा गीताशास्त्र की यही सब से बड़ी अपूर्वता है। और इस अपूर्वता का प्रधान स्तम्भ है–गीता की वाग्मयी उस में भी सम्यग् भक्तियोग। और यही इस निबन्ध का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है।

## १११–'भक्ति', और 'उपासना' शब्दों के वाच्यार्थों का स्वरूप-समन्वय-प्रयास

यद्यपि सर्वसाधारण की दृष्टि में भक्ति और उपासना दोनों शब्द एक ही अर्थ के वाचक हैं, परन्तु विज्ञानदृष्टि से कोई शब्द किसी शब्द का पर्याय नहीं बन सकता। इस सामान्य-वैज्ञानिक-परिभाषा के आधार पर हम कह सकते हैं कि भक्ति-और उपासना शब्द भी समान अर्थ के वाचक नहीं होसकते। अवश्य ही भक्ति शब्द किसी अन्य अर्थ का वाचक है, एवं उपासना शब्द किसी दूसरे ही अर्थ का वाचक है। और अब हमें संक्षेप से इसी तारतम्य का विचार कर लेना है।

सेवार्थक भज धातु से ही भक्तिशब्द निष्पन्न हुआ है। सेवाभाव का अर्थ है 'स्ववृत्ति' (सेवा-स्ववृत्ति अमर २।६।२०)। जिसप्रकार श्वान (कुत्ता) अन्नप्रदाता स्वामी के पीछे पीछे अनुधावन करता रहता है, एवमेव सेवक भी अन्नप्रदाता स्वामी के पीछे पीछे ही अनुधावन करता रहता है। स्वामी के प्रति सेवक की इस अनुधावनवृत्ति का ही नाम सेवाभाव है। इसी सेवाभाव का नाम 'भक्ति' है। एवं इस भक्तिभाव का अनुगामी मनुष्य ही 'भक्त' है।

## ११२–'भक्ति' शब्दानुगता सेवावृत्ति का स्वरूप दिग्दर्शन—

भक्ति शब्द कामना को ही अपने उदर में रखता है। श्ववृत्ति में श्वान की अन्न पर ही दृष्टि है। अन्नकामना से ही श्वान स्वामी का भक्त बना रहता है। ठीक इसीप्रकार ईश्वरानुग्रहाकांक्षा से आकर्षित मनुष्य ही ईश्वर का किंवा ईश्वरविभूतिरूप तत्तद्देवस्वामी का भक्त बना रहता है। भक्तिभाव में भक्त स्वामी के अनुग्रह की ही अभिलाषा रखता है। यही इसकी मे सामभक्ति है, जो दृष्टि आगे के प्रकरणों में विस्तार से स्पष्ट होजाने वाला है।

## ११३–'भक्ति' शब्दानुगता 'भाग' 'अंश' मर्य्यादा एवं तन्निबन्धना ज्ञानात्मिका भक्त्यात्मिका, कर्म्मात्मिका-भक्ति-त्रयी का स्वरूप दिग्दर्शन—

भक्ति का मुख्य अर्थ है भाग, किंवा अंश। किसी भी उपाय से जीवात्मा ईश्वरांशाभिव्यक्ति का अधिकारी बन जाय, यह उपाय ही भक्ति है। प्रत्यगात्मा की शारीरिकसंस्था के भेद से भागात्मिका इस भक्ति के ज्ञानात्मिका भक्ति, कर्म्मात्मिका भक्ति, उपासनात्मिका भक्ति, ये तीन रूप होजाते हैं। गीताप्रतिपादित ज्ञानबुद्धियोग-लक्षणा सांख्यनिष्ठा भी एकप्रकार का भक्तिमार्ग ही है। कर्म्मबुद्धियोग-लक्षणा योगनिष्ठा भी एकप्रकार का भक्तिमार्ग ही है। एवं ऐश्वर्य्यबुद्धियोग-लक्षणा भक्तिनिष्ठा भी एकप्रकार का भक्तिमार्ग ही है। तीनों ही गीता के द्वारा समर्थित योग हैं। तीनों में ज्ञान-कर्म दोनों का समन्वय है, अतएव तीनों ही समत्वलक्षण वैराग्यबुद्धियोग की परिभाषा से अनुगृहीत हैं। क्योंकि-तीनों में दोनों हैं, अतएव तीनों को तीनों नामों से व्यवहृत किया जासकता है। ज्ञानयोग में कर्म्म का समावेश है, इसलिए यह कर्म्मयोग भी है। ईश्वरार्पणभावना है, इसलिए यह भक्तियोग भी है। कर्म्मयोग में निष्काम भाव का समावेश है, इसलिए यह ज्ञानयोग भी है। ईश्वरार्पणभाव भी "मामनुस्मर" इत्यादि निर्देश के द्वारा समन्वित है, इसलिए यह भक्तियोग भी है। भक्तियोग में ज्ञान का समावेश है, इसलिए यह ज्ञानयोग भी है। कर्म्म के समावेश से कर्म्मयोग भी है। इस दृष्टि से ज्ञान-कर्म-भक्ति तीनों के ही निम्न लिखित तीन तीन रूप होजाते हैं।

## ११४-ज्ञानात्मक-ज्ञानयोग का स्वरूप-दिग्दर्शन—

यह ज्ञानयोग (१)—ज्ञानात्मक ज्ञानयोग कहलाएगा जिसमें केवल अध्यात्मलक्षण निवृत्त-कर्म का ग्रहण होगा एवं धारणा ध्यान-समाधि-लक्षणा ईश्वरगर्भसमूला अव्यक्तप्रधाना ईश्वरचिन्ता रहेगी। इस ज्ञानात्मक ज्ञानयोग का अधिकारी कोई विरला ही बन सकेगा। कारण, यहाँ का कर्म भी निर्गुणभाव से ही सम्बन्ध रखता है एवं यहाँ की उपासना भी निर्गुणभावात्मिका ही है। इस ज्ञानात्मक ज्ञानयोग में लोकसंग्रह का आत्यन्तिक अभाव रहेगा।

## ११५-कर्म्मात्मक-ज्ञानयोग की स्वरूप-दिशा का समन्वय —

यह ज्ञानयोग (२)—कर्म्मात्मक ज्ञानयोग कहलाएगा जिसमें प्रधानता तो निवृत्ति-लक्षण अध्यात्म कर्म की ही रहेगी परन्तु आंशिकरूप से लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों पर भी दृष्टि रहेगी। साथ ही उपासना भी रहेगी तो अव्यक्तमूला निर्गुणात्मिका ही परन्तु आंशिकरूप से सगुणप्रधानपरक की ओर भी झुकाव रहेगा। इस कर्म्मात्मक ज्ञानयोग में लोकसंग्रह का आंशिकरूप से समावेश रहेगा।

## ११६-भक्त्यात्मक-ज्ञानयोग का स्वरूप-समन्वय—

यह ज्ञानयोग (३)—भक्त्यात्मक ज्ञानयोग कहलाएगा जिसमें अध्यात्म ज्ञानचर्य्या के साथ साथ निवृत्तिमूलक निगुणोंरसिक अध्यात्म कर्म्मों के साथ साथ निष्कामबुद्ध्या सहकृत लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों का भी विशेषरूप से समावेश रहेगा। उपासना रहेगी निर्गुण प्रधाना ही परन्तु सगुण का भी साधनरूप से समावेश रहेगा। इन तीनों ज्ञानयोगों में—ज्ञान-कर्म्मात्मक भक्तियोगमय ज्ञानयोग सर्वश्रेष्ठ माना जायगा कर्म्मात्मक ज्ञानयोग इससे अवरकक्षा का माना जायगा एवं ज्ञानात्मक ज्ञानयोग सबसे नीची श्रेणि का माना जायगा। कारण-भक्त्यात्मक ज्ञानयोग में लोकसंग्रह पर विशेष दृष्टि है अतएव स्वार्थ के साथ साथ यह परमार्थभाव से भी युक्त है। कर्म्मात्मक ज्ञानयोग भी आंशिक लोकसंग्रह के कारण आंशिक रूप से परमार्थ की ओर ही झुका हुआ है। परन्तु ज्ञानात्मक ज्ञानयोग लोकसंग्रह की उपेक्षा करता हुआ विशुद्ध स्वार्थ का ही अनुमापक बन रहा है।

## ११७-ज्ञानात्मक-कर्म्मयोग कर्म्मात्मक-कर्म्मयोग, एवं भक्त्यात्मक-कर्म्मयोग का स्वरूपविश्लेषण—

दूसरा है कर्म्मयोग। वह कर्म्मयोग (१)—ज्ञानात्मक कर्म्मयोग कहलाएगा जिसमें अध्यात्म ज्ञानोपबृंह नैष्कर्म्य-कर्म्मों की प्रधानता रहेगी एवं सगुणब्रह्मगर्भसमूला ईश्वरचिन्तन-लक्षणा अव्यक्ता उपासना का समावेश रहेगा। इसमें लोकसंग्रह पर आंशिकरूप से दृष्टि रहेगी। यह कर्म्मयोग (२)—कर्म्मात्मक कर्म्मयोग कहलाएगा जिसमें लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों की ही प्रधानता रहेगी एवं उपासना का यही रूप रहेगा। यह कर्म्मयोग (३)—भक्त्यात्मक कर्म्मयोग कहलाएगा जिसमें ईश्वरतन्मयता को प्रधान बना कर लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्म प्रधान रहेंगे। इन तीनों कर्म्मयोगों में भी भक्तियोगात्मक कर्म्मयोग सर्वश्रेष्ठ माना जायगा कर्म्मयोगात्मक कर्म्मयोग इससे अवरकक्षा का माना जायगा एवं ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग इससे भी नीची श्रेणि का माना जायगा। कारण यही है कि भक्तियोग एवं कर्म्मयोग

पर भी पहुँचना पड़ेगा कि भगवान् ने तत्वद्विद्यात्मा में प्रधानयोग निरूपण के साथ साथ त्रिवृद्भाव-सिद्ध अतएव मुख्ययोग से अभिन्नाभूत उन इतर दोनों गौण योगों का भी दिग्दर्शन करा दिया है। विशेष विस्तार तो मूलभाष्य में ही देखना चाहिए। यहाँ केवल प्रकरण-सङ्गति के लिए उन योगों के समर्थक कुछ एक वचन मात्र ही उद्धृत कर दिए जाते हैं —

## १२१–ज्ञानात्मक ज्ञानयोग के समर्थक वचन—

## १—ज्ञानयोग ( सिद्धविद्यात्मक –७-८ अध्यायानुगत )—

(त्रिवृन्मनोयोग)

## १—ज्ञानात्मको ज्ञानयोग —

१–अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना ।
परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन् ॥ (८।८)
२–यदक्षरं वेदविदो वदन्ति विशन्ति यद्यतयो वीतरागाः ।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति तत्ते पदं सङ्ग्रहेण प्रवीमि ॥ (८।११)
३–सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च ।
मूर्ध्न्याधायात्मनः प्राणमास्थितो योगधारणाम् ॥ (८।१२)।



## १२२–कर्म्मात्मक ज्ञानयोग के समर्थक वचन—

## २—कर्म्मात्मको ज्ञानयोग —

१–उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम् ।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम् ॥ (७।१८)।
२–जरामरणमोक्षाय मामाश्रित्य यतन्ति ये ।
ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म्म चाखिलम् ॥ (७।२९)।
३–साधिभूताधिदैवं मां साधियज्ञं च ये विदुः ।
प्रयाणकालेऽपि च मां ते विदुर्युक्तचेतसः ॥ (७।३०)।



१२३–भक्त्यात्मक ज्ञानयोग के समर्थक वचन—

३—भक्त्यात्मका ज्ञानयोग —

१–तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते ।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः ॥ (७।१७) ।

२–बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते ।
वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ (७।१९) ।

३–येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्मणाम् ।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः ॥ (७।२८) ।

— ● —

— १ —

२–भक्तियोग (राजविद्यात्मक –९–१०–११–१२–अध्यायानुगत )

( त्रिगुणप्राणयोग )

१२४–ज्ञानात्मक भक्तियोग के समर्थक वचन—

१—ज्ञानात्मका भक्तियोग –

१–महात्मानस्तु मां पार्थ ! दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥ (९।१३) ।

२–सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।
नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ (९।१४)

३–ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजन्तो मामुपासते ।
एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ॥ (९।१५) ।

१२५–भक्त्यात्मक भक्तियोग के समर्थक वचन—

२—भक्त्यात्मका भक्तियोग –

–समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् । (९।२९)

२–मन्मनाभव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ (९।३४)
३ मय्येव मन आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय ।
निवसिष्यसि मय्येव अत ऊर्ध्वं न संशयः ॥ (१२।८) ।



१२६–कर्म्मात्मक भक्तियोग के समर्थक वचन—

३—कर्म्मयोगात्मको भक्तियोग –

१–पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ (९।२६) ।
२ यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय ! तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ (९।२७) ।
३–शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्म्मबन्धनैः ।
संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥ (९।२८) ।



— २ —

३–कर्म्मयोग [आर्पविद्यात्मक –१३ १४ १५ १६ १७-१८अध्यायानुगत ]

( त्रिवृत्कर्मयोग )

१२७–ज्ञानात्मक कर्म्मयोग के समर्थक वचन—

१—ज्ञानात्मक कर्म्मयोग –

१ अमानित्वमदम्भित्वमहिंसाक्षान्तिरार्जवम् ।
आचार्य्योपासनं शौचं स्थैर्य्यमात्मविनिग्रहः ॥ (१३।७) ।
२–इन्द्रियार्थेषु वैराग्यमनहंकार एव च ।
जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शनम् ॥ (१३।८) ।
३–अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम् ।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥ (१३।११)



## १२८-भक्त्यात्मक कर्मयोग के समर्थक वचन—

### २—भक्त्यात्मक कर्मयोग –

१-मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी।
विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि ॥ (१३।१०)।

२-इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः।
मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥ (१३।१८)।

३-भक्त्या मामभिजानाति यावान्यश्चास्मि तत्त्वतः।
ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनन्तरम् ॥ (१८।५५)।



## १२९-कर्मात्मक कर्मयोग के समर्थक वचन—

### ३—कर्मात्मक कर्मयोग –

१-यज्ञ-दान-तपः-कर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्।
यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥ (१८।५)

१-एतान्यपि तु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च।
कर्तव्यानीति मे पार्थ! निश्चितं मतमुत्तमम् ॥ (१८।६)।

३ न द्वेष्ट्यकुशलं कर्म कुशले नानुषज्जते।
त्यागी सत्त्वसमाविष्टो मेधावी छिन्नसंशयः ॥ (१८।१०)।


— ३ —



## १३०-ज्ञानबुद्धियोगलक्षण सम्बन्धित-ज्ञानयोग—

### १-ज्ञानबुद्धियोगलक्षणा-ज्ञानयोग ( सिद्धविद्यारहस्यम् )।

१-भक्त्यात्मक ज्ञानयोग –भक्तेश्वरसंप्रदायः–उत्तमः

२-कर्मात्मक ज्ञानयोग –कर्मसम्प्रदायोऽपि–मध्यम

३-ज्ञानात्मक ज्ञानयोग –ज्ञानसंप्रदायः प्रथम

— •—

## १३१–ऐश्वर्य्यबुद्धियोगलक्षण संशोधित–भक्तियोग—
## २–ऐश्वर्य्यबुद्धियोगलक्षणो भक्तियोग ( राजविद्यारहस्यम् )।

१–भक्त्यात्मको ज्ञानयोग –ज्ञानकर्म्मसमच्चलक्षण –उत्तम

२–कर्म्मात्मको भक्तियोग –लोकसंग्रहप्रधान ——मध्यम

३–ज्ञानात्मको भक्तियोगः–आंशिकलोकसंग्रहात्मक–प्रथम

—•—

## १३२– धर्म्मबुद्धियोगलक्षण संशोधित कर्म्मयोग—
## ३–धर्म्मबुद्धियोगलक्षण कर्म्मयोग ( आर्षविद्यारहस्यम् )।

१–भक्त्यात्मक कर्म्मयोग –लोकेश्वरसमच्चलक्षण –उत्तमः

२–कर्म्मात्मक कर्म्मयोग –लोकसंग्रहप्रधान ——मध्यम

३–ज्ञानात्मक कर्म्मयोग –लोकसंग्रहविच्युतः–प्रथम

—•—

### १३३–उपासनात्मक–भक्तियोग की श्रेष्ठता का समन्वय, तदाधारभूत प्रत्यगात्मा, एवं शारीरक–आत्मानुगत–भक्त्यात्मक भक्तियोग—

उक्त तीनों योग वे शास्त्रीय योग हैं जिनका संशोधन करते हुए भगवान्ने गीताशास्त्र में ( लोकनिष्ठा की रक्षा के लिए ) संग्रह कर लिया है। इन संशोधित तीनों योगों का जो भक्तियोग है उसे हम उपासनात्मक भक्तियोग होने से 'भक्ति न कह कर 'उपासना' ही कहेंगे। यदि और भी सूक्ष्मदृष्टि से विचार किया जाता है तो त्रिविध भक्तियोगों में से भी केवल भक्त्यात्मक भक्तियोग को ही 'उपासना' कहा जायगा। ज्ञानात्मिका भक्ति भी भक्ति है एवं कर्म्मात्मिका भक्ति भी भक्ति है। परन्तु भक्त्यात्मिका भक्ति ही उपासना है। यही योगात्मिका भक्ति है। तीनों भक्तियों में से इस योगात्मिका भक्ति का ही प्रत्यगात्मा से सम्बन्ध है। इसी भक्तितत्त्व के लिए भगवान्ने "तेऽतीव मे प्रिया" यह कहा है। शेष दोनों भक्तियाँ एवं त्रिविध–ज्ञानयोग और त्रिविध कर्म्मयोग इन सब का शारीरक–आत्मा से ही सम्बन्ध है।

### १३४–ज्ञान–कर्म्म–भक्ति–योगानुबन्धी–श्रेणिविभाग एवं तारतम्य का स्वरूप–समन्वय एवं उपासना, तथा भक्ति–निरूपन–तथ्य का समन्वय—

यद्यपि यह ठीक है कि त्रिविध ज्ञानयोगों में भक्त्यात्मक ज्ञानयोग भी आंशिकरूप से प्रत्यगात्मा का अनुगामी बना हुआ है त्रिविध कर्म्मयोगों से से भक्त्यात्मक कर्म्मयोग भी आंशिकरूप से प्रत्यगात्मानुगामी बना

१३७–अक्षरनिबन्धना 'परा विद्या', क्षरनिबन्धना 'अपरा विद्या' का संस्मरण, एवं तन्निबन्धना शास्त्रीय-योगनिष्ठाएँ—

इसके अतिरिक्त पाठकों को यह भी नहीं भुला देना चाहिए कि, लोक में जो शास्त्रीय तीन निष्ठाएँ प्रचलित हैं उनका व्यक्त ज्ञान-कर्म से ही सम्बन्ध है। अव्ययात्मा ईश्वरतन्त्र है शारीरक आत्मा जीवतन्त्र है एवं भौतिक विश्व जगत्तन्त्र है। तीनों क्रमशः व्यक्ताव्यक्तातीत सनातन-ज्ञान-कर्मसमत्व-लक्षण अव्यय अव्यक्त ज्ञानप्रधान अक्षर एवं व्यक्त कर्मप्रधान क्षर से अनुगृहीत हैं। क्षरात्मक कर्मप्रधान जगत्तन्त्र का अपराविद्या (वेदविद्या) से सम्बन्ध है अक्षरात्मक ज्ञानप्रधान जीवतन्त्र का पराविद्या से सम्बन्ध है एवं अव्ययात्मक ज्ञान-कर्ममय ईश्वरतन्त्र दोनों का अनुग्राहक है जैसा कि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

क्षरविद्या (अविद्या-कर्म)—"तस्मै स होवाच-द्वे विद्ये वेदितव्ये-इति ह स्म यद्ब्रह्मविदो वदन्ति, परा चैव अपरा च। तत्रापरा-ऋग्वेदो, यजुर्वेदः, सामवेदो, ऽथर्ववेद, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्दो ज्योतिषमिति।

अक्षरविद्या—(विद्या-ज्ञानम्)—"अथ परा-यया तदक्षरमधिगम्यते। यत्तदद्रेश्यम-ग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुःश्रोत्रं तदपाणिपादं नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मम्।—तदव्ययं तद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीराः।

—मुण्डकोपनिषत् १।१।४।

द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते विद्याविद्ये निहिते यत्र गूढे।
क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं तु विद्या विद्याविद्ये ईशते यस्तु सोऽन्यः॥

—श्वेता० उप० ५।१।

१३८–त्रिगुणभावानुबन्धिनी वेदवादरति, तन्निबन्धना अयोगात्मिका त्रिगुणभावापन्ना योगत्रयी, और 'निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन' का संस्मरण—

अव्ययपुरुष का ज्ञानकर्म अक्षर, एवं क्षर में अवतीर्ण होकर जीवतन्त्र एवं जगत्तन्त्र का सञ्चालन कर रहा है। इस त्रिपुरुषभेद से ज्ञानकर्म के तीन रूप हो जाते हैं। त्रिगुणभावात्मिका अपराविद्या

---

भगवदभिप्राय की दृष्टि से भक्तियोग की श्रेष्ठता का विचार करेंगे तो उस समय वैराग्यनिष्ठा की अपेक्षा यह भी अवरकक्षा में ही रह जायगी। भक्तियोग में अव्ययज्ञान भी है अव्ययकर्म भी है इसलिए तो यह वैराग्यनिष्ठा के समकक्ष है। परन्तु अव्ययकर्म के साथ इसमें आधिभौतिक व्यक्त क्षरकर्म का भी समावेश है यही इसकी आंशिक विषमता है। इसी असमता से इसे वैराग्यनिष्ठा की अपेक्षा नीचा आसन दे रक्खा है जैसाकि आगे के बुद्धियोगपरीक्षाप्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

+ अक्षर मध्यस्थ है। अतएव यह पर अव्यय का भी अनुग्राहक है एवं अवर-भूतयोनिलक्षण क्षर का भी संग्राहक है। अतएव श्रुतिने पराविद्यात्मक अक्षर को अव्यय, और भूतयोनि भी मान लिया है जैसाकि—'एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म (क्षरः) एतद्ध्येवाक्षरं परम् (अव्ययः)' इत्यादि अन्य श्रुतियों से भी स्पष्ट है।

## २—कर्म्मयोग —(ग्राह्य)

१—ज्ञानात्मक कर्म्मयोग —शारीरकज्ञानानुगत (अवर)
२—कर्म्मात्मक -कर्म्मयोग —शारीरककर्म्मानुगत (मध्यम)
३—भक्त्यात्मक -कर्म्मयोगः—शारीरकज्ञानकर्म्मानुगत (उत्तम)

---

## ३–भक्तियोग –सग्राह्य —

(भक्ति) १-ज्ञानात्मको भक्तियोग —प्रत्यगात्मानुगतशारीरकज्ञानानुगत (अवर)
(प्रपत्ति) २-कर्म्मात्मको भक्तियोग —प्रत्यगात्मानुगतशारीरककर्म्मानुगत (मध्यम)
(उपासना) ३-भक्त्यात्मको भक्तियोग –विश्वकर्म्मानुगतप्रत्यगात्मलक्षणज्ञानकर्म्मानुगत (उत्तम)

---

१४२–भारतीय महर्षियोंकी 'पुराणीप्रज्ञा' से प्रसूता 'योगत्रयी' का संस्मरण एवं तृतीय-प्रकरणोपराम—

पवित्र-पवित्रतम—ब्राह्मणवर्ग से समन्वित-पार्थिवग्नैर्मृतवाभिव्याप्त 'भारत' नामक 'अग्निभूव' के अन्तर्याम-सम्बन्ध से धन्यतम-पवित्रतम-वरीयस्तम बने हुए इस पावनतम भारतवर्ष के महिमामय विशाल प्राङ्गण में अवतीर्ण होने वाले प्रज्ञावतारमूर्ति महामहिमशाली प्रज्ञावतार 'भारतमहर्षियों' की सत्यानुगता पुराणीप्रज्ञा से मानव के अभ्युदय निःश्रेयस के लिए जिस स्वाभाविक एवं लोकव्यवहार्य महता-महीयान् राजपथ का आविर्भाव हुआ वही राजपथ—'भारतीय महर्षियों की योगत्रयी' नाम से प्रसिद्ध हुआ जिस इस वर्गीरथ के 'ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योग' नामक तीनों योगों का ही प्रक्रान्त तृतीय प्रकरण में अनेक दृष्टिकोणों से संस्मरण-प्रयास हुआ है। अब अग्रिम प्रकरण में इसी योगत्रयी से सम्बन्ध रखने वाले सत्ययुग-त्रेतायुग-पुराणयुग-वर्तमानयुग-आदि नामों युगधर्म्मानुबन्धों से अनुप्राणित तीनों योगों के युग-धर्म्मसह परिवर्तित-स्वरूपों के समन्वय का ही प्रयास सम्भावित है।

### इति–भक्तियोगपरीक्षाया–पूर्वखण्डे

### *'योगत्रयी और भारतीय-महर्षि'*

नामक

### तृतीय-प्रकरण-उपरत

### ३

---

श्री

इति—भक्तियोगपरीक्षायां-पूर्वखण्डे—
*"योगत्रयी, और भारतीय-महर्षि"*
नामक
तृतीय-प्रकरण-उपरत
३

श्री

अथ–भक्तियोगपरीक्षाया–पूर्वखण्डे—

*"युगधर्म्मानुगता--विविध-उपासनाएँ"*

नामक

## चतुर्थ–प्रकरण

## ४



(१)–देवयुगानुगता निर्गुणोपासना स अनुप्राथित–पारिभाषिक–परिलेख—

## "अव्ययोपासना" (निर्गुण --अव्यय -ईश )

ज्ञानमेव–उपासना–ज्ञानात्मिका—( अमृतम् )

निर्गुणोपासना–ईशोपासना–ज्ञानात्मिका

मनोमयी–उपासना–ज्ञानात्मिका

---

| | | |
|---|---|---|
| सोऽयं निर्गुणोऽव्यय | १–आनन्द —आनन्दमयोऽव्यय —मन एव<br>२–विज्ञानम्—विज्ञानमयोऽव्यय —मन एव<br>३–मन —श्वोवस्यसमनोमयोऽव्यय–मन एव | तदिद अव्ययविवर्तम् मनोविवर्तमेव |

सोऽयं–मनोमयो निर्गुणोऽव्यय एव विजिज्ञासितव्य,

सोऽनुष्यवाच्यः—उपासितव्यश्च

---

## (सोऽय देवयुग प्रथम --सत्ययुगारम्भात्मक )

| | |
|---|---|
| अमृतम्<br>अव्यय<br>ज्ञानम्<br>मन | तदेतत्–सर्व मन एव, अव्यय एव–निर्गुण<br>"अनादित्वान्निर्गुणत्वात् परमात्मायमव्यय" |

---

विजिज्ञासा–ज्ञातुमिच्छा ज्ञानमव

सा विजिज्ञासा–अनुष्यानलक्षणव

सेव–ज्ञानात्मिका–उपासना–'उपासना' देवयुगानुगता–प्रथमा ( १ )

"अनुष्यानञ्च–समानप्रत्ययप्रवाहधारणामेव"

श्री

# "युगधर्म्मानुगता-विविध-उपासनाएँ"

नामक

# चतुर्थ-प्रकरण

# ४

---

## ( चतुर्थप्रकरणान्तर्गत-प्रथम-अवान्तर-प्रकरण )

## १-देवयुगानुगत-निर्गुणोपासनामार्ग

---

### १—ऋषिदृष्टा योगत्रयी के युगधर्म्म-निबन्धन विविध-परिवर्त्तन—

'ज्ञान-भक्ति-कर्म्म'—नाम से प्रसिद्ध जिस योगत्रयी का भारत के महर्षियों की 'पुराणी प्रज्ञा' से मानव के अभ्युदय-निःश्रेयस् के लिए देवयुगारम्भ में आविर्भाव हुआ था, योगत्रयी किंवा उस योगत्रयी के तीनों प्रकारों का स्वरूप आगे चलकर युगधर्म्मानुगत—दिग्देशकालानुबन्धी-मनः-शरीरानुप्राणित—विविध—उच्चावच परिवर्त्तनों के कारण विभिन्न—विभिन्न प्रकारों में ही परिणत होता गया।

### २—परिवर्त्तित-स्वरूपानुगत अपरिवर्त्तनीय-मूलतत्त्व—

युगधर्म्मानुगता मान्यताओं के समावेश से उस ऋषिसम्मता योगत्रयी का स्वरूप युगधर्म्मानुपात से बदलता रहा। जबकि येन केन रूपेण उन परिवर्त्तनों के मूल में ऋषिसम्मत मौलिक स्वरूप भी अनुपातस्वरूपेण न्यूनाधिक-मात्रया प्रतिष्ठित ही होता आरहा है। इसी मूलदृष्टि से तत्तद्—युगों के लोकसंग्राहक-मनीषी विद्वानों के द्वारा, समाजनेताओं के द्वारा तत्तत्परिवर्त्तित स्वरूपों का भी लोकसमाज की दृष्टि में समादर होता रहा और युगधर्म्मानुगता इसी मान्यता-परम्परा के कारण ऋषिदृष्टा—मौलिक—योगत्रयी के अवान्तर विभिन्न—स्वाभिमत भेद होगए, जबकि तत्त्वदृष्ट्या सब की पर्य्यवसान—भूमि वह 'एक ही मूलतत्त्व' रहा॰।

---

॰ रुचीनां वैचित्र्याद्-ऋजु—कुटिल—नानापथजुषां-
नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव ॥
—महिम्नस्तोत्रे परमशैव श्रीपुष्पदन्ताः

## ३–आपातरमणीय–कल्पनाओं के समाधान–प्रयास का उपक्रम—

सृष्टियुगारम्भ–देवयुग से आरम्भ कर वर्तमान युग पर्य्यन्त उस योगत्रयी के मध्यस्थ सुप्रसिद्ध 'भक्तियोग' के भिन्न–भिन्न उपासना के कितने प्रकारान्तर विभक्त हो गए हैं ! प्रस्तुत चतुर्थ–प्रकरण में संक्षेप से इसी प्रश्न–समाधान का प्रयास प्रक्रान्त हो रहा है । मङ्गलपूर्णा ऐसी आस्था है कि उपासना के विभिन्न रूपों से आधुनिकतावश हम जो यथेच्छ कल्पनाएँ करने लग पड़ते हैं प्रस्तुत प्रकरण सर्वात्मना नहीं, तो अंशतः तो अवश्य ही उन आपातरमणीय–कल्पनाओं का समन्वय कर सकेगा ।

## ४–भक्तियोगनिष्ठा के सम्बन्ध में आलोचकों की युगधर्म्मानुगता भ्रान्त धारणा—

भक्तियोग के सम्बन्ध में यह विचार भी कम महत्त्व नहीं रखता कि इस भक्तिनिष्ठा का विकास किस युग में हुआ ? । कुछ समालोचकों का कहना है कि आरम्भ में ज्ञान एवं कर्म्म नाम की दो निष्ठाएँ ही प्रचलित थीं । तीसरी भक्तिनिष्ठा का विकास उस पौराणिकयुग में हुआ है जिसे कि महाभागवतकाल भी कह सकते हैं । इस तथ्य को पुष्ट करने के लिए समालोचकों की ओर से अन्यान्य कई एक हेत्वाभासों के अतिरिक्त निम्नलिखित गीतावचन भी उद्धृत हुआ है—

लोकेऽस्मिन् द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयाऽनघ ।
ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्म्मयोगेन योगिनाम् ॥

—गीता

## ५–देवयुग, वेदयुग, तथा पुराणयुग–अनुबन्धों से अनुप्राणित ज्ञान कर्म्म–भक्ति–निष्ठात्रयी का युगधर्म्मनिबन्धन काल्पनिक वाग्विलासमात्र —

उनका कहना है कि जिस समय भगवान् ने गीतोपदेश दिया था उस से पहिले लोक में सांख्यों की ज्ञानयोगनिष्ठा एवं स्वायम्भुव मनु की (कर्म्मासक्तिक) कर्म्मयोगनिष्ठा ये दो निष्ठाएँ ही प्रचलित थीं । भगवान् ने इन दोनों का संशोधन करते हुए तीसरी भक्तियोगनिष्ठा स्थापित की और यही गीता का मुख्य लक्ष्य बना जैसा कि– 'मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु' –आदि भक्तिप्रधान वचनों से स्पष्ट है । यद्यपि उसी युग में एक तरह भक्तिमार्ग का विकास हो चुका था परन्तु वह भक्ति कामना–मयी थी । भगवान् ने इस के स्थान में निष्कामभक्ति का ही विधान किया । इसी आधार पर हम कह सकते हैं कि पुराणयुग से पहिले क्रमशः अपनी सत्ता रखने वाले देवयुग एवं वेदयुग में भक्तिमार्ग का सर्वथा अभाव ही था । उन युगों का मानवसमाज ज्ञानयोग एवं कर्म्मयोग का ही अनुगामी था ।

## ६–पौराणिक भक्तियोग का संस्मरण, तदभिनन्दन विषयप्रासाद तदनुप्राणिता विविध कल्पनाएँ, एवं निष्ठात्रयी का काल्पनिक अभिनिवेश—

समालोचकों की उक्त समालोचना से थोड़ी देर के लिए हम भी व्यामोहन में पड़ जाते हैं । ठीक तो है । यदि देवयुग एवं वेदयुग में तीसरे भक्तियोग की भी सत्ता रहती तो भगवान् कभी 'लोकेऽस्मिन्

द्विविधा निष्ठा यह न कहते। फिर पौराणिक भक्तियोग का ( अवतारोपासनात्मक भक्तियोग का ) जो स्वरूप आज हम देख रहे हैं उसका मूल वेद में कहीं तो उपलब्ध होता। हम देखते हैं कि देवयुगकालीन गाथा-मन्त्रों में एवं वेदयुगकालीन समस्त वैदिक साहित्य में कहीं भी भक्ति का उक्त स्वरूप उपलब्ध नहीं होरहा। सब से बड़े आश्चर्य की बात तो यह है कि जिस ईश्वरतत्त्व के आधार पर पौराणिक-भक्तिवाद प्रतिष्ठित है समस्त वैदिक वाङ्मय में उस 'ईश्वर' शब्द का ही आत्यन्तिक अभाव है। 'ईश्वर' शब्द ही नहीं रामकृष्णादि अवतारों का नामोल्लेख नहीं, पत्र-पुष्प-फलं भावोपेता भक्ति का उल्लेख नहीं। फिर किस आधार पर भक्तियोग को प्राचीन मान लिया जाय ?, एवं किस आधार पर इसे वेदशास्त्र-सम्मत माना जाय ?। अतएव कहना पड़ेगा कि भक्तिमार्ग केवल कल्पना की ही वस्तु है। वस्तुतः शास्त्रसिद्ध योग तो केवल ज्ञानयोग एवं कर्मयोग ही हैं।

## ७-वेदादि प्राचीन शास्त्रों में भक्तिनिष्ठा की अनुपलब्धि का महान् व्यामोहन—

समालोचना को ही अपना नित्यकर्म समझने वाले उन समालोचकधुरीणों से इस सम्बन्ध में हम प्रश्न करते हैं कि उन्हें भक्तियोग के स्वरूप की अनादिता में सन्देह है ? अथवा भक्तियोग की अनादिता में सन्देह है ?। पूर्व में जो हेतु बतलाए गए हैं उन से तो स्पष्टरूप से यही सिद्ध होरहा है कि उन्हें प्राचीन वेदादि साहित्य में भक्ति का प्रचलित ( पौराणिक ) स्वरूप नहीं मिल रहा। अतएव वे इसे कल्पना की वस्तु समझ रहे हैं।

## ८-कपिलमुनि-सम्मता सांख्यनिष्ठा, हिरण्यगर्भऋषि-सम्मता योगनिष्ठा जैमिनि सम्मता कर्ममीमांसा आदि दर्शिकार्यों के माध्यम से भक्तियोगनिष्ठा का स्वरूप- समन्वय—

उत्तर में यही निवेदन कर देना पर्य्याप्त होगा कि, केवल स्वरूप के आधार पर ही किसी वस्तुतत्त्व के स्वरूप अनादित्व का निर्णय नहीं किया जासकता। क्या वे समालोचक यह सिद्ध कर सकेंगे कि ज्ञान-योग कर्मयोगों का जो स्वरूप क्रमशः देवयुग तथा वेदयुग में प्रचलित था आजतक उसका वही स्वरूप सुरक्षित है ?। हम तो देखते हैं कि सांख्यलक्षणा-कपिल-निष्ठात्मक ज्ञानयोगने आज वेदान्तलक्षणा व्यास-निष्ठा का ही परिधान ( बाना ) पहिन लिया है। एवमेव स्वयम्भू-निष्ठात्मक कर्मयोग जैमिनिसम्मत मीमांसा-भाव से ही युक्त होरहा है। यह तो स्थूल परिवर्त्तन की कथा है। यदि सूक्ष्मदृष्टि से विचार किया जाएगा तो उन दोनों के तत्कालीन स्वरूपों में और वर्त्तमान स्वरूपों में शाखा प्रशाखा-भेद-युक्त अहो-रात्र का अन्तर मिलेगा। दूसरे शब्दों में यों कहिए कि आज के ज्ञानयोग और कर्मयोग के स्वरूपों का आप उन अनादि-शास्त्रों में अन्वेषण करने चलेंगे तो अधिकांश में आप का यह प्रयास व्यर्थ ही प्रमाणित होगा। क्या इसी आधार पर ज्ञान-कर्म-निष्ठाओं को भी कल्पना की ही वस्तु मान लिया जायगा ?।

भगवान् ने 'लोकेऽस्मिन् द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयानघ।' यह कहा गया है। अपने आपको ज्ञानात्मक निर्गुणब्रह्म (अव्यय) के प्रति अर्पित कर देना ही उस युग का तीसरा भक्तियोग माना गया। निर्गुणभक्ति ही देवयुग की भक्ति बनी। और यही निर्गुणभक्ति आगे आकर वेदयुग में सगुणरूप में परिणत हुई एवं यही सगुणभक्ति आगे आकर पौराणिकयुग में साकाररूप में परिणत हुई जैसाकि आगे के प्रकरणों में स्पष्ट होजायगा।

## १५–भक्तियोग का मौलिक-रहस्य, तत्र भक्तिकाण्डानुगता रहस्यपूर्णा 'अनन्यता' तथा 'अन्यता' का स्वरूप-समन्वय एवं भूताभिनिविष्ट साध्यों के मौलिक-योग-त्रिधर्मवाद—

भक्तियोग का मौलिक रहस्य है— 'कर्मसमाप्ति को पराश्रित मानना'। "हम नहीं कर रहे, अपितु कोई दूसरी ही शक्ति प्रेरणा कर रही है" इस आत्मविश्वास का नाम ही भक्ति है। अधात्म भक्ति की उपनिषत् 'अनन्यता' ही मानी गई है। परन्तु व्यवहारदृष्टि से 'अन्यता' ही भक्ति की उपनिषत् है। दूसरे शब्दों में अन्य के साथ रहने वाली अनन्यता ही भक्तियोग की उपनिषत् है। हम अपने आपको ही सब कुछ समझते हुए अपने से अन्य किसी व्यापक स्वतन्त्र तत्त्व की सत्ता स्वीकार न करते हुए अपने कर्म को अनन्य (दूसरे की प्रेरणा से कोई सम्बन्ध न रखने वाला) मानें यही साध्यों का कर्मयोग था। यही इनका ज्ञानयोग था एवं यही इनका भक्तियोग था। और इस दृष्टि से साध्य भी तीनों योगों के अनुयायी बने हुए थे।

## १६–योगत्रयी का अधिष्ठाता प्रत्यगात्मा एवं योगत्रयी का साधक शारीरक-आत्मा तथा त्रिविध-योगों के प्रत्यगात्मानुबन्धी स्वरूप-लक्षण—

तीनों योग कब प्रकृतिसिद्ध हैं जो प्रकृति के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने वाले साध्य तीनों से कैसे वञ्चित रह सकते थे। स्वाभाविकी योगत्रयी का सम्बन्ध तो प्राणीमात्र के साथ है जैसाकि परीक्षारम्भ में ही विस्तार से बतलाया जाचुका है। परन्तु इस प्रकृतिसिद्धा योगत्रयी में वैकारिक अहंभाव की ही प्रधानता है। अतएव इसमें "तत्" भाव का गन्ध भी नहीं है। केवल "मत्" की ही प्रधानता है। आत्मा योगत्रयी का अधिष्ठाता है एवं प्रज्ञानमन योग कराने वाला है। आत्मा के ज्ञानमय अमाभाग के साथ प्रज्ञानमन के द्वारा वैकारिक मानिक-प्रपञ्च के—साथ ज्ञान का सम्बन्ध होजाना ही प्राकृतिक-ज्ञानयोग है। आत्मा के क्रियामय प्राणभाग के साथ प्रज्ञान के द्वारा भूतवर्ग के, भूतानुगामी कर्म का योग होजाना ही प्राकृतिक भक्तियोग है। एवं आत्मा के अर्थमय वाक्भाग के साथ प्रज्ञान के द्वारा भूतमात्राओं का (वासनारूप से) योग होजाना ही प्राकृतिक कर्मयोग है। इसप्रकार भूतानुगत ज्ञानयोग, भूतानुबन्धी भक्तियोग एवं भूतमय कर्मयोग ये तीनों ही प्राकृतिकयोग केवल योगक्षेम के सम्पादक बनते हुए, केवल लोकवैभव के उत्तेजक बनते हुए प्रकृतिसिद्ध ही हैं।

कर्मों की या कर्मनिष्ठा की उपेक्षा करने वाले ये ज्ञाननिष्ठ निवृत्तिपरायण बनते हुए सम्यक् हैं ज्ञानानुगामी हैं। इसमें सम्यक् प्राणानुबन्धी ज्ञान प्रधान बना हुआ है एवं व्यक्त कर्मानुबन्धी कर्म नहीं के समान है। नहीं के समान इसलिए कहना पड़ता है कि सम्यक्-ज्ञानानुगामी ज्ञानयोगी को भी शरीरयात्रानुबन्धी व्यक्त कर्म (भोजन, शयन-शौचादि) तो प्रत्येक दशा में करने ही पड़ते हैं। इन कर्मों के परित्याग से तो शरीरयात्रा (जीवन) ही सम्भव नहीं है—"शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः"। इसप्रकार व्यावहारिक दृष्टि से इस कर्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग में भी व्यक्त कर्मों का संग्रह आवश्यक है। परन्तु इनका उद्देश्य केवल 'हम जीवित रहें' ('पञ्चत्वमप्रसङ्गात्'), यही है। ऐसे ज्ञानयोगी से संसार का कोई उपकार सम्भव नहीं है। अतएव भगवान् की दृष्टि में यह ज्ञानयोग एकान्ततः अनुपादेय ही है।

## २०—त्रिगुणात्मिका शास्त्रसिद्धापि वेदत्रयी में भगवान् के द्वारा विशुद्धीकरणात्मक संशोधन एवं शब्दप्रमाणात्मक निर्भ्रान्त आप्तप्रमाणस्वरूप शास्त्र प्रामाण्य के सम्बन्ध में महती समस्या—

पूर्व प्रकरणों में हमने अनेक स्थानों में यह स्पष्ट किया है कि, भगवान् शास्त्रसिद्धा वेदत्रयी में संशोधन चाहते हैं। इस "संशोधन" शब्द का यही तात्पर्य निकलता है कि, शास्त्र ने कुछ भूल कर दी थी, उस भूल का ही भगवान् ने संशोधन किया है। यदि यह बात सच है तो भारतीय धर्माचार्यों का कोई महत्त्व शेष नहीं रह जाता। ऐसी अवस्था में-"आप्तोपदेशः शब्दः"-शब्दप्रमाणलक्षण, "यदस्माकं शब्द आह तदस्माकं प्रमाणम्" इस आस्तिकों का मानसिद्धान्त भी महत्त्व शेष नहीं रह जाता। आर्यजाति का सर्वस्व तत्त्व शब्दप्रमाण पर ही निर्भर है। उन की दृष्टि में शास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त है, अतएव उसका अक्षर अक्षर उन्हें मान्य है। यदि इन्हीं में आद्योपान्त में भी भ्रान्ति होती तो भगवान् के मुख से कभी निःसन्देह भाव से 'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ' ये अक्षर नहीं निकलते। फिर हम किस आधार पर यह कह सकते हैं कि शास्त्रसिद्धा वेदत्रयी का भगवान् संशोधन चाहते हैं? अथवा शास्त्रों में जो भूल रह गई थी, उस का भगवान् उसीप्रकार संशोधन आवश्यक समझते हैं जैसेकि वार्तिककार सूत्रकार के सिद्धान्त में "परा प्रतिपन्ना वाक्य" यह संशोधन आवश्यक समझते हैं।

## २१—सुप्त भय विकम्पन-भय से विकम्पित गतानुगतिक व्याख्याताओं के द्वारा शास्त्र मान्यता का संरक्षणानुरोध से गीता के १८ अध्यायों का त्रिधा वर्गीकरण प्रयास—

अवश्य ही गीताप्रतिपादित वेदत्रयी के सम्बन्ध में यह एक कठिनतमा समस्या है। समस्या ऐसी गुरु है कि प्राचीन व्याख्याताओं में से किसी ने भी इस गुत्थी को सुलझाना (छेड़ना) उचित नहीं समझा। अपितु शास्त्रमर्यादा को सुरक्षित रखने के लिए उन्होंने यही मान लेने में कल्याण समझा कि वेदशास्त्र के जिस आद्यभाग में कर्मयोग का, मध्य ब्राह्मणभाग में भक्तियोग का एवं उपनिषद् भाग में ज्ञानयोग का निरूपण हुआ है, भगवान् ने एक ही गीताशास्त्र में ६-६-६ अध्यायों के क्रम से क्रमशः ज्ञान-भक्ति-कर्म तीनों योगों का समन्वय कर दिया है और यही गीता का 'सर्वशास्त्रमयत्व' है।

## २२–गीताव्याख्याताओं की परस्परात्यन्तविरुद्धा ज्ञान-कर्म्म भक्ति-प्रधाना व्याख्याओं की अहमहमिका

अधिक से अधिक व्याख्याताओंनें गीता को त्रिमार्गानुगामिनी मान कर विश्राम कर लिया। कुछ एक व्याख्याताओंनें तो यह सिद्ध किया कि गीता में यद्यपि प्रधानता ज्ञानयोग की ही है अथ से इति पर्य्यन्त गीता कर्म्मसंन्यासलक्षण उपनिषत्सिद्ध, नि भयसमापक ज्ञानयोग को ही अपना मुख्य लक्ष्य बनाती है। तथापि लोकमर्याद की रक्षा के लिए सामान्य अधिकारियों के लिए भगवान् ने गौणरूप से कर्म्म-मार्ग एवं भक्तिमार्ग का भी दिग्दर्शन करा दिया है। कुछ एक भागवत ज्ञानकर्म्म को गौण मानते हुए गीता को भक्तिप्रधान ग्रन्थ ही कहते हैं। एवं कुछ एक अर्वाचीन महानुभाव ज्ञान-भक्ति को गौण मानते हुए इसे कर्म्मयोगशास्त्र ही मान रहे हैं।

## २३–ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-भावों में अभिनिविष्ट साम्प्रदायिक-व्याख्याता एवं समन्वय-कौशल के अनुगामी महामहिम महामाहेश्वर श्रीअभिनवगुप्ताचार्य्य—

यह स्मरण रखने की बात है कि गीता के प्रायः सभी व्याख्याता श्रीशङ्कराचार्य्य का अनुगमन करते हुए ज्ञानयोग पर ही विशेष पक्षप्रयोग कर रहे हैं। वैष्णव-सम्प्रदाय के जितने भी आचार्य हैं वे सब शङ्करव्याख्या से विरुद्ध भक्तियोग की ही स्थापना कर रहे हैं। इसप्रकार शास्त्रसिद्ध सम्प्रदाय की दृष्टि से ज्ञान योग–भक्तियोग गीता के ये दो ही मुख्य सिद्धान्त बन गए हैं। केवल महामाहेश्वर अभिनवगुप्ताचार्य्य ने ही गीता में ज्ञान–भक्ति कर्म्म इन तीनों का समन्वय माना है। "गीता विशुद्ध कर्म्मयोगशास्त्र है इस सिद्धान्त का प्राचीन व्याख्याओं में सर्वथा अभाव ही है। यह सिद्धान्त तो सर्वथा अर्वाचीन अतएव उपहसनीय ही है जैसाकि भूमिका-प्रथमखण्ड में नामर्मीमांसान्तर्गत उपनिषच्छब्दरहस्य में विस्तार से बतलाया जाचुका है।

## २४–शास्त्रनिष्ठासंरक्षण के लिए आतुर गीताव्याख्याता एवं गीताक्षरों के माध्यम से ही गीताव्याख्याताओं की मान्यता का शैथिल्य—

तात्पर्य्य कहने का यही है कि शास्त्रनिष्ठा को सुरक्षित रखने के लिए गीता के व्याख्याताओंनें नत-मस्तक होकर यही मान लेने में अभ्युदय समझा कि गीता शास्त्रसिद्ध मार्गत्रयी का अथवा तीनों में से किसी एक मार्ग का ही प्रधानरूप से निरूपण कर रही है। परन्तु जब स्वयं गीता के अक्षरों के आधार पर हम गीतासिद्धान्त का अन्वेषण करने चलते हैं तो हमें गीता के उक्त सिद्धान्त सर्वात्मना शून्य शून्य ही (निरे खोखले ही) प्रतीत होने लगते हैं जैसाकि आगे के • बुद्धियोगपरीक्षा-प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है •।

---

• गीताविज्ञानभाष्यभूमिका-गीताभूमिकान्तर्गत–भाष्यकी मुख्यमुख–बुद्धियोगपरीक्षा पुनस्वतन्त्र प्रकाशित हुआ है प्रस्तुत भक्तियोगपरीक्षा से पूर्व ही।

## २५–शास्त्रप्रामाण्यनिष्ठा के सम्बन्ध में भ्रममूलक धारणा, तन्निराकरण प्रयास, एवं गीता की शास्त्रनिष्ठा का समन्वय—

क्या हम शास्त्रनिष्ठा के विरोधी हैं ? क्या शास्त्र हमारी दृष्टि में भ्रान्त है ?। शिव ! शिव !! शब्द अस्त्यम् !!! शान्तम्पापम् !!!! शास्त्र के सम्बन्ध में ऐसे अक्षर निकलना भी अपने आप को प्रायश्चित्त का भागी बना लेना है। शास्त्र का अक्षर अक्षर हमारे लिए मान्य है। आप ही सांख्यनिष्ठा के प्रवर्तक कपिल भी हमारे आराध्य हैं। स्वयं भगवान् ने "सिद्धानां कपिलो मुनिः" कहते हुए कपिल के प्रति अपनी निष्ठा प्रकट की है। उधर विविदिषोदित भक्तिनिष्ठा के प्रवर्तक हिरण्यगर्भ महर्षि भी हमारे लिए परमतुल्य ही मान्य हैं। कर्मयोगनिष्ठा के मूलप्रवर्तक स्वायम्भू मनु भी हमारी श्रद्धा के अनन्यभाजन हैं। फिर हम कैसे इनके सिद्धान्तों को भ्रान्त बतलाने का दुस्साहस कर सकते हैं। जब हम यह दुस्साहस नहीं करसकते तो फिर यह भी किस आधार पर कह सकते हैं कि "गीता ने शास्त्रसिद्ध योगत्रयी का संशोधन किया है"। निर्भ्रान्त शास्त्र की निर्भ्रान्ता योगत्रयी में संशोधन की आवश्यकता ही क्या रह जाती है ?।

## २६–श्रुति स्मृति–भेदसे द्विधा विभक्त शास्त्र, शास्त्र की स्वतःप्रमाण परतःप्रमाण–भेदभिन्ना द्विविधा प्रवृत्ति, निर्भ्रान्त वेदशास्त्र और स्मृतिशास्त्र की पुरुषधर्म–निबन्धना–भ्रान्ति—

यही वह विप्रतिपत्ति है जिसकी विभीषिका से ही व्याख्याता आज पर्यन्त तटस्थ ही बनते आरहे हैं। एवं जिस तटस्थता से ही गीता का वास्तविक मर्म अवश्य सर्वात्मना तिरोहित हो रहा है। "शास्त्र" को हम सबसे पहिले दो भागों में विभक्त करते हैं। पहिला विभाग "श्रुतिशास्त्र" है एवं दूसरा विभाग 'स्मृतिशास्त्र' है। वेदशास्त्र श्रुतिशास्त्र है एवं वेदातिरिक्त, किन्तु वेदार्थानुगामी अतएव वेद से अविरुद्ध इतर सम्पूर्ण शास्त्रों का समूह स्मृतिशास्त्र है। वेदशास्त्र अपौरुषेय होने से एवं ऋषियों की प्रत्यक्षदृष्टि होने से स्वतःप्रमाण है। एवं स्मृतिशास्त्र पौरुषेय होने से एवं ऋषियों की अनुमानदृष्टि होने से परतःप्रमाण है। अनुमानप्रमाण प्रधान स्मृतिशास्त्रों में यदि कोई वाक्य वेदशास्त्र का विरोधी है तो वह सर्वथा त्याज्य है। साथ ही यह भी निश्चित है कि मानवज्ञान से सम्बन्ध रखने वाला स्मृतिशास्त्र कदापि एकान्ततः निर्भ्रान्त नहीं बन सकता। अवश्य ही उसमें कुछ न कुछ त्रुटि रह ही जाती है। सर्वज्ञ ईश्वर का ज्ञान ही सर्वात्मना निर्भ्रान्त होसकता है। वेदशास्त्र सर्वज्ञ ईश्वर की वाणी है, अतएव केवल वेदशास्त्र ही निर्भ्रान्त होसकता है। वेदशास्त्र के आधार पर निर्मित मानवज्ञान–सम्बन्धी स्मृतिशास्त्र तो सामयिक परिस्थिति का अनुगामी बनता हुआ सदा के लिए कदापि निर्भ्रान्त नहीं माना जा–सकता।

## २७–सामान्य धर्म्म–प्रतिपादक वेदशास्त्र एवं विशेषधर्म्म–प्रतिपादक स्मृतिशास्त्र, तथा वेदमूलक स्मृतिशास्त्र का प्रामाण्य और वेदविरुद्ध स्मृतियों का अप्रामाण्य—

वेदशास्त्र जहाँ सामान्यधर्म्म का प्रतिपादक है, वहाँ स्मृतिशास्त्र विशेषधर्म्मों का प्रचारक है। अवश्य ही वेदानुगत स्मृतिशास्त्र की स्वप्रतिपाद्य विशेषधर्म्मों के साथ साथ वेदप्रतिपाद्य सामान्यधर्म्म

का भी आदर करना पड़ता है। दूसरे शब्दों में—इसे अपने विशेषधर्म की प्रामाणिकता के लिए सामान्यधर्म की भी प्रमाणिकता स्वीकार करनी पड़ती है। इसीलिए स्मृतिशास्त्र का यह भी एक आवश्यक कर्त्तव्य होजाता है कि देश—काल—पात्र—द्रव्य—श्रद्धा के तारतम्य से विशेषधर्मों के परिवर्त्तन के विधान के साथ साथ इसे यह ध्यान रखना पड़ता है कि कहीं वेदसिद्ध सामान्यधर्म (चातुर्वर्ण्यमूलक वर्णाश्रमधर्म) पर तो कोई आघात नहीं होरहा। यदि कोई स्मृतिशास्त्र वेद के इस सामान्यधर्म की उपेक्षा कर विशुद्ध सामयिक प्रवाह में पड़कर धर्म के आत्यन्तिक परिवर्त्तन की कुचेष्टा करता है तो आर्षसाहित्य उसका सर्वात्मना बहिष्कार ही कर देता है जैसाकि निम्न लिखित स्मार्त्त वचन से स्पष्ट है—

> या वेदबाह्या स्मृतयो याश्च काश्च कुदृष्टय ॥
> सर्वास्ता निष्फला प्रेत्य तमोनिष्ठा हि ताः स्मृताः ॥१॥
> उत्पद्यन्ते च्यवन्ते च यान्यतोऽन्यानि कानिचित् ॥
> तान्यर्वाक्कालिकतया निष्फलान्यनृतानि च ॥२॥
>
> —मनुः १२।९४।९५।

२८ स्मृतियों का अनुगमनीय सुचरित एवं बुद्धिवादात्मक-त्याज्य—दृष्टिकोण तथा तत्सम्बन्ध में तत्त्वसमन्वय—

उक्त शास्त्रदृष्टि के आधार पर हमें इस निश्चय पर पहुँचना पड़ता है कि वेदशास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त शास्त्र है* एवं मानवज्ञान-सम्बन्धी स्मृतिशास्त्र आंशिकरूप से भ्रान्त बन सकता है। स्मृतिशास्त्र का जो आदेश वेदसम्मत है वह बिना किसी संशोधन के हमें मान्य है। परन्तु मानवसुलभ सहज भ्रमप्रमादमूलक जो सिद्धान्त वेद विरुद्ध है प्रत्येक दशा में वह स्मार्त्त सिद्धान्त तो संशोधन की ही अपेक्षा रखता है। यदि स्मृतिशास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त ही होता तो आचरणमूलक उसके लिए वेद हमें कभी यह आदेश न देता कि-'जो हमारे (स्मृतिशास्त्र के वेदशास्त्रसम्मत सुचरित हैं, तुम उन्हीं का अनुगमन करना अन्यों का नहीं' +।

---

* पितृदेवमनुष्याणां वेदश्चक्षु सनातनम्।
अशक्यं चाप्रमेयं च वेदशास्त्रमिति स्थिति ॥ (मनु १२।९४)।

+ यान्यस्माकं सुचरितानि-तानि त्वयोपास्यानि नो इतराणि।
यान्यनवद्यानि कर्म्माणि, तानि त्वया सेवितव्यानि नो इतराणि ॥ (उपनिषत्)

यह भी एक रहस्य की बात है कि यद्यपि विद्याशास्त्र है, एवं स्मृति धर्म्मशास्त्र है। धर्म्म का मौलिक रहस्य विद्या है एवं इस का वेद में प्रतिपादन हुआ है। मौलिकरहस्यानुगत आचरण ही धर्म्म है एवं इस का स्मृति में निरूपण हुआ है। दूसरे शब्दों में भी समझिए कि धर्म्म का धर्म्मत्व बतलाना वेदशास्त्र का काम है, एवं धर्म्म की प्रतिकर्त्तव्यता बतलाना स्मृतिशास्त्र का काम है।

रय तु-भाष्यास्ति विद्येन (गत०क्षा )। परम नि श्रेयस तो निवृत्तिभाव पर ही निर्भर है। इसप्रकार सामान्य अधिकारियों के बुद्धिवाद को सुरक्षित रखने से लिए पहिले वेद ने कामनामय अतएव त्रिगुणभावमय कर्म्म-काण्ड का समर्थन किया एवं आगे चाकर औपनिषद् काण्ड में त्रिगुणातीत निवृत्तिप्रधान कर्म्ममार्ग का आदेश दिया। स्वभावस्थतीन्याय से वेद को जो कुछ कहना था कह दिया। यही वेद के ब्राह्मणभाग से सम्मत कर्म्मयोग कहलाया जो कि सर्वथा निर्भ्रान्त है।

## ३६—कर्म्मानन्तरभावी भक्तिपथ, तथा ज्ञानपथ, एवं औपनिषद्-ज्ञानयोग से अनुप्राणित कर्म्म का स्वरूप-दिग्दर्शन—

कर्म्म के अनन्तर वेद के सामने भक्तिकाण्ड और ज्ञानकाण्ड आए। इनके लिए इसे आरण्यक एवं उपनिषत् रूप में परिणत होना पड़ा। वेद का भक्तिमार्ग क्योंकि निवृत्तिप्रधान था अतएव पूर्वकथनानुसार आगे चाकर निवृत्तिमूलक औपनिषद् ज्ञानयोग में ही इस का अन्तर्भाव होगया। वेद को आशङ्का थी कि कहीं ज्ञानयोग का अर्थ कर्म्मसंन्यास न समझ लिया जाय। अतएव ज्ञानयोग की प्रतिपादिका पहिली ईशोपनिषत् में ही उसने—'कुर्वन्नेवेह कर्म्माणि'—'न लिप्यते नरे' यह स्पष्ट करते हुए ज्ञानमार्ग में भी कर्म्म की आवश्यकता सूचित करदी।

## ३७—कर्म्मत्यागाभिमानी ज्ञानवादी वेदान्तियों का कर्म्मोपदेश के सम्बन्ध में अनर्गल प्रवाद एवं तत्सम्बन्ध में कर्म्म की अनिवार्य्यता का उद्घोष —

कर्म्म त्यागाभिमानी कहा करते हैं कि 'यह श्रुति सामान्य अधिकारियों से ही सम्बन्ध रखती है। जो ज्ञानयोग की योग्यता नहीं रखते उन्हें ही कर्म्म का उपदेश दिया गया है। अभिमानी व्याख्याता यह भूल जाते हैं कि वेद का यह कर्त्तव्य तो ब्राह्मणभाग से ही गतार्थ होरहा है। जो निवृत्तिकर्म्ममूलक ज्ञानयोग की उच्च भूमिका के अधिकारी नहीं हैं उन्हीं के लिए आरण्यक और ब्राह्मण भाग नियत हैं। जब यह लक्ष्य पूर्वभागों से गतार्थ है तो फिर उपनिषत्-सम्बन्धी कर्म्मवचन को उधर खींचना कैसे सङ्गत होसकता है?'। अवश्य ही औपनिषद् ज्ञानयोग का यही तात्पर्य्य मानना पड़ेगा कि ज्ञानयोग में भी कर्म्म का अनुष्ठान किया जाय परन्तु बल कर्त्तृत्व बुद्धि से फलकामासक्ति छोड़ कर।

## ३८—उपनिषदों की आवश्यकता के सम्बन्ध में एक प्रश्न, एवं तन्निराकरण-प्रयास —

पाठक यह प्रश्न करेंगे कि जब ज्ञानयोग का यही तात्पर्य्य है—कि निष्कामबुद्ध्या कर्म्म करना तो उपनिषत् की कोई आवश्यकता ही नहीं रह जाती। क्योंकि पूर्वकथनानुसार यह काम तो वेदोक्त ब्राह्मणभाग से ही गतार्थ है। जब ब्राह्मणभागने प्रवृत्ति के साथ साथ निवृत्तिकर्म्म का भी उपदेश दे दिया एवं निवृत्तिकर्म्म ही का नाम जब ज्ञानयोग है तो उस अवस्था में उपनिषत्'भाग तो सर्वथा निरर्थक ही होजाता है।

## ३९ ब्राह्मणभागोक्ता कर्म्म-भक्ति-ज्ञान त्रयी का स्वरूप-समन्वय, तन्मूला त्रिविधा निष्ठा, एवं सर्वात्म एवं तदन्त्र अभ्यर्थेश्वरसम्मत 'बुद्धियोग' —

यही विप्रतिपत्ति उस रहस्यात्मक बीज बुद्धियोग का स्पष्टीकरण कर रही है जिसका कि हम आरम्भ में ही यशोगान करते आरहे हैं। ब्राह्मणभागागत प्रवृत्तिमूलक कर्म्म कर्म्मयोग है, ब्राह्मणभागात निवृत्तिमूलक

### ४२-वेदसम्मता योगचतुष्टयी, वैराग्यबुद्धियोगगर्भिता संशोधिता निर्भ्रान्ता योगत्रयी एवं प्रामाणिक-शास्त्रों का संस्मरण—

वेदसम्मता यह योगचतुष्टयी किंवा दूसरे शब्दों में वैराग्यबुद्धियोगगर्भिता योगत्रयी ही निर्भ्रान्ता योगत्रयी है। इस में संशोधन अणुमात्र भी अपेक्षित नहीं है एवं इस दृष्टि से गीताशास्त्र किसी अपूर्वयोग का निरूपण नहीं कर रहा। इसी दृष्टि को लक्ष्य बना कर भगवान् ने 'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते' कहा है। गीता का शास्त्र शब्द प्रधानरूप से वेदशास्त्र का संग्राहक बनता हुआ वेदसम्मत वेदान्तशास्त्र (शारीरकशास्त्र) मनुस्मृति एवं आगे आगे भी वेदाविरोधी नियम्यादि शास्त्रों का अनुमोदक बन रहा है।

## ४३-श्रुतिशास्त्रसिद्धा योगत्रयी चतुष्काण्डा—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—प्रवर्त्त वैदिक कर्म्म——आत्मपरयोग——कर्म्मयोग | —१ | बुद्धियोग |
| २—निवृत्त वैदिक कर्म्म——अव्यक्तापरयोग——ज्ञानयोगः | | |
| ३—अव्ययानुगता भक्ति——व्यक्त अतीतयोग——भक्तियोगः | —२ | |
| ४ अव्ययानुगते ज्ञानकर्म्मणी-पुरुषोत्तमयोग——बुद्धियोगः | —३ | |

## ४४-प्रकारान्तरेणश्रुतिशास्त्रसिद्धा योगचतुष्टयी, योगत्रयी वा

| | | |
|---|---|---|
| १—कर्म्मयोग—धर्म्मबुद्धियोगः—ब्राह्मणभागसिद्ध | ब्राह्मणयोग | १ |
| २—ज्ञानयोग—ज्ञानबुद्धियोग——आरण्यकभागसिद्धः | | |
| ३—भक्तियोग—ऐश्वर्य्यबुद्धियोग— ब्राह्मणभागसिद्ध | आरण्यकयोग | २ |
| ४—बुद्धियोगः—वैराग्यबुद्धियोग—उपनिषद्भागसिद्ध | उपनिषद्योग | ३ |

### ४५–'शतपथ' के आधार पर प्रतिष्ठित 'कर्त्तव्यवेद' के सुप्रसिद्ध तीन ग्रन्थ-संस्थान एवं तीनों संस्थानों के द्वारा कर्म्म-उपासना-ज्ञान का स्वरूप-उपवर्णन—

उक्त विभाग-चतुष्टयी के सम्बन्ध में प्रश्न यह उपस्थित होता है कि यदि वेदशास्त्र की दृष्टि से तीन के स्थान में चार योग थे तो उसका यह कर्त्तव्यात्मक भाग चार भागों में विभक्त क्यों नहीं माना गया ?। कर्त्तव्यवेद के ब्राह्मण–आरण्यक उपनिषत् ये तीन भाग ही प्रसिद्ध हैं। एवं सामान्य प्रश्न के अनुसार भी तीनों क्रमशः कर्म्म–उपासना–ज्ञान के ही प्रतिपादक माने गये हैं। फिर यह चौथा 'बुद्धियोग' कहाँ से आ गया ? और आ भी गया तो इसके लिए वेद का एक स्वतन्त्र काण्ड और क्यों न हुआ ?।

### ४६–बुद्धियोग-निबन्धन स्वतन्त्र काण्ड के सम्बन्ध में एक महती विप्रतिपत्ति, एवं तन्निराकरण-प्रयास—

विप्रतिपत्ति यथार्थ है। पञ्चम के 'ज्ञानयोग परीक्षाप्रकरण' में भी प्रकारान्तर से इस विप्रतिपत्ति का दिग्दर्शन कर दिया गया है एवं साथ ही रूपान्तर से वहीं समाधान भी कर दिया गया है। यहाँ एक दूसरी दृष्टि से यह विप्रतिपत्ति हमारे सामने आई है। बात वास्तव में यह है कि कर्त्तव्यभागात्मक वेदशास्त्र जीवात्मा का ईश्वरात्मा के साथ योग कराना चाहता है। यह परमात्मा (ईश्वर) एवं शारीरक आत्मा (जीव) दोनों ही सत्य एव आत्मा वाङ्मय प्राणमयो मनोमय के अनुसार त्रिकल हैं। इन्हीं तीनों कलाओं का उन की तीनों कलाओं के साथ योग करा देना ही वेदशास्त्र का मूल उद्देश्य है। वाक्कला का वाक्कला के साथ योग करा देना ही कर्म्मयोग है। प्राण का प्राण के साथ योग करा देना ही भक्तियोग है। एवं मनका मन के साथ योग करा देना ही ज्ञानयोग है। एवं इस दृष्टि से तीन ही योग बनते हैं। इसी प्रकृतिसिद्धा विश्वमर्य्यादा की रक्षा के लिए वेद को ब्राह्मण आरण्यक उपनिषत् इन तीन ही भागों में परिणत होना पड़ा है। इसीलिए कर्त्तव्यवेद के भाग 'त्रिकाण्ड' नाम से ही प्रसिद्ध हुए हैं।

### ४७–बुद्धियुक्त मन की विज्ञानघनता, तन्निबन्धना योगत्रयी की बुद्धियोगरूपता, एवं विप्रतिपत्ति का आत्यन्तिक-निराकरण—

ये तीनों ही योग यदि सकामभाव से किए जाते हैं तो ये परमात्मा सम्योग से वञ्चित रह जाते हैं। इसके लिए तीसरे उपनिषत्-भागने 'बुद्धियोग' कर्म्माख्यि रूपानिरूप से तीनों के साथ निष्कामभाव का सम्बन्ध कराना आवश्यक समझा। उपनिषत् ने बतलाया कि कर्म्म-ज्ञान भक्ति–तीनों ही विषय आरण्यक–उपनिषत् से किए जाने पर ही सीर्म्मेश्वर बनाते हुए उपयोग बन सकते हैं। कामभाव मन की वृत्ति है एवं निष्कामभाव व्यवसायबुद्धि का व्यापार है। यदि व्यवसायबुद्धि का प्रधान बनाते हुए दूसरे शब्दों में–बुद्धि का मन के साथ योग कराते हुए योगत्रयी का अनुष्ठान किया जायगा तो जीवात्मा संसार समुद्र का तरण करता हुआ लक्ष्यस्थान पर पहुँच जायगा। इसप्रकार उपनिषत्ने स्पष्ट शब्दों में बुद्धियोग की घोषणा की और आदेश दिया कि, तुम्हारा कर्म्म तुम्हारी भक्ति एवं तुम्हारा ज्ञान तभी सफल है जब कि तुम विज्ञानवान (बुद्धियोगी) बन जाओ।

४८–रथ-रथी प्रग्रह मार्ग-यात्रा आदि से समन्वित कर्त्तव्यपथ का संस्मरण, एवं तत्-सम्बन्ध में महर्षि कठ के उद्गार—

शरीररूप रथ में प्रतिष्ठित 'रथी' आत्मा (शारीरक आत्मा) को प्रत्यगात्मा पर पहुँचना है। इन्द्रियाश्व का प्रग्रह (लगाम) मन है। 'सारथी' बुद्धि है। यदि सारथी के हाथ में बागडोर है तो घोड़े ठीक मार्ग पर चलते हुए लक्ष्यस्थान पर पहुँचा देते हैं। यदि सारथी प्रमादी रहा तो लगाम (मन) ढीली पड़ जायगी घोड़े बिगड़ जायँगे रथ टूट जायगा रथी घायल होजायगा और यों सबकुछ नष्ट भ्रष्ट ही होजायगा। ऐसी दशा में सारथी का योग (बुद्धियोग) नितान्त अपेक्षित होजाता है। इसी बुद्धियोग का दिग्दर्शन कराती हुई उपनिषच्छ्रुति कहती है—

य सेतुरीजानानामक्षरं ब्रह्म यत् परम्।
अभयं तितीर्षतां पारं नाचिकेतं शकेमहि ॥ १ ॥
आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु।
बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च ॥ २ ॥
इन्द्रियाणि हयानाहुर्विषयांस्तेषु गोचरान्।
आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः ॥ ३ ॥
यस्त्वविज्ञानवान् भवत्ययुक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः ॥ ४ ॥
यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥ ५ ॥
यस्त्वविज्ञानवान् भवत्यमनस्कः सदाऽशुचिः।
न स तत् पदमाप्नोति संसारं चाधिगच्छति ॥ ६ ॥
यस्तु विज्ञानवान् भवति समनस्कः सदा शुचिः।
स तु तत्पदमाप्नोति यस्माद्भूयो न जायते ॥ ७ ॥
विज्ञानसारथिर्यस्तु मनः प्रग्रहवान्नरः।
सोऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम् ॥ ८ ॥'

—कठोपनिषत्

४९–प्रत्यगात्मा, तथा शारीरकात्मा की मध्यस्था बुद्धि शारीरकात्म-निबन्धना योगत्रयी एवं प्रत्यगात्मानुबन्धी बुद्धियोग तथा इसके स्वतन्त्र-व्यवहार की अनुपयुक्तता का समन्वय-

प्रत्यगात्मा और शारीरक-आत्मा के मध्य में बुद्धि प्रतिष्ठित है। इसी अवस्था में आत्मा मन के साथ जबतक बुद्धि को न लगाले तबतक बुद्धियोगनिष्ठा प्राप्त नहीं होसकती। एवं जबतक योगत्रयी सरल नहीं हो-

ही निष्ठाओं में पर्य्यवसान होगया। व्यक्त-क्षरमूलक प्रावृत्तिकर्म्मात्मक कर्म्मयोग अव्यक्ताक्षरमूलक निवृत्ति-कर्म्मात्मक ज्ञानयोग इन दोनों का कर्म्मत्वेन एक विभाग मान लिया गया। निर्गुण (अव्यय)-मूलक भक्तियोग अव्ययमूलक औपनिषद ज्ञानयोग (बुद्धियोग) दोनों का एक विभाग मान लिया गया।

## ५८–योगत्रयी के क्षेत्र में संशोधन के लिए सर्वप्रथम प्रवृत्त देवयुगानुगत गीताशास्त्र का संस्मरण—

देवयुगानुगत भक्तिमार्ग में आरम्भकमूला सगुणोपासना का पूर्ण विकास नहीं हुआ था। अपितु उस आरम्भ की परिस्थिति में 'यस्मात्परम्पराः परः किञ्चनास' इस स्वायम्भुव सिद्धान्त के आधार पर समान प्रसमप्रवाहरूपा निर्गुणोपासना ही प्रचलित थी। यह उपासना निर्गुण अव्ययमलक बुद्धियोग से स्वतन्त्र न थी। अतएव उस युग में भक्तियोग के स्वतन्त्र व्यवहार का अवसर ही नहीं आया। उस पुरायुग में लोक में दो ही निष्ठाएँ प्रचलित थी। अवश्य ही कुछ समय पर्य्यन्त दोनों निष्ठाओं का स्वरूप सुरक्षित रहा। परन्तु कुछ ही समय पीछे दोनों का पार्थक्य कर डाला गया। उसी के संशोधन के लिए उसी देवयुग में गीतोपदेश प्रवृत्त हुआ।

## ५९–सुप्रसिद्ध धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य-नाम की चतुर्विधा योगनिष्ठाएँ एवं उन का सुप्रसिद्ध दो निष्ठाओं से ही समतुलन-समन्वय—

इस परिस्थिति को न जानकर यदि कोई मन्दबुद्धि यह कहने का दुस्साहस करें कि-"देवयुगारम्भ में केवल कर्म्म-ज्ञान-निष्ठाएँ ही प्रचलित थी भक्तिनिष्ठा का आरम्भ में अभाव था। पौराणिक समय में ही भक्तिमार्ग का आविर्भाव हुआ है। इसीलिए भगवान् ने पुराकाल में दो ही निष्ठाओं का उल्लेख किया है" तो उसका कोई भी महत्व नहीं है। अवश्य ही ज्ञान-कर्म्मवत् भक्तिनिष्ठा भी प्राचीन ही है। तीनों का आविर्भाव भी समकालिक ही है। केवल निर्गुणोपासना का स्वतन्त्ररूप से व्यवहार करना अनावश्यक समझा गया है। और इसी आधार पर 'लोकेऽस्मिन द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता' यह कहा गया है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १— | १—प्रवृत्त कर्म्म | (कर्म्मयोगः)—कर्म्म —ब्राह्मणभाग | | —कर्म्मनिष्ठा |
| | २—निवृत्त कर्म्म | (ज्ञानयोगः)—कर्म्म —ब्राह्मणभागः | | |
| २— | ३—निर्गुणभक्ति | (भक्तियोगः)—ज्ञानम् —आरण्यकभागः | | —बुद्धिनिष्ठा (ज्ञाननिष्ठा) |
| | ४—बुद्धियोगः | (बुद्धियोगः)—ज्ञानम्-उपनिषद्भागः | | |

**५४–वेदसिद्धा काण्डचतुष्टयी, तथा गीतासिद्धा योगचतुष्टयी का सह-समतुलन, वेदोक्ता सविषया योगविभूति का गीता के द्वारा विस्तार एवं प्रवृत्तिमूलक अभ्युदय का संशोधन—**

वेदसिद्धा निष्ठाचतुष्टयी एवं गीतासिद्धा निष्ठाचतुष्टयी में कोई अन्तर नहीं है। केवल दो अंशों में गीताशास्त्र वेदशास्त्र की अपेक्षा अपूर्व बना हुआ है। पहिली बात तो यही है कि, वेद के उपनिषद्-भाग में बुद्धियोगात्मिका जिस अध्यात्मनिष्ठा का जहां कहीं ही रहस्यभाषा में बड़े ही संक्षेप से निरूपण हुआ है वहां गीता ने उसे विस्तृतरूप दे दिया है। दूसरी बात ब्राह्मणभागोक्त प्रवृत्तिमूलक कामनामय कर्मयोग से सम्बन्ध रखती है। वेद के ब्राह्मणभागने लोक की स्वाभाविक प्रवृत्ति को सुरक्षित रखने के लिए जिस प्रवृत्तिमार्ग का आदर किया है भगवान् ने उसे स्वीकार नहीं किया। यह बहुत सम्भव है कि सत्य-त्रेता-युगों में (जब कि मानव समाज की बुद्धि परमार्थ की ओर ही विशेषरूप से झुकी हुई थी) प्रवृत्तिमूलक कर्मकलाप परमार्थभावना को मुख्य मानता हुआ विशेषरूप से अभ्युदय का ही कारण बनता होगा। उस समय के यज्ञ यागादि लोकोपकार की भावना से ही किए जाते होंगे। इसी दृष्टि से वेद का यह आदेश उन युगों के लिए अवश्य ही उपादेय रहा होगा। परन्तु इस कलियुग में जिसमें कि मानवसमाज अत्यन्तस्वार्थपरायण बना रहता है प्रवृत्तिमूलक कर्ममार्ग विशुद्ध स्वार्थमूलक बनता हुआ विश्व की अशान्ति का एवं आत्मपतन का ही कारण बन जाता है। केवल इसी हेतु को मूल मान कर भगवान् ने त्रैगुण्यभावमूलक प्रवृत्तिकर्म्म को अनुपयुक्त सिद्ध कर दिया।

**५५–कलियुगानुगता व्यक्तिक-स्वार्थमूला पापात्मिका वृत्ति के मूलोच्छेद पूर्वक ही वेदवादरति का संशोधन एवं लोकसंग्राहक भगवान् के द्वारा निर्योगक्षेम का आदेश—**

भगवान का अवतार द्वापर के अन्त में एवं कलि के आरम्भ में हुआ था। तत्कालीन की परिस्थिति महास्वार्थपूर्णा थी। सब अपनी अपनी वैयक्तिकी स्वार्थसिद्धि के प्रयास में ही संलग्न थे। ऐसी दशा में यदि भगवान् उस त्रिगुणभावमय वेदोक्त काम्य कर्म्मों को उपादेय बतला देते तो तत्कालीन मानवसमाज की स्वार्थवृत्ति को अवश्य ही अधिक प्रोत्साहन प्राप्त होजाता। इसलिए भगवान् ने यह आवश्यक समझा कि अब मानव समाज में यह योग्यता नहीं है कि वह लोकोपकार की भावना से प्रवृत्तिकर्म्मानुष्ठान में समर्थ होसके। इसी लोकसंरक्षा के लिए भगवान् को विवश होकर वेदोक्त त्रिगुणकर्म्म के सम्बन्ध में यह कह ही देना पड़ा कि—

> यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके।
> तावान् सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः॥
> त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन।
> निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान्॥

## ५९–श्रुतिशास्त्रसिद्ध वे योगत्रयी का गीताशास्त्र के द्वारा उपबृंहण—

तात्पर्य्य उक्त निवेदन का यही हुआ कि श्रुतिशास्त्र ने जिस योगत्रयी का दूसरे शब्दों में औपनिषद् बुद्धियोगगर्भिता अतएव बुद्धियोगात्मिका जिस योगत्रयी का संक्षेप से निरूपण किया है बिना किसी संशोधन के (नाममात्र का संशोधन करते हुए) भगवान्ने गीता में उसका विस्तार के साथ ज्यों का त्यों संग्रह कर लिया है। वेदशास्त्रसम्मत, अतएव सर्वथा निर्भ्रान्त इसी शास्त्रीया-योगत्रयी के सम्बन्ध में भगवान्ने—"त—स्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते" कहा है।

## ६०–स्मृतिशास्त्रसिद्धा योगत्रयी का गीता के द्वारा यत्किञ्चित-संशोधनपूर्वक संग्रह—

अब दूसरा स्मृतिशास्त्र हमारे सामने आता है। इसके सम्बन्ध में अवश्य ही गीता ने संशोधन किया है। और इसी स्मार्त-संशोधन को लक्ष्य में रखकर हमने कहा है कि— गीताशास्त्रसिद्ध योगत्रयी का संशोधन करके ही उन का संग्रह कर रही है।

## ६१–वेदशास्त्रसिद्धा निष्ठात्रयी के आधार पर स्वयम्भूमनु अपान्तरतमा, तथा कपिल के द्वारा कर्म्म-भक्ति-ज्ञान-योगत्रयी का स्वरूपोद्भव, एवं तत्संशोधन के लिए ही प्रवृत्त गीताशास्त्र—

वेदशास्त्रसिद्धा निष्ठात्रयी के आधार पर उसी देवयुग में तीन आचार्य्यों के द्वारा तीन स्वतन्त्र शास्त्रों का जन्म हुआ। क्योंकि ये तीनों ही शास्त्र श्रुत्यर्थानुगामी थे, अतएव इन्हें 'स्मृति' कहना अन्वर्थ माना गया। ब्राह्मणमार्गोक्ता कर्म्मनिष्ठा के आधार पर स्वयम्भूमनु के द्वारा मानवधर्मसंहिता का जन्म हुआ, जिसका कि रूपान्तर आज 'मानवधर्म्मशास्त्र' नाम से प्रसिद्ध है। इसी आधार पर हम स्मृतिशास्त्र से सिद्ध कर्मयोग को "स्वयम्भूनिष्ठा" भी कह सकते हैं। आगे जाकर वेदाचार्य्य प्राचीनबर्हि (अपान्तरतमा) नामक भारतीय महर्षि के द्वारा यह निष्ठा लोक में प्रचलित हुई। आरण्यकमार्गोक्ता भक्तिनिष्ठा के आधार पर हिरण्यगर्भ के द्वारा भक्तियोगात्मिका भक्तिनिष्ठा का विकास हुआ। अतएव इसे हम "हिरण्यगर्भनिष्ठा" भी कह सकते हैं। अवश्य ही मानवधर्मशास्त्र की भाँति हिरण्यगर्भ का भी योगात्मिकोपासना का प्रतिपादक कोई ग्रन्थ रहा होगा। परन्तु आज वह अनुपलब्ध है। सुप्रसिद्ध पातञ्जलयोगदर्शन इसी निष्ठाग्रन्थ का रूपान्तर है। उपनिषद् मार्गोक्ता ज्ञाननिष्ठा के आधार पर कपिल के द्वारा कर्म्मत्यागलक्षणा ज्ञाननिष्ठा का जन्म हुआ। यही निष्ठा आगे जाकर प्राकृतिक अव्यक्तज्ञान के सम्बन्ध से साख्यनिष्ठा नाम से प्रसिद्ध हुई। क्योंकि प्रधानवादी कपिल न अव्यक्तसिद्ध प्राकृत ज्ञान को ही सांख्य कहा है। सुप्रसिद्ध सांख्यदर्शन इसी निष्ठा का समर्थक है। इसप्रकार श्रुति के आधार पर इन तीन आचार्य्यों ने तीन स्वतन्त्र निष्ठाओं का जन्म दिया।

## ६२–निष्ठात्रयी की अन्ततोगत्वा निष्ठाद्वयी में ही परिणति—

ये तीनों निष्ठाएँ भी पुनः दो भागों में ही बँटी, दो में ही परिणत हुईं। हिरण्यगर्भ-सम्मता योगनिष्ठा सांख्यानुगामिनी बनती हुई सांख्यनिष्ठा में ही परिणत हुई। क्योंकि इस योग में गुणातीत आत्मभाव का ही प्राधान्य था, उधर सांख्य भी गुणविवेक का ही पक्षपाती था। इसीप्रकार स्मृतिशास्त्रसिद्धा

तीनों निष्ठाओं में से कर्म ज्ञान ये दो ही निष्ठाएँ शेष रह गई। कर्मनिष्ठा 'योगनिष्ठा' नाम से प्रसिद्ध हुई एवं ज्ञाननिष्ठा 'सांख्यनिष्ठा' नाम से प्रसिद्ध हुई।

१—कर्मनिष्ठा—स्वायम्भुवनिष्ठा (कर्मयोग स्मार्तः)—ब्राह्मणमूलक

२—भक्तिनिष्ठा—हिरण्यगर्भनिष्ठा (भक्तियोग स्मार्तः)—आरण्यकमूलक

३—ज्ञाननिष्ठा—कपिलनिष्ठा (ज्ञानयोग स्मार्तः)—उपनिषन्मूलक

---

१—कर्मयोग—योगिनाम् ]—योगनिष्ठा १ (कर्ममार्ग)

२—भक्तियोग—सांख्यानाम्

३—ज्ञानयोग—सांख्यानाम् } —सांख्यनिष्ठा २ (ज्ञानमार्ग)

---

## ६३ ग्रन्थकर्त्ता की भ्रान्ति, एवं ग्रन्थव्याख्याता की भ्रान्ति रूपा भ्रान्ति के दो विवर्त, एवं गीता के द्वारा संशोधित-तथ्य की स्वरूप-जिज्ञासा—

प्रकरणारम्भ में यह बतलाया जा चुका है कि स्मार्तग्रन्थों के सम्बन्ध में दो प्रकार से भ्रान्ति सम्भव है। स्वयं ग्रन्थकर्त्ता भी भ्रान्ति कर सकता है एवं ग्रन्थ का वास्तविक मर्म्म न समझने वाले तदनुयायी भी ग्रन्थ के सिद्धान्त को भ्रान्त बना सकते हैं। अब हमें यह विचार करना चाहिए कि उक्त तीनों स्मार्तनिष्ठाओं में से अथवा तीनों स्मार्तनिष्ठाओं में से ग्रन्थकारोंने भ्रान्ति की है, अथवा तदनुयायियों ने उनके सिद्धान्तों को भ्रान्त बनाया है? और उस भ्रान्ति का क्या स्वरूप है, जिसके कि संशोधन की (भगवान् को) आवश्यकता हुई।

## ६४—परमाराध्य त्रिविध आचार्य्य, तथैव सर्वथैव मान्य उन के त्रिविध-शास्त्रीय योग, एवं तदाधारेण संशोधन-विचार-विमर्श तथा गीता का तत्सम्बन्ध में लोकसंग्राहक विशाल-दृष्टिकोण—

सब से पहले तो इस समालोचना-कर्म्म से हमें अपना मस्तक हटाना पड़ेगा। हमारे लिए तीनों ही स्मार्तनिष्ठाएँ एवं स्मार्तनिष्ठाओं के प्रवर्त्तक आचार्य्य आराध्य हैं। हम उनकी बातों की समालोचना करने का कोई अधिकार नहीं रखते। ऐसी दशा में इस कर्म्म के लिए हमें भगवत्सिद्धान्त का ही आश्रय लेना पड़ेगा। यह भी ध्यान रखने की बात है कि भगवान् ने भी त्रिविधप्रवर्त्तक आचार्य्यों में अपनी पूर्ण श्रद्धा प्रकट की है। उदाहरण के लिए, सांख्यप्रवर्त्तक कपिल को ही लीजिए। "सिद्धानां कपिलो मुनिः" कहते हुए भगवान ने कपिल को अपनी विभूति बतलाया है। यही नहीं, कपिल के प्रकृतिवाद का भगवान ने स्थान स्थान पर पूर्ण समर्थन किया है। सांख्य यदि सम्पूर्ण विश्व को प्रकृतिमूलक बतलाता है तो भगवान भी उसे प्रकृतिमूलक ही मान रहे हैं (देखिए गीता ८।१८)। सांख्य के अनुसार यदि कोई पुरुष निर्लेप है निर्गुण

तो भगवान् भी 'न करोति न लिप्यते' कहते हुए इसका समर्थन ही कर रहे हैं। इन सब समताओं को देखते हुए तो यही मानना पड़ता है कि, भगवान् सांख्यनिष्ठा के पूर्ण समर्थक हैं। फिर भी एक स्थान ऐसा रह जाता है जिसके लिए संशोधन आवश्यक होजाता है और वह स्थान है 'अव्ययपुरुष'।

## ६५–'सांख्यज्ञान-प्रधान-गीताशास्त्र'-लक्षणा मान्यता की सर्वथैव आपातर-मणीयता—

कितने ही महानुभाव गीता को सांख्यशास्त्र की प्रतिच्छाया ही सिद्ध करते हुए यह कहा करते हैं कि भगवान् ने गीता में प्रधानरूप से सांख्यज्ञान का ही निरूपण किया है। कर्मत्यागलक्षण सांख्य ही इस का प्रधान प्रतिपाद्य विषय है। एवं सांख्य वही सुप्रसिद्ध 'कपिलनिष्ठा' है। यदि भगवान् सांख्यनिष्ठा के विरोधी होते तो तत्प्रवर्त्तक कपिल को 'सिद्धानां कपिलो मुनिः' यह उच्चासन कदापि प्रदान नहीं करते।

## ६६–विविध विभूति-स्मरणात्मक कपिलादि का यशःस्थापनमात्र, एवं तदनुबन्धेनैव गीता में कापिल-सांख्य का समादर—

केवल उक्त युक्ति से कभी गीता को सांख्यनिष्ठा-परक नहीं माना जासकता। विभूतिगणना में तो भगवान् ने द्यूत कर्म को भी अपनी विभूति बतलाया है। क्या इससे यह माना जावगा कि गीता द्यूत-कर्म का भी समर्थन करती है?। 'पाण्डवानां धनञ्जयः' वाला अर्जुन क्यों मोहग्रस्त बना?। यदि भगवान् की विभूति अर्जुन भ्रान्ति कर सकता है तो भगवद्विभूतिरूप कपिल में भी भ्रान्ति सम्भव है। वक्तव्यांश यही है कि, उक्त तीनों निष्ठाओं में से दो निष्ठाएँ अवश्य ही संशोधन की अपेक्षा रखती हैं।

## ६७–मानवधर्म्मशास्त्रात्मिका स्वयम्भू निष्ठा का गीता के द्वारा सर्वात्मना समर्थन—

स्वयम्भूनिष्ठा ही कर्म्मयोग है। इसका निरूपक मानवधर्म्मशास्त्र है। यह सर्वथा वेदसम्मत है। 'मनुर्वै यत्किञ्चावदत् तद्भेषजं भेषजताया' इत्यादि रूप से स्वयं वेद ने इसकी प्रामाणिकता दृढ़ की है। अतएव 'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणन्ते' से जैसे वेदशास्त्र गृहीत है एवमेव मानवधर्म्मशास्त्र भी गृहीत है। और यह वेदवत् सर्वथा निर्भ्रान्त ही है। यही कारण है कि, जिसप्रकार वेदशाखा स्मृतियाँ अप्रमाण मानी गई हैं एवमेव मनुस्मृति के विपरीत जाने वाली स्मृतियाँ भी अप्रमाण ही मानी गई हैं।

## ६८–आचार्य्यसम्मता भक्तिनिष्ठा, तथा सांख्यनिष्ठा का स्वरूप-दिग्दर्शन, एवं गीता के द्वारा दोनों निष्ठाओं का सद्विनियोग-माध्यम से संशोधन—

अब शेष रहती है भक्तिनिष्ठा एवं ज्ञाननिष्ठा। इन भक्ति का रूप है ईश्वरप्रणिधानपूर्वक व्यवसायलेशशून्य इन्द्रियसंयम शारीरिक कर्मों से अरति। एवं इस ज्ञान का स्वरूप है कर्मत्याग तथा विशुद्ध ज्ञानानुगमन। कर्मत्यागलक्षणा सांख्यनिष्ठा एवं योगात्मिका भक्तिनिष्ठा इन दोनों का मूलभाष्य के "सोऽकामयत" इत्यादि श्लोकभाष्य में विस्तार से निरूपण होने वाला है। अतः यहाँ इस सम्बन्ध में विशेष विस्तार की आवश्यकता नहीं है। यह भक्तिनिष्ठा किंवा हिरण्यगर्भनिष्ठा सांख्यज्ञान (आत्मसाक्षात्कार) की अनुगामिनी बनी। अतएव दोनों मिलकर एक सांख्यनिष्ठा ही रह गई। एवं इसके संशोधन से ही उसका भी संशोधन गतार्थ बन गया।

निर्भ्रान्त ही कहेंगे। और स्वयं भगवान् ने भी यह अधिकार केवल अपने ही हाथ में रक्खा है—जैसाकि—"लोकेऽस्मिन् द्विविधा निष्ठा" इत्यादि से सिद्ध है। महापुरुषों के उच्च सिद्धान्त की समालोचना का अधिकार भी महापुरुष ही रखते हैं। हमारे लिए तो गुरु और गोविन्द, दोनों समानधरातल पर ही प्रतिष्ठित हैं।

## ७४–सर्वविदित–'लोके वेदे च' सूत्र, तद्भिन्न पना–लोकनिष्ठा तथा वेदनिष्ठा एवं दोनों की हेयोपादेयता का दिग्दर्शन—

'लोके वेदे च' यह वाक्य सर्वविदित है। शास्त्रसम्मत मार्ग को 'वैदिकमार्ग' कहा जाता है एवं लोकसम्मत मार्ग को 'लौकिकमार्ग' कहा जाता है। यदि शास्त्रनिष्ठा वेदानुगता है तो वह 'वेदनिष्ठा' है एवं मानवस्वभाव ने उसका विरुद्ध तात्पर्य लगाते हुए यदि लौकिक बना डाला है तो वह 'लोकनिष्ठा' है। दोनों में वेदनिष्ठा ग्राह्य है एवं लोकनिष्ठा त्याज्य है। लोकनिष्ठा भी वही ग्राह्य है जिसका वेदनिष्ठ प्रामाणिक पुरुषों के द्वारा संशोधन होजाय।

## ७५–हिरण्यगर्भनिष्ठानुगता योगनिष्ठा की उपादेयता, एवं तत्सम्बन्ध में भगवान् के द्वारा मान्यता प्रदान—

कम से कम हमें तो बिना किसी ननुनच के नतमस्तक होकर यह मान ही लेना चाहिए कि वेदनिष्ठात्मक स्मार्तनिष्ठा भी सर्वथा निर्भ्रान्त ही है। कर्मनिष्ठा की निर्भ्रान्तता के सम्बन्ध में तो कुछ वक्तव्य ही नहीं है। अब रह जाती है–हिरण्यगर्भनिष्ठा एवं कपिलनिष्ठा। यह ठीक है कि हिरण्यगर्भ का प्रधान लक्ष्य चित्तशुद्धि ही रहा ईश्वरानन्यता नहीं। परन्तु जबतक चित्तशुद्धि नहीं होजाती तबतक ईश्वरानन्यता प्राप्त भी तो नहीं होसकती। फिर भगवान् ने भी तो कायक्लेशात्मक इस ध्यानात्मक भक्तिमार्ग का (योगमार्ग का) समर्थन ही किया है जैसाकि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

> योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः।
> एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः ॥ १ ॥
> तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः।
> उपविश्यासने युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥ २ ॥
> यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते।
> निःस्पृहः सर्वकामेभ्यो युक्त इत्युच्यते तदा ॥ ३ ॥
> यत्रोपरमते चित्तं निरुद्धं योगसेवया ॥
> यत्र चैवात्मनाऽऽत्मानं पश्यन्नात्मनि तुष्यति ॥ ४ ॥
> स्पर्शान् कृत्वा बहिर्बाह्यांश्चक्षुश्चैवान्तरे भ्रुवोः।
> प्राणापानौ समौ कृत्वा नासाभ्यन्तरचारिणौ ॥ ५ ॥
> यतेन्द्रियमनोबुद्धिर्मुनिर्मोक्षपरायणः।

कारण बन जाती है। ऐसी दशा में हम कह सकते हैं कि, यह योगात्मिका स्मार्त्त उपासना वैराग्यानुगता बनती हुई अवश्य ही निर्भ्रान्ता है।

## ७८ कपिलानुगता-स्मार्त्ता-सांख्यनिष्ठा का सर्वात्मना समर्थन, एवं तत्र शास्त्रसम्मति—

यही दशा सांख्यनिष्ठा की समझिए। सांख्य ने कर्मत्याग का आदेश अवश्य दिया है परन्तु उनका लक्ष्य क्या था यह देखना चाहिए। मनुष्य की स्वाभाविक निर्बलता कपिल भलीभाँति जानते हैं। गुणान्वित-कर्मप्रपञ्च का अनुष्ठान करता हुआ मनुष्य इनसे उत्पन्न होने वाले संस्कारलेप से बचा रहे यह कठिन है। इसके लिए कपिल ने सांसारिक कर्मों का परित्याग ही आवश्यक समझा। सांख्यशास्त्र ने यह आवश्यक समझा कि जीवात्मा बन्धन से मुक्त होने के लिए तत्त्वविवेक का आश्रय लेता हुआ प्रकृति-पुरुष का विवेक करे। और यह विश्वास करे कि यह कर्मजाल योगमायामयी त्रिगुण अव्यक्त-प्रकृति का ही विस्तार है। पुरुष सर्वथा निर्लेप है। इस विरक्तात्मिका-भावना से मनुष्य की अहन्ता छूट जायगी फलतः संन्यासनिष्ठा का उदय होजायगा। निम्नलिखित श्लोक इसी सांख्यसिद्धान्त का स्पष्टीकरण कर रहे हैं——

अव्यक्त क्षेत्रमित्युक्तं तथा सत्त्वं तथेश्वरः ॥
अनीश्वरमतत्त्वं च तत्त्वं तत् पञ्चविंशकम् ॥ १ ॥
सांख्यदर्शनमेतावत् परिसंख्यानुदर्शनम् ॥
सांख्याः प्रकुर्वते चैव प्रकृतिं च प्रचक्षते ॥ २ ॥
पञ्चविंशः प्रकृत्यात्मा बुध्यमान इति स्मृतः ॥
यदा तु बुध्यतेऽत्मानं तदा भवति केवलः ॥ ३ ॥
सम्यग्दर्शनमेतावद्भाषितं तव तत्त्वतः ॥
एवमेतद्विजानन्तः साम्यतां प्रतियान्त्युत ॥ ४ ॥

## ७९—श्रीमगवद्गीता के द्वारा कपिल की सांख्यनिष्ठा को मान्यता-प्रदान—

भगवान् ने भी उक्त सिद्धान्त का रूपान्तर से समर्थन ही किया है। अहंभाव को भगवान् भी बुरा ही समझते हैं। यदि यह भी कहा जाय कि गीता ने अहंभाव के विनाश के लिए ही अवतार लिया है तब भी कोई अत्युक्ति न होगी। अर्जुन कहता था मैं कर रहा हूँ भगवान् कहते थे—तू तो निमित्त है। प्रकृति ही सबकुछ कर रही है। जिस दिन तू तत्त्वविवेक कर लेगा उस दिन तेरी अहन्ता छूट जायगी। देखिए निम्नलिखित गीतावचन इसी सांख्य-सिद्धान्त का समर्थन कर रहे हैं——

प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्म्माणि सर्वशः ॥
अहङ्कारविमूढात्मा कर्त्ताहमिति मन्यते ॥ १ ॥
तत्त्ववित्तु महाबाहो ! गुणकर्म्मविभागयोः ॥
गुणा गुणेषु वर्त्तन्ते, इति मत्वा न सज्जते ॥ २ ॥

सर्वदैव तथाकथित अव्यक्त योग एवं अव्यक्त ज्ञान ( सांख्य ) निष्ठाओं के अनुगमन की सभी में क्षमता नहीं रहती। यही कारण इन दोनों लोकनिष्ठाओं के संयोजन का प्रमुख कारण बना। एवं इसी तथ्य-समन्वय के आधार पर हमें यह भी मान लेना पड़ा कि श्रौती ( वेदाभिमता ) निष्ठात्रयी की भांति स्मार्ती निष्ठात्रयी भी सर्वथैव निर्भ्रान्ता अतएव 'कथाचित्करूपेण' अनुगमनीया भी है।

## ८३—लोकनिष्ठाओं के व्याख्याताओं की लोक-मान्यताओं पर भगवान् के द्वारा प्रहार—

सर्वमेव सुगमम्। परन्तु हम देखते हैं कि, भगवान् ने सांख्यनिष्ठा पर भी पर्याप्त प्रहार किया है। एवं कर्म्ममार्ग की भी निन्दा की है। इसी आधार पर हमें यह निश्चय करना पड़ता है कि यह निन्दा मूलनिष्ठाओं की निन्दा नहीं है अपितु निष्ठानुयायी मनुष्यों की लोकनिष्ठाओं की ही निन्दा है। उन्होंने अपने बुद्धिदोष से मूलनिष्ठाओं का स्वरूप बिगाड़ कर उन्हें भ्रान्त बना दिया है। मनुष्योंने क्या भ्रान्ति कर डाली! वेद निष्ठाओं को कैसे लोकनिष्ठा बना डाला? इसका उत्तर भी गीता से ही गतार्थ है।

## ८४—वेद के ब्राह्मणभाग से अनुप्राणिता कर्म्मनिष्ठा की गुणात्मकता पर गीता का प्रचण्ड प्रहार—

वेद के ब्राह्मणभाग से विहिता एवं स्वयम्भू मनु के द्वारा उपबृंहिता यज्ञ-तपो-दान-लक्षणा कर्म्मनिष्ठा का स्वरूप कुछ समय पर्य्यन्त तो यथारूप बना रहा। इन का एकमात्र लक्ष्य लोकाभ्युदय ही बना रहा। परन्तु आगे जाकर तदनुयायियोंने इसे स्वार्थ की ही वस्तु बना डाला। विविध वैय्यक्तिक भोगैश्वर्य्यों के लिए यज्ञकर्म्मों का अनुष्ठान होने लगा। इसी क्षणिक प्रलोभन में पड़कर निष्ठानुयायी भ्रान्त वर्गने अभिनिवेशपूर्वक यह घोषणा करदी कि केवल यह कर्म्मभाग ही हमारी सब आवश्यकताएँ पूरी करने के लिए पर्य्याप्त है। हमें अभ्युदय के लिए किसी अन्य मार्ग की कोई अपेक्षा नहीं है। आम्नायिक यह ज्ञानयोग निरर्थक है जिससे कि भोगैश्वर्य्य से हमें वञ्चित होना पड़ता है। इसप्रकार इन लोकबुद्धियों की कृपा से वेदोक्ता कर्म्मनिष्ठा आत्म-निष्ठारूप से दूषित हो गई। इसी दूषित निष्ठा को लक्ष्य में रखकर 'कर्म्मयोगेन योगिनाम्' यह कहा गया है। भगवान् ने इसी कल्पितनिष्ठा की निम्नलिखित शब्दों में प्रबलतर भर्त्सना निन्दा की है—

यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः ॥
वेदवादरताः पार्थ! नान्यदस्तीति वादिनः ॥१॥
कामात्मानः स्वर्गपरा जन्म-कर्म्मफलप्रदाम् ॥
क्रियाविशेषबहुलां भोगैश्वर्य्यगतिं प्रति ॥२॥
भोगैश्वर्य्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम् ॥
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ॥३॥
यावानर्थ उदपाने सर्वतः सम्प्लुतोदके ॥
तावान् सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः ॥४॥

त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ।।
निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान् ।।५।।

८५—गुणात्मक कर्म्मयोग की निर्गुणता-सम्पादन के लिए गीता के द्वारा महान् संशोधन —

संशोधन भगवान ने यही किया कि, वेदोक्त कर्म्ममार्ग सर्वोत्तम है, अवश्य ही इसका अनुष्ठान करना चाहिए, परन्तु साम्यबुद्धि रखकर । फलकामनासक्ति का परित्याग कर । बुद्धियोग से युक्त यही वेदोक्त कर्म्ममार्ग मोक्षप्रमुक भी बन जायगा और बन्धन भी न होगा । यही संशोधितरूप 'कर्म्मबुद्धियोग' कहलाया । निम्नलिखित वचन इसीके समर्थक हैं—

एषा तेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिर्योगे त्विमां शृणु ।।
बुद्ध्या युक्तो यया पार्थ ! कर्म्मबन्धं प्रहास्यसि ।।१।।
कर्म्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।।
मा कर्म्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्म्मणि ।।२।।
योगस्थः कुरु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनञ्जय ! ।
सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते ।।३।।
कर्म्मजं बुद्धियुक्ता हि फलं त्यक्त्वा मनीषिणः ।।
जन्म बन्ध-विनिर्मुक्ताः पदं गच्छन्त्यनामयम् ।।४।।

८६ आरण्यक-आगमानुगता उपासना के व्याख्याताओं के काल्पनिक भक्तियोग पर गीता का प्रचण्ड प्रहार—

वेद के आरण्यकभाग से संश्लिष्ट एवं हिरण्यगर्भ के द्वारा उपदिष्ट चित्तविशोधनलक्षणा भक्तिनिष्ठा का स्वरूप भी कुछ समय पर्य्यन्त तो यथापूर्व बना रहा । आत्मविशोधन-द्वारा ईश्वरप्राप्ति ही मुख्य लक्ष्य बना था । परन्तु आगे जाकर तदनुयायी भगवने इसे भी स्वार्थभावना से रंग डाला । विविध प्रकार की अणिमा महिमादि सिद्धियों के लिए, इन सिद्धियों से स्वार्थसिद्धि करने के लिए ही इस मार्ग का उपयोग होने लगा । सात्त्विक योगमार्ग ने तामस आसुरभाव का आश्रय ग्रहण कर लिया । सिद्धियों के प्रलोभन में पड़कर इन स्वार्थी योगियोंने शास्त्रविरुद्ध घोर तमोमार्ग का ही आविष्कार कर डाला । ईश्वरार्चन का स्थान भूतप्रेतार्चनने छीन लिया । इसप्रकार कर्म्मकाण्डवत् यह योगात्मक भक्तियोग भी आगे जाकर भूतसम्प्रदाय का ही अनुगामी बन गया । इसी दूषित निष्ठा की निन्दा करते हुए भगवान् कहते हैं—

अशास्त्रविहितं घोरं तप्यन्ते ये तपो जनाः ।
दम्भाहङ्कारसंयुक्ताः कामरागबलान्विताः ॥ १ ॥
कर्षयन्तः शरीरस्थं भूतग्राममचेतसः ।
मां चैवान्तःशरीरस्थं तान् विद्ध्यासुरनिश्चयान् ॥ २ ॥

## ८७–कामभयी भक्ति का लोकसंग्राहक भगवान् के द्वारा संशोधन—

संशोधन भगवान् ने यह किया कि सिद्धि के द्वारा जिस ऐश्वर्य्य के लिए तुम योगाश्रित भक्ति को भयक्लेशाश्रित बना रहे हो, वह ऐश्वर्य्य तो आत्मा का स्वाभाविक धर्म्म है। चित्तनिरोधानन्तर वह तो स्वतः ही सिद्ध है। उस शाश्वत संसिद्धि की उपेक्षा कर इन क्षणिक सिद्धियों में ही रह जाना तो पुरुषार्थ नहीं है। तुम्हें सदा आत्मनिरोधक योग के द्वारा ईश्वरानन्यता-लक्षणा ऐश्वर्य्यविभूति-सम्पन्ना बुद्धियोगसम्मता भक्ति का ही अनुगमन करना चाहिए। इससे तुम्हें ऐश्वर्य्य भी मिल जायगा और बन्धन भी न होगा। यही संशोधित रूप 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' कहलाया। निम्न लिखित वचन इसी संशोधन का समर्थन कर रहे हैं—

तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥ १ ॥
मदर्थमपि कर्म्माणि कुर्वन् सिद्धिमवाप्स्यसि ॥ २ ॥
ये तु सर्वाणि कर्म्माणि मयि सन्यस्य मत्परा ।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते ॥ ३ ॥
तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात् ।
भवामि नचिरात् पार्थ ! मय्यावेशितचेतसाम् ॥ ४ ॥
मय्येव मन आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय ।
निवसिष्यसि मय्येव अत ऊर्ध्वं न संशयः ॥ ५ ॥

## ८८–आरण्यकोपनिषद्–भागानुगता सांख्यनिष्ठा के व्याख्याताओं की काल्पनिक-सांख्यनिष्ठा पर गीता का प्रचण्ड-प्रहार—

आरण्यकोपनिषदात्मक ब्राह्मण के अन्तिम भाग से मिला (किन्तु कपिलमतानुसार उपनिषद्भाग से मिला) कपिल के द्वारा उपदिष्ट, शारीरक मोक्षकाम-लक्षणा लौकिककर्मनिवृत्तियुता ज्ञाननिष्ठा का स्वरूप भी कुछ समय पर्य्यन्त तो उपादेय बना रहा। परन्तु आगे जाकर यह निष्ठा भी लोकसंग्रह की महाविरोधिनी बन गई क्योंकि इसमें व्यक्त सांसारिक कर्मों का आत्यन्तिक परित्याग था। यही नहीं, इस निष्ठा के व्याज से लोगों ने आगे जाकर संसार को धोखे में डालना आरम्भ कर दिया। ढोंगी कर्म्माभिमानी अपने आपको तो धोखा दिया ही, किन्तु साथ ही अपने अकर्म्मप्रचार से संसार को भी कर्म्मशून्य बनाना आरम्भ कर दिया।

संन्यासमार्ग को मूल में रखने वाला यह कर्म्मसंन्यास आगे जाकर संन्यासाभास से मोहित होता हुआ भक्ति-मार्ग से भी निकृष्ट बना डाला गया। छुड़-छिड़कर कर्म्म का भी परित्याग होने लगा। इसप्रकार स्वाभाविक संन्यासनिष्ठा को सर्वथा ही दूषित बना डाला। इसी कर्म्मत्याग-लक्षणा-दूषित-संन्यासनिष्ठा के लिए भगवान् ने— 'ज्ञानयोगेन सांख्यानाम्' यह कहा है। इसी के लिए अरुचि प्रकट करते हुए भगवान् कहते हैं—

न कर्म्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते ।
न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥ १ ॥
न हि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्म्मकृत् ।
कार्य्यते ह्यवशः कर्म्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः ॥ २ ॥
कर्म्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥

## ८९—कर्म्मत्यागात्मिका सांख्यनिष्ठा का भगवान् के द्वारा संशोधन —

संशोधन भगवान् ने यही किया कि जिस हेयभाव से तुम कर्म्म छोड़ना चाहते हो, वह भाव निष्काम-कर्म्म के समावेश से भी दूर हो सकता है। ऐसा करने से तुम्हारा जो अभ्युदय निश्चय है, हो, साथ ही तुम्हारे सद्योग में लोकसंग्रह की भी रक्षा हो जायगी। बुद्धियोगयुक्त कर्म्मसंन्यास तुम्हारा यह ज्ञानयोग सभी दृष्टियों से सामान्य ही सिद्ध होगा। यही संशोधित ज्ञानयोग 'ज्ञानबुद्धियोग' कहलाया। इसी का समर्थन करते हुए भगवान् कहते हैं—

काम्यानां कर्म्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः ।
सर्वकर्म्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः ॥ १ ॥
न हि देहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्म्माण्यशेषतः ।
यस्तु कर्म्मफलत्यागी स त्यागीत्यभिधीयते ॥ २ ॥
अनाश्रितः कर्म्मफलं कार्य्यं कर्म्म करोति यः ।
स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः ॥३॥

## ९० संशोधन का मूलाधारभूत वैराग्यबुद्धियोग —

तीनों योगनिष्ठाओं का संशोधन तीनों को बुद्धियोग का स्वरूप प्रदान करने वाला वह संशोधन उपनिषत्-सम्मत यही गीता "वैराग्यबुद्धियोग" है जिसका कि उपक्रम इस प्रकरण में भगवान् श्रीकृष्ण के द्वारा ही हुआ है। एवं जिसके सम्बन्ध से ही 'गीताशास्त्र—बुद्धियोगशास्त्र' कहलाया है जैसा कि पाठक अगले प्रकरण में देखेंगे।

## ६१-देवयुगानुगता निर्गुणोपासना का संस्मरण—

भगवान् ने किन जिज्ञासाओं का संशोधन किया ? शास्त्रसिद्ध निष्ठाएँ जब निर्भ्रान्त थीं तो उनका संशोधन करने की क्या आवश्यकता हुई ? इन प्रश्नों के समाधान के लिए ही यह अवान्तर प्रकरण पाठकों के सम्मुख उपस्थित किया गया। इस प्रकरण का मुख्य लक्ष्य था— 'देवयुगानुगता उपासना का स्वरूप प्रदर्शन'। यह लक्ष्य भी उक्त प्रकरण के साथ ही गतार्थ है।

## ६२-युगभेदनिबन्धना-उपासना का स्वरूप-समन्वय, एवं चतुर्थ प्रकरणान्तर्गत प्रथम अवान्तर प्रकरण की उपरति—

यद्यपि देवयुग और वेदयुग का पार्थक्य नहीं है। कारण—वेदयुग के प्रवर्त्तक ब्रह्मा ने वेद के आधार पर ही देवव्यवस्था व्यवस्थित की थी। फिर भी उपासना के सम्बन्ध से हमें उस एक ही युग के दो भेद मान लेने पड़े हैं। आरम्भ में कुछ समय पर्य्यन्त समानप्रत्ययप्रवाहरूपा निर्गुणोपासना का ही आविष्कार हुआ था। मानस-ध्यान ही उस युग की मौलिक उपासना थी। किन्तु कुछ ही समय पीछे निर्गुणोपासना का स्थान सगुणोपासना ने किंवा प्रतीकोपासना ने ग्रहण कर लिया जैसा कि आगे के प्रकरण में विस्तार से बतलाया जानेवाला है। 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' ही देवयुगानुगता उपासना का मूल धरातल था। दूसरे शब्दों में-यह भी कहने में कोई आपत्ति न होगी कि, उस युगारम्भकाल में 'ईश' नामक व्यापक निर्गुणब्रह्म की ज्ञानात्मिका उपासना ही प्रचलित थी। आगे जाकर इसी 'ईश' ने 'ईश्वर' का आसन ग्रहण कर लिया। निर्गुण ही उपासना की सिद्धि के लिए सगुण बन गया। और यह सगुणोपासना ही आरण्यकोपासना (वेदयुगानुगता-उपासना) कहलाई।

इति—"युगधर्म्मानुगता-विविधोपासना" नामके चतुर्थप्रकरणे

"देवयुगानुगता-निर्गुणोपासना"

नामक

प्रथम-अवान्तर-प्रकरण-उपरत

१

# १-देवयुगानुगत-निर्गुणोपासनामार्ग
## ( चतुर्थप्रकरणान्तर्गत-द्वितीय-अवान्तर-प्रकरण )

### २

### ६३-व्यवच्छेदात्मक पाण्डित्य तदनुप्राणित निश्चित निर्णय, एवं भारतीय उपासनाकाण्ड—

'व्यवच्छेदो हि पाण्डित्यम्' इस लक्षण के अनुसार प्रत्येक विषय को विज्ञानदृष्टि से विभक्त कर उसे सुव्यवस्थित कर देना ही पाण्डित्य है। इधर कुछ शताब्दियों से हम यह देख रहे हैं कि पण्डितसमाज उक्त पाण्डित्य से प्रायः वञ्चित ही होरहा है। व्यवच्छेददृष्टि के अभाव से आज का विद्वत्-समाज "इदमित्थमेव" निर्णय करने में सर्वथा ही असमर्थ है। यही दशा हमारे इस उपासनाकाण्ड की है। उपासना का मौलिक स्वरूप क्या है? उपासना के विविध स्वरूप क्यों बन गए? किस उपासना का कौनसा शास्त्र मूल है? उपासना का कौनसा अंश दूषित है? इन सब प्रश्नों का वास्तविक समाधान तबतक असम्भव है जबतक कि मूलसम्यता से आरम्भ कर अबतक की परिस्थिति का व्यवच्छेददृष्टि से समन्वय न कर लिया जाय।

### ६४-निर्गुण-सगुणोपासना का तारतम्य-समन्वय, एवं शास्त्राधार की उपेक्षा से सम्भावित महान् स्खलन—

प्रक्रान्त चतुर्थ-प्रकरणान्तर्गत पूर्व के प्रथम अवान्तर-प्रकरण में यह बतलाया गया है कि 'देवयुग में निर्गुणोपासना की ही प्रधानता थी। आगे जाकर इसका स्थान सगुणोपासना' ने ग्रहण कर लिया एवं यही देवयुगानुगत उपासनामार्ग कहलाया। इसी के आधार पर आगे जाकर 'पौराणिक भक्तिवाद' का आविर्भाव हुआ। एवं पुराणसमकालिक दर्शनयुग ने शास्त्ररूप से भक्तिमार्ग की व्यवस्था की। सर्वान्त में उक्त आगे ही प्रकारों के वास्तविक उपासना तत्त्व का स्थान प्रचलित भक्तिमार्ग ने अपहृत कर लिया। यद्यपि यह ठीक है कि- 'रीझ भजो या खीज' इस लोकसूक्ति के अनुसार भक्ति का यह विकृतरूप भी आगे जाकर रुचिकर ही सिद्ध होता है तथापि शास्त्रीय निकष ( कसौटी ) पर परीक्षित करने से ज्ञान-वैराग्य-पुत्रों से वञ्चिता प्रचलित माता भक्ति एक अवैध भक्ति ही का ठहरती है। भोजनपान अनुशासन के सुव्यवस्थित रखने से ही जब उपकारक सिद्ध होता है। अव्यवस्थित तो भोजन भी कभी कभी हानिप्रद ही बन जाता है। इसमें कोई आश्चर्य नहीं कि अविव्यवस्थित अशास्त्रीय भक्तिमार्ग भी अभ्युदय के स्थान में पतन का ही कारण बन जाय।

### ६५-विविध भेदभिन्न असंख्य-अगणित भक्तिवादों का युगधर्मानुबन्ध से पञ्चधा वर्गीकरण—

जब से भारतीयसभ्यता का मूलस्रोत प्रवाहित हुआ तब से आरम्भ कर आज की बीसवीं शताब्दी-पर्यन्त भक्तिमार्ग में कितने परिवर्तन हुए? शैव शाक्त स्मार्तासिक गाणपत्य वैष्णव आदि आदि सम्प्र-

शास्त्रों के भेद से भक्ति के जितने रूप आविर्भूत एवं तिरोभूत हुए हैं, इन सब विवादों को यदि छोड़कर भक्ति मार्ग पर दृष्टि डाली जाती है तो स्थूलरूप से इस सम्बन्ध में हमारे सामने पाँच ही मार्ग उपस्थित होते हैं। एवं इन पाँचों मार्गों को हम क्रमशः निम्नलिखित नामों से व्यवहृत करसकते हैं—

१—देवयुगानुगत–भक्तिमार्ग
२—वेदयुगानुगत–भक्तिमार्ग
३—पुराणयुगानुगत–भक्तिमार्ग
४—दर्शनयुगानुगत–भक्तिमार्ग
५—वर्त्तमानयुगानुगत-भक्तिमार्ग



### ९६–महारम्भ-शास्त्र से अनुप्राणित भक्तिमार्ग में शास्त्रैकशरणता की ही अनन्यता—

चूंकि शास्त्रनिष्ठा ही हमारे लिए सर्वश्रेष्ठ एवं सर्वश्रेष्ठ प्रमाण है, तो उक्त पाँचों भक्तिमार्गों के लिए भी हमें शास्त्र का ही आश्रय लेना पड़ेगा। महारम्भशास्त्र से प्रतिपादित भक्तिमार्ग का समन्वय करते हुए ही पाँचों मार्गों की प्रामाणिकता सिद्ध करनी पड़ेगी। बिना ऐसा किए पाँचों ही मार्ग केवल कल्पना की ही वस्तु रह जायगी और उस दशा में इस भक्तिव्यवस्था का वही मूल्य रह जायगा, जो कि मूल्य वर्त्तमानयुग में उत्पन्न होने वाले धर्म-कर्म-ज्ञान-भक्ति आदि के निर्णय के सम्बन्ध में केवल अपनी बुद्धि को ही प्रमाण मानने वाले सनातनशास्त्रों में परिवर्त्तन चाहने वाले शास्त्रविरोधी व्यक्तियों के द्वारा निर्णीत कल्पित मार्ग का है।

### ९७ भक्ति-मार्गानुबन्धी उपास्य–उपासक, एवं उपासना–साधन–त्रयी का संस्मरण—

भक्ति के सम्बन्ध में यह विशेषरूप से ध्यान देने की बात है कि, इस मार्ग में द्वैतभाव की ही प्रधानता है। "उपास्य–उपासक–उपासनासाधन" इन तीन पर्वों के समन्वय से ही "भक्ति" का स्वरूप निष्पन्न होता है। शास्त्रों का परम अव्यक्त अक्षर अद्वय निर्गुण निराकार निरञ्जन सर्वव्यापक आत्मतत्त्व उक्त तीनों पर्वों से अभिभूत होता हुआ सर्वथा अनुपास्य ही है। व्यापक आत्मदृष्टि में उपास्य-उपासक का भेद सर्वथा अनुपपन्न है। फलतः उस व्यापक आत्मदृष्टि से न कोई उपास्य है न कोई उपासक है एवं न उपासना का साधन ही है।

### ९८–द्वैतभावनिबन्धन भक्तिमार्ग—

'मनोयोग की उपासना कीजिए, अथवा अङ्गुष्ठपरिमाणानुसार समानप्रत्ययप्रवाहरूप 'ध्यानयोग' की उपासना कीजिए, उभयथा इस योग के लिए द्वैतभाव को ही आधार बनाना पड़ेगा। यही कारण है कि,

ज्ञानयोगदृष्टि को प्रधान मानने वाले भगवत्पाद श्रीशङ्कराचार्य्य ने ज्ञानदृष्टि से जहाँ 'अहं और असौ' (जीव और ईश्वर) का अभेद माना है वहाँ भक्तिमार्ग की दृष्टि से उन्होंने भी इन दोनों का भेद ही भाव रक्षक समझा है जैसाकि उनकी इस सूक्ति से स्पष्ट है—

यद्यपि भेदापगमे नाथ ! तवाहं, न मामकीनस्त्वम् ।
सामुद्रो हि तरङ्गः, क्वचन समुद्रो न तारङ्गः ॥

९९–भक्तिमार्ग–निबन्धन द्वैतभाव की स्वरूप-मीमांसा तत् प्राणप्रतिष्ठारूपा अद्वैत-निष्ठा, एवं तत्सम्बन्ध में आर्ष-वचनों का संस्मरण—

भक्तिमार्गानुबन्धी इस भेदवाद का मूल रहस्य यही है कि, हमारा मन एवं बुद्धि दोनों ही परिच्छिन्न हैं ससीम हैं परिमित हैं। इनका योग किसी परिच्छिन्न ससीम एवं परिमित तत्त्व के साथ ही सम्भव है। उधर वह मायातीत परब्रह्म अपरिच्छिन्न असीम एवं अपरिमित है। अतएव वहाँ न हमारा सीमित मन पहुँच सकता एवं न सीमित बुद्धि का ही वहाँ गमन सम्भव। हम हमारे मानस ज्ञान से विज्ञानज्ञान से एवं वाणी से जिस आत्मा के ज्ञान एवं यशोगान का अभिमान करते हैं वह सगुण–साकार–सावच्छिन्न ससीम एवं परिमित आत्मा ही है। निर्गुण–निराकार–अनवच्छिन्न तत्त्व तो हमारे विज्ञानज्ञान प्रज्ञानज्ञान–श्रोत्र–वाक् आदि सब परिग्रहों से बहिर्भूत ही है। उसी की अनुपास्यता एवं अनिर्वचनीयता बतलाते हुए निम्नलिखित श्रौत वचन हमारे सामने आते हैं—

१ "न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग्गच्छति, नो मनः न विद्मः, न विजानीम, यथैतदनु-शिष्यात्। अन्यदेव तद्विदितात्, अथो अविदितादधि। इति शुश्रुम पूर्वेषां ये न स्तद्व्याचचक्षिरे"।

२–यद्वाचानभ्युदितं येन वागभ्युद्यते ।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥

३–यस्यामतं–तस्य मतं, मतं यस्य–न वेद सः ।
अविज्ञातं विजानतां, विज्ञातमविजानताम् ॥

४–नविदन्ति न यं वेदा विष्णुर्वेद न वा विधिः ।
यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ॥

१००–निराकार–साकार–भेद भिन्ना–आपातसिद्धी तत्त्वसमन्वय अनुपास्य निराकार एवं उपास्य सगुणप्रजापति का संस्मरण—

'नेदं यदिदमुपासते' इस वचन ने 'ज्ञेय (तटस्थ लक्षण से ज्ञेय किन्तु स्वरूपत सर्वथा अविज्ञेय) एवं 'उपास्य' दोनों का सर्वथा पार्थक्य ही सिद्ध किया है। यही वचन यह सिद्ध करने के लिए भी पर्याप्त

प्रमाण है कि निराकार सर्वथा अनुपास्य ही है। हम जिस की उपासना करते हैं, वह उस व्यापक निराकार से सर्वथा भिन्न ही तत्त्व है। फलतः जो महानुभाव द्वैतमूला सगुणोपासना की उपेक्षा करते हुए निराकार की उपासना का अभिमान करते हैं, पद पद पर निरञ्जन–निराकार का यशोगान करते हुए शास्त्रसिद्ध–सगुणोपासना पर आक्षेप करते हैं वे वास्तव में अवश्य ही दया के पात्र हैं।

## १०१–आत्मा–प्राण–पशु–समष्ट्यात्मक उपास्य सगुणेश्वर का संस्मरण—

कहना यही है कि उपासना व्यापक निर्गुण की नहीं होती। होती है एकमात्र सगुण ब्रह्म की द्वैतमूलक संसारप्रवर्त्तक विश्वेश्वर प्रजापति की। आगे जाकर तो पाठक यह भी देखेंगे कि, वस्तुतः उपासना ईश्वर (सगुणब्रह्म) की भी नहीं होसकती। ईश्वरप्रजापति के आत्मा (सगुणात्मा)–प्राण–पशु ये तीन विवर्त्त हैं। इन तीनों में आत्मा 'ईश्वर' है। प्राण 'ईश्वर की विभूति' है यही 'देवता' है। एवं पशु 'भौतिक संसार' है। पशुरूप भौतिक संसार अर्थप्रधान है, कर्मप्रधान है। आत्मरूप ईश्वर ज्ञानप्रधान है। एवं प्राणरूप देवता उभयरूप है।

## १०२–अध्यात्म–अधिदैवत–अधिभूत–निबन्धन उपासक–उपास्य–उपासना–साधन–सामग्री का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय —

यह बतलाया जाचुका है कि ज्ञानयोग ज्ञानप्रधान है, कर्मयोग कर्मप्रधान है एवं मध्यस्थ भक्तियोग में ज्ञान कर्म दोनों का समन्वय है। फलतः सिद्ध होजाता है कि ज्ञानयोग की आलम्बनभूमि आत्मेश्वर है, कर्मयोग की प्रतिष्ठा भौतिक विश्व है। एवं भक्तिनिष्ठा का अन्यतम आधार प्राणदेवता है। ज्ञान ईश्वर का ही द्योता है, कर्म संसार से ही सम्बन्ध रखता है, एवं उपासना किंवा भक्ति सम्बन्ध देवता की ही होती है। इसी विषय का आगे के प्रकरणों में विस्तार से स्पष्टीकरण होने वाला है। प्रकृत में केवल यही वक्तव्य है कि आत्मतत्त्व के विश्व विश्वातीत ये दो विवर्त्त हैं। इन में विश्वातीत सर्वथा अनुपास्य है, अविज्ञेय है, एवं विश्वमय ही सगुणब्रह्म बनता हुआ उपास्य बनता है। तथा सगुणब्रह्मोपासनाप्रकरण में न केवल भगवत्पाद शाङ्कराचार्य सम्मत द्वैतवाद ही अपितु भगवत्पाद रामानुजाचार्य-सम्मत 'ईश्वर–जीव–जगत्' इस त्रितत्त्ववाद की ही प्रधानता है। ईश्वर आधिदैविक तत्त्व है, जगत् आधिभौतिक तत्त्व है एवं जीव आध्यात्मिक तत्त्व है। आधिभौतिक जगत् उपासनासाधन है, आधिदैविक ईश्वर उपास्य है, एवं आध्यात्मिक जीव उपासक है। इस के द्वारा यह यहाँ स्पष्ट होजाता है कि यही उपासना रहस्य है। ज्ञानयोग साध्य–साधनापेक्षया उभयथा यहाँ आधिदैविक है, कर्मयोग साध्य–साधनापेक्षया उभयथा यहाँ आधिभौतिक है वहाँ हमारे इस उपासनाप्रकरण में साध्य आधिदैविक है, साधन आधिभौतिक है एवं साधक आध्यात्मिक (जीव) है। अध्यात्म (जीव) अधिभूत-(जगत्)-साधनों से अधिदैवत (ईश्वर) का भागी बन जाय यही भक्तिनिष्ठा का निष्कर्ष है, जैसा कि आगे के परिच्छेदों में विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

## १०३–देवयुगानुगता निर्गुणोपासना की अनेकप्रकारता, एवं तत्सम्बन्ध में विप्रतिपत्ति परम्पराएं—

पूर्वप्रतिपादित देवयुगानुगत भक्तिमार्ग-परिच्छेदों में हमने यह कहा है कि, उस युग की उपासना "निर्गुणोपासना" ही थी। परन्तु इन परिच्छेदों में यह कहा जाता है कि–निर्गुण की उपासना बन ही नहीं सकती। यह पूर्वापर-विरोध कैसा? एक विप्रतिपत्ति। एक ही शास्त्रमें म.तत्त्व के सम्बन्ध में अनेक मार्ग किस आधार पर बतलाए जब कि सनातन सत्यमार्ग सदा एक ही होता है? दूसरी विप्रतिपत्ति। मौलिक भक्तिमार्ग किन कारणों से अनेक रूपों में परिणत होगया?, तीसरी विप्रतिपत्ति। इन्हीं कतिपय विप्रतिपत्तियों के निराकरण के लिए निम्नलिखित सन्दर्भ उपक्रान्त होरहा है। अवधानपूर्वक दृष्टि-निक्षेपानुग्रह से किसी भी विप्रतिपत्ति का महत्त्व शेष नहीं रह जाता। फलतः शास्त्रविरोध का यथापूर्व समन्वय होजाता है, संशयात्मक सभी भ्रान्तजाल विच्छिन्न होजाते हैं।

## १०४ उपास्यतत्त्व का पावन सस्मरण, तदनुप्राणिता भक्तनिष्ठा, एवं तत्समर्थक-श्रुतिसन्दर्भ—

उपासनाकाण्ड के पाँच मार्गों के समन्वय से पहिले हमें उपास्यतत्त्व का ही विचार करना पड़ेगा। उपास्य का स्वरूप ही इस विप्रतिपत्ति के निराकरण का मूलाधार माना जायगा। ईश्वर-आत्मा-ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-वरुण-अग्नि-मातरिश्वा-महेश-दुर्गा-गणेश-सूर्य-चन्द्रमा-ओङ्कार-राम-कृष्ण-इत्यादि रूप से उपास्य देवताओं के अनेक नाम सुने जाते हैं एवं इस नाम-भेद से ही उपासनामार्ग विभिन्न भी बन रहे हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि "एक वा इदं वि बभूव सर्वम्" * इत्यादि श्रुति मन्त्र के अनुसार उक्त सभी उपास्य उस एक ही तत्त्व के अनेक विवर्त हैं। अतएव यह भी निःसंदिग्ध है कि इन उपास्यों में से किसी एक रूप की उपासना करता हुआ भी उपासक परम्परया उसी तत्त्व की उपासना कर रहा है जैसा कि निम्नलिखित श्रौत-स्मार्त-वचनों से स्पष्ट है—

१–स यथेमा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रायणाः समुद्रं प्राप्य अस्तं गच्छन्ति, भिद्येते तासां नामरूपे समुद्र इत्येवं प्रोच्यते एवमेवास्य परिद्रष्टुरिमाः षोडशकलाः पुरुषपरायणाः पुरुषं प्राप्य अस्तं गच्छन्ति भिद्येते तासां नामरूपे, पुरुष इत्येवं प्रोच्यते। स एषोऽकलोऽमृतो भवति" (प्रश्नोपनिषत्)

२—येऽप्यन्यदेवतामक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः।
तेऽपि मामेव कौन्तेय! यजन्त्यविधिपूर्वकम्॥ (गीतोपनिषत्)

---

*–एक एवाग्निर्बहुधा समिद्ध एकः सूर्यो विश्वमनुप्रभूतः।
एकैवोषाः सर्वमिदं विभाति–"एकं वा इदं वि बभूव सर्वम्"॥
—ऋक्संहितायाम्

## १११-षड्विध-परिग्रह-समन्वय (परिलेखात्मक)—

षट्परिग्रहमुक्तः —अमायी— निर्गुण परात्पर —ब्रह्म

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ १-माया | | | | | | मायी-अव्ययः १ |
| १ २-माया | २ कला | | | | | सकल षोडशी २ |
| १ ३ माया | २ कला | ३ गुणा | | | | सगुणः सत्यप्रजापतिः ३ |
| १ ४ माया | २ कला | ३ गुणा | ४ विकाराः | | | सविकारो यज्ञप्रजापतिः ४ |
| १ ५ माया | २ कलाः | ३ गुणाः | ४ विकाराः | ५ अञ्जनानि | | साञ्जनो विराट्प्रजापतिः ५ |
| १ ६-माया | २ कला | ३ गुणा | ४ विकाराः | ५ अञ्जनानि | ६ आवरणानि | सावरणं विश्वम्-६ |

षट्परिग्रहयुक्त—सर्वधर्मोपपन्न आत्मन्वी ईश्वर उपाधते

## ११२-अभिन्न-विद्युद्यन्त्र से सञ्चालित भिन्न भिन्न तन्त्र एवं अभिन्न-आत्मतन्त्र से सञ्चालित नानाभेद-भिन्न प्राकृतिक विवर्त—

एक ही विद्युत्-यन्त्र परन्तु उससे सञ्चालन असंख्य कार्यों का। रेल तार टेलीफोन वायरलेस-टेलीग्राफी रेडियो वायुयान जलयान फोनोग्राफ, पुतलीघर, जलाकर्षण लाइट, प्रेस प्रभृति आदि आदि सभी तो उस एक ही विद्युत्-यन्त्र से सञ्चालित हैं। इन सभी विविध कर्मों का एकमात्र विद्युत्-यन्त्र ही तो मूलाधार है। उस एक ही पर तो वे नाना कर्म प्रतिष्ठित हैं। अतः किसी कर्म का यदि वास्तविक रहस्य जानने की इच्छा होती है तो उसकी सम्यक् पूर्ति के लिए पहिले उस विद्युत्-यन्त्र का रहस्य जान लेना आवश्यक हो जाता है। कारण—सभी कर्मों का यही विद्युत्-यन्त्र मूलस्रोत बना हुआ है।

## ११३–सर्वाधारात्मक स्वाधारभूत निराधार आत्मतन्त्र की सर्वव्याप्ति, एवं तदनुगता सर्वतन्त्रानुप्राणिता जिज्ञासा—

ठीक यही स्थिति विद्युद्-यन्त्र-स्थानीय उस सर्वाधार (किन्तु स्वयं स्वाधार अतएव निराधार) एक आत्मा के, एवं इतर आविष्कार-स्थानीय इतर विवर्त्तों के सम्बन्ध में समझिए। 'सर्वेषामकायतनम्' इस सिद्धान्त के अनुसार यही उक्त ५ ओं विवर्त्तों का मूलाधार है। न केवल इन्हीं का अपितु—ज्ञान-कर्म्म-यज्ञ-तप-दान इष्ट-आपूर्त्त-व्रत-इत्यादि जितने भी वैदिक-लौकिक-शास्त्रीय अशास्त्रीय प्रपञ्च हैं सब का मूल आधार यही एक तत्त्व है। फलतः इन सबमें से जिसकी भी स्वरूप-जिज्ञासा होगी प्रत्येक के आरम्भ में उसका विचार आवश्यकरूपेणैव समरणीय होगा।

## ११४–प्रकान्त उपासनात्मक-भक्तियोग के अनुबन्ध से सर्वाधारभूत आत्मतन्त्र का अनिवार्य्य संस्मरण, एवं कल्पनिकों के काल्पनिक आपेक्ष का निरसन—

जब यह सबके मूल में प्रतिष्ठित है, तो हमारा उपासनाकाण्ड भी उससे कैसे वञ्चित रहसकता है?। फलतः उपासना के पाँचों विवर्त्तों के मौलिक रहस्य के परिज्ञान के लिए भी उसी मूलतत्त्व के विस्तार का परिज्ञान आवश्यक बन जाता है। ऐसी दशा में यदि कोई यह आक्षेप करे कि—निबन्ध-निबन्धा (लेखक) 'पद पद पर इसी अव्यय-अक्षर-की गाथा गाकर समय नष्ट कर रहा है' तो इस आक्षेप का कोई मूल्य नहीं रह जाता। आप तो उपासना के लिए कहते हैं। हमारा तो यह भी विश्वास है कि यदि कोई यह जिज्ञासा करे कि-"सूर्य्योदय से पहिले क्यों उठना चाहिए? यज्ञोपवीत क्यों धारण करना चाहिए? सन्ध्या क्यों करनी चाहिए'! तो इन प्रश्नों के समाधान के लिए भी उसी मूलात्मा के स्वरूप को आगे रखना पड़ेगा। यही कारण है कि पूर्वप्रकरणों में प्रत्येक विषय के साथ हमें भिन्न भिन्न दृष्टिकोणों से उसी मूलतत्त्व का स्वरूप बतलाना पड़ रहा है और आगे भी आवश्यकतानुसार उसका अवश्य ही आश्रय लिया जायगा। वही मर्य्यादा प्रस्तुत उपासनाकाण्ड में भी उसीके स्वरूपोपवृंहण की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर रही है।

## ११५–एतत्' रूप विश्व के आधारभूत तत्' रूप विश्वात्मा की मन प्राण-वाग निबन्धना ज्ञान क्रिया अर्थ-शक्तित्रयी का पावन संस्मरण—

'उसे पहिचानने के लिए 'इसे पहिचानना पड़ेगा एवं 'इसे पहिचानने के लिए 'उसे ध्यान में रखना पड़ेगा। 'इसका अर्थ है "विश्व" एवं 'उसका अर्थ है 'आत्मा'। यह कार्य्य है तो 'वह' कारण है। कार्य्यस्वरूप से कारणस्वरूप का अनुमान लगा लेना दार्शनिक-सम्प्रदाय का भी सवसम्मत सिद्धान्त है। कार्य्यरूप विश्व में हम ज्ञान-क्रिया-अर्थ इन तीन विवर्त्तों का साक्षाद्रूप से अनुभव एवं प्रत्यक्ष कर रहे हैं। ज्ञान क्रिया का तो अनुभव होता है एवं अर्थ का प्रत्यक्ष होता है। कार्य्यविश्व के इन्हीं अनुभूत इन-तीनों भावों के आधार पर हमें यह अनुमान लगा लेना पड़ता है कि अवश्य ही कारणरूप तत्त्व में ऐसी कोई तीन शक्तियाँ होंगी, जिनसे कि कार्य्यरूप विश्व में इन तीन शक्तियों की अभिव्यक्ति हुई। 'विश्वज्ञान' का आधार वही कारणतत्त्व 'मन' नाम से प्रसिद्ध है। 'विश्वक्रिया' का आधार वही

नता हुआ त्रिकल बन जाता है। इसप्रकार केवल मायाबल ही अक्षर-क्षर के सहयोग से अकल मनोमय रूप 'अव्यय' को मन -प्राण-वाङ् मय-बना डालता है।

## ११६ प्रकृतिनिबन्धन अक्षरभाव के अनुबन्ध से अव्ययात्मा की ही अव्यय अक्षर क्षर भेदनिबन्धना संस्थात्रयी का क्रमानुगत-समन्वय—

इन तीनों में-प्रत्येक के तीन तीन विवर्त होजाते हैं स्वयं अव्ययमन के वे तीनों विवर्त आनन्द 'विज्ञान-' मन (अन्तर्मन) इन नामों से प्रसिद्ध है। यही मौलिक 'अव्ययात्मसंस्था है', वे तीनों 'मनोमय अव्यय' के ही तीन विवर्त हैं अतएव इसे हम- 'मनःसंस्था' भी कहसकते हैं। हृदयबलात्मक पञ्चकल अमृता-प्रकृतिरूप अक्षर का प्राणविवर्त्त से सम्बन्ध है। इस 'अक्षरप्राण' के तीनों विवर्त 'मन (बहिर्मन)-प्राण-वाक्' इन नामों से प्रसिद्ध हैं। यही दूसरी 'अक्षरात्मसंस्था' है। ये तीनो प्राणमय अक्षर के ही तीन विवर्त हैं अतएव इसे हम 'प्राणसंस्था' कहसकते हैं। हृदयबलात्मक पञ्चकल मर्त्या-प्रकृतिरूप आत्मक्षर का वाग्विवर्त्त से सम्बन्ध है। इस 'क्षरप्राण' के तीनों विवर्त "वाक्-आपः-अग्निः" इन नामों से प्रसिद्ध हैं। यही तीसरी 'क्षरात्मसंस्था' है। तीनों वाङ्मय क्षर के ही तीन विवर्त हैं अतएव इसे हम 'वाक्संस्था' कहसकते हैं।

## १२०-कामरेतोमय मनोमूर्त्ति अव्ययात्मा के त्रिवृद्भावापन्न-मन-प्राण-वाग्-विवर्त्तों का स्वरूप-समन्वय, एवं निष्कल-मायी की पञ्चकलोपततता का दिग्दर्शन—

तात्पर्य्य यही हुआ कि, मायामय 'अव्ययमन' आरम्भ में अक्षर के सम्बन्ध से होने वाली चिति से प्राणमय बनता हुआ 'द्विकल' बना एवं क्षर के सम्बन्ध से होने वाली चिति से वाङ्मय बनता हुआ त्रिकल बना। आगे जाकर प्रकृतिबन्ध त्रिवृद्भाव के कारण इसकी तीनों कलाएँ मन प्राण-वाक् इन तीन तीन भावों से युक्त बनती हुई ६ संख्या में परिणत होगईं। इनमें त्रिवृन्मन स्वयं अव्ययपुरुष रहा त्रिवृत्प्राण अक्षर रहा एवं त्रिवृत्-वाक् क्षर रही। त्रिवृन्मनोमय अव्यय का मनोभाग आनन्द प्राणभाग विज्ञान एवं वाग्भाग मन कहलाया। इस वाङ्मय मन के गर्भ में कामना का प्रादुर्भाव रहा जैसाकि 'कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्' इत्यादि * मन्त्रवचन से स्पष्ट है। इसी कामना से वाङ्मय मन ने (अव्ययमन ने) अपने ऊपर 'बल' की 'बहिश्चिति' की। यह चिति प्राण वाक् इन दो भागों में विभक्त हुई। इसप्रकार आनन्द-विज्ञान-गर्भित कामनामय वाग्रूप मन ही मन प्राण-वाग्रूप में परिणत होता हुआ तीन के स्थान में 'पञ्चकल' बन गया।

---

*-कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।
सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा ॥
—ऋक्संहिता।

१२१ आनन्द-विज्ञान-मनः-प्राण-वाग्-भेदेन पञ्चकोशात्मक अव्ययात्मा, तदभिन्नमना मुमुक्षा-सिसृक्षा, तदनुप्राणिता निवृत्ति-प्रवृत्ति, एवं सृष्टिसाक्षी, तथा मुक्तिसाक्षी अव्ययात्मा का संस्मरण—

यही पञ्चकल अव्यय उपनिषदों में पञ्चकोशात्मक (आनन्दमय-विज्ञानमय-मनोमय-प्राणमय-वाङ्मय-अन्नमय)-ब्रह्म कहलाया। इसके पांच कोश निवृत्तिकमना-प्रवृत्तिकमना के भेद से दो रूपों में परिणत होगए। आनन्दमय मन का निवृत्तिभाव 'सृष्टिनिवृत्ति' (बन्धनविमुक्ति) का कारण बना एवं प्राणमय मन का प्रवृत्तिभाव 'सृष्टिप्रवृत्ति' [बन्धनप्रवृत्ति] का कारण बना। आनन्द विज्ञान-मनोमय यही अव्यय मुक्तिसाक्षी बनता हुआ मुमुक्षा का आलम्बन बना, एवं मनःप्राणवाङ्मय यही अव्यय सृष्टिसाक्षी बनता हुआ 'सिसृक्षा' का अधिष्ठान कहलाया। मुक्तिसाक्षी अव्यय 'विद्यामूर्त्ति' कहलाया, एवं सृष्टिसाक्षी अव्यय 'कर्म्ममूर्त्ति अव्यय' कहलाया। सर्वथा यह स्मरण रखने की बात है कि, अव्यय के ये पांचों रूप मनोमय बनते हुए ज्ञानप्रधान ही हैं। एवं इसके मन-प्राण-वाक् ये तीनों तत्त्वसर्वरूप वाङ्मय मन के ही तीन विवर्त्त हैं, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट होजाता है।

१२२—अव्ययात्मसंस्थान-समन्वय-परिलेखात्मक —

१—१-मनोमयं मन —आनन्दः (ज्योतिर्मयः) ]—मनोमयं मन ( आनन्द ) (मनः)
२—२-मनोमय प्राण —विज्ञानम् (विज्ञानमयम्) ]—मनोमय प्राण (विज्ञानम्) (मन)
३—{ ३-मनोमयी वाक्—मन (निवृत्तिकमनमयम्) / ४ वाङ्मयं मन—मनः (प्रवृत्तिकमनमयम्) }
४—४-वाङ्मयः प्राणः—(तपोमय)
५—५-वाङ्मयी वाक्—(अन्नमयी)
(३, ४, ५) }—मनोमयी वाक् (मन) (मनः)
(सर्व) }—"मन" (ज्ञानम्)

———•———

१२३—अव्ययात्मसंस्थान-समन्वयः-परिलेखात्मक.—

यह हो गया मनः-प्राण-वाग्रूप (आनन्द-विज्ञान-मनोमय) मनोमय अव्ययात्मा का संक्षिप्त निदर्शन। अब क्रमप्राप्त मायामय अक्षर पर दृष्टि डालिए। अक्षर पर अव्यय के चित्-प्राण का अनुग्रह होता है। इन में प्राणमय मन अमृत-ब्रह्माक्षर का अनुग्राहक बनता है, प्राणमय प्राण अमृत-इन्द्राग्नि-अक्षरों का अनुग्राहक बनता है, एवं प्राणमयी वाक् अमृत अग्नि-सोमाक्षरों की अनुग्राहिका बनती है। इस प्रकार पञ्चकल अक्षर में चित्प्राण का उपभोग सिद्ध होजाता है।

(चर) मर्त्य सूक्ष्मपञ्च ( विश्व ) रूपा विश्वासक्ति से युक्त रहता हुआ 'मकार' है। विश्वालम्बनरूप अमृत (सकलअव्यय) निर्लेप रहता हुआ 'अकार' है एवं विश्वनिमित्तकारणरूप ब्रह्म (अक्षर) मध्य य बनता हुआ उकार' है। चौथा बचता है—वही विशुद्ध अव्यय निष्कल अव्यय। उसका भी इसमें समावेश इसी से इसकी सोलहवी कला की पूर्ति होती है। वही तुरीय पद अर्द्धमात्रा बिना 'अमात्रा', कहा 'मवमात्रा' है। समष्टि ही ओङ्कार है। प्रणव ही इस षोडशी-ईश्वर का वाचक माना गया है— 'तस्य वाचकः प्रणवः (पातञ्जलयोगसूत्र)।

## १३०—चतुष्पाद् ब्रह्म के ऊर्ध्वभावानुगत तीन पाद, एवं चतुर्थ पाद की विश्वरूपता का समन्वय, तथा अमृत ब्रह्म-शुक्रात्मक-अणोरणीयान्-महतोमहीयान् 'पूर्णपुरुष' रूप अश्वत्थप्रजापति का माङ्गलिक-संस्मरण

यही प्रजापमूर्ति षोडशी विश्वात्मा विश्व का ( व्यापक ) एक आत्मा है। इसे ही उपनिषदों ने 'अश्वत्थ' कहा है। विशुद्ध अव्यय सकल अव्यय अक्षर ये तीन पाद अतीत हैं। चौथा चरपाद से ही यह विश्व में ( विश्वाभिमानरूप से ) प्रविष्ट रहता है — 'त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः पादोस्येहा-भवत्पुनः'। विश्व में महतोमहीयान भी यही अश्वत्थपुरुष है एवं अणोरणीयान् भी यही है। इसी षोडशीपुरुष का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

यस्मात् पर नापरमस्ति किञ्चिद्यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित्।
वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥

श्वेताश्वतरोपनिषत् ३।९।

ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातन ।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते ॥
तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे
तदु नात्येति कश्चन
"एतद्वै तत्"

कठोपनिषत् २।६।

---

## १३१—परात्परमूर्ति, अक्षरमूर्ति, एवं परावरावरमूर्ति अतएव सर्वमूर्ति—मध्यस्थ अक्षरप्रजापति की प्रणवोङ्कारता का स्वरूप-समन्वय—

ध्यान रहे वह विशुद्ध अव्यय इस षोडशीपुरुषसे सर्वथा भिन्न तत्त्व है। वहां केवल माया का वेष्टन है षोडशी में कलाभाव का विकास है और इस कलाभाव का प्रवर्तक एकमात्र अक्षर स्वयं भी 'कलाचिति' से पञ्चकल बना हुआ है। एवं अव्यय-चर को भी इसी ने पञ्चकल बना रक्खा है। इसीलिए हम इस षोडशी

को 'सकलप्रजापति' कहते हैं। एवं इसी रहस्य के आधार पर इस दूसरी संस्था को हम 'अक्षरसंस्था' कहते हैं। इसीलिए ओमित्येकाक्षरम् इत्यादिरूप से ईश्वरवाचक ( षोडशीवाचक ) ओङ्कार को "अक्षर' माना गया है। मध्यस्थ अक्षर उस ओर की 'परसम्पत्ति ( अव्ययसम्पत्ति )" से युक्त होता हुआ 'पर" ( अव्यय ) भी बन रहा है इस ओर की ब्रह्मसम्पत्ति ( क्षरसम्पत्ति ) से युक्त होता 'ब्रह्म" भी बन रहा है एवं स्वस्वरूप से 'अक्षर' भी बन रहा है। षोडशीपुरुष के स्वरूप-समर्पक इसी अक्षरतत्त्व की सर्वव्याप्ति का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

'सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति, तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति, तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीमि ॥ १ ॥
एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म (क्षरः), एतद्ध्येवाक्षरं परम् (अव्ययम्)।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्" ॥

—कठोपनिषत् १।२।१५,१६।

## १३२—अमृत ब्रह्म-शुक्र-मूर्ति-अश्वत्थलक्षण षोडशीप्रजापति के त्रिवृद्भावापन्न तात्त्विक स्वरूप का समन्वय प्रयास—

उक्त विवेचन का निष्कर्ष यही निकला कि, परात्पर का प्रदेश मायापरिग्रह से युक्त बनकर 'अव्ययपुरुष' कहलाया। यह असीम होता हुआ भी निर्गुण अतएव अकर्त्ता निर्लेप कहलाया। मन ही इसका प्रातिस्विक रूप हुआ। आगे जाकर कलापरिग्रह से यही मनोमय [ ज्ञानमय ] अव्यय-मन-प्राण-वाग्रूप में परिणत होकर मनःप्राणवाक् के त्रिवृद्भाव से क्रमशः त्रिरूप बनता हुआ षोडशकल बन गया। यही 'षोडशीप्रजापति' कहलाया। इस षोडशी का त्रिवृन्मनोमय अव्ययभाग ज्ञान-अमृत-मन-पुरुष-आलम्बन-अक्षर आदि नामों से प्रसिद्ध हुआ। त्रिवृत्प्राणमय अक्षरभाग क्रिया-ब्रह्म-सत्य-परा-प्रकृति-निमित्त-'अक्षर' इत्यादि नामों से प्रसिद्ध हुआ। त्रिवृद्वाङ्मय क्षरभाग-अर्थ-शुक्र-वाक्-अपराप्रकृति-उपादान- 'अक्षर' आदि नामों से व्यवहृत हुआ। एवं अधिष्ठानात्मक अव्ययाक्षरक्षरात्मक विशुद्ध अव्यय अव्यक्त-परात्पर-अरूप-सर्वरूप-अमाय-असन-शुभ-ज्योतिषां ज्योतिः-ब्रह्म-आत्म-भगवान्-सर्वभगवान् तुरीय आदि नामों से प्रसिद्ध हुआ। विशुद्ध अव्ययगर्भित आनन्द-विज्ञान-मनोमय 'मन' मन-प्राण-वाङ्मय 'प्राण' वाङ्मयः अग्निमी 'वाक्' में ही तीनों क्रमशः अव्यय-अक्षर क्षर अवस्थाओं के स्वरूप समर्पक बनते हुए षोडशीप्रजापति के स्वरूप-समर्पक बने। कलापरिग्रहयुक्त यह षोडशी-प्रजापति का यही संक्षिप्त निदर्शन है। आगे की तालिकाओं से उक्त स्वरूप सर्वात्मना यथार्थ बन जाता है।

• निष्कलोऽव्ययः–तुरीयः–छत्——( मनः ) • • • • अर्धमात्रा
१–पञ्चकलोपेत —अव्यय–अमृतम् (आनन्द विज्ञानम्–मन ) अकार
२–पञ्चकलोपेत — अक्षर–ब्रह्म ( मनः—प्राण—वाक् ) उकार
३–पञ्चकलोपेत—क्षरः—शुक्रम् ( वाक्—आप—अग्नि) मकार

—ईश्वरप्रजापति ( षोडशी ) विश्वात्मा



स एष षोडशीप्रजापतिः—अक्षरः—विश्वात्मा

'स वा एष आत्मा वाङ्मयः प्राणमयो मनोमयः

१–आनन्द
२–विज्ञानम्
३–मनः
—१ मनः–ज्ञानम्–अमृतम्–अव्ययः

१–मन
२–प्राणः
३–वाक्
—२ प्राणः–क्रिया–ब्रह्म–अक्षर

१–वाक्
२–आपः
३–अग्नि
—३ वाक्–अर्थ–शुक्रम्–क्षर

छत्—मनोमयोऽव्यय

'तस्य वाचकः प्रणवः"

## १३३–'सत्यप्रजापति' का स्वरूप–संस्मरण, सभिमन्थन परिग्रहों का स्वरूप दिग्दर्शन, एवं अक्षरानुबन्धी गुणभाव की सगुणरूपता का स्वरूपोपबृंहण—

मूलतत्त्व के ६ विवर्तों में से निष्कल किन्तु मायी 'अव्यय' एवं षोडशकल षोडशीप्रजापति इन दो विवर्तों का दिग्दर्शन करा दिया गया। अब क्रमप्राप्त तीसरा "सत्यप्रजापति" नामक तीसरा विवर्त हमारे सामने आता है। पूर्व में यह कहा गया है कि माया–कला–गुण–विकार, इन चारों परिग्रहों का क्रमशः निष्कल अव्यय पञ्चकल अव्यय अक्षर, आत्मक्षर से सम्बन्ध है। क्योंकि षोडशी में अव्ययानुबन्धी मायाभाव अक्षरानुबन्धी कलाभाव आत्मक्षरानुबन्धी गुणभाव एवं विकारक्षरानुबन्धी विकारभाव इन चारों का समन्वय है। अतएव इस दृष्टि से हमें पूर्व षोडशीप्रजापति को 'सकल' के साथ-साथ सगुण एवं सविकार भी कहना चाहिए था। परन्तु जैसा कि पूर्व स्पष्ट कर दिया गया है षोडशी के अक्षरभाग से अवश्य ही गुणप्रवृत्ति एवं आत्मक्षरभाग से अवश्य ही विकारप्रवृत्ति होती है परन्तु स्वयं अक्षर और क्षर में गुण विकारों का लोपरूप विकास नहीं होता। गुण का विकास होता है विकारक्षरप्रपञ्च में एवं विकार का विकास होता है वैकारिक क्षरप्रपञ्च में। अतएव षोडशी को हम निर्विकार ही कहेंगे। हाँ अक्षरानुबन्धिनी गुणविभूति से यह अवश्य ही युक्त रहता है। एवं इसी दृष्टि से इसे हम अवश्य ही सगुण कह सकते हैं। विशुद्ध अव्यय जहाँ केवल मायानुबन्ध से निर्गुण है षोडशी का अव्यय वहाँ कलासम्बन्ध से सकल है वहाँ स्वयं षोडशी अक्षरानुबन्धी गुणभाव से सगुण भी माना जा सकता है।

## १३४–पञ्चविध–विकारक्षरों का संस्मरण, सभिमन्थन परिग्रहों का स्वरूप दिग्दर्शन, एवं आत्मक्षरानुबन्धी विकारभावों की सविकाररूपता का स्वरूपोपबृंहण और तदनुग्राहिता–सत्य–यज्ञात्मिका त्रयीविद्या —

अव्ययालम्बन पर प्रतिष्ठित अक्षर से क्षर के द्वारा सर्वप्रथम प्राण–आपः–वाक्–अन्न–अन्नाद ये पाँच विकारक्षर उत्पन्न होते हैं। विज्ञानभाषा में तो इन्हें विकार कहा जाता है परन्तु आध्यात्मिक-परिभाषा के अनुसार ये ही "गुणभूत" हैं। इन पाँचों में प्राण प्रधान है। प्राण ही वेदतत्त्व (ऋक् यजुः साम) है। वेद ही सत्य है। षोडशीब्रह्म के निःश्वासभूत इस सत्यवेद से युक्त होकर वही षोडशी 'सत्यप्रजापति' बन जाता है। यह ही साक्षात् गुणविभूति है जैसा कि "त्रैगुण्यविषया वेदाः" इत्यादि गीतासिद्धान्त से स्पष्ट है। वेदात्मक गुणभाव ही "तद्यत्तत् सत्य-त्रयी सा विद्या" इस श्रुति के अनुसार सत्य है। गुणात्मक वेदसत्य से युक्त वही षोडशी सत्यप्रजापति है। "वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्ममे" इस मानवसिद्धान्त के अनुसार षोडशी ईश्वर वेद के द्वारा ही विश्वनिर्माण में समर्थ होता है। अतएव ईश्वर को वेदमूर्ति कहा गया है।

## १३५–'यज्ञ' के द्वारा 'सत्य' का महिमात्मक वितान, एवं प्रजापति का चतुर्थ–विवर्त—

"यज्ञं कृत्वा सत्यं तनवामहै" इस सिद्धान्त के अनुसार इसी सत्यवेद के आधार पर आगे जाकर यज्ञवितान होता है। यज्ञात्मक अग्नीषोम का समन्वय ही यज्ञ है। अग्नि की प्रतिष्ठा त्रयीवेद है एवं सोम की प्रतिष्ठा अथर्ववेद है। 'सैषा त्रयीविद्यायज्ञः' के अनुसार अथर्व-गर्भिता त्रयीविद्या का ही वितानरूप ही 'यज्ञ' है। विकारक्षर की पञ्चीकरणावस्था ही यज्ञ है। गुण का विकारभाव ही यज्ञ है। इस यज्ञ से युक्त वही सत्यप्रजापति यज्ञप्रजापति कहलाने लगता है और यही उसका चौथा विवर्त है।

## १३९–महिमामय प्रजापति से अनुप्राणित अविकृत परिणामवाद, एवं ब्रह्म' के नित्य–महिमाभाव का स्वरूप समन्वय—

षोडशीपुरुष का मनोमय ( विद्यन्मनोमय ) अव्ययरूप अमृतभाग विश्वसृष्टि का आलम्बन बनता है प्राणमय ( विद्युत्प्राणमय ) अक्षररूप ब्रह्मभाग निमित्तकारण बनता है एवं वाङ्मय ( विद्युद्वाङ्मय ) क्षररूप शुक्रभाग उपादानकारण बनता है यह पूर्व में कहा जाचुका है । इस स्पष्टीकरण से यह भी स्पष्ट होजाता है कि षोडशीपुरुष के अव्यय–अक्षरभाग ( विश्व में रहते हुए भी ) विश्व के उस ओर ( विश्वातीत से बहिर्भूत ) हैं क्षरभाग मध्य में है एवं विश्व इस ओर है । क्योंकि मध्यस्थ क्षर उपादान है एवं उपादानकारण की सत्ता ही कार्य्य की सत्ता बनती है इसी सत्ता–अभेद से कार्य्य कारण से नित्य युक्त रहता है अतएव इस उपादानकारणात्मक वाङ्मय क्षर को हम विश्वमर्य्यादा में अन्तर्भूत मानते हुए विश्व–कोटि में भी मान सकते हैं । साथ ही क्षर का उपादानभाव अविकृतपरिणामवादात्मक है । क्षर से अनन्त विकार अवश्य ही उत्पन्न होते रहते हैं । परन्तु क्षर अपने उसी रूप से सुरक्षित रहता है जैसेकि विकारोत्पत्ति से पहिले । यही इस क्षरब्रह्म की अपूर्वमहिमा है जैसाकि–'एष नित्यो महिमा ब्राह्मणो न कर्म्मणा वर्द्धते नो कनीयान्' इत्यादि श्रौत सिद्धान्त से स्पष्ट है ।

## १४०–क्षर की आत्मरूपता, तथा विश्वरूपता का समन्वय एवं तन्निबन्धन अविकृत परिणामभाव—

आत्मा का यही स्वरूप है । वह न स्वस्वरूप से कम होता न अधिक अपितु सदा एकरस ही रहता है । अविकृतपरिणामभाव के कारण क्षर क्षरणशील होता हुआ भी अक्षरवत् अक्षीण 'आत्मक्षर' कहा जाता है । अतएव यह षोडशी–विश्वात्मा का ही एक अन्तिम अवयव माना लिया गया है । इसप्रकार अविकृतपरिणाम–भाव से आत्मकोटि में प्रविष्ट होता हुआ आत्मक्षर विश्व का भी बन रहा है एवं कार्य्यकारणसत्तैक्य–सिद्धान्तानुकम्पीभाव के कारण विश्व में प्रविष्ट ( आसक्त ) होता हुआ विश्वमर्य्यादा से भी आक्रान्त हो–रहा है ।

## १४१–विश्वोद्देश्येन प्राजापत्यात्मसंस्थाओं का विचार–समन्वय, एवं त्रिपुरुषात्मक–प्रजापति की कारणताप्रयी का दिग्दर्शन—

यदि विश्व को उद्देश्य मान कर आत्मसंस्थाओं का विचार किया जायगा तो हमें अव्यय–अक्षर का एक विभाग मानना पड़ेगा एवं क्षर, तथा क्षरात्मक विश्व का एक विभाग मानना पड़ेगा । मनोमय अव्यय तथ प्राणमय अक्षर, दोनों की समष्टि को विश्वात्मा कहना पड़ेगा एवं वाङ्मय क्षर, वा क्षरात्मक भौतिक प्रपञ्च दोनों के समुच्चय को विश्व कहना पड़ेगा । विश्वात्मा क्योंकि क्षर से अविनाभूत है । अतएव उसे हम षोडशी कहते हुए भी सङ्कोच नहीं करेंगे । विश्व में भी पञ्चकल क्षर प्रविष्ट है अतः विश्व को भी पञ्चकलात्मक कहने में कोई आपत्ति नहीं करेंगे । क्षर की इसी विश्वरूपता को अक्षर की इसी निमित्तता को एवं अव्यय की इसी पारमार्थिक आलम्बनता को लक्ष्य में रखकर भगवानने कहा है—

क्षरः सर्वाणि भूतानि ( क्षरः )
कूटस्थोऽक्षर उच्यते ( अक्षरः ) } 'षोडशी'
विमर्त्यव्यय ईश्वरः ( अव्ययः )

का आलम्बन बना हुआ है। प्राणावच्छेदेन वही अक्षर पञ्चकल अक्षर बनता हुआ ( सर्वशक्तिमान् बनकर ) विश्व का निमित्तकारण है एवं वागवच्छेदेन वही अक्षर पञ्चकल क्षर बनता हुआ (सर्ववित्—सर्वार्थमय बनकर ) विश्व का उपादान बन रहा है।

## १४५—माया–कला–आदि परिग्रहों का सृष्ट्यनुबन्धी तारतम्य–समन्वय, विभिन्न दृष्टियों से सपरिग्रह–प्रजापति के त्रिविध–विवर्त एवं तालिका–माध्यम से विवर्त–भावों का स्वरूप–समन्वय—

सम्भवतः पाठक अभी न भूले होंगे कि, पूर्वदृष्टि में हमने अक्षर को ही कलाप्रवर्तक बतलाया था। वह चेतनरूप अक्षर ही चिदव्यय को एवं अचित् क्षर को ५–५ कलाओं में विभक्त कर स्वयं भी पाँच कलाओं में परिणत होजाता है। तो हम कह सकते हैं कि, षोडशकल विश्वात्मा का विश्वात्मत्व केवल अक्षर ही है। स्वयं अव्यय पुरुष यह स्वीकार करते हैं कि—यद्यपि मैं अपने प्रातिस्विक अव्ययरूप से "अज ( अजन्मा ) हूँ"। फिर भी अक्षर के द्वारा मुझे विश्वसम्भूति में आकर विश्वात्मा बनना पड़ता है जैसाकि 'अजोऽपि सन्' * इत्यादि से स्पष्ट है। अक्षर उस अपने रंग में रंजित कर विश्वात्मा बना डालता है। ऐसी दशा में विश्वात्मा के अव्यय–अक्षर–क्षर इन तीनों विवर्तों को हम अक्षरमय मानते हुए षोडशी–प्रजापति को 'अक्षरप्रजापति' ही कह सकते हैं। इसप्रकार पूर्वदृष्टि का षोडशीगर्भित अव्यय तो इस दृष्टि में निर्गुण अव्यय बन जाता है एवं केवल षोडशी का अक्षरभाग अपने चित्प्राणात्मक मनः–प्राण–वाक् से षोडशीपुरुष बन जाता है। यही दूसरी अक्षरसंस्था है। वहाँ षोडशी में ही अव्यय–अक्षर–क्षर–ये तीन संस्थाएँ थीं, यहाँ केवल अक्षर में ही मनोमया अव्ययसंस्था, प्राणमयी अक्षरसंस्था एवं वाङ्मयी क्षरसंस्था का भोग होरहा है। यही इस पञ्चकल आक्षर–प्रजापति की सर्वज्ञता (अव्ययवत्ता) सर्वशक्तिमत्ता (अक्षरवत्ता) एवं सर्वविता ( क्षरवत्ता) है। 'यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तपः' + वाला ब्रह्म यही अक्षरब्रह्म है जो कि मध्यस्थ होने से उस ओर के मनोमय अव्यय को लेकर अव्ययमूर्त्ति इस ओर के वाङ्मय क्षर को लेकर क्षरमूर्त्ति एवं स्वात्मसंस्थ प्राण के सम्बन्ध से अक्षरमूर्त्ति अतएव षोडशकल बनता हुआ सर्वज्ञ–सर्वशक्तिमान्–सर्ववित् बन कर विश्व का आलम्बन–निमित्त एवं उपादान बन रहा है। यदि इसी दृष्टि से प्राधानिक सांख्य विशुद्ध पुरुष ( अव्यय ) को निर्लेप एवं अव्यक्त प्रकृति (अक्षर) को ही विश्वजननी मानता है तो सांख्यसिद्धान्त में क्या विप्रतिपत्ति है ?—"नूनमेकाङ्गे गम्य" । पूर्वदृष्टि से समन्वय

---

*—अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन् ।
प्रकृतिं स्वां ( अक्षर ) अधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया ॥
—गीता ४।६।

+— यः सर्वज्ञः सर्ववित्, यस्य ज्ञानमयं तपः ।
तस्मादेतद्-ब्रह्म, नामरूप-मन्नञ्च जायते ॥
—मुण्डकोपनिषत् १।१।९।

## १४६–तालिका-प्रदर्शित विवर्तभावों का यथापूर्व समन्वय–प्रयास—

पूर्व-तालिकाओं से यह सिद्ध होजाता है कि षोडशीप्रजापति के अव्ययभागने (पञ्चकल–अथवा त्रिकल अव्ययभागने) यहाँ आकर निर्गुण–मायिक अव्यय का आसन ग्रहण करलिया एवं षोडशी के त्रिवृत्–प्राकमूर्ति अतएव मनः–प्राण–वाङ्मूर्ति अक्षरने षोडशी का आसन ग्रहण करलिया। अब बच गया षोडशी का त्रिवृद्वाङ्मय आत्मक्षरभाग। यही क्षरभाग अपने विकारभाव को लेकर आगे जाकर सत्य एवं ऋतरूप में परिणत होता है।

## १४७–पञ्चविध 'गुणभूतों' का स्वरूप-विस्तार एवं तदाधारेण वाक्–आप –अग्नि–रूपा शुक्रत्रयी की अभिव्यक्ति—

क्षरतत्त्व वाङ्मय है यह कहा जाचुका है। यही वाङ्मयक्षर अक्षर की पाँच कलाओं के समन्वय से व्यक्त में (पञ्चकलक्षर में) परिणत होता हुआ क्रमशः प्राण–आप–वाक् अन्न–अन्नाद इन पाँच 'गुणभूतों' का जनक बनता है। वाङ्मय मर्त्य क्षरब्रह्म से प्राण का, वाङ्मय मर्त्य क्षरविष्णुसे आप का, वाङ्मय मर्त्य क्षरइन्द्र से वाक् का, वाङ्मय मर्त्य क्षर सोम से अन्न का, एवं वाङ्मय मर्त्य क्षर अग्नि से अन्नाद का विकास होता है। ये पाँचों ही 'विकारक्षर' वाङ्मय क्षर में अन्तर्भूत होते हुए त्रयात्मक ही कहलाते हैं। जिसप्रकार अव्यय का मन त्रिवृत् है, अक्षर का प्राण त्रिवृत् है एवमेव यह क्षररश्मिरूप वाक् भी त्रिवृता ही मानी गई है। वाङ्मय मन, वाङ्मय प्राण, वाङ्मयी वाक्, ये तीनों क्रमशः वाक्–आपः– अग्निः इन नामों से प्रसिद्ध हैं।

## १४८ शुक्रत्रयी का पञ्चविध क्षरों के साथ सम्बन्ध–समन्वय—

वाक्–तत्त्व वाङ्मय मन है, इस का क्षरमूर्ति ब्रह्मयुक्त प्राण–विकार के साथ सम्बन्ध है। आप तत्त्व वाङ्मय प्राण है, इस का क्षरमूर्ति–विष्णु–इन्द्रयुक्त आप–वाक् के साथ सम्बन्ध है। अग्नि–तत्त्व वाङ्मयी वाक् है (वागेवोपनिषत्) एवं इस का क्षरमूर्ति सोमाग्नियुक्त अन्न–अन्नाद के साथ सम्बन्ध है। इसप्रकार तीनों का पाँचों क्षरों में उपभोग होरहा है जैसाकि निम्न लिखित तालिका से स्पष्ट है—

| | | |
|---|---|---|
| १–प्राण (ब्राह्मः) | —वाङ्मयं मनः (वाग्गर्भिता— 'वाक्') | — 'क्षरः' |
| २–आप (वैष्णवम्) | —वाङ्मयः प्राणः (वाग्गर्भिता– 'आपः') | |
| ३–वाक् (ऐन्द्री) | | |
| ४–अन्नम् (सौम्यम्) | —वाङ्मयी वाक् (वाग्गर्भिता 'अग्निः') | |
| ५–अन्नादः (आग्नेयः) | | |

तीनों भाव ज्ञानप्रधान हैं, मनःप्रधान हैं। अक्षर के तीनों भाव क्रियाप्रधान हैं, प्राणप्रधान हैं। एवं क्षर के तीनों भाव अर्थप्रधान हैं, वाक्प्रधान हैं। इसी से यह भी मान लेना पड़ा कि, ज्ञानप्रधान अव्ययकृत्स्न के गर्भमें रहने वाले तीनों अव्ययरूप हैं। क्रियाप्रधान अक्षरकृत्स्न के गर्भ में रहनेवाले तीनों अक्षररूप हैं। एवं अर्थप्रधान क्षरकृत्स्न के गर्भमें रहने वाले तीनों क्षररूप हैं।

## १५२–अव्यय की अक्षररूपता, एवं अक्षर की क्षररूपता का समन्वय—

साथ ही यह भी स्मरण रखिए कि आरम्भमें केवल मनोमय रहने वाला अव्यय ही त्रिवृत्–प्राणात्मक अक्षररूप में परिणत हुआ। एवं त्रिवृत्–अक्षर का वाग्भाग ही त्रिवृत्–क्षररूप में परिणत होगया। अब यह भी देख लीजिए कि, वे त्रिवृद्रूप किन किन नामों से व्यवहृत हुए।

## १५३–मायापरिग्रहात्मक त्रिवृद्भावापन्न मनोमय अव्ययात्मा, एवं तन्निबन्धना 'अव्ययसंस्था'—

मनोमय अव्यय का मनोमय मन आनन्द कहलाया मनोमय प्राण विज्ञान' कहलाया एवं मनोमयी वाक् 'मन कहलाया। यही पहिली निर्गुण–अव्ययात्म–संस्था कहलाई। परिग्रहों में यहाँ केवल कलादिमूल मायापरिग्रह का विकास हुआ।

## १५४–त्रिवृद्भावापन्न प्राणमय अक्षरात्मा—

मनोमयी वाक् जिसे कि अब अव्ययमन कहा जायगा आगे जाकर अक्षरविवर्त के विकास का कारण बनी। मन ही प्राणात्मक क्रियाभाव में परिणत होता हुआ अक्षर का अनुग्राहक बना। इसी से अक्षर प्राणमय कहलाया। प्राणमय अक्षर का प्राणमय मन मन कहलाया प्राणमय अक्षर का प्राणमय प्राण प्राण कहलाया एवं प्राणमय अक्षर की प्राणमयी वाक् 'वाक्' कहलाई। इसप्रकार केवल त्रिवृत्–प्राणमूर्ति अक्षर मन–प्राण–वाक्–इन तीन रूपों में परिणत होगया।

## १५५–कलापरिग्रहात्मिका–'अक्षरसंस्था'—

यही प्राणात्मक अक्षरमन किंवा मनोमय अक्षर पञ्चकल अव्यय बना यही प्राणात्मक अक्षरप्राण किंवा प्राणमय अक्षर पञ्चकल अक्षर बना एवं यही प्राणात्मिका अक्षरवाक् किंवा वाङ्मय अक्षर पञ्चकल क्षर बना। त्रिवृत्–प्राणमूर्ति अक्षर की इन्हीं १५ कलाओंने उस मनोमय निर्गुण–अव्यय की मूलाधार बनाते हुए षोडशीप्रजापति नाम धारण किया। यही दूसरी सकल–अक्षरसंस्था कहलाई। परिग्रहों में यहां 'कलापरिग्रह' की प्रधानता रहती। कलाविकास से ही अक्षर 'षोडशी' बन गया।

## १५६–त्रिवृद्भावापन्न वाङ्मय क्षरात्मा—

अक्षर के तीनों विवर्तों में से तीसरा वाग् विवर्त हमारे सामने आया। प्राणमयी यह वाक् जिसे कि अब हम अक्षरप्राण कहेंगे आगे जाकर क्षरविवर्त के विकास का कारण बनी। इसी के सम्बन्ध से क्षर–

वाङ्मय प्राण वागात्मक प्रथमभाव में परिणत होता हुआ उसका अनुग्राहक बना। इसी से वह वाङ्मय कहलाया। वाङ्मय वह का वाङ्मय मन वाक् कहलाया वाङ्मय वह का वाङ्मय प्राण आप कहलाया एवं वाङ्मय वह का वाक् भाग अग्नि कहलाया। इसप्रकार केवल विशुद्धाक्षरमूर्ति वह वाक् तत्त्व वाक्-आप-अग्नि—इन तीन रूपोंमें परिणत होगया।

## १५७-प्रकृतिभावनिबन्धन-परिग्रहों का त्रिविध-समन्वय, एवं त्रिपुरुषपुरुषानुबन्धी तीन विवर्तों का आविर्भाव—

यही वागात्मक वाङ्मय ( मनोमय ) वह प्राण से [अक्षरप्रकृतिवाली पहिली प्राण कला से] संयोग कर वेदत्रयीरूप में परिणत हुआ जैसाकि—"अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा" "वागेव विश्वा भुवना" इत्यादि से स्पष्ट है। वाक् का यही गुणात्मक रूप "सत्य" कहलाया जैसाकि पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। आगे जाकर यही वागात्मक आपोमय ( प्राणमय ) वह आप से [अक्षरप्रकृति वाली दूसरी आप कला से] संयोग कर आकृतिब्रह्म ( सोम ) बना एवं यही वागात्मक अग्निमय ( वाङ्मय ) वह वाक् से ( अक्षरप्रकृतिवाली तीसरी वाक्कला से ) संयोग प्राप्त कर आकृतिग्राहक ( अग्नि ) रूप में परिणत हुआ। इन तीनों के समन्वय से यज्ञतत्त्व का विकास हुआ। इसप्रकार अक्षर के वाक् आप-अग्नि ( मन-प्राण-वाक् ) इन तीनों से क्रमशः प्राण-आप-वाक् इन तीनों के क्रमिक संयोग से क्रमशः 'वाङ्मयवेदा मतम्' 'आपोमय—( सोममय ) आकृतिब्रह्मम्' —'अग्निमय—आकृतिग्राहक—(वेद—सोम—अग्नि) नामक तीन विवर्त भाव अभिव्यक्त हुए।

## १५८-विवर्तत्रयी की समष्टिरूप सम्वेवद्, एवं त्रिपुरुभावापन्ना 'परात्परसंस्था' का स्वरूप समन्वय—

उक्त तीनों की समष्टिरूप 'सम्वत्' का स्वतन्त्र विभाग रहा यही परिग्रहों में से 'गुणपरिग्रह' की स्वरूपभूमि बना। इसी के आधार पर [ऋग्वेद के आधार पर] आपोमय दाह्य सोम एवं दाहक अग्नि इन दोनों का समन्वय हुआ। यही दोनों का समन्वितरूप 'यज्ञ' कहलाया। यहीं आकर परिग्रहों में से 'विकार' नाम के चौथे परिग्रह का विकास हुआ। इसप्रकार परतत्त्व ही वाक्-आप:-अग्नि' के तारतम्य से गुण-विकार परिग्रहों से युक्त होता हुआ पहिले सत्य-प्रजापति बना यही सगुणप्रजापति कहलाया, एवं पीछे यज्ञ से युक्त होकर स्वपविकार परिग्रह के अनुग्रह से 'यज्ञ-प्रजापति' बन गया यही सविकारप्रजापति कहलाया। इन दोनों संस्थाओं का मूलाधार केवल 'परतत्त्व [ वाङ्मय परतत्त्व] ही बना अतएव इन दोनों प्रजापति-संस्थाओं को हम 'परमेसंस्था' नाम की एक ही संस्था कहेंगे।

## १५९-अमृत-ब्रह्म-शुक्र-भावों का दृष्टिकोणभेदनिबन्धन विभिन्न समन्वय—

पाठकों को स्मरण होगा कि पूर्वप्रकरण में हमने षोडशी के विकास किया वाक्कल अव्यय को 'अमृत' कहा था अक्षर को 'ब्रह्म' कहा था, एवं क्षर को 'शुक्र' कहा था। परन्तु आज यह क्रम भी बदल गया है। अब निर्गुण विकास अव्यय अमृत कहलाएगा सगुण [ पादरूपक ] अक्षर ब्रह्म कहलाएगा,

एवं पञ्चकल किंवा त्रिकल क्षर शुक्र कहलाएगा। वहाँ के अमृत में पञ्चकल अव्यय था यहाँ के अमृत में त्रिकल किंवा निष्कल अव्यय है। वहाँ के ब्रह्म में पञ्चकल अक्षर था यहाँ के ब्रह्म में पञ्चकल अमृताव्यय–पञ्चकल ब्रह्माक्षर–पञ्चकल शुक्रक्षर, इन तीनों का समन्वय है। वहाँ के तीनों यहाँ केवल ब्रह्म बन रहे हैं। वहाँ के शुक्र में पञ्चकल षोडशी वाला शुक्र क्षर था एवं यहाँ के शुक्र में गुण विकार-युक्त त्रिकल क्षर है।

## १६०–ज्ञान क्रिया अर्थ-प्रधाना क्रमसिद्धा पुरुषसंस्थात्रयी, एवं विभिन्न-तालिकाओं के माध्यम से तत्स्वरूप–समन्वय—

इसप्रकार केवल चिद्भाग की कृपा से वह एक ही तत्त्व माया-कला-गुण-विकार इन चार परिग्रहों के क्रमिक सम्बन्ध से निर्गुण-षोडशी-सत्य-यज्ञ इन चार स्वरूपों में परिणत होजाता है। चारों में निर्गुण मनोमय अव्यय है, षोडशी प्राणमय अक्षर है, सत्य-यज्ञ की समष्टि वाङ्मय क्षर है। इसप्रकार सत्ययज्ञ के समन्वय से चार के तीन ही वर्ग शेष रह जाते हैं। अव्ययात्मसंस्था ज्ञानप्रधाना है, अक्षरात्मसंस्था क्रियाप्रधाना है, एवं क्षरात्मसंस्था अर्थप्रधाना है। अव्यय आत्मा है, अक्षर षोडशी आत्मन्वी है, एवं क्षर सत्य-यज्ञात्मक आत्मन्वी है। विषय थोड़ा दुरूह है, अतः आगे की तालिकाओं से इस दुरूहता का यथावत् यथाक्रम समन्वय कर लेना चाहिए।

*–'मनः' – ज्ञानम्' –'तत्रैव सर्वं परिसमाप्यते'
( 'सर्वं कर्म्माखिलं पार्थ! ज्ञाने परिसमाप्यते' )

१ (*'मनः' –) मनः–प्राण–वाचां त्रिवृद्भाव

- १–मनः
  - १-मन (१ आनन्द –मन)
  - २-प्राणः (२ विज्ञानम्–मन)
  - ३-वाक् (३ मन –मन)
- २–प्राणः … … … …
  - १–मन (१ मन –प्राण)
  - २–प्राण (२ प्राणः प्राण)
  - ३–वाक् (३ वाक्–प्राण)
- ३–वाक् … …
  - १-मन (१ वाक्-वाक्)
  - २ प्राण (२ आप वाक्)
  - ३-वाक् (३ अग्नि वाक्)

विश्वसृट् पञ्चजनरूप में परिणत होजाते हैं। पञ्चजन अन्नपरिणतिकाल में ही 'पुरञ्जन' रूप में परिणत होजाते हैं। इसप्रकार तीनों में अन्त का पुरञ्जनरूप ही शेष रह जाता है। विकार-प्राण पञ्चीकृत-प्राण बना यही आगे जाकर वेदात्मक-पुरञ्जन बना। विकार आपः पञ्चीकृत आपः बना यही आगे जाकर लोकात्मक-पुरञ्जन बना। विकार-वाक् पञ्चीकृत-वाक् बनी यही आगे जाकर देवात्मक-पुरञ्जन बना। विकार-अन्न पञ्चीकृत अन्न बना यही आगे जाकर पश्वात्मक-पुरञ्जन बना। विकार अन्नाद पञ्चीकृत-अन्नाद बना यही आगे जाकर भूतात्मक-पुरञ्जन बना। तात्पर्य्य इसका यह निकला कि प्राण-आप-वाक्-अन्न-अन्नाद ये पांच विकारक्षर पञ्चीकृत 'सार्व्य' प्राणादि रूप में परिणत होते हुए अन्त में वेद-लोक-देव-पशु-भूत इन रूपों में परिणत होगए। इनमें वेदपुरञ्जन वाक्शुक्र कहलाया लोक-देव-पुरञ्जन आपःशुक्र कहलाया एवं पशु भूत पुरञ्जन 'अग्निशुक्र' कहलाया। २११ वें पृष्ठ की समष्टिप्रदर्शनात्मिका तालिका के पर्यन्त की विकारक्षरात्मिका तालिका का इस दृष्टि से निम्नलिखित स्वरूप हमारे सामने आया—

## १६४—विश्वातीत 'परात्परप्रजा' युगल रस-बल के अनुग्रह से षड्विध-प्राजापत्य—विवर्तों में 'अमृत' 'मृत्यु' भावों का अपवादभेद—निबन्धन-समन्वय—

अमृत-ब्रह्म-शुक्र इन उक्त तीनों संस्थाओं के अनेक विवर्त बतला गए। इन सब विवर्तों का पर्यवसान उसी 'रस-बल' तत्त्व पर माना गया है। रस अमृत है, बल मृत्यु है। दोनों के सम्बन्ध-तारतम्य से उस एक ही के अनेक रूप होजाते हैं। जिसमें अमृत की प्रधानता रहती है वह अमृतसंस्था कहलाती है। एवं जिसमें मृत्यु की प्रधानता रहती है वह मर्त्यसंस्था कहलाती है। पूर्व पूर्व के आत्मविवर्तों में उत्तर उत्तर के आत्मविवर्तों की अपेक्षा अमृत (रस) की प्रधानता है एवं पूर्वसंस्थापेक्षया उत्तरसंस्था में मृत्यु (बल) की प्रधानता है। इस दृष्टि से विश्व-सम्बन्धी ६ विवर्तों में से आद्यन्त के विवर्त ( निर्गुण अव्ययविवर्त एवं त्रिगुणभावमय विश्व ) तो अमृत एवं मृत्यु प्रधान ही है। शेष मध्य के चार विवर्त ( षोडशी-सत्य-यज्ञ विराट् ) अपेक्षया अमृत भी हैं मर्त्य भी हैं।

## १६५—'अव्ययसंस्था' की निष्कैवल्या-'अमृतरूपता', तथा 'विश्वसंस्था' की विशुद्धा-'मत्युरूपता' का समन्वय—

इसी दृष्टि से हम यह कहते हैं कि अव्ययसंस्था अमृत है एवं अक्षरसंस्था अव्यय की दृष्टि से मर्त्या है। क्षर की दृष्टि से अक्षरसंस्था अमृता है एवं अक्षर की दृष्टि से पूर्वतालिका प्रदर्शित वाक्-आप-अग्नि-मयी क्षरसंस्था मर्त्या है। परन्तु आगे की विराटसंस्था की अपेक्षा यही क्षरसंस्था अमृता बनी हुई है एवं इस सत्य-यज्ञात्मिका क्षरसंस्था की अपेक्षा वह विराट्संस्था मर्त्या बनी हुई है। विश्वापेक्षया यही विराट्संस्था अमृता बनी हुई है एवं विराडपेक्षया विश्वसंस्था मर्त्य बन रही है।

## १६६—अमृतनिबन्धन अव्यय, और-'आत्मा', अमृत-मृत्यु-निबन्धन-षोडशी सत्य, यज्ञ विराट और आत्मन्वी', तथा मत्युनिबन्धन विश्व—

निष्कर्ष यही निकला कि आत्मलक्षण अव्यय विशुद्ध अमृतरूप है आवरणलक्षण विश्व विशुद्ध मृत्युमय है एवं मध्यस्थ षोडशीप्रजापति सत्यप्रजापति यज्ञप्रजापति विराट्प्रजापति ये चारों प्रजापति ( जिन्हें कि हमने 'आत्मन्वी' कहा है ) अपेक्षया अमृत-मृत्युमय बनते हुए उभयात्मक बने हुए हैं।

## १६७—'प्रजापतिः प्रजया सरराणः' मूलक 'प्रजापति' रूप 'आत्मा' तथा प्रजा रूप 'विश्व' का स्वरूप-समन्वय एवं आत्म-विश्व-समष्ट्यात्मक—'आत्मन्वी'—

यही कारण है कि प्रजापति का स्वरूप बतलाते हुए श्रुति ने इस प्रजापतिवर्ग को ही उभयात्मक बतलाया है जैसा कि—"अर्द्धं ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीदर्द्धममृतम्" ( शतपथब्रा० १ अ० ६ ) इत्यादि श्रुति से स्पष्ट है। न आत्मा प्रजापति है न विश्व प्रजापति है। अपितु विश्व और आत्मा दोनों का समुच्चय ही प्रजापति है। और यह उभयभाव न अव्ययात्मा में विकसित है न विश्व में विकसित है। अपितु मध्य के चार आत्मविवर्तों में ही विकसित है। षोडशीप्रजापति का प्रधानक अव्यय

(१)—१—निर्गुणमव्ययः (आत्मा अमृतम्)          आत्मा (अमृतम्)

(२)—१—षोडशीप्रजापति —

१—पञ्चकलोऽव्ययः आत्मा (अमृतम्)
२—पञ्चाक्षरः पञ्चकलः शरीरम् (मृत्युः)
}—षोडशीप्रजापतिः (आत्मन्वी)

(३)—२—सत्यप्रजापति —

१—सत्यवेदत्रयी आत्मा (अमृतम्)
२—यज्ञोऽग्निषोमः शरीरम् (मृत्युः)
}—सत्यप्रजापतिः (आत्मन्वी)

—•—

(४)—३—यज्ञप्रजापति —

१—यज्ञोऽग्निषोममयः आत्मा (अमृतम्)
२—विराट्सावरणः शरीरम् (मृत्युः)
}—यज्ञप्रजापतिः (आत्मन्वी)

—•—

[४]—४—विराट्-प्रजापति —

१—विराट्-साञ्जनम्—आत्मा (अमृतम्)
२—विश्वं-सावरणम्—शरीरम् (मृत्युः)
}—विराट्प्रजापतिः (आत्मन्वी)

—•—

[६]—१—विश्व-सावरणम्—शरीरम्—(मृत्यु)।

—•—

## १६८–अमृत-मृत्यु-विवेक-निबन्धना तृतीया 'शुक्रसंस्था' से अनुप्राणित पञ्चपुरञ्जनात्मक विवर्त्तमार्गों का संस्मरण, एवं शुक्रत्रयी की षट्शुक्ररूप में परिणति—

उक्त अमृतमृत्युविवेक से प्रकृत में हमें यही बतलाना है कि, जिस वाङ्मयी तीसरी शुक्रसंस्था का पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है जिसे कि सत्य-यज्ञ की समष्टि बतलाया गया है जिस के कि वाक्-आप-अग्नि ये तीनों विवर्त्त बतलाए गए हैं जिसे कि वेद-लोक-देव-पशु-भूत भेद से पञ्चपुरञ्जनात्मक सिद्ध किया गया है उस शुक्रसंस्था में भी अमृत-मृत्यु नामक दोनों भावों का समन्वय है। 'वाक्-आप-अग्नि' शुक्रसंस्था के ये तीनों ही पर्व अमृत-मृत्यु भेद से दो दो भागों में विभक्त होकर तीन के स्थान में ६ रूप धारण कर लेते हैं। और यों शुक्रत्रयी शुक्रषट्करूप में परिणत होजाती है।

## १६९–सत्य-यज्ञ-प्रजापति से अनुगता अमृता शुक्रत्रयी, विराट्-प्रजापत्यनुगता मर्त्या शुक्रत्रयी एवं विकार-परिग्रहात्मक 'यज्ञप्रजापति' का संस्मरण—

इन ६ शुक्रों में से ३ अमृतशुक्रों का तो स्वयं सत्य-यज्ञ-प्रजापति में ही भोग होता है। शेष तीन मर्त्यशुक्रों से विराट्-प्रजापति की स्वरूप-निष्पत्ति होती है। अमृतशुक्रत्रयी सत्ययज्ञसंस्था है एवं मर्त्यशुक्रत्रयी विराट्संस्था है। सत्य को हमने गुणपरिग्रह से युक्त बतलाया है एवं यज्ञ को विकारपरिग्रह से समन्वित कहा है। अमृतशुक्रत्रयी का वाग्भाग ही गुणपरिग्रह से युक्त होकर वेदरूप में परिणत होकर सत्यप्रजापति बनता है एवं अमृत आप-अग्नि इन दो शुक्रों की समष्टि ही विकारपरिग्रह से युक्त होकर यज्ञ प्रजापति बनती है।

## १७०–'अञ्जन' परिग्रहानुगत सप्तविध (७) यज्ञपाप्माओं का नाम-प्रदर्शन-समन्वय—

इस मर्त्या शुक्रत्रयी में आगे जाकर 'अञ्जन' परिग्रह का योग होता है। यह अञ्जन ही विज्ञानभाषा में 'यज्ञपाप्मा' नाम से प्रसिद्ध है एवं ये अञ्जनात्मक यज्ञपाप्मा क्रमशः १-पर्य्याय, २-ऊर्म्मि ३-आशय ४-अवस्था ५-कर्म्म ६-विपाक ७-अविद्या इन नामों से प्रसिद्ध हैं। यदि इन के अवान्तर भागों का संकलन किया जाता है तो कुल ११ यज्ञपाप्मा होजाते हैं जिनका कि मूलभाष्यान्तर्गत [१]-'बुद्धियोग को कर्म्मपरित्याग नहीं करना चाहिए' प्रथमा राजर्षिविद्या की इस तीसरी उपनिषत् के (३) "यज्ञार्थकर्म्म अबन्धन है, अत इस का परित्याग नहीं करना चाहिए" इस तृतीय उपदेश में [ "यज्ञार्थात् कर्म्मणोऽन्यत्र ३।९ से आरम्भ कर 'एवं प्रवर्त्तितं चक्रम्' ३।१६ पर्य्यन्त के अवान्तर प्रकरण में ] विस्तार से निरूपण किया जाने वाला है। यज्ञपाप्माओं से युक्त यह यज्ञप्रजापति ही विराड्रूप में परिणत होता है।

## १७१–'आवरण' परिग्रहानुगत-यज्ञपाप्माओं से समन्विता मर्त्या शुक्रत्रयी, एवं तद्द्वारा विश्व के स्वरूप की अभिव्यक्ति—

सर्वान्त में 'आवरण' नाम के ६ ठे परिग्रह से युक्त होकर वही प्रजापति विश्व [ प्रजासृष्टि ] रूप में परिणत होजाते हैं जैसाकि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। कहना यही है कि

अमृताशुक्रत्रयी जहाँ मर्त्यगर्भित यज्ञप्रजापति की स्वरूप-सम्पादिका बनती है वहाँ मर्त्यशुक्रत्रयी यज्ञपात्माओं से युक्त होकर विराट्प्रजापति की स्वरूप-सम्पादिका बनती है।

## १७२-अमृता-शुक्रत्रयी के तीन पर्वों से अमृता-देवत्रयी-का आविर्भाव, तन्निबन्धना 'एका मूर्त्ति', एवं सगुणसत्यानुगत-यज्ञप्रजापति का स्वरूप समन्वय—

अमृतशुक्रत्रयी का वेदमय वाग्भाग ही आगे जाकर 'स्वयम्भू' रूप में परिणत होता है। इस का लोकमय आपोभाग ही "परमेष्ठी" रूप में परिणत होता है एवं देवमय अग्निभाग ही 'सूर्य्य' रूप में परिणत होता है। स्वयम्भू ब्रह्मा है, परमेष्ठी विष्णु है, सूर्य्य महादेव है। तीनों मिलकर 'एकामूर्त्ति' है। तीनों का समन्वितरूप एक शुक्रसंस्था है। यही तीसरी सत्यब्रह्मात्मिका शुक्रसंस्था है। इन में ब्रह्मा सत्य-प्रजापति है, विष्णुशिव-समुच्चय यज्ञप्रजापति है। सत्यप्रजापतिमूर्त्ति ब्रह्मा सगुणप्रजापति है एवं यज्ञप्रजापतिरूप विष्णु-शिव-समष्टि यज्ञप्रजापति है। सत्य ही इन की प्रतिष्ठा है जैसाकि 'ब्रह्म वै सर्वस्य प्रतिष्ठा'-'ब्रह्म वै सर्वस्य प्रथमजम्'-'ब्रह्मा देवानां प्रथमः सम्बभूव' इत्यादि वचनों से प्रमाणित है।

## १७३-षोडशीपुरुषरूप के शुक्रात्मक 'क्षर' की विविध-सोपानपरम्पराएँ, तन्निबन्धन सृष्टिविवर्त्त, एवं पञ्चपर्वा शुक्रक्षरात्मा से पञ्चपर्वा विश्व की स्वरूपाभिव्यक्ति—

अब हम यह कह सकते हैं कि जो क्षर आरम्भ में प्राणादिरूप में परिणत हुआ, आगे जाकर वो पञ्चीकृत सर्वमायादिरूप में परिणत हुआ, आगे जाकर वो पाञ्चजन्यात्मक वेद-लोकादिरूप में परिणत होता हुआ वाक्-आप-अग्नि इन तीन शुक्ररूपों में परिणत हुआ, आगे जाकर यज्ञपात्माओं के समन्वय से विश्व के ये तीन रूप ब मात्रा में परिणत होगए, आगे जाकर ब में से विश्व के तीन अमृतरूप क्रमशः स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्य रूप में परिणत हुए। यही सत्य-यज्ञप्रजापति-मूर्त्ति अमृत-वाक्-आप-अग्नि-मूर्त्ति स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्यमूर्त्ति अमृतशुक्रात्मा तीसरा क्षरात्मविवर्त्त कहलाया। इसप्रकार पूर्व की तालिकाओं में अमृत-ब्रह्म शुक्र भावों का जैसा स्वरूप-समन्वय हुआ था * वह अब यहाँ आकर आगे की तालिकाओं के रूप में परिणत होगया। किन्तु इन निर्दिष्ट-तालिकाओं को अब हम *निर्णयात्मिका-तालिका* मान सकते हैं स्व-बुद्धि-व्यामोहन की उपशान्ति-मात्र के लिए ही।

---

* देखिए पृष्ठ संख्या २ ६, २१ २११ एवं २१४ में पृष्ठों की तालिकाएँ

## १७४–क्रमसिद्धा 'विराट्प्रजापति'-रूपा पञ्चमी-संस्था, एवं विराट्प्रजापति की सुप्रसिद्धा दश-कलाओं का स्वरूप-समन्वय—

अमृतशुक्रत्रयी के साथ साथ सत्य-यज्ञप्रजापति नाम की तीसरी तथा चौथी धर्मसंस्था का निरूपण भी गतार्थ हुआ। अब क्रमप्राप्त पाँचवी विराट्प्रजापति-संस्था हमारे सामने आई। यज्ञप्रजापति के साथ अन्नन का समावेश होने से ही इस पाँचवी संस्था का आविर्भाव हुआ है। अन्नन से अमृतशुक्रत्रयी मर्त्यभाव में परिणत हुई। इस मत्यवाक्-शुक्र से सूर्य का विकास हुआ, मर्त्य आपः शुक्र से चन्द्रमा का विकास हुआ, एवं मर्त्य अग्नि शुक्र से त्रैलोक्य-त्रिलोकीरूपा स्तोम्मा महापृथिवी का विकास हुआ। इनमें सौरवाक्-शुक्र यज्ञपरिभाषानुसार आहवनीय अग्नि कहलाया, चान्द्र (आन्तरिक्ष्य) आप शुक्र धिष्ण्याग्नि कहलाया एवं पार्थिव अग्निशुक्र गार्हपत्याग्नि कहलाया।

## १७५–एककल गार्हपत्य, अष्टविध धिष्ण्य, एककल आहवनीय मंदनिब घन वैश्वानर हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ-मूर्त्ति दशात्मक विराट्प्रजापति, एवं उस की 'देवमर्त्यरूपता'-का दिग्दर्शन—

इनमें आहवनीय और गार्हपत्य तो एक एक कलायुक्त ही रहा। परन्तु मध्यस्थ आन्तरिक्ष्य धिष्ण्याग्नि अष्टविध नाक्षत्रिक सर्पाग्नि के सम्बन्ध से अष्टकल बन गया। इसक्रम से १ के स्थान में १ कला होगई। एककल सौरदिव्य आहवनीय 'सर्वज्ञ' कहलाया, अष्टकल आन्तरिक्ष्य धिष्ण्य 'हिरण्यगर्भ' कहलाया एवं एककल पार्थिव गार्हपत्य (नूतनगार्हपत्य) 'वैश्वानर' कहलाया। अग्निशुक्रमय एककल अर्थमूर्त्ति पार्थिव वैश्वानर, आपःशुक्रमय अष्टकल क्रियामूर्त्ति आन्तरिक्ष्य हिरण्यगर्भ, एवं वाक् शुक्रमय एककल ज्ञानमूर्त्ति दिव्यलोकस्थ सर्वज्ञ इन तीनों की समष्टि ही देवमर्त्यात्मक "विराट् प्रजापति' कहलाया। इस संस्था के सम्बन्ध से ही यह 'विराट्' नाम से सम्बन्धित हुआ। एवं यही पाँचवीं साञ्जनसंस्था कहलाई।

## १७६–सूर्य्य के द्वैधीभाव के सम्बन्ध में महती विप्रतिपत्ति तन्निराकरण, और सावरण विश्व के सुप्रसिद्ध तीन 'धाम', एवं तत्र मन्त्रश्रुति का सम्मरण—

अमृतशुक्रत्रयी के तीसरे अमृताग्निशुक्र को भी हमने सूर्य्य का स्वरूप-समर्पक बतलाया है एवं मर्त्यशुक्रत्रयी के पहिले मर्त्याग्निशुक्र को भी सूर्य्य का स्वरूप-सम्पादक बतलाया है। तो क्या नास्तिकदर्शन के अनुसार तत्त्वप्रतिपादक वैदिक-विज्ञान भी दो दो सूर्य्य मानता है? नहीं। सूर्य्य तो एक ही है। इस एक ही सूर्य्य में अमृताग्नि का भी समावेश है एवं मर्त्याग्नि का भी समावेश है। मध्यस्थ सूर्य्य से ऊपर के पारमेष्ठ्य मण्डल में अमृतात्मक आपःशुक्र की परमेष्ठी से ऊपर के स्वायम्भुव मण्डल में अमृतमय वाक् शुक्र की प्रधानता है। इन्हीं दोनों अमृतधामों की समष्टि "परमधाम" कहलाती है। एवमेव सूर्य्य से नीचे के आन्तरिक्ष्य चान्द्रमण्डल में मृत्युप्रधान आपःशुक्र की प्रधानता है एवं चन्द्रमा से नीचे के पार्थिवमण्डल में मृत्युप्रधान वाक्शुक्र की प्रधानता है। इन्हीं दोनों मृत्युधामों की समष्टि 'अवमधाम' नाम से प्रसिद्ध है। मध्यस्थ सूर्य्य इस ओर के पहिले मर्त्याग्निशुक्र को लेकर मर्त्य

अध्यमधामों का भी व्यवस्थापक बन रहा है एवं उस ओर के तीसरे अमृताग्निशुक्र को लेकर अमृतधामों का भी व्यवस्थापक बन रहा है जैसाकि–"निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च" * इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है। इसी धामत्रयी का दिग्दर्शन कराती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

या ते धामानि परमाणि यावमा या मध्यमा विश्वकर्म्मन्नुतेमा।
शिक्षा सखिभ्यो हविषि स्वधावः स्वयं यजस्व तन्वं वृधानः॥

—यजुःसं० १७।२१।

१७७–अमृतसूर्य्य के द्वारा "धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य"-भावों का तथा मर्त्यसूर्य्य के द्वारा "अभिनिवेश-अविद्या आसक्ति अस्मिता"-भावों की क्रमिक अभिव्यक्ति का दिग्दर्शन—

निष्कर्ष यही हुआ कि सूर्य्य से नीचे नीचे मर्त्य आपःशुक्र (चन्द्रमा) एवं मर्त्य वाक्शुक्र [महिमा-पृथिवी] की प्रधानता है। दूसरे शब्दों में सूर्य्य से नीचे नीचे विशुद्ध मृत्यु का साम्राज्य है–"यदस्मादर्वाचीनमादित्यात्-सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्" [शतपथ १ कां] सूर्य्य से ऊपर ऊपर अमृत प्राणशुक्र, एवं अमृत वाक्शुक्र की प्रधानता है एवं मध्यस्थ अमृताग्निशुक्र, एवं मर्त्याग्निशुक्र दोनों के समन्वय से सूर्य्य उभयमूर्त्ति है। अमृतरूप से यही सूर्य्य हमारी बुद्धि में धर्म्म-ज्ञान वैराग्य-ऐश्वर्य्य इन चार 'विद्याभावों' का विकास करता है एवं मृत्युरूप से यही सूर्य्य बुद्धि को अभिनिवेश अविद्या-आसक्ति-अस्मिता, इन चार 'अविद्याभावों' से युक्त करता है। तात्पर्य यही है कि एक ही सूर्य्य में दोनों अग्नि-शुक्रों का योग हो रहा है। इसी दृष्टि से हमने अमृतशुक्रत्रयी में भी सूर्य्य का समन्वय करा दिया है एवं मर्त्यशुक्रत्रयी में भी सूर्य्य का समन्वय मान लिया है।

१७८ विराट्प्रजापति की 'रुद्र' रूपता, तदभिन्न बना रुद्रपत्नी-रूपा रोदसी त्रिलोकी, एवं तालिकारूपेण विराट्प्रजापति का चतुर्था संस्मरण—

उक्त शुक्रविभूति से हम इस निश्चय पर पहुँचे कि अमृतशुक्रत्रयी तो सत्ययज्ञात्मक परमप्रजापति की स्वरूप-समर्पिका है एवं मर्त्यशुक्रत्रयी विराट्प्रजापति की स्वरूप-समर्पिका है। यही विराट् प्रजापति मृत्युप्रधान बनता हुआ 'रुद्र' नाम से प्रसिद्ध है। रुद्र के सम्बन्ध से सूर्य्य-चन्द्र-पृथिव्यात्मिका त्रिलोकी 'रोदसी-त्रिलोकी' कहलाती है—"रोदसी रुद्रपत्नी"। पाँचवें विराट्प्रजापति का यही संक्षिप्त स्वरूपनिदर्शन है, जैसाकि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट है।

* आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च
हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥

—यजुःसं ३३।४३

१८०–'साञ्जनविराट्प्रजापति' के आधार पर 'सावरण विश्व' की स्वरूपाभिव्यक्ति, अग्नीषोमात्मिका विश्वस्वरूप-परिभाषा, एवं अग्नि के त्रिविध-महिमा विवर्तों का वर्गीकरण—

अब क्रमप्राप्त ६ ठा विवर्त हमारे सामने सामने आया। साञ्जन–विराट्प्रजापति के साथ जब तम-प्रधान आवरणपरिग्रह का सम्बन्ध हुआ तो सावरणविश्व का प्रादुर्भाव हुआ एवं यही उस 'सत्' का ६ ठा परिग्रह कहलाया। इस विश्व के सम्बन्ध में एक महती विप्रतिपत्ति उपस्थित होती है। विश्व का क्या स्वरूप है? इस प्रश्न के उत्तर में श्रुति का— अग्नीषोमात्मक जगत् यह वचन हमारे सामने आता है। अग्नि और सोम दोनों के सम्मिलितरूप का ही नाम जगत्, किंवा विश्व है। यह अग्नितत्त्व वेदाग्नि आङ्गिरोऽग्नि[१] अभ्यग्नि[२] भेद से तीन मार्गों में विभक्त है। वेदाग्नि ही सत्याग्नि वागग्नि प्राणाग्नि ब्रह्माग्नि सार्वयाजुपाग्नि इत्यादि विविध नामों से प्रसिद्ध है। आङ्गिरोऽग्नि ही सावित्राग्नि वैश्वाग्नि पुरुषाग्नि यज्ञाग्नि इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। एवं तीसरा अभ्यग्नि ही गायत्राग्नि भूताग्नि पश्वाग्नि मृग्याग्नि चितेनिधेयाग्नि इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है।

१८१ विश्वनिबन्धन सोम के द्विविध-महिमा विवर्तों का नाम-संस्मरण—

दूसरा सोमतत्त्व दिक्सोम भास्वरसोम भेद से दो मार्गों में विभक्त माना गया है। इन में पहिला दिक्सोम आप ब्रह्मणस्पति पवित्र इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। एवं दूसरा भास्वरसोम सोम चन्द्रमा भरमा, सूत्र ओषधि इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। इसप्रकार विश्वस्वरूप-सम्पादक अग्नि एवं सोम ३-२ के क्रम से ५ मार्गों में विभक्त होरहा है।

१८२ त्रिविध अग्नि विवर्तों, तथा द्विविध सोम विवर्तों से समन्वित पञ्चात्मक-पञ्चपर्वा सावरण विश्व की स्वरूप निष्पत्ति—

इन पाँचों का जब हम अन्वयण करने चलते हैं तो पूर्वोक्त परमेष्ठी की ओर ही हमारा ध्यान आकर्षित होजाता है। अवश्य ही परमेष्ठी का स्वयम्भू ही वेदाग्नि है, आपोमय परमेष्ठी ही दिक्सोम है जिसके लिए–"तृतीयस्यां वै इतो दिवि सोम आसीत्" यह कहा जाता है। अग्निमय सूर्य्य ही आङ्गिरोऽग्नि है आपोमय चन्द्रमा ही भास्वरसोम है एवं यह मयी पृथिवी ही अभ्यग्नि है। यही पञ्चात्मक पञ्चपर्वा भौतिक विश्व है। विश्व ही आत्मा का धाम है। अतएव पूर्व में स्वयम्भू आदि को परम अवम-मध्यम–धाम कहना भी चरितार्थ होजाता है। इसप्रकार विश्व नामक विवर्त परमेष्ठी से कोई पृथक् पदार्थ सिद्ध नहीं होता *।

---

* समन्वयानुवादात्मक–"भारतीय हिन्दु मानव और उस की भावुकता नामक पाँच सहस्र-पृष्ठात्मक निबन्ध के विश्वस्वरूपमीमांसा नामक प्रथमखण्ड में विश्व का सुविशद वैज्ञानिक समन्वय प्रयात हुआ है।

(वाक्)—१-स्वयम्भू (ब्रह्माग्नि)-प्राणमय—आग्नि

(आप)—२-परमेष्ठी (भृगुसोम)-आपोमय—साम

(अग्नि)—३-सूर्य्य (अङ्गिराऽग्नि)-वाङ्मय—अग्नि

(आपः)—४-चन्द्रमा (भास्वरसोम)-अन्नमय—साम

(वाक्)—५-पृथिवी (अन्नादाग्नि) अन्नादमयी—अग्निः

—अग्नीषोमात्मक जगत्

---

१८३-अव्ययाक्षर का 'आत्मत्व', एवं क्षर का 'विश्वत्व', तदभिन्न पञ्चमहाभूतों का स्वरूप-समन्वय तथा तात्त्विक-माध्यम से पञ्चभूतात्मक-शुक्रात्मक-विश्व का स्वरूप-दिग्दर्शन—

एक दूसरी दृष्टि से भी क्षरप्राण का विश्वरूपत्व सिद्ध होजाता है। पाठकों को स्मरण होगा कि हमने मनोमय निर्गुण अव्यय एवं प्राणमय सगुण अक्षर ( पराक्षरी ) इन दोनों को तो 'आत्मा' कहा था एवं वाङ्मय क्षर को 'विश्व' कहा था (देखिए पृष्ठसंख्या १६१)। आनन्द-विज्ञान-मनोमयी निर्गुण अव्ययसंस्था मन है, अक्षरात्मक मनोमय अव्यय, अक्षरात्मक प्राणमय अक्षर, वाङ्मय क्षर, तीनों की समष्टिरूप मन-प्राण-वाङ्मयी इनका अक्षरसंस्था माना है। मनोरूप अव्यय एवं प्राणरूप अक्षर, दोनों का समुच्चितरूप ही आत्मा है। इसी मनःप्राणमय आत्मा से ( प्रज्ञात्मा के वाङ्मय क्षर भाग से ) उपनिषच्छ्रुतिने क्रमशः आकाश-वायु-तेज-जल-पृथिवी इन पाँच भूतों की उत्पत्ति मानी है जैसा कि—"तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः आकाशाद्वायुः वायोरग्निः अग्नेरापः अद्भ्यः पृथिवी" इत्यादि तैत्तिरीय-वचन से स्पष्ट है। अवश्य ही आकाश स्वयम्भू है, वायुमय परमेष्ठी है, तेजोघन सूर्य्य है, आपोमय चन्द्रमा है, सर्वान्त में वही पूर्वोक्त पृथिवी है। पञ्चमहाभूतों की समष्टि का ही नाम विश्व है, एवं यह विश्व क्षरसंस्था के स्वयम्भू आदि से पृथक् नहीं है। इस दूसरी दृष्टि से भी हम क्षरसंस्थात्मक तत्त्वरूप शुक्रभाग को ही विश्व कह सकते हैं।

(वाक्) १ आकाश—स्वयम्भू—प्राणमय

(आप) २-वायु—परमेष्ठी—आपोमय

(अग्नि) ३-तेज—सूर्य्य—वाङ्मय—

(आप) ४-जल—चन्द्रमा—अन्नमय—

(वाक्) ५-पृथिवी—पृथिवी—अन्नादमयी

—पञ्चभूतात्मकं शुक्रात्मकं वा विश्वम्

---

## १८४–भौतिक विश्व का मौलिक-उपादान-द्रव्यात्मक-'वाक्' तत्त्व, तत्प्रभव आपोमय भृग्वङ्गिरा, तदनुप्राणित मरातवायु, एवं तद्द्वारा 'सूर्य्य' की स्वरूपाभिव्यक्ति—

एक तीसरी दृष्टि से भी उक्त सिद्धान्त की ही पुष्टि होरही है। विज्ञान-सिद्धान्त के अनुसार भौतिक विश्व का उपादान वाक् तत्त्व ही माना गया है। वाक् से सर्वप्रथम पानी [ अप्तत्त्व ] उत्पन्न होता है– 'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्' । यह अप्तत्त्व 'आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्' इस अथर्व सिद्धान्त के अनुसार भृगु एवं अङ्गिरोमय है। भृगु सोमरूप आप है एवं अङ्गिरा अग्निरूप आप है। यही भृतात्मि मरातवायु की नोदना से आगे जाकर संघातभाव में परिणत होता हुआ सूर्य्यरूप में परिणत होता है। आप के गर्भ में ही यह 'अग्नि' नामक अग्निमय सूर्य्य प्रकट हुआ है। पृथिवी इसी सूर्य्य का उपग्रह है। एवं चन्द्रमा इसी पृथिवी का अग्निप्राणात्मक उपग्रह माना गया है।

## १८५–विश्वमूलभूत वाक्तत्त्व के-'सत्या-आम्भृणी-बृहती अनुष्टुप्-सुब्रह्मण्या' नामक पाँच महिमा-विवर्त्त एवं तन्निबन्धन पञ्चवागात्मक विश्व का तालिका-माध्यम से स्वरूप-समन्वय—

इसप्रकार यह वाक्तत्त्व ही क्रमश आप-सूर्य्य-पृथिवी-चन्द्रमा इन चार रूपों में परिणत होता हुआ पञ्चात्मक विश्वरूप में परिणत होरहा है। स्वयम्भू की प्राणमयी वाक् सत्यावाक् कहलाती है परमेष्ठी की आपोमयी वाक् 'आम्भृणीवाक्' कहलाती है सूर्य्य की वाक् मयी वाक् 'बृहतीवाक्' कहलाती है इसे ही गौरिवीता किंवा गौरीवित भी कहा गया है। चन्द्रमा की अन्नमयी वाक् 'सुब्रह्मण्या' नाम से प्रसिद्ध है। एवं अन्नादमयी पार्थिवी वाक् अनुष्टुप् नाम से प्रसिद्ध है– 'अनुष्टुभमनु चर्चूर्य्यमाणमिन्द्रं निचिक्युः कवयो मनीषा' । वाक् की इसी सर्वव्याप्ति को लक्ष्य में रख कर– 'वाचीमा विश्वा-भुवनान्यर्पिता'– 'वाचा वागेवेदं सर्वम्' यह कहा जाता है। यह भी विज्ञ पाठकों को विदित ही है कि, वाक् मय बार ही वाक् आप–अग्नि अग्नि आप-वाक् इन शुक्रत्रयी में परिणत होता हुआ स्वयम्भू परमेष्ठी आदि [ सत्य-यज्ञ-सत्यात्मा] का स्वरूप-समर्पक बना है। इस दृष्टि से भी हम वाक्संस्थात्मक सत्य-यज्ञरूप शुक्रभाग को ही विश्व कहेंगे।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| वाक् | १ | वाक् | स्वयम्भू ( सत्यावाक् ) | प्राणमयी | पञ्चवागात्मक शुक्रात्मकं वा विश्वम् |
| आप | २ | भृगु | परमेष्ठी (आम्भृणीवाक्) | आपोमयी | |
| अग्नि | ३ | अङ्गिरा | सूर्य्य ( बृहतीवाक् ) | वाङ्मयी | |
| वाक् | ४ | पृथिवी | पृथिवी (अनुष्टुब् वाक्) | अन्नादमयी | |
| आप | ५ | चन्द्रमा | चन्द्रमा (सुब्रह्मण्यावाक्) | अन्नमयी | |

४ 

१-अग्निः [ विराट्—सर्वहुतः ] [ वाक् ]
२-आपः [ विराट्-हिरण्यगर्भ ] [ वाक् ] } विराट् साधनम्
३-वाक् [ विराट्-वैश्वानरः ] [ वाक् ]

४-वाक् [ भूतमया लोकाः ] [ वाक् ] } विश्वं सावरणम्

} सर्वम्-उपास्यः

—o—

१-आत्मा [ आत्मा-हृदय ]——आत्मोपासना-आत्मचिन्तनम् } "उपासना"

२-प्रजापतिः [ परम्-अन्तःपृष्ठम् ]—प्रजापत्युपासना—ज्ञानक्रियार्थानुष्ठानम्
३-महिमा [ पुनःपरम्-बहिःपृष्ठम् ]—महिमोपासना—काम्यकर्मानुष्ठानम् } 'भक्तिः'

४-सर्वम् [ अखिल-साहस्री ]—सर्वोपासना—अन्यदेवभूतोपासनम् } "कर्म"

३

२०१-क्रमप्राप्त चतुर्थ-भक्तिपथ से अनुप्राणित अष्टविध-महिमा-विवर्त एवं इन का पञ्चविध-महिमाभावों में अन्तर्भाव, तथा तन्निबन्धन पञ्चविध-उपास्यों का संस्मरण—

अब सर्वान्त में यह चौथा भक्ति-प्रकार हमारे सामने आता है जिस कि हम पाँच भागों में विभक्त करते हैं। सर्व जो कि हमारे इस भक्तिपरीक्षा-प्रकरण का मूलस्तम्भ है। मनः-प्राण-वाङ्-मय आत्मविवर्त को हम क्रमशः अव्यय- अक्षर-[1]आत्मक्षर- विकारक्षर-वैकारिकक्षर इन पाँच भागों में विभक्त मानते हैं। यद्यपि विकारक्षर के विशुद्ध-विकारक्षर पर्वाक्षित विकारक्षर पञ्चपर्वाक्षित विकारक्षर [ विश्वसृट्-पञ्चजन-पुरञ्जन-पुर ] ये चार विवर्त बतलाए हैं। इस क्रम से आत्मविवर्त ८ भागों में विभक्त होजाता है। तथापि जैसाकि पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है विकार कभी स्वतन्त्र नहीं रहते अपितु सदा पुरञ्जन में परिणत होकर ही उपलब्ध होते हैं। अतएव विकारादि पुरान्त चारों का एक विकारक्षर-विभाग ही मान लिया जाता है। इसप्रकार ८ के स्थान में प्रधानरूप से पाँच ही विभाग शेष रह जाते हैं।

## २०६–'सत्' के विवर्त्तभूत पञ्चविध उपास्य, तन्निबन्धन पञ्चविध उपासनापथ, तदनुप्राणिता उपयोगिता, एवं पञ्चोपासना विषयों का उपासनात्रयी में अन्तर्भाव—

उक्त पाँचों ही उपास्यदेव उस एक ही 'सत्' के पाँच महिमा-विवर्त्त हैं। अत: पाँचों में से किसी एक की भी उपासना करता हुआ उपासक आत्मा के अभ्युदयपूर्वक निःश्रेयस् साधन कर सकता है। इसी लिए शास्त्रोंने अधिकारी की योग्यता के भेद से पृथक् पृथक् पाँच उपास्यों से सम्बन्ध रखने वाले पाँचों ही उपासनामार्गों का समादर कर लिया है। हाँ इन पाँचों के सम्बन्ध में यह ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि पहिला मार्ग विशुद्ध आत्मा की ओर झुका हुआ है दूसरा मार्ग मध्यस्थ बना हुआ है एवं आगे के तीन मार्ग विश्व की ओर झुके हुए हैं। अन्त के तीनों मार्ग क्योंकि 'शुक्र' से सम्बन्ध रखते हैं एवं शुक्र ही विश्व का बीज है जैसाकि ईशाभाष्यान्तर्गत 'स पर्य्यगाच्छुक्रम्' इत्यादि मन्त्रभाष्य में विस्तार से निरूपित है। अतएव शुक्रात्मिका उपासनात्रयी को हम 'विश्वात्मिका' कह सकते हैं। विश्व कर्म्मप्रधान है आत्मा ज्ञानप्रधान है मध्यस्थ अक्षररूप षोडशी उभयमूर्त्ति है। इसी आधार पर प्रथम मार्ग ज्ञानप्रधान उपासनामार्ग कहलाया है मध्यमार्ग उभयमूर्त्ति भक्तिमार्ग कहलाया है, एवं अन्त के तीनों उपासनामार्ग कर्म्मप्रधान उपासनामार्ग कहलाए हैं जैसाकि पाँचों प्रकरणों के शीर्षकों से स्पष्ट है। इसी दृष्टि से इन पाँच मार्गों के तीन ही मार्ग शेष रह जाते हैं।

## २०७–आत्मकाममूला, निष्कामभावान्विता, एवं सकामभावानुबन्धिनी उपासनात्रयी का तारतम्य, तथा उपासनानुगता उपासना-भक्ति-कर्म्म त्रयी का स्वरूप-समन्वय—

इन तीनों मार्गों की प्रतिष्ठा क्रमश: आत्मकाम निष्काम काम ये तीन विवर्त्त हैं। अव्ययमूला ज्ञानप्रधाना मनोमयी अमृतोपासना का 'आत्मकाम' से सम्बन्ध है। अक्षरमूला (षोडशीमूला) उभयप्रधाना प्राणमयी ब्रह्मोपासना का 'निष्कामभाव' से सम्बन्ध है। एवं आत्मक्षर-विकारक्षर-वैकारिकक्षरमूला कर्म्मप्रधाना वाङ्मयी शुक्रोपासना का 'सकामभाव' से सम्बन्ध है। काममयी शुक्रोपासना में संसारबन्धन है निष्काममयी ब्रह्मोपासना में बन्धनविमोक है एवं आत्मकाममयी अमृतोपासना में समबलप्रपञ्च विवर्त्तमात्र है। शुक्रविमोचन का एकमात्र उपाय मध्यस्था निष्काममयी अक्षरोपासना ही है जैसाकि— 'उपासते पुरुषं (षोडशीपुरुषात्मकमक्षरपुरुषं) ये ह्यकामा-स्ते शुक्रमेतदतिवर्त्तन्ति धीराः' इत्यादि उपनिषच्छ्रुति से स्पष्ट है। इसप्रकार निष्कर्षरूप से आगे जाकर उपासना के तीन ही मार्ग शेष रह जाते हैं जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है।

१ अव्ययोपासना——मनोमयी ]—अमृतोपासना—आत्मकामप्रधाना—"उपासना" १

२ अक्षरोपासना——प्राणमयी ]—ब्रह्मोपासना——निष्कामभावप्रधाना—"भक्ति" २

३–आत्मक्षरोपासना—वाङ्मयी

४–विकारक्षरोपासना वाङ्मयी } शुक्रोपासना——सकामभावप्रधाना—"कर्म्म" ३

५–वैकारिकक्षरोपासना—वाङ्मयी

## २०८–आत्मा, ईश्वर, उपेश्वर, एवं विराट्भावानुगत उपासनात्रय का स्वरूप-समन्वय–

अव्यय आत्मदेवता है, अक्षर सर्वव्यापक ईश्वर है, आत्मक्षर उपेश्वर है, विकारक्षर सर्वभूतान्तरात्मा नाम से प्रसिद्ध पंचमस्यमूर्ति विराट्पुरुष है। इन चारों की उपास्यरूपता में तो कोई सन्देह नहीं है। परन्तु पाँचवें वैकारिकस्वरूप उपास्य के सम्बन्ध में सन्देह उपस्थित होता है। इस विवर्त का हमने जीवसृष्टि से सम्बन्ध बतलाया है। जीवात्मा तो उपासक बनता है न कि उपास्य। फिर जीव-विवर्तरूप वैकारिक क्षर को उपास्य कैसे बतलाया गया ?, यही उक्त सन्देह का बीज है। प्रसङ्गोपात्त इस सन्देह का भी निराकरण कर ही लेना चाहिए।

## २०९–'विश्व'–भावानुबन्धी षड्विध (६) जीवसर्गों का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

जीव विवर्त (१)—आधिकारिक अचेतनजीव (२)—आधिकारिक चेतनजीव (३)—आधिकारिक मनुष्यचेतनजीव (४)—आत्मस्थिक अचेतनजीव (५)—आत्मस्थिक चेतनजीव, तथा [६]—आत्मस्थिक मनुष्य चेतनजीव भेद से ६ भागों में विभक्त माने जासकते हैं। यद्यपि हमारी दृष्टि से सूर्य-चन्द्रमा-नक्षत्र-ग्रह-पृथिवी आदि पिण्ड उपेश्वर हैं परन्तु विश्वव्यापक षोडशीपुरुष की दृष्टि से ये सब विश्वावयव 'जीव' ही कहलाएँगे। इन जीवों को ही हम 'आधिकारिक अचेतनजीव' कहेंगे। "यावदधिकारमवस्थितिराधिकारिकाणाम्" [शारीरकसूत्र] इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार धर्मप्रधान आत्मक्षर विश्वरूपमूर्ति अतएव अचेतन [हिरण्यगर्भित] यह जीववर्ग [सूर्य चन्द्रमादि] कर्म भोगने के लिए प्रवृत्त नहीं हुए हैं। अपितु ईश्वरेच्छा [षोडशीपुरुष की आज्ञा] से ये जीव सृष्टिकर्म के सञ्चालन का नियत समय के लिए अधिकार प्राप्त करके ही प्रकट हुए हैं। जब सृष्टिकाल की अवधि समाप्त होजाती है तो ये आधिकारिक अचेतनजीव स्वाधिकृत कर्मों से उपरत बनते हुए उसी सर्वमय ईश्वरप्रजापति में विलीन होजाते हैं। ऐसे जीव ईश्वरीय बल से नित्ययुक्त रहते हैं। अतः इन्हें मध्यस्थ बनाकर भी उपासना के द्वारा यह बल प्राप्त किया जासकता है। इनके अतिरिक्त गङ्गा यमुना सरस्वती सरयू आदि दिव्य नदियाँ भी इसी वर्ग में अन्तर्भूत हैं।

## २१०–आधिकारिक–चेतन जीवों से अनुप्राणिता उपासना का तात्त्विक–स्वरूप–समन्वय –

दूसरा विभाग आधिकारिक चेतन जीवों का है। धर्मग्लानि के उपशम के लिए समय समय पर ईश्वरांश (षोडशीपुरुषांश) योगमाया को आगे कर राम–कृष्ण–परशुराम–कूर्म–वराह–मत्स्य–वामन आदि शरीर धारण कर इस भूतल पर मानवशरीर से अवतीर्ण हुआ करता है। ये भी अधिकार लेकर ही प्रादुर्भूत होते हैं। इन का शारीरिक कर्म भोगार्थ प्रवृत्त नहीं होता अपितु ईश्वराज्ञाप्रिय अधिकार मात्र से युक्त बनता हुआ यह वर्ग भी तद्रूप बनता हुआ अवश्य ही उपास्य बन जाता है। धर्मग्लानि के शान्त होने पर ये 'अवतारपुरुष' अपने आधिकारिक कर्मों से उपरत होते हुए लीलासंवरण कर अपने उसी परमधाम में लीन होजाते हैं। इन्हें मध्यस्थ बना कर भी आत्मदेवता की उपासना की जा सकती है।

## २११–आधिकारिक-अर्द्धचेतन-जीवों से अनुप्राणिता उपासना का रहस्य—

तीसरा विभाग आधिकारिक अर्द्धचेतन जीवों का है। अश्वत्थ वट बिल्व तुलसी केला आदि कतिपय वनस्पतियाँ सोमवल्ली ब्राह्मी आदि कतिपय ओषधियाँ ही आधिकारिक अर्द्धचेतन-जीव हैं। इन में तत्तद्देवप्राणों की अभिव्यक्ति से प्रतिष्ठा रहती है। इनका आविर्भाव लोकोपासना के लिए ही हुआ है। इन्हें मध्यस्थ बना कर भी देवप्राणोपासना के द्वारा आत्मोपासना की जा सकती है।

## २१२–आत्यन्तिक-अचेतन जीवों का स्वरूपोपेतिवृत्त-समन्वय—

चौथा वर्ग आत्यन्तिक अचेतन जीवों का है। पाषाण लोष्ठ आदि पार्थिव जड़ पदार्थ उपयोग में आने वाले और भार जड़पदार्थ अचेतन जीव हैं। कर्मवासना के अतिशय आवरण से इनका चिदंश सर्वथा अभिभूत रहता है। अतएव आत्मसत्ता रहने पर भी ये जड़ बन गए हैं। (छां॰ उपनिषत्)। ऐसे निरिन्द्रिय अचेतन जीव न ज्ञान के अधिकारी हैं न उपासना के। फलतः इन का उद्धार सर्वथा असम्भव बन जाता है। प्रतिसञ्चरक्रम की अन्तिम सीमा ही इन के उद्धार का एकमात्र उपाय है।

## २१३–आत्यन्तिक त्रयोदशविध ( १३ ) चेतन-जीवों का स्वरूपोपेतिवृत्त-समन्वय—

पाँचवाँ वर्ग आत्यन्तिक चेतन जीवों का है। ये जीव ब्रह्मा-इन्द्र प्रजापति पितर-गन्धर्व-यक्ष राक्षस-पिशाच मनुष्य-पशु-पक्षी-कीट-कृमि इन तेरह भागों में विभक्त हैं। कर्मतारतम्य से ही इन्हें तत्तद्योनियाँ प्राप्त हुई हैं। इनमें उत्तर उत्तर जीववर्ग पूर्व पूर्व की अपेक्षा अल्पशक्तियुक्त है। पूर्व पूर्व जीववर्ग उत्तर उत्तर के जीववर्ग की अपेक्षा विशेष शक्तिशाली हैं। इन तेरहों में ब्रह्मादि पिशाचान्त आठ जीववर्ग "सत्त्वविशालदेवयोनि" नाम से प्रसिद्ध हैं एवं मनुष्यादि कृम्यन्त पाँच जीववर्ग "रजोविशाल तिर्य्यग्योनि" नाम से प्रसिद्ध हैं।

## २१४–आत्यन्तिक-चेतन-जीवों की उपास्यता का समर्थन—

इन पाँचों वर्गों में से पशु-पक्षी-कीट-कृमि इन चारों का तो न उपासना का अधिकार है एवं न ज्ञान का। शेष मनुष्यवर्ग ही उपासना का अधिकार रखता हुआ अभ्युदय-निःश्रेयस् प्राप्त कर सकता है। आठ देवता यद्यपि कर्मसन्तान से बद्ध बनते हुए आत्यन्तिक जीव बन रहे हैं। तथापि स्वतःसिद्ध आठ सिद्धियों एवं ९ तुष्टियों से यह वर्ग सिद्धि-तुष्टि युक्त किन्तु सिद्धि तुष्टि कामुक मनुष्य का उपास्य भी बन जाता है।

## २१५–आत्यन्तिक-अर्द्धचेतन जीव वनस्पति प्राणदेवता एवं तदनुगता उपासना का रहस्यपूर्ण-समन्वय—

६ ठा वर्ग आत्यन्तिक अर्द्धचेतनजीवों का है। सम्पूर्ण वनस्पतियाँ सम्पूर्ण ओषधियाँ ही अर्द्ध चेतन जीव हैं जैसाकि— "अन्तः संज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विता" इत्यादि स्मार्तसिद्धान्त से स्पष्ट है। ये भी ज्ञान उपासना दोनों मार्गों से वञ्चित रहते हुए 'तमसाऽऽवृतबीजाः' बन गए हैं। इसप्रकार सम्पूर्ण जीववर्ग ६ भागों में विभक्त हो जाता है।

१–१–आधिकारिक अचेतनजीव—( सूर्य-चन्द्र-अग्नि-पवन-मरुत्-नक्षत्र-गंगा-यमुना-आदि

१ २–२–आधिकारिक चेतनजीव——( राम कृष्ण कूर्म मत्स्य वराह वामन आदि )

३–३–आधिकारिक अर्द्धचेतनजीव–( अश्वत्थ वट तुलसी बिल्व सोम आदि )

४–१–आस्वाभाविक अचेतनजीव—( पाषाण लोष्टादि जड भौतिक पदार्थ )

२ ५–२–आस्वाभाविक चेतनजीव—[ अष्टविध देवयोनि पञ्चविध तिर्य्यग्योनि ]

६–३ आस्वाभाविक अर्द्धचेतनजीव–[ ओषधि-वनस्पति-वर्ग ]

---

## २१६–षड्विध ( ६ ) जीववर्गों में अनुप्राणिता उपासना से अनुप्राणित नीर-क्षीरविवेक—

अब यह विचार कीजिए कि, इन ६ वर्गों में से कौन वर्ग उपास्य है ? एवं पूर्वोक्त, उपास्य वर्गों में से किस उपास्यवर्ग में किस जीववर्ग का अन्तर्भाव है ? । यदि उपासनाप्रकरण को थोड़ी देर के लिए एक ओर रख कर उपास्य की विज्ञानदृष्टि से मीमांसा की जाती है तो ६ ओं ही वर्ग हमारे लिए उपास्य बन जाते हैं । आधिकारिक- अचेतनजीव आधिकारिक- चेतनजीव आधिकारिक- अर्द्धचेतन एवं आस्वाभाविक चेतनजीवों में अष्टविध देवसर्ग ( देवयोनियों ) इनकी उपास्यता में तो कोई सन्देह ही नहीं है । शेष रहते हैं—आस्वाभाविक पञ्चविध तिर्य्यग्जीव आस्वाभाविक अर्द्धचेतनजीव एवं आस्वाभाविक अचेतन जीव । पहिले आस्वाभाविक पञ्चविध वर्ग को ही लीजिए ।

## २१७–'मानवोपासना का तात्त्विक-स्वरूप समन्वय ( मनुष्य की मनुष्य के द्वारा उपासना —

मनुष्यों में वे मनुष्य, जो वेदशास्त्र–सम्पन्न हैं शास्त्रानुसार ज्ञान भक्ति–कर्म्म का अनुष्ठान करते हैं भगवद्भक्तिपरायण हैं लोकोपकार ही जिनके जीवन का अवलम्ब है पीढ़ियों के दुःखों से जिनका हृदय पिघलता है राग-द्वेष से जो बाहिर निकल चुके हैं ऐसे ज्ञानी भक्त महात्मा, कर्म्मठ, त्यागी वीतराग, आचार्य्य सन्त गुरु उपदेशक, आदि महापुरुष अस्मदादि साधारण मनुष्यों के लिए अवश्य ही उपास्य हैं । हम इन की उपासना से इन के संगों से इनके उपदेश से अवश्य ही अपना आत्माभ्युदय साधन कर सकते हैं । और हम तो इस सम्बन्ध में यह भी आवश्यक समझते हैं कि, मनुष्य के मनुष्यत्व की अभिव्यक्ति महापुरुषोपासना मनुष्योपासना पर ही निर्भर है ।

## २१८–उपासना से अनुप्राणित प्रथम–सोपान तदनुप्राणित 'लौकिकब्रह्म', एवं तदनु–बन्धिनी उपयोगिनी उपासना का स्वरूप–समन्वय—

यही उपासना का प्रथम सोपान है। बिना गुरूपदेश के हम [मानव] और पशु समानधरातल पर ही प्रतिष्ठित हैं। आज जिस ज्ञान–भक्ति–कर्म्म–रहस्य का हम यशोगान कर रहे हैं वह इस मानवोपासना का ही सुपरिणाम है। "ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति" के अनुसार श्रुति भी ब्रह्मवेत्ता इन महापुरुषों को साक्षात् 'ब्रह्म' ही कह रही है। 'ब्रह्म लौकिकम्'+ कहती हुई स्मृति भी सुसंस्कृत द्विजाति को "लौकिकब्रह्म" मान रही है। यही कारण है कि, आर्य्यसन्तान अपने उपदेशक गुरु को 'साक्षात् भगवान्' मान कर ही उनकी उपासना करने में सर्वात्मनैव अभ्युदय निःश्रेयस् की संसिद्धि मानती आरही है। सचमुच ईश्वरतत्त्वलक्षण-रूप उपासना से पहिले हमें इन महापुरुषों की ही अनन्योपासना करनी पड़ेगी, ईश्वरत् इन की ही सेवा करनी पड़ेगी–"तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया"। ये ही ज्ञाननिष्ठ–तत्त्ववेत्ता हमारी उपासना से सन्तुष्ट होते हुए हमें रहस्यबोध करायेंगे – 'उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः'। भगवान् भी ज्ञानी पुरुष को अपना आत्मा बतलाते हुए उसकी उपास्यता ही सिद्ध कर रहे हैं–"ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्"। इन महापुरुषों की चरणरज का स्पर्श कर असंख्य पामर कितने मानवों का उद्धार होगया यह ऐतिहासिक चरित्रों से स्पष्ट है। इसप्रकार आत्यन्तिक कोटि का यह पहिला मनुष्यवर्ग (ब्रह्मवर्ग) भी हमारा उपास्य बन जाता है।

## २१९–देवप्राणनिबन्धन पशुओं की उपासना का तात्त्विक–स्वरूप–समन्वय—

दूसरा विभाग पशुओं का है। पशुओं में मनुष्यों की अपेक्षा अवश्य ही ज्ञानमात्रा की न्यूनता है यह भी मानते हैं। इन्हें ज्ञान एवं उपासना का अधिकार नहीं है यह भी विज्ञान-सिद्ध है। परन्तु वैज्ञानिक महर्षियों की दृष्टि से तो ये भी उपास्य ही बने हुए हैं। रहस्य इस उपासना का है– 'प्राणदेवता'। तत्पशुओं

---

—१–स्वाध्यायेन व्रतै, होमै स्त्रैविद्येनेज्यया सुतैः।
महायज्ञैश्च यज्ञैश्च–'ब्राह्मी–यं क्रियते तनुः॥ ( हारीत )।

२–गार्भैर्होमैर्जातकर्मचौडमौञ्जी–निबन्धनैः।
बैजिकं गार्भिकं चैनो द्विजानामपमृज्यते॥ ( मनुः )।

३–धृति(१)–क्षमा(२)–दया(३)–शौच(४)–मनायासो(५)ऽनुसूयितम्(६)।
अस्पृहत्वा(७)–ब्रह्मचर्य्य(८)–ब्राह्मणानाममी गुणाः॥

४–संस्कारैः संस्कृतः पूर्वैः रुत्तरैरपि संस्कृतः।
नित्यमष्टगुणैर्युक्तो ब्राह्मणो–"ब्रह्म–लौकिकम्"।
ब्राह्म पदमवाप्नोति यस्मान्न च्यवते पुनः॥ ( शङ्ख )।

कोई उत्कृष्ट साधन बुद्धि को निर्मल बनाने वाला नहीं है। और यह भी निश्चित है कि, विना इस उपासना के तुम मेरी बुद्धियोगनिष्ठा के भी अधिकारी नहीं हो *।

## २२३–विभिन्नप्राणात्मक विभिन्न अश्व–गज–मूषक–आदि प्राणियों की उपास्यता का संस्मरण—

इसीप्रकार संहारप्राणात्मक सिंह भी शाक्तों के लिए कम उपास्य नहीं है। 'श्वान' एवं 'शावक' नामक–'श्वानप्राणों' से कृतात्मा श्वान (कुत्ता) भी प्रेतकर्म-निवर्तन-बलि प्रयोग की दृष्टि से श्राद्धादि कर्मों में उपास्य बना हुआ है। शीतलाप्राणात्मक–कपालक्षिप्तरमप्राणात्मक रासभ (गधा) भी शीतलाशक्ति–वाहनरूपेण उपास्य बना हुआ है। निदर्शनमात्र है। मानवेतर पो मूल में रखते हुए सभी पशु हमारे उपास्य बने हुए हैं।

## २२४–दिव्यप्राणनिबन्धन पक्षी, कृमि आदि की उपासना का संस्मरण—

तीसरा विभाग पक्षियों का है। रामभद्रोपास्य शिवप्राणात्मक नीलकण्ठपक्षी ब्रह्मप्राणात्मक हंस प्रेतप्राणात्मक काक, आदि पक्षी भी तत्स्थानों में उपास्य ही माने गए हैं। कृमिवर्ग की सर्पजाति की उपासना भी प्रसिद्ध ही है। नागपूजन से सम्बन्ध रखनेवाली 'नागपञ्चमी' भी लब्धप्रतिष्ठा ही है।

## २२५–आरबत्यिक–अचेतन जीवानुबन्धिनी प्रतिमोपासना (मूर्तिपूजन), एवं शास्त्र सिद्धा मूर्त्योपसना के सम्बन्ध में वेदभक्तों का व्यामोहन—

इसके अतिरिक्त आरबत्यिक अचेतन जीववर्ग की प्रतिमारूप में उपासना भी लोकप्रचलिता है ही। सभी तो भगवद्रूप हैं फिर इस दृष्टि से कौन सा भाग उपासनामर्यादा से बाहिर निकल सकता है! "ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः" । इसी आधार पर भागवतने अणु अणु को भगवान् का अवतार बतलाया है। 'निर्दोषं हि समं ब्रह्म' के अनुसार 'भगवत्तत्त्व' सर्वत्र समरूप से समष्टि व्यष्टिरूप से व्याप्त है। "सब में उसे देखना, सबको उसमें देखना ही" उपासना का मूलमन्त्र है। समझ में नहीं आता वेदनिष्ठ भी स्वामी दयानन्दजी ने लोकप्रचलिता प्रतिमोपासना (मूर्त्योपासना) का किस आधारपर विरोध कर आर्य्यप्रजा की सनातन श्रद्धा पर आघात करते हुए लोकसंग्राहक बुद्धिवाद का मर्म बतलाया। क्योंकि– भूतेषु भूतेषु विचित्य धीरा प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति –इत्यादि श्रुति भूतोपासना का भी सर्वथैव उपादेय बतला रही है। अब निष्कर्ष यही है कि –आरबत्यिक विविध जीववर्ग भी अवश्य ही हमारा [उपासक मनुष्य वर्ग का] उपास्य बन सकता है। और इसी आधार पर हमने वैज्ञानिक स्वरूप इस पांचवें आरबत्यिक–जीववर्ग को भी उपास्य बतलाया है। फलतः सन्देहवीज को अङ्कुरित होने का कोई अवसर नहीं मिल सकता।

---

* इस गौतत्त्व का विशद वैज्ञानिक विवेचन औरध्यात्मसमन्वयान्तर्गत "मानुषगोसमकष्यरहस्य" प्रकरण में देखना चाहिए।

## २२६–[१]–"वेदसंहितामूलक–पञ्चधा–विभक्त–उपास्य-तत्त्व"—

### १-निर्गुण-अव्ययात्मा ( अव्यय )—

१–"परिकोश मधुश्चुत–"अव्यय" चार अर्पति ।
अभि वार्णामर्षीणां सप्त नूषत" ॥
—ऋक्सं० ९।९ ३।३।।

२–"अग्नो" न यां दाधार पृथिवीं तस्तम्भ द्यां मन्त्रभि सत्यै ।
प्रिया पदानि पश्वो नि पाहि विश्वायुरग्ने गुहा गुहं गा ॥"
—ऋक्सं० १।६७।३ ।

३–एक एवाग्निर्बहुधा समिद्ध एकः सूर्यो विश्वमनु प्रभूत ।
एकैवोषा सर्वमिदं विभाति, एकं वा इदं वि बभूव सर्वम् ॥
—ऋक्सं ८।५८।२ ।

४–अचिकित्वाञ्चिकितुषश्चिदत्र कवीन् पृच्छामि विद्मने न विद्वान् ।
वि यस्तस्तम्भ षडिमा रजांस्यजस्य रूप किमपि स्विदेकम् ॥
—ऋक्सं १।१६४।६।

---

### २-सगुण -षोडशीप्रजापति ( अक्षर ❀ )—

१—"प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव ।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम ॥"
—ऋक्सं० १ ।१२१।४।

२— 'प्रजापतिमघमवा रराणो विश्वदेवैः पितृभि संविदान ।
गिरा गर्भास्य मा गाप्मारभ्मार्यां वयं प्रजया ममदम ॥
—ऋक्सं० ०।१६ ।४।

---

❀–अस्या ममदा यभिविशन्ति मन जीवन्ति प्रदिशश्चतस्र ।
तत क्षरत्यक्षरं तद्विश्वमुपजीवति ॥
—ऋक्सं १।१६४।४२

३—"यस्मान्न जात परो अन्यो अस्ति य आविवेश भुवनानि विश्वा ।
प्रजापति प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स 'षोडशी' ॥
—यजुर्सं० ८।३६।

४—"यस्माज्जातं न पुरा किंच नैव य आ बभूव भुवनानि विश्वा ।
प्रजापतिः प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषी सचते स षोडशी' ॥
—यजुर्सं० ३२।५।

## ३-सविकारो यज्ञप्रजापति [ आत्मक्षर ∸ ]—

१—"यज्ञो" देवानां प्रत्येति सुम्नमादित्यासो भवता मृडयन्त ।
आवोऽर्वाची सुमतिर्ववृत्यादंहोश्चिद्या वरिवोवित्तरासत् ॥
—ऋक्सं० १।१०७।१।

२—"इयं वेदिः परो अन्तः पृथिव्या अयं "यज्ञो" भुवनस्य नाभि ।
अयं सोमो वृष्णो अश्वस्य रेतो ब्रह्मायं वाचः परमं व्योम ॥
ऋक्सं० १।१६४।३५

३—यज्ञं पृच्छाम्यवमं स तद्दूतो वि वोचति ।
क्व ऋतं पूर्व्यं गतं कस्तद्बिभर्ति नूतन ॥
—ऋक्सं० १।१०५।४

४—"यज्ञेन 'यज्ञ' मयजन्त देवास्तानि धर्म्माणि प्रथमान्यासन् ।
ते ह नाकं महिमान सचन्त यत्र पूर्वे साध्या सन्ति देवा ॥
यजुसं ३१।१६।

---

## ४-माञ्जनो विराट् प्रजापति [ विकारक्षर ❀ ]—

१—तस्मा "द्विराड जायत, विराजो अधिपूरुष ।
स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथो पुर ॥
—ऋक्सं० १०।९०।५।

---

—परिषो अश्वमरथविश्वगोमदिन्द्रो हिरण्यवात् । 'घरा' महम्मिश्रीरिप ।
—ऋक्सं० ६।४५।१।

❀-ममावतर्नि विष्ठितो जिगीपुर्विश्वेषा ममभरताममभूत् ।
शश्वाँ अपो "विकृर्न' हिन्त्यागादनु व्रतं सवितुर्दैव्यस्य ॥
ऋक्सं० २।३८।६।

२—"विराट्"–मित्रावरुणयोरभि श्रीरिन्द्रस्य त्रिष्टुबिह भागो अह्नः ।
विश्वान् देवाञ्जगत्या विवेश तेन चाक्लृप्र ऋषयो मनुष्या ॥
—ऋक्सं० १०।१३ ।५।

३—ऋषिमना य ऋषिकृत्स्वर्षा सहस्रणीथ पदवी कवीनाम् ।
तृतीयं धाम महिषः सिषासन्त्सोमो "विराज" मनु राजति ष्टुप् ॥
—ऋक्सं० ९।९६।१८।

४— 'ऋषभ मा समानानां सपत्नानां विषासहिम् ।
हन्तार शत्रूणां कृधि विराजं 'गोपतिं गवाम् ॥
—ऋक्सं १०।१६६।१

---

५-मावरणा विश्वपूजापति, [ वैकारिकचर ]—

१ त्वं नो अग्ने पित्रोरुपस्थ आ देवो देवेष्वनवद्य जागृविः ।
तनूकृद्बोधि प्रमतिश्च कारवे त्वं कल्याण वसु ' विश्व" मोपिषे ॥
—ऋक्सं १। ३१।९।

२–ऊर्ध्वा न पाम इसो नि केतुना "विश्वं" समत्रिणं दह ।
कृधी न ऊर्ध्वाञ्चरथाय जीवसे विदा देवेषु नो दुवः ॥
—ऋक्सं १।३६ १४।

३–यज्ञो यर्य प्रमिनाम व्रतानि विदुषां देवा अविदुष्टरासः ।
अग्निष्ट–'द्विश्वमा' पृणाति विद्वान्येभिर्देवाँ ऋतुभि कल्पयाति ॥
—ऋक् । १० । २।४।

४-व्यस्तभ्नाद्रोदसी मित्रो अद्भुतोऽन्तर्वावदकृणोज्ज्योतिषा तमः ।
वि चर्मणीव धिषणे अवर्तयद्वैश्वानरो 'विश्व' मघत्त वृष्ण्यम् ॥
—ऋक्सं० ६।८।३।

9

---

## २३०–[२]–ब्राह्मण-मूलक-पञ्चधा-विभक्त-उपास्य-तत्त्व—

### १–निर्गुण-अव्ययात्मा [ अव्यय ]—

१–सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु ।
वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम् ॥
—गो० ब्रा० पू० १।२६।

२–"सर्वं ह्ययमात्मा ( अव्ययः ) [ शत० ब्रा० ४।२।२।१। ]।

३– 'यश्चायमध्यात्मं शारीरस्तेजोमयोऽमृतमयः पुरुष, अयमेव स –योऽयमात्मा । इदममृत, इदं ब्रह्म, इदं सर्वम् [ शत० १४।५।५।१। ]।

४– 'असङ्गो ह्यय पुरुष [ शत० १४।७।१।१७। ]।

### २–सगुण षोडशीप्रजापति [ अक्षर ❀ ]—

१–षोडशकलं वै ब्रह्म [ गो० उ० ब्रा० १।३८।३। ]

२–षोडशकलः प्रजापतिः [ शत० ब्रा० ७।२।२।१७ ]।

३–स ( प्रजापतिः ) "षोडशधाऽऽत्मानं व्यकुरुत' ( जै० उ० ब्रा० १।४।६।२। )।

४ त्रिवृदं ( मन प्राण वाङ्मयः ) ❀ षोडशी ( कौ० ब्रा० १७।३।



### ३–सविकारो यज्ञप्रजापति [ आत्मक्षर ]—

१–एष वै प्रत्यक्ष यज्ञो यत् प्रजापति ( शत० ब्रा० ४।३।४।३। )।

२–यज्ञ उ वै प्रजापति ( कौ० ब्रा० १०।१। )।

३–स वै यज्ञ एव प्रजापतिः ( शत० १।७।४।४। )।

४–विष्णुर्वै यज्ञः [ ऐ० ब्रा० १।१५। ]।



---

❀ यद्वेवाक्षरं–नाक्षीयत–तदस्मादक्षरम् । अक्षय ह वै नामैतत्–तदक्षरमिति परोक्षमाचक्षते ।

—जै० उ० ब्रा० १।२४।२।

## ४–साङ्गनो विराट् प्रजापति ( विकारक्षर )—

१–विराट् सृष्टा प्रजापतः, योनिरन्न प्रतिष्ठिति [ तै० ब्रा० १।८।८।४ ]।
२–विराड् वाऽअग्निष्टोम ( अग्नि-वायव्यन्द्रष्टोम ) [ कौ० ब्रा० १।४ ]।
३ वैराजो वं पुरुष [ गो० ब्रा० २।४।८ ]।
४–वाग्वै विराट् [ शत० ३।५।१।३४ ]।



## ५–सावरणा विश्वप्रजापति ( वैकारिकक्षर )—

१–यद्वै विश्वं सर्वं तत् [ शत० ब्रा ३।१।८।११ ]।
२–इमे वं लोका विश्वा सद्भूमानि [ शत ५।७।१।१० ]।
३–"यावीमा विश्वा भुवनान्यपिता" [ मै० ब्राह्मण २ ]।
४–यो मागार भुवनपु विश्वा ( शत० ब्रा० ११।३।१।८ ।



## २

२३१–३–श्वारययक्त्मूलक पञ्चधा विभक्त उपास्यतत्त्व—

## १–निर्गुण अव्ययात्मा-( अव्यय )—

१–तस्मात् पुरुष पुरुषप्रत्यादित्यो भवति [ ए० ब्रा ३।२।३ ),
२–आनन्दो ब्रह्मे ति व्यजानात [ तै ब्रा ३।६।१ ]।
३ विज्ञानं ब्रह्मे ति व्यजानात् "
४–मनो ब्रह्मे ति व्यजानात् "
५–स एष पुरुष महत् [ तै ब्रा ३।१।१ ]।



## २–सगुण षाडशीपृजापति [ अक्षर ]—

१—अम्भस्य पारे भुवनस्य मध्ये नाकस्य पृष्ठे महतो महीयान् ।
शुक्रेण ज्योतींषि समनुप्रविष्टः प्रजापतिश्चरति गर्भेऽन्तः ॥
( तै ब्रा १।१ )।

२—यस्मिन्निदं सं च वि चैति सर्वं यस्मिन् देवा अधि विश्वे निषेदुः ।
तदेव भूतं तदु भव्यमा इदं तदक्षरे परमे व्योमन् ॥ ( तै० आ० १।१। )
३—प्रजापतिर्वा इदं पुरुषमुदकल्पयत ॥ ( शां० आ० ११ अ० १ )।
४—तदेवर्तं तदु सत्यमाहुस्तदेव ब्रह्म परमं कवीनाम् ।
इष्टापूर्तं बहुधा जातं जायमानं विश्वं बिभर्ति भुवनस्य नाभिः ॥
( तै० आ० १०।१ )।

## ३–सविकारो यज्ञप्रजापति ( आत्मक्षर )—

१—स एष वाचश्चित्तस्योत्तरोत्तरि क्रमो यत् ' यज्ञः" ( ऐ० आ० २।१।२ )।
२—एष वै यज्ञो यज्ञोऽन्यार्देवेषु देवोऽभ्युद्धो यदेतन्महदुक्थम्"
( ऐ० आ० २।३।४। )।
३—मखाय त्वा, मखस्य शीर्ष्णे ( तै० आ० ४।२। )।
४—प्रसतेन वै यज्ञेन देवा स्वर्गं लोकमायन् ( तै० आ० २१।१। )।

## ४–माञ्जनो विराट् प्रजापति [ विकारक्षर ]—

१—अथातो विश्वस्ता विराजो भवन्ति तस्मात्पुरुष' ( ऐ० आ० १।४।१। )
२—विराज ग्रामति । अन्नं वै विराजः ( ऐ० आ० १।४।२। )।
३—तत्सर्वश्रियो विराजमाप्नोति ( शा० आ० २।१६ )।
४—विराड्म्यां पुरुष प्रतिष्ठितः ( ऐ० आ० १।४।२। )।

## ५–सावरणो विश्वप्रजापति [ वैकारिकक्षर ]—

१—विश्वो ह्यन्यो अरिराजगाम ( शां० आ० २।४। )।
२—देवानां जनिमानि विश्वा ( ऐ० आ० २।३।१। )
३—विश्वतो दावन्–विश्वतो न आभर ( ऐ० आ० ४।२।२ )।
४—स इदं विश्वं भुवनं विचष्टे ( ऐ० आ० ३।१।४। )।

३

## ४–माश्रना विराट् प्रजापति ( विकारक्षर )—

१-विराट् सृष्ट्वा प्रजापन, योनिरग्न प्रतिष्ठिति [ तै० ब्रा १।२।२।२८ ]।
२-विराड् वाऽग्निष्टोम ( अग्नि-वाय्वन्त्र्यष्टोम ) [ कौ० ब्रा० १९।५ ]।
३ वैराजो वै पुरुषः [ तां० ब्रा २।७।८ ]।
४-वाग्वै विराट् [ शत० ३।५।१।३४ ]।

———•———

## ५–मावरणो विश्वप्रजापति ( वैकारिकक्षर )—

१-यद्वै विश्वं सर्वं तत् [ शत ब्रा० ३।१।२।११ ]।
२-इमे वै लोका विश्वा सप्तमानि [ शत ३।७।१।१ ]।
३-"वाषीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता" [ मै० ब्राह्मण ३ ]।
४-यो जागार भुवनपु विश्वा ( शत० ब्रा ११।३।१।८ ।

२

———•———

## २३१–३–भारण्यकमूलक पञ्चधा-विभक्त उपास्यतत्त्व—

## १–निर्गुण अव्ययात्मा-( अव्यय )—

१ तस्मात् पुरुषं पुरुषमस्यादित्यो मवति [ प० ब्रा ३।८।३ ),
२-मानन्दो ब्रह्मेति व्यजानात् [ तै ब्रा ३।१।६ ]।
३-विज्ञानं ब्रह्मेति व्यजानात् ,,
४-मनो ब्रह्मेति व्यजानात् ,,
५-स एष पुरुष समुद्र [ तै ब्रा ३।१।१ ]।

———••———

## २–सगुण षोडशीप्रजापति [ अक्षर ]—

१—यस्यस्य पारे भुवनस्य मध्ये नाकस्य पृष्ठे महतो महीयान् ।
शुक्रेण ज्योतींषि समनुप्रविष्टः प्रजापतिश्चरति गर्भेऽन्तः ॥
( तै ब्रा १।१ )।

## ३-सविकारो यज्ञप्रजापति [ आत्मक्षर ]—

१-अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्शत् ।
तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ॥
—ईशोपनिषत् ४।

२-स पर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धम् ।
कविर्म्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान्व्यदधाच्छाश्वतीभ्य समाभ्य ॥
—ईशोपनिषत् ८।

३-य सर्वज्ञः सर्वविद्, यस्य ज्ञानमयं तप
तस्मादेतद् ब्रह्म-नामरूप-मन्नञ्च जायते ॥
—मुण्डकोपनिषत् १।१।६।

४-यत्तदद्रेश्यमग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षु श्रोत्रं तदपाणिपादम् ।
नित्यं विभु सर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं तद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीरा ॥
—मुण्डकोपनिषत् १।१।६।

## ४-माञ्जनो विराट्प्रजापति ( विकारक्षर )—

१-एकैकं जालं बहुधा विकुर्वन्नस्मि क्षेत्र संहरत्येष देवः ।
भूयः सृष्ट्वा पतयस्तथेशः सर्वाधिपत्य कुरुते महात्मा (महानात्मा पारमेष्ठ्य) ।
—श्वेताश्वतरोपनिषत् ५।३।

२-गुणान्वयो य फलकर्म्मकर्त्ता कृतस्य तस्यैव न चोपभोक्ता ।
स विश्वरूपस्त्रिगुणस्त्रिवर्त्मा प्राणाधिप संचरति स्वकर्म्मभिः ॥
—श्वेता ५।७।

३-अनाद्यनन्तं कलिलस्य मध्ये विश्वस्य स्रष्टारमनेकरूपम् ।
विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥
—श्वे उप० ५।१३।

४-एको देव सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा ।
कर्म्माध्यक्ष सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च ॥
—श्वेता० ६।११।

## २३२-४—उपनिषन्मूलक पञ्चधा-विभक्त उपास्य तत्त्व—

### १—निर्गुण-अव्ययात्मा [ अव्यय ]—

१—दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः स बाह्याभ्यन्तरो ह्यजः ।
अप्राणो ह्यमना शुभ्रो ह्यक्षरात् परतः परः ॥

—मुण्डकोपनिषत् २।१।२।

२—गताः कलाः पञ्चदश प्रतिष्ठा देवाश्च सर्वे प्रतिदेवतासु ।
कर्माणि विज्ञानमयश्च आत्मा परेऽव्यये सर्व एकीभवन्ति ॥

—मुण्डकोपनिषत् ३।२।७।

३—एतदालम्बनं श्रेष्ठमेतदालम्बनं परम् ।
एतदालम्बनं ज्ञात्वा ब्रह्मलोके महीयते ॥

—कठोपनिषत् १।२।१७।

४—यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रेऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय ।
तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥

—मुण्डकोपनिषत् ३।२।८।

---

### २ सगुण षोडशीप्रजापति ( अक्षर )—

१—सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीमि-"ओम्" इत्येतत् ॥

— कठोपनिषत् १।२।१५।

२ ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः ।
तदेव शुक्रं-तद् ब्रह्म-तदेवामृतमुच्यते ॥

—कठोपनिषत् २।३।१।

३—अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि ( शरीरे ) तिष्ठति ।
ईशानो भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते ॥

—कठोपनिषत् २।४।१२।

४—यस्यानुवित्तः प्रतिबुद्ध आत्मास्मिन्संदेह्ये गहने प्रविष्टः ।
स विश्वकृत्, स हि सर्वस्य कर्त्ता तस्य लोकः, स उ लोक एव ॥

—बृहदारण्यकोपनिषत् ४।४।१३।

---

४–त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत् ।
मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम् ( गुणातीतम् ) ॥
—गीता ७।१३।

## २–सगुण षोडशीप्रजापति —

१–मत्तः परतरं नान्यत्-किञ्चिदस्ति धनञ्जय ! ।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥
—गीता ७।७।

२–ये चैव सात्त्विका भावा, राजसा, स्तामसाश्च ये ।
मत्त एवेति तान्विद्धि नत्वहं तेषु ते मयि ॥
—गीता ७।१२।

३–अधिभूतं क्षरो भावः पुरुषश्चाधिदैवतम् ।
अधियज्ञोऽहमेवात्र देहे देहभृतांवर ! ॥
—गीता ८।४।

४–क्षरः सर्वाणि भूतानि, कूटस्थोऽक्षर उच्यते ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः (षोडशी) ॥
—गीता १५।१६ १७

## ३–सविकारो यज्ञप्रजापति —

१–भोक्तारं यज्ञतपसां सर्वलोकमहेश्वरम् ।
सुहृदं सर्वभूतानां ज्ञात्वा मां शान्तिमृच्छति ॥
—गीता ५।२९।

२–सहयज्ञाः प्रजा सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥
—गीता ३।१०।

३–कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥
—गीता ३।१५।

## ५–सावरणो विश्वप्रजापति (वैकारिकत्त्वर)

१–तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमा ।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदापस्तत् प्रजापतिः ॥
—श्वेता० उप० ४।२।

२–त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी ।
त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः ।
—श्वेता० ४।३।

३–स विश्वकृद्विश्वविदात्मयोनिर्ज्ञः कालकालो गुणी सर्वविद्यः ।
प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः संसारमोक्षस्थितिबन्धहेतुः ॥
—श्वेता ६।१६।

४–स तन्मयो ह्यमृत ईशसंस्थो ज्ञः सर्वगो भुवनस्यास्य गोप्ता ।
य ईशेऽस्य जगतो नित्यमेव नान्यो हेतुर्विद्यत ईशनाय ॥
—श्वेता ६।१७।

४



## २३३ ५–गीताशास्त्रमूलक-पञ्चधा-विभक्त-उपास्य-तत्त्व—

### १ निर्गुण–अव्ययात्मा ( अव्यय )—

१–अनादित्वान्निर्गुणत्वात्–परमात्मायमव्ययः ।
शरीरस्थोऽपि कौन्तेय ! न करोति, न लिप्यते ॥
—गीता १३।३१

२–ग त–र्भर्ता–प्रभु–साक्षी निवासः–शरणं–सुहृत् ।
प्रभव –प्रलय–स्थानं–निधानं–बीज–मव्ययम् ॥ (आधिदैविकः–ईश्वराव्यय
—गीता ६।१८

३–उपद्रष्टाऽ–नुमन्ता च–भर्ता–भोक्ता–महेश्वरः ।
परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुष पर' ॥ (आध्यात्मिकः–जीवाव्यय )
—गीता १३।२२

४—मया प्रसन्नेन तवार्जुनेन रूपं परं दर्शितमात्मयोगात् ।
तेजोमयं विश्वमनन्तमाद्यं यन्मे त्वदन्येन न दृष्टपूर्वम् ॥

—गीता ११।४७।

## ५

---

### २३४—'यस्मिन् प्राण पञ्चधा संविवेश' मूलक-पाञ्चक विश्वपञ्चानुबन्धी पञ्चोपास्य-उपास्य-विवर्तों का संस्मरण—

पाठक इससे यह कल्पना न करलें कि, पाँच उपास्य-विभागों को सिद्धान्त मान बैठाना लेखक की कल्पना है। यद्यपि यह ठीक है कि ३ ४-६ किंवा असंख्य उपास्य सभी शास्त्रसिद्ध हैं। परन्तु इन सबका आत्मा के अव्यय- अक्षर [षोडशी]—[२] आत्मक्षर—[यज्ञप्रजापति]; [४] विश्वेश्वर [विराट्प्रजापति —[५] वैश्वानरिकेश्वर [विश्वप्रजापति] पाँच विवर्तों में ही अन्तर्भाव है। पाँचों उस एक ही के पाँच विवर्त हैं। एवं 'यस्मिन् पञ्च पञ्चजना — 'यदक्षरं पञ्चविधं समेति — 'यस्मिन्प्राणः पञ्चधा संविवेश' 'पाङ्क्तो वै यज्ञ' इत्यादि श्रुतियाँ भी इस पञ्चोपास्यविवर्त का ही सिद्धान्तरूप से समर्थन कर रही हैं। इसी आधार पर हम उपास्यदेव के इन पाँच विवर्तों को ही सिद्धान्तकोटि में प्रविष्ट मानते हैं।

### २३५—पञ्चपर्वात्मक महारम्भ आर्षशास्त्र में उपवर्णित पञ्चोपास्य विवरण—

चूंकि पञ्चपर्वा [संहिता —ब्राह्मण[१]—आरण्यक[२]—उपनिषत् —गीता ] शास्त्र-में [प्रत्येक में] पाँच पाँच उपास्यतत्त्वों का विवेचन हुआ है तो इसी आधार पर हमें यह भी मान ही लेना चाहिए कि अवश्य ही पाँचों शास्त्रपर्वों में [प्रत्येक में] पाँचों उपास्यतत्त्वों की उपासना का भी निरूपण हुआ होगा। विस्तारभय से शास्त्र के चार पर्वों को तो हम छोड़ते हैं केवल गीताशास्त्र में प्रतिपादित उन पाँचों उपासनामार्गों की ओर ही विज्ञ पाठकों का ध्यान आकर्षित कर रहे हैं। पाँचों में से पहिले क्रमप्राप्त निर्गुण अव्यय की उपासना का ही गीता में अन्वेषण कीजिए।

## १—निर्गुण—अव्ययोपासना—समर्थक गीतावचन—[दवयुगानुगता—उपासना ]—

### २३६—गीताशास्त्र की प्रत्यगात्मनिबन्धना निर्गुणाव्ययमूला निर्गुणोपासना का स्वरूप-समन्वय प्रयास —

जैसाकि पूर्व कहा गया है अव्ययोपासना का न तो निष्कामभाव से सम्बन्ध है एवं न कामभाव से। अपितु यहाँ केवल आत्मकामना से ही सम्बन्ध है। अव्ययपुरुष विद्या-कर्ममय है। जानना और करना इस अव्यय का स्वाभाविक धर्म है। यही उभयमूर्ति अव्ययपुरुष प्रत्यगात्मा [आध्यात्मिक ईश्वर] की प्रतिष्ठाभूमि बना हुआ है। जो भक्त बुद्धियोग के द्वारा इस अव्ययनिष्ठा प्राप्त कर लेता है उसके

४–यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः ।
तदर्थं कर्म कौन्तेय ! मुक्तसङ्गः समाचर ॥
—गीता ३।९।

## ४–माञ्जनो विराट्प्रजापति —

१–इहैकस्थं जगत्–कृत्स्नं पश्याद्य सचराचरम् ।
मम देहे गुडाकेश ! यच्चान्यद्द्रष्टुमिच्छसि ॥
—गीता ११।७।

२–द्यावापृथिव्योरिदमन्तरं हि व्याप्तं त्वयैकेन दिशश्च सर्वाः ।
दृष्ट्वाद्भुतं रूपमुग्रं तवेदं लोकत्रयं प्रव्यथितं महात्मन् ॥
—गीता ११।२०।

३–कालोऽस्मि लोकक्षयकृत्-प्रवृद्धो लोकान्समाहर्तुमिह प्रवृत्तः ।
ऋतेऽपि त्वां न भविष्यन्ति सर्वे येऽवस्थिताः प्रत्यनीकेषु योधाः ॥
—गीता ११।३२।

४–त्वमादिदेवः पुरुषः पुराणस्त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ।
वेत्तासि वेद्यं च परं च धाम त्वया ततं विश्वमनन्तरूप ! ॥
—गीता ११।३८।

## ५–सावरणो विश्वप्रजापति —

१–मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ।
मत्स्थानि सर्वभूतानि नचाहं तेष्ववस्थितः ॥
—गीता ९।४।

२–न च मत्स्थानि भूतानि, पश्य मे योगमैश्वरम् ।
भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मा भूतभावनः ॥
—गीता ९।५।

३–मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते स चराचरम् ।
हेतुनानेन कौन्तेय ! जगद्विपरिवर्तते ॥
—गीता ९।१० ।

## २३६-अव्ययोपासनानुगत निर्गुणभाव, एवं तत्समर्थक-गीतावचन—

अव्ययज्ञानकर्म्मात्मिका प्रत्यगात्मानुगता यही आत्मोपासना वैराग्यलक्षणा बुद्धियोगनिष्ठा है। इस के आविष्कार-प्रचार का एकमात्र श्रेय भगवान् को ही है। अतएव इसे हम 'भगवन्निष्ठा' कहते हैं। विवस्वान् इक्ष्वाकु, जनकादि राजर्षि—इसी निष्ठा का अनुगमन करते हुए विदेह कहलाए हैं साथ ही यह भी ध्यान रखिए कि, इस का मूल प्रधानरूप से उपनिषत् शास्त्र ही बना हुआ है। वैराग्यबुद्धियोगात्मिका अव्ययमूला इसी निर्गुणोपासना का स्पष्टीकरण करते हुए निम्नलिखित वचन हमारे सामने आते हैं—

१- येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्म्मणाम्।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः॥ (७।२८।)।

२—जरामरणमोक्षाय मा' माश्रित्य यतन्ति ये।
ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म्म चाखिलम्॥ (७।२९।)

३—साधिभूताधिदैवं 'मां' साधियज्ञं च ये विदुः।
प्रयाणकालेऽपि च "मां" ते विदुर्युक्तचेतसः॥ (७।३०।)

४—तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः॥ (७।१७।)

५—उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम्॥ (१७।१८।)

६—वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः॥ (७।१९।)

७—मद्भक्ता ( अव्ययभक्ता ) यान्ति मामपि॥ (७।२३।)।

८—योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मना।
श्रद्धावान् भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः॥ (६।४७)।

९—पुरुषः स परः पार्थ! भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम्॥ (८।२२।)।

१०—समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम्॥ (९।२९।)

## २३६–अव्ययोपासनानुगत निर्गुणभाव, एवं तत्समर्थक गीतावचन—

अव्ययज्ञानकर्म्मात्मिका प्रत्यगात्मानुगता यही आत्मोपासना वैराग्यसत्त्वया बुद्धियोगनिष्ठा है। इस के आविष्कार-प्रचार का एकमात्र श्रेय भगवान् को ही है। अतएव इसे हम "भगवन्निष्ठा" कहते हैं। विवस्वान्, इक्ष्वाकु, जनकादि राजर्षि—इसी निष्ठा का अनुगमन करते हुए विदेह कहलाए हैं। साथ ही यह भी ध्यान रखिए कि, इस का मूल प्रधानरूप से उपनिषत् शास्त्र ही बना हुआ है। वैराग्यबुद्धियोगात्मिका अव्ययप्रमूला इसी निर्गुणोपासना का स्पष्टीकरण करते हुए निम्नलिखित वचन हमारे सामने आते हैं—

१– येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्म्मणाम् ।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः ॥ (७।२८।)।

२—जरामरणमोक्षाय 'मां' माश्रित्य यतन्ति ये ।
ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म्म चाखिलम् ॥ (७।२९।)

३—साधिभूताधिदैवं 'मां' साधियज्ञं च ये विदुः ।
प्रयाणकालेऽपि च "मां" ते विदुर्युक्तचेतसः ॥ (७।३०।)

४—तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते ।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः ॥ (७।१७)

५—उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम् ।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम् ॥ (७।१८।)

६—वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ (७।१९।)

७—मद्भक्ता (अव्ययभक्ता) यान्ति मामपि ॥ (७।२३।)।

८—योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मना ।
श्रद्धावान् भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥ (६।४७)।

९—पुरुषः स परः पार्थ ! भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥ (८।२२)।

१०—समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ॥ (९।२९)

अव्यय के ज्ञान कर्म से ज्ञानवान् एवं कर्मवान्, बनता हुआ सब में प्रविष्ट होरहा है। इसी की इच्छा से सब का सञ्चालन होरहा है— 'भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया'।

## २४३–मुकुलितवृत्तिरूपा अस्मिता की निवर्तिका ऐश्वर्यप्रदात्री भक्ति, एवं उस की सगुणरूपता का समन्वय—

जीवात्मा इसी का अंश है। अंशी की इच्छा ही अंशेच्छा है। जीवात्मा का यह कर्तव्य होना चाहिए कि वह कर्म को ईश्वरेच्छा से ही नियन्त्रित समझे। अपनी कामना को हटा कर उस के स्थान में उस स्वामी की इच्छा का ही समावेश करदे। यही निष्कामभाव (ईश्वरकामभाव) मूला अक्षरोपासना कहलाएगी। 'ओङ्कार' ही इस उपासना का मूल धरातल बनेगा। इस अनुध्यान से यह उस का 'भाग' (अंश) बन जायगा फलतः भक्तियोगनिष्ठा प्राप्त होजायगी। यद्यपि 'भाग' यह भाव भी बना हुआ है परन्तु अविद्यावरण से यह उस के ऐश्वर्य्यभाव से वञ्चित होरहा है। परिणामतः यह अपने कर्म क्षेत्र–निकाय में पद पद पर कुण्ठित ही होता रहता है। सांसारिक–विभीषिकाओं से व्याकुलमना ही बना रहता है। जब प्रणवध्यान के द्वारा यह अविद्यावरण हटा देता है तो उस ईश्वर की ईश्वरता की बिना विलम्ब लक्षण ऐश्वर्य्य की इस में स्वतः ही अभिव्यक्ति होजाती है। मुकुलितवृत्ति (अस्मिता) जाती रहती है, ऐश्वर्य्यलक्षणा बुद्धियोगनिष्ठा प्राप्त होजाती है।

## २४४–काशिराज प्रतर्दनादि भारतीय-नृपतिवरों की परम्परा में प्रचलिता ऐश्वर्य्य बुद्धियोगात्मिका-भक्ति—

काशिराज प्रतर्दन केकय, अश्वपति, जनक, आदि नृपतिगण इसी भक्ति से ऐश्वर्य्यशाली होगए हैं। यही निष्काममावमूला ईश्वरानन्यता–लक्षणा गीता की (राजविद्यानुगता) 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोगनिष्ठा' है। 'मैं कुछ नहीं करता वही सब कुछ करता है' यही इस की मूलप्रतिष्ठा है। यही गीता का भक्तियोग है जिस का कि, विशेषण परीक्षाप्रकरण के अन्त में होने वाला है। इस भक्तिलक्षणा उपासना से ज्ञानवान् बना हुआ यह भक्त कालान्तर में (प्रयाणकाल में) उस पूर्वोक्त 'माम्' [अव्यय] को प्राप्त करने में समर्थ होजाता है।

## २४५–राजविद्यानुगता षोडशीपुरुषनिबन्धना-ईश्वरानन्यता–लक्षणा भक्ति, एवं सगुणा षोडशीप्रजापत्युपासना–समर्थक-गीतावचन—

अव्ययभक्ति इसी क्रम में "मां" प्राप्ति का कारण बनती हुई विश्वमाव का कारण बनती है एवं षोडशीरूपा अक्षरभक्ति जन्मान्तर में यदि कुछ विघ्न आगए, तो अनेक जन्मों के पीछे [कामभाव के आत्यन्तिक निरोध होने पर] अव्ययमूलक निःश्रेयभाव प्राप्त होता है। दोनों उपासनाओं में यही अन्तर है। साथ ही यह भी ध्यान रखिए कि इसका प्रधानरूप से 'आत्मयज्ञ' ही मूल बना हुआ है। इस राजविद्यानुगता षोडशी-प्रजापति-निबन्धना ओङ्कारात्मिका निष्कामभावमूला ईश्वरानन्यता लक्षणा ऐश्वर्य्यबुद्धियोगोपपत्तिका भक्तिरूपा उपासना का स्पष्टीकरण करते हुए ही आगे के वचन हमारे सम्मुख आते हैं।

१—कविं पुराणमनुशासितारमणोरणीयांसमनुस्मरेद्यः ।
सर्वस्य धातारमचिन्त्यरूपमादित्यवर्णं — तमसः परस्तात् ॥ (८।९)।

२—प्रयाणकाले मनसाऽचलेन भक्त्या युक्तो योगबलेन चैव ।
भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक् स तं परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥ (८।१०)।

३—यदक्षरं वेदविदो वदन्ति विशन्ति यद्यतयो वीतरागाः ।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण प्रवक्ष्ये ॥ (८।११)।

४—ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन् ।
यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम् ॥ (८।१३)।

५—अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः ।
तस्याहं सुलभः पार्थ ! नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥ (८।१४)।

६—महात्मानस्तु मां पार्थ ! दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥ (९।१३)।

७—सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।
नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ (९।१४)।

८—अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्तते ।
इति मत्वा भजन्ते मां बुधा भावसमन्विताः ॥ (१०।८)।

९—तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि × बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥ (१०।१०)।

१ —बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते ।
वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ (७।१९)।

२

*—शास्त्रा-अक्षर-"अक्षरस्य प्रशासने गार्गि !" ।

†—आदित्य सूर्य्य है, एवं इसी में अक्षर की अभिव्यक्ति हुई है ।

× अक्षरभावस्यैव निर्गुणसाम्यरूपत्व–बुद्धियोगावाप्तिरिति सिद्धान्तित प्राग् ।

## ३—अविकारयज्ञप्रजापत्युपासनासमर्थक गीतावचन—

### २४६-विकारानुबन्धी सत्यप्रतिष्ठ यज्ञप्रजापति, एवं तदनुगता उपासना—

यह लोकप्रत्यक्ष सेवा भक्ति-मूलक उसी कर्म्मयोग का संशोधित रूप है जिसे कि कतिपय शास्त्रार्थियों ने गीता का मुख्य विषय मानने की भ्रान्ति करली है। षोडशीपुरुष के अनन्तर अमृतवाक्-आपः-अग्नि-मय यज्ञप्रजापति का ही स्थान है। वाङ्मयस्य संस्तरण है। आप सोम है, एवं अग्नि अग्नि है और दोनों का समन्वितरूप ही यज्ञप्रजापति है एवं यागात्मक (यज्ञात्मक) सत्यप्रजापति ही इसकी प्रतिष्ठा है जैसाकि पूर्वप्रकरण में विस्तार से बतलाया जाचुका है।

### २४७-'तानि धर्म्माणि प्रथमान्यासन्' मूलक यज्ञात्मक कर्म्म, एवं तद्रूपा भक्ति—

हमारे सम्पूर्ण कर्म्म इस प्रजापति को अनन्य बनाते हुए ही सम्पन्न हों यही तीसरा कर्म्मात्मक भक्तिमार्ग है। 'तानि धर्म्माणि प्रथमान्यासन्' के अनुसार यह धर्म्मरूप प्रजापति ही उस पूर्वोक्त अक्षरब्रह्म की प्रतिष्ठाभूमि है- तस्मात् सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम्'।

### २४८—यज्ञप्रजापति के अर्चनोपासन से अनुप्राणिता त्रिगुणात्मिका भक्ति—

इस यज्ञप्रजापति को निमित्त बनाकर यज्ञ-तप-दान करना हुए- भारत-वर्ष करना और और भी लोक-संग्राहक लोकाभ्युदयमूलक किन्तु विश्वशान्ति के समर्थक-कर्म्म करना यज्ञार्थ (यज्ञप्रजापति के लिए किए हुए कर्म्म) कर्म्म कहलाएँगे। इस कर्म्म से यज्ञप्रजापति का अर्चन होगा यह परम्परया षोडशी-प्रजापति की प्राप्ति का कारण बनेगा षोडशी-प्रजापति परम्परया अव्ययप्राप्ति का कारण बन जायगा। इसप्रकार अपने कर्म्मों से यज्ञप्रजापति का अर्चन करता हुआ यह कर्म्मात्मक भक्त परम्परया सिद्धि प्राप्त करने में समर्थ होसकेगा-"स्वकर्म्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः"।

### २४९-कर्म्ममय-भक्तिमार्ग की त्रिगुणात्मकता के अपवादविरोधी गीताचार्य्य—

ध्यान रहे इस मार्ग में ईश्वरात्मक अक्षर किंवा अव्यय लक्ष्य नहीं है। अपितु कर्म्ममात्र ही लक्ष्य है-"कर्म्मेति मीमांसकाः"। कर्म्म को ही ईश्वर समझ कर निष्कामभाव से इसकी आराधना करना कर्म्ममय भक्तिमार्ग है। कर्म्मका आरम्भ रजस से सम्बन्ध है अतएव इसके द्वारा तद्रूपा यज्ञपदात्मिका ही प्राप्त होगी है। यदि सकामभाव है तो पुनरावर्त्तन है। और प्रवृत्तिमूलक यही कर्म्मयोग त्रिगुणात्मक बनता हुआ मीमांसकर्म्म-नतिप्रधान बनता हुआ स्वर्गादि भोग का उपासक बनता हुआ भगवान् की दृष्टि में सर्वथा "हेय है- निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन"।

### २५० गीता के द्वारा समर्थित गुणात्मक-भक्तिमार्ग का 'धर्म्मबुद्धियोगात्मक' स्वरूप—

निष्कामभाव से लोकसंग्रहदृष्टिमात्र से किया हुआ यह कर्म्मानुष्ठान ईश्वरार्पण बनता हुआ परम्परया बुद्धिलक्षणा सिद्धि का ही कारण बन जाता है और यही गीता का संशोधित कर्म्मबुद्धियोग-लक्षण कर्म्मयोग किंवा कर्म्मनिष्ठा है। धर्म्मविद्यानुगत यही मार्ग ऋषियों का "योग" है-"कर्म्मयोगेन योगिनाम्"।

है। शास्त्र ने जिन यज्ञादि कर्म्मों का विधान किया है शास्त्र पर पूर्ण निष्ठा रखते हुए वर्णाश्रमानुसार अधिकारभेद से "यज्ञप्रजापति" रूप 'उपेश्वर' के निमित्त निष्काममाव से कर्म करना ही कर्म्मात्मिका-भक्ति का उत्तममार्ग है।

## २५७–ईश्वरसत्ता से तटस्थ मानवों के अभ्युदय से अनुप्राणित भक्तिमार्ग की रूपरेखा–

कुछ एक ऐसे व्यक्ति भी हैं जोकि ईश्वरसत्ता किंवा उपेश्वरसत्ता पर विश्वास नहीं रखते। रामकृष्णादि अवतारों को वे महापुरुष ही समझते हैं। कोई हानि-नहीं। महापुरुषों का आदर्श भी तो हमारा अभ्युदय कर सकता है। हमें यह तो मान ही लेना पड़ेगा कि ये महापुरुष लोकाभ्युदयार्थ ही कर्म्म में प्रवृत्त रहते थे [हैं]। इनके आदर्श को सम्मुख रखते हुए निष्काममाव से हमें उनके बतलाए हुए सिद्धान्तों के अनुसार ही कर्म्ममार्ग में प्रवृत्त रहना चाहिए। जो सात्त्विक जीव उन्हें साक्षात् ईश्वर मान कर उनका संस्मरण करते हुए कर्म में प्रवृत्त रहते हैं वे तो पूर्वोक्त उत्तम मार्ग के ही अनुयायी कहलाएँगे।

## २५८–केवल प्रकृतिपरायण प्राकृत-मानवों का चरित्रचित्रण एवं तदभ्युदयपथ संस्मरण—

कुछ एक बुद्धिवादी ऐसे भी हैं जिनकी दृष्टि में अवतारपुरुषों का महापुरुषत्व एवं उन का आदर्श केवल साम्प्रयिक है। कितने एक परिश्रमी एवं तदनुयायी भारतीय तो इन के चरित्रों में दोष निकालने में भी लज्जा का अनुभव नहीं करते। इन की यह कुत्सित-विचारधारा भी आज विद्वत्ता ! ही मानी जाती है। प्रत्येक बात में 'नेचर' का समावेश करना ही इन का परम पुरुषार्थ है। नास्तिक भगवान् कहते हैं कोई हानि नहीं। तुम ईश्वरसत्ता पर भी विश्वास मत करो अवतारों को महापुरुष भी मत समझो उनके आदर्शों का भी अनुगमन मत करो केवल प्रकृति के ही अनुगामी बने रहो।

## २५९ प्रकृतिसिद्ध-लोकसंग्राहक-कर्त्तव्यानुष्ठानानुगत सदाचरण, एवं तन्निबन्धन पारम्परिक अभ्युदय—

सूर्य्य-चन्द्रमा-वायु-अग्नि आदि प्रकृति के ही तो अवयव हैं। तुम्हें मानना पड़ेगा कि, वे सभी प्राकृतिक जड़पदार्थ बड़े संयम से नियमपूर्वक लोकसत्ता के पालक बने हुए हैं। किसी से राग द्वेष न रखते हुए, अपने किसी वैय्यक्तिक स्वार्थ को सिद्ध न करते हुए उपकार अपकार-प्रेम-द्वय आदि द्वन्द्वभावों से विमुक्त रहते हुए अपने कर्त्तव्य पर अनन्यनिष्ठा से प्रतिष्ठित हैं। इनके इसी आधिकारिक 'कर्त्तव्य' से हमारी किंवा विश्व की स्वरूप–रक्षा होरही है। तुम इन्हीं के आदर्शों को लक्ष्य में रखकर अपने उन कर्त्तव्य-कर्म्मों पर निष्काममाव से रागद्वेष-परित्याग-पूर्वक आरूढ रहो, जिनसे कि लोकाभ्युदय द्वारा यह विश्व के मानवसमाज में शान्ति-प्रेम तथा सौहार्द बना रहे। ऐसा करने से प्रकृति का तुम पर अनुग्रह होगा। परोक्षरूप से तुम्हारा भूतात्मा यज्ञप्रजापति का भक्त (भाग) बन जायगा। यह के द्वारा ईश्वरनिष्ठा प्राप्त होजायगी। फलतः वही सिद्धि तुम्हें भी मिल जायगी जोकि रजोगुण महापुरुषोपासकों का सत्त्वगुण अवतारपुरुषोपासकों को श्रीगुणातीत यज्ञकर्म्मोपासकों को एवं सर्वातीत ईश्वरोपासकों का परम्परया प्राप्त होजाती है।

(मुह लटकाए रहती है)। हम देखते हैं कि दुःखियों को हँसते देख कर नहीं भाई! बालक भी हँसने लगते हैं एवं रोते देख कर उदास होजाते हैं। और इस वातावरण की बदौलत के अन्तर्जगत् में अमिट छाप लग जाती है अन्तर्जगत् सदा मस्त ही नहीं बना रहता है।

## २६९–लोकसंग्रहनिष्ठ भगवान् के द्वारा उदासीनयोगी के युक्त-योग में यत्किञ्चित् संशोधन—

उक्त सर्वथा बुद्धियोगी लोकसंग्रह में सर्वात्मना सफल नहीं होसकेगा। उसका विशुद्ध बुद्धियोग मनोयोग की ओर झुके हुए संसारियों की प्रथम तो उपासी का कारण ही बन बैठेगा। अथवा तो विरोधादि का अनुसरण करते हुए वे इसे बहिष्कृत ही करदेंगे। उदासीनता में उन का विकास रुकेगा बहिष्कार में उनका सन्मार्ग-प्रदर्शक कोई न रहेगा। लोकसंग्रह के अनन्य पक्षपाती भगवान् यही देखकर इस 'युक्तप्रकृति' में थोड़ा सा संशोधन और चाहते हैं।

## २७०–युक्त-योगी के बौद्धिक-उदासीनपक्ष में मानस-श्रद्धाभाव का समावेश, एवं तद्द्वारा युक्त-योगी की रूक्षता का निराकरण—

वे कहते हैं कि, बुद्धि के साथ मानसी-श्रद्धा का योग और करलो। हम मानते हैं कि, तुम में पूरी श्रद्धा है मन का भी पूर्णयोग है। परन्तु तुम्हारा यह मानसभाव (श्रद्धा) अभी विशुद्ध आत्मानुगत (आत्मानुगत) बनता हुआ एकाङ्गी ही बन रहा है। तुम सांसारिक कर्मों में भी पूर्ण योग दे रहे हो। परन्तु तुम्हारा मानस जगत् इस योग से हटा हुआ है। अमनस्करूप ही तुम्हारा सहयोग है। तुम अपने मानस-भाव को थोड़ा इधर भी झुकाए रहो। लोकसंग्रह के साथ साथ लौकी मनुष्यों के कर्मों में श्रद्धा भी प्रकट करते जाओ। ऐसा न करने से उक्त दोषों के अतिरिक्त उनमें बुद्धिभेद की भी आशङ्का से पीछा न छूटेगा। क्यों क्या है, सुनो!

## २७१–श्रद्धारस से समन्वित 'योगी' का युक्ततमत्व एवं तदभिनन्दन-लोकसंग्रह—

यदि किसी को दुःखी देखो तो उन में भी श्रद्धा प्रकट करो। स्वयं दुःख का अभिनय करते हुए [ यद्यपि तत्त्वतः तुम दुःख से दूर हो ] उसे सान्त्वना प्रदान करो। यदि किसी को हर्ष होरहा है तो तुम भी उस के हास्य-कलोल मे स्नान करो। हास्य-विनोद-गल्प गोष्ठी-आदि में ऐसे बने रहो ऐसे घुलमिल जाओ जैसे एक सामान्य संसारी। तभी तुम उन संसारियों के अतिसन्निकट पहुँचते हुए उनका आत्मसंशोधन करसकोगे। और इस अवस्था में—श्रद्धायुक्त तुम्हारा यह योग योगतम बन जायगा, दूसरे शब्दों में युक्तभाव युक्ततमत्व में परिणत हो जायगा।

## २७२–युक्त', और 'युक्ततम शब्दों का स्वरूप-समन्वय, एवं तत्र भगवान् के द्वारा भक्तिविभाग का संस्थापन—

उक्त दोनों मार्गों में से भगवान् का अधिक झुकाव किस ओर है? वे उदासीनतारूप विरक्तानुगत श्रद्धाभावविरहित योग एवं युक्तयोगी को अभीप्सित मानते हैं अथवा विकासरूप विरक्तानुगत श्रद्धायुक्त

योगतम एवं युक्ततमयोगी था ?। उत्तर भगवान् के जीवन से ही मिल जाता है। हर्ष शोक से परे रहने वाले बुद्धियोगी भगवान् ने अपना जीवन कैसा हास्यपूर्ण बनाए रक्खा इस सम्बन्ध में विशेष वक्तव्य नहीं है। बाललीला-सम्बन्धी भगवान् का नन्दनन्दन रूप तो इस युक्ततमयोग से प्रथम से इति पर्य्यन्त युक्ततम है ही परन्तु हम देखते हैं कि ईश्वरीय लीला-सम्बन्धी भगवान् का वासुदेवरूप भी इस युक्ततमभाव से शून्य नहीं है।

## २७३–सर्वमूर्ति आप्तकाम भगवान् वासुदेव कृष्ण के 'युक्ततमत्व' का स्वरूप-सम्मरण, एवं तन्निबन्धन गीता का रहस्ययोग'—

अभ्यन्य के वधावर से पूर्व अर्जुन के विलाप पर भगवान् रो पड़ते हैं। द्रौपदी के रुदन पर उनकी अक्षि से उसे धैर्य्यप्रदान कर रहे हैं। भक्त के विलाप पर उनका अन्तर्जगत् व्याकुलता दिखाई देता है। कर्ण के द्वारा दैवी गई–'एकपुरुषघातिनीशक्ति' से जब एक अक्षौहिणी सेना का चूर्ण करता हुआ हिडिम्बापुत्र घटोत्कच धराशायी हो जाता है तो भगवान् शैलनाद के साथ अर्जुन को गले लगाकर रथ पर ही नृत्य करने लग पड़ते हैं। क्रोध को बुद्धियोगी का विरुद्ध धर्म मानते हुए भी स्वयं भगवान् रुद्ररूप धारण कर पितामह पर चक्र प्रहार के लिए दौड़ पड़ते हैं। क्या कोई भक्त यह स्वीकार करेगा ?। असम्भव। यह तो भगवान् का लोकसंग्रहात्मक प्रदर्शनमात्र ही था। और यही भगवान् का योगतम यो। था एवं इसीलिए भगवान् युक्ततम योगी थे। यही गीता का रहस्ययोग है।

## २७४ गीतायोग के दो विभिन्न 'महिमाविवर्त', उभयविवर्त्तात्मिका सुप्रसिद्धा बुद्धियोगनिष्ठा', एवं तन्निबन्धना निर्गुणाव्ययोपासना का स्वरूप-समन्वय—

इसप्रकार निर्गुणाव्ययोपासनारूप इस योग के विशुद्ध बुद्ध्यनुगत योगरूप योग एवं ज्ञान-भक्त्यभिनयरूप भक्त्यनुगत योगतमरूप योग ये दो विवर्त हो जाते हैं। दोनों को हम 'बुद्धियोग' इस एक नाम से ही व्यवहृत करेंगे। एवं यही प्रचलित ज्ञान-कर्म्म-भक्ति इन तीनों निष्ठाओं से सर्वथा स्वतन्त्र उभयात्मिका किंवा ज्ञानात्मिका अव्ययोपासना कहलाएगी। साथ ही यह तो सिद्ध ही है कि इस उपासना में मनोमय आनन्द मनोमय विज्ञान एवं मनोमय मनोरूप निर्गुण अव्यय ही उपास्य है।

## २७५–ईश्वरोपासना-लक्षण ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' की 'भक्ति' रूपता, तदनुवर्त्मा नृपतिश्रेष्ठ, एवं गीता से अनुप्राणित 'तपः' शब्द का स्वरूप-समन्वय, और गीता का पारिभाषिक तपस्वी—

इसके अनन्तर दूसरी योगेश्वरीपुरुषोपासना बतलाई गई है। इसी को हमने ईश्वरोपासनालक्षण ऐश्वर्य्यबुद्धियोग कहा है एवं ककुत्स्थ-प्रवर आदि भारतीय राजाओं में ही इसका विशेष प्रचार बतलाया है। साथ ही पूर्व में इसके सम्बन्ध में यह भी स्पष्ट किया जा चुका है कि त्रिवृत् आत्ममात्रा ही इस उपासना का मुख्य धरातल है। योगेश्वरीपासनानि अक्षरप्रधान बनता हुआ भावप्रधान ही सिद्ध किया गया है।

| | |
|---|---|
| १–यज्ञकर्म्मात्मिका–उपासना | उपासनासु–सर्वोत्तमा |
| २–आत्मोपमितकर्म्मात्मिका–उपासना | उत्तमा |
| ३–भगवतोपासना | " मध्यमा |
| ४–प्रकृतिकर्म्मोपासना | अधमा |

---

अब इस सम्बन्ध में गीताप्रमाण उद्धृत कर प्रक्रान्त चौथे विषय को उपरत किया जाता है। उक्त चारों ही प्रकार शास्त्रसम्मत भगवान्‌ने अधिकारी-भेद से उपादेय माने हैं जैसा कि निम्न लिखित वचनों से स्पष्ट है।

## २८०–[१]–यज्ञकर्म्मात्मिका उपासना सर्वोत्तमा–(कर्म्मयोगायोगिनाम्)–भगवत्–सम्मत —

१—यज्ञदानतपः कर्म्म न त्याज्यं कार्य्यमेवतत् ।
यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥ ( १८।५। )

२—एतान्यपि तु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च ।
कर्त्तव्यानीति मे पार्थ ! निश्चितं मतमुत्तमम् ॥ ( १८।६। )

३—सहजं कर्म्म कौन्तेय ! सदोषमपि न त्यजेत् ।
सर्वारम्भा हि दोषेण धूमेनाग्निरिवावृताः ॥ ( १८।४८ )।

४—त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ।
निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान् ॥ (२।४५।)।

५—संन्यासः कर्म्मयोगश्च निःश्रेयसकरावुभौ ।
तयोस्तु कर्म्मसंन्यासात् कर्म्मयोगो विशिष्यते ॥ (५।२)।

---

## २८१–[२]–आत्मकर्म्मात्मिका उपासना उत्तमा (ज्ञानयोगो माख्या नाम्) भगवत्–सम्मत (किन्तु अरुचिकर)

१—ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजन्तो मामुपासते ।
एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ॥ ( ९।१५। )।

२—ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते ।
सर्वत्रगमचिन्त्यं च कूटस्थमचलं ध्रुवम् ॥ ( १२।३। ) ।

३—संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः ।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥ ( १२।४ ) ।

४—क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम् ।
अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते ॥ (१२।५।) ।

५—अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम् ।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥ ( १३।११। )

२

---

२८२-[३]-अवतारपुरुषोपासना ( कर्म्मयोग ) भगवत्-सम्मत, किन्तु अरुचिकर —

१—कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञाना प्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः ।
तं तं नियममास्थाय प्रकृत्या नियताः स्वया ॥ ( ७।२० ) ।

२—यो यो यां यां तनुं भक्तः श्रद्धयार्चितुमिच्छति ।
तस्य तस्याचलां श्रद्धां तामेव विदधाम्यहम् ॥ ( ७।२१ ) ।

३—स तया श्रद्धया युक्तस्तस्याराधनमीहते ।
लभते च ततः कामान् मयैव विहितान् हितान् ॥ (७।२२) ।

४—अन्तवत्तु फलं तेषां तद्भवत्यल्पमेधसाम् ।
देवान् देवयजो * यान्ति ॥ (७।२३) ।

५—अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः ।
परं भावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम् ॥ (७।२४) ।

३

---

*—अवतारदेवयज्ञः

## २८३–[४]–प्रकृत्यवयवोपासना [ कर्म्मयोग ]—

१—येऽप्यन्यदेवता भक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः ।
तेऽपि मामेव कौन्तेय ! यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥ (९।२३) ।
२—न तु मामभिजानन्ति तत्त्वेनातश्च्यवन्ति ते ॥ (९।२४)
३—यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलम् ।
यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम् ॥ (१५।१२)
४—गामाविश्य च भूतानि धारयाम्यहमोजसा ।
पुष्णामि चौषधीः सर्वाः सोमो भूत्वा रसात्मकः ॥ (१५।१३)
५—एतैर्विमुक्तः कौन्तेय ! तमोद्वारैस्त्रिभिर्नरः ।
आचरत्यात्मनः श्रेयस्ततो याति परां गतिम् ॥ (१६।२२)

४

---

## ४–साज्ञनविराट्प्रजापत्युपासनासमर्थक–गीतावचन—

### २८४–अज्ञानपरिग्रहात्मिका विराट्पुरुषोपासना, आवरणपरिग्रहात्मिका विश्वरूपोपासना में अनुप्रासित पूर्वापर विरोध एवं तन्निराकरण प्रयास—

अब चौथा उपास्य-विवर्त हमारे सामने आता। यही 'देवसत्योपासना' कहलाती है। पूर्व में हमने साज्ञना विराडुपासना को एवं सावरणा विश्वोपासना को दोनों को विश्वोपासना कहा है। जिन ४ प्रकार के जीवों का पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है उनमें से प्रथम आधिभौतिक चलनजीवों (मनुष्यपुरुषों) का सीधा प्रजापति विराट से सम्बन्ध माना है। एवं दूसरे आधिभौतिक पशु-पक्ष्यादि चलनजीवों का विराट्संस्था से सम्बन्ध बतलाया है। इधर पूर्वप्रतिपादिता विश्वोपासना में आवरणोपासना के साथ साथ वृक्ष-वनस्पति-लतादि अचेतनजीवों का भी समावेश सिद्ध किया है। इससे पूर्वापरविरोध प्रतीत होता है। जब विश्वोपासना को अचेतनजीवोपासना सिद्ध करना पूर्व की विराडुपासना में भी अचेतनजीवोपासना का समन्वय करना अवश्य ही पूर्वापरविरोध है। परन्तु सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने पर इस विरोध का कोई मूल्य नहीं रह जाता।

---

—प्राणदेवता

## २८५–अमृतशुक्रानुबन्धी विराट्प्रजापति के साथ मर्त्यशुक्रानुबन्धी विश्वमूर्त्ति का सह समन्वय, एवं पूर्वापरविरोध-निराकरण—

पाठकों को स्मरण होगा कि वाक्-( वाङ्मय स्वयम्भू ) आपः (आपोमय-परमेष्ठी) एवं अग्नि ( अग्निमय सूर्य्य ) इन तीनों के समुच्चय को हमनें यज्ञप्रजापति कहाथा एवं अग्निः ( सूर्य्य )–वाक् ( पृथिवी ) की समष्टि को विराट्प्रजापति कहा था। मध्यस्थ अमृत सूर्य्य को यज्ञप्रजापति का अन्तिमपर्व बतलाया था एवं मध्यस्थ उसी सूर्य्य को ( मर्त्याग्निशुक्रदृष्टि से ) विराट्प्रजापति का पहिला पर्व माना था। क्योंकि सूर्य्यसंस्था का दोनों ओर सम्बन्ध है अतएव इसी से सम्बन्ध रखने वाली अचेतनजीवोपासना का हमनें यज्ञप्रजापति के साथ भी सम्बन्ध बतलाया है एवं आज इस विराट्प्रजापति के साथ भी सम्बन्ध बतला रहे हैं।

## २८६–यज्ञप्रजापति-निबन्धना निष्कामोपासना एवं विराट्प्रजापति निबन्धना-सकामोपासना का समन्वय—

दोनों में यह विवेक अवश्य कर लेना चाहिए कि यज्ञप्रजापति से सम्बन्ध रखने वाली अचेतनजीवोपासना, किंवा प्राणदेवोपासना का निष्कामभाव से सम्बन्ध है एवं विराट्प्रजापति से सम्बन्ध रखने वाली अचेतनजीवोपासना का कामभाव से सम्बन्ध है।

## २८७–यज्ञियदेवतामयी काम्यकर्म्ममयी, त्रिगुणभावात्मिका, विराडुपासना का गीता के द्वारा संग्रह, एवं तत्र संशोधन—

वहाँ की देवोपासना लोकसंग्रह की मूल बनाती हुई स्वार्थमुक्त परमार्थभाव पर प्रतिष्ठित है एवं यहाँ की उपासना लोकसंग्रह की उपेक्षा करती हुई स्वार्थभाव पर ही प्रतिष्ठित है। विराडुपासना ३३ यज्ञिय-देवताओं की उपासना है विकाररूप देवताओं की उपासना है। एवं यज्ञसम्बन्धिनी देवोपासना विश्वेदेवों की उपासना है प्रकृतिपर्वों की उपासना है। यज्ञप्रक्रिया के द्वारा विराट्के सर्वप्राणात्मक इन्द्ररूप आहवनीय हिरण्यगर्भात्मक वायुरूप दक्षिणाग्नि एवं वैश्वानरात्मक अग्निरूप गार्हपत्याग्नि से सम्बन्ध रखने वाले १२ आदित्य ११ रुद्र ८ वसु, प्रजापति वषट्कार इन ३३ यज्ञिय-देवताओं का तत्-तत्काम्य यज्ञ के द्वारा अपने मानुष भूतात्मा में आधान करते हुए इस यज्ञिय-देवसंस्कारकरण से ( जो कि विश्वसंस्कार-"देवात्मा" नाम से प्रसिद्ध है ) शरीरत्यागानन्तर–नाकिदेवलोक में प्रतिष्ठित होजाना ही इस प्राणदेवोपासना का मुख्य फल है। यही यज्ञियदेवतामयी काम्यकर्म्ममयी, त्रिगुणभावात्मिका कामयज्ञमयी उपासना विराडुपासना है। गीताने इसका यहाँ संग्रह किया है यहाँ निन्दा भी पर्य्याप्त की है। इस उपासना की क्या इतिकर्त्तव्यता है क्या फल है? यह निम्न लिखित वचनों से स्पष्ट है—

## ५–सावरणविश्वप्रजापत्युपासनासमर्थक गीतावचन—

२८८–आधिकारिक, तथा आश्वस्थिक-जीवप्रपञ्चानुबन्धी विविध उपासना-मार्ग, एवं सत्यमष्टिरूपा 'विश्वोपासना' का संस्मरण—

(१) आधिकारिक अर्द्धचेतनजीव [अश्वत्थ-वट-तुलसी आदि कतिपय मौलिक औषधि वनस्पति वर्ग] (२)-आश्वस्थिक चेतनजीव [अष्टविध देवयोनियाँ आचार्य-सन्त ज्ञानी-भक्त आदि महापुरुष-लक्षणात्मक मनुष्य गौ आदि पवित्र पशु नीलकण्ठादि पवित्र पक्षी सर्पादि दिव्य कृमिकीट] (३) आश्वस्थिक अर्द्धचेतनजीव (ओषधि-वनस्पति-वर्ग) (४) एवं आश्वस्थिक अचेतनजीव [शालग्रामशिला अन्य भगवत्-प्रतिमाएँ] इन चारों की उपासना ही विश्वोपासना है जैसाकि पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है। यही उपासना भूतोपासना है। कामभाव में यह शाश्वत अभ्युदय से वञ्चित है एवं निष्कामभाव में यही विराट् के द्वारा यज्ञोपासना बनती हुई परम्परया आत्मा की अभ्युदय-निःश्रेयस्-संसाधिका बन जाती है। आगे के गीतावचन इसी 'विश्वोपासना' का समर्थन कर रहे हैं।

---

निष्कामदृष्टि से बिना किसी फलाकांक्षा के यज्ञ-दान-तपोरूपा यज्ञोपासना। 'न त्याज्यं कार्यमेव तत्' कहते हुए भगवान्‌ने न केवल इसमें अपनी सम्मति ही प्रकट की है अपितु इस प्रथम देवोपासनात्मक यज्ञकर्म्म का आवश्यक भी माना है, जैसाकि- 'सहयज्ञाः" इत्यादि श्लोकभाष्यमें स्पष्ट होने वाला है।

दूसरी देवोपासना आदर्शमूला है। सूर्य-चन्द्रादि प्रकृति के प्राणदेवताओं के सत्य व्याधिकारों को लक्ष्य में रखकर लोकशान्तिमूलक कर्म्म करते रहना ही दूसरी देवोपासना है। प्रथमोपासना गीता की बुद्धि-निष्ठा योगनिष्ठा(कर्म्मनिष्ठा)है दूसरी देवोपासना आधिदैविक अचेतन जीवलक्षणा है। दोनों का निष्कामभाव के सम्बन्ध से तीसरी यज्ञप्रजापत्युपासना में ही अन्तर्भाव है। तीसरी देवोपासना कामनामय यज्ञकर्म्म से समन्विता है। इसका भी आधिदैविक अचेतन जीवलक्षण विश्वात्मक ३३ अहिप देवताओं से ही सम्बन्ध है। गीताने इसी की निन्दा की है। कामना का सम्बन्ध ही इस निन्दा का मूल है। यदि कामना का परित्याग कर दिया जाता है तो यह विराडुपासना भी यज्ञप्रजापत्युपासनारूप में परिणत होती हुई शाश्वत अभ्युदय का (परम्परया) ही कारण बन जाती है।

[मग्रह]–१ त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापा यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते।
तें पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोकमश्नन्ति दिव्यान् दिवि देवभोगान् ॥
–गीता ९।२०।

२–ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति।
एवं त्रयीधर्म्ममनुप्रपन्ना गतागतं कामकामा लभन्ते ॥
–गीता ९।२१

३–अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च ॥
–गीता ९।२४

---

[विरोध]–१–नतु मामभिजानन्ति तत्त्वेनातश्च्यवन्ति ते ॥[1]
–गीता ९।२४

२–यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः।
वेदवादरताः पार्थ ! नान्यदस्तीति वादिनः ॥ (२।४२)।

३–कामात्मनः स्वर्गपरा जन्मकर्म्मफलप्रदाम्[1]।
क्रियाविशेषबहुलां भोगैश्वर्य्यगतिं प्रति ॥ (२।४३)।

४ भोगैश्वर्य्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम्।
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ॥ (२।४४)।

५–यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके।
तावान् सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः ॥ (२।४६)

६–त्रैगुण्यविषया वेदा * निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ! ॥ (२।४५)।

४

---

* प्रकरण की मीमांसा करते हुए पाठकों को यह ध्यान में रख ही लेना चाहिए कि, देवोपासना के समाधान में तीन प्रकार बतलाए हैं। तीसरा प्रकार है–आत्मनिष्ठबुद्धि के अनुसार निष्कामभाव से लोक-

प्रवाह में ही प्रवाहित रहना पड़ता है, जैसाकि—'पुनरावर्त्तिनोऽर्जुन !' से स्पष्ट है। और लोक-सिद्धि-चमत्कार—साधना—आरवत्विक-चेतनजीवोपासनात्मिका—चतुर्दशविधा—भूतोपासना का यही विरोपलम्भ है, जिनका एकंकरेण वर्गीकरणात्मक समन्वय भी सम्भव है-उसी गीताशास्त्र के आधार पर।

## १६१–अष्टविध-देवयोनिवर्गानुगता लौकिक-उपासना के सम्बन्ध में गीताशास्त्र का स्पष्टीकरण—

चौदह-प्रकार के भूतसर्गों में ब्रह्म प्रजापति इन्द्र पितर यक्ष गन्धर्व राक्षस पिशाच नामक अष्टविध सत्वविशाल-अपाद्धर्म्मा-(२८-अठाईस) इन्द्रियसमन्वित देवयोनिगण माना गया है। भगवान्ने इन आठों का ही स्वरूपान्तर से संग्रह कर लिया है। ब्रह्म और प्रजापति दोनों का एक ही-'ब्रह्मसर्ग' है। 'इन्द्र' सर्वा देवता के अनुसार इन्द्रवर्ग ही देववर्ग है। पितृवर्ग स्वतन्त्र है ही। यक्ष और राक्षस ये दोनों भी स्वतन्त्र हैं। परकायप्रवेशधर्म्मा गन्धर्व ही-'प्रेत' है। 'पिशाच' ही-'भूतगण' है। इसप्रकार निम्नलिखित-रूपेण आठों की ही उपासना गीता के द्वारा संगृहीत है—

| | |
|---|---|
| १—ब्रह्म<br>२—प्रजापति | 'आब्रह्मभुवनाल्लोकाः' (निष्कैवल्य-सात्त्विका) |
| ३—इन्द्र | "यजन्ते सात्त्विका देवान्' यान्ति देवव्रता देवान् (सत्त्वरजोमया) |
| ४—पितर | पितॄन् यान्ति-पितृव्रता (सत्त्वरजोमया) |
| ५—गन्धर्वा | प्रेतान् (रजस्तमोमया) |
| ६—पिशाचा | 'भूतगणांश्चान्ये-भूतानि यान्ति भूतेज्या (तमोमया) |
| ७—यक्षा<br>८—राक्षसा | 'यक्षरक्षांसि-राजसाः (रजस्तमोमया) |

———★———

## २६४—[४]—आश्वत्थिक-अर्द्धचेतनजीवोपासना-

[ "अश्वत्थः सर्ववृक्षाणाम्" (गीता १० अध्याय) ]

---

## २६५-[५]-आश्वत्थिक-अचेतनजीवोपासना [योगरूपा प्रतिमोपासना]

१—पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः

—गीता ९।२६।

२—यत्करोषि, यदश्नासि, यज्जुहोषि, ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय ! तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥

—गीता ९।२७।

३—यच्चापि सर्वभूतानां बीजं तदहमर्जुन ! ।
न तदस्ति विना यत्स्यान्मया 'भूतं' चराचरम् ॥

—गीता १०।३९।

## २६६-मर्त्यवाक्शुक्रमय 'विराट्' एवं मर्त्यभूतशुक्रमय 'विश्व' का स्वरूप-संस्मरण, तथा तन्निबन्धना उपासनाओं के उच्चावच तारतम्य, और प्रासङ्गिक 'राजर्षय', 'पुण्या', भक्ता' शब्दों का समन्वय—

अब इस सम्बन्ध में कतिपय तथ्यों का स्पष्टीकरण कर इस प्रमाण-प्रकरण को उपरत किया जा रहा है। उक्त प्रकरण पाँच उपास्यों के आधार पर पाँच मार्ग हमारे सामने रखता है यह सर्वथा प्रमाणित कर देता है। इन पाँच वर्गों में से प्रथमवर्ग का राजर्षियों के साथ दूसरे वर्ग का भक्तों के साथ एवं तीसरे वर्ग की बुद्धकर्मात्मिका उपासना का ब्राह्मणवर्ग के साथ सम्बन्ध बतलाया है एवं इसी में ज्ञान-कर्म-निष्ठाओं का समन्वय किया गया है। विराडुपासनात्मक (कर्मफलकर्मोपासनात्मक) चौथे वर्ग को एवं विश्वोपासनात्मक पाँचवें वर्ग को गीता किस नाम से व्यवहृत करती है ? यह प्रश्न अभी शेष रह जाता है। इस प्रश्न का उत्तर है 'पुण्य' शब्द। आरम्भ के तीनों वर्ग पुण्य—पापादि द्वन्द्वों से (निष्कामभाव के कारण) बहिर्भूत हैं। पुण्य-पाप-द्वन्द्व मृत्युभाव है इधर मर्त्यवाक् शुक्रमय विराट् एवं मर्त्यभूतशुक्रमय विश्व दोनों में इन्द्वभाव का समन्वय है। दूसरे शब्दों में—अन्, अमृत् का पाप—पुण्य का सीमाबन्धन नहीं अन्त की दोनों उपासनाओं में सम्भव है और इसी दृष्टि से इन दोनों उपासकों को 'पुण्याः' (पुण्य—संस्कारयुक्त) कहा जा सकता है। पहली पाँचों को [निष्कामबुद्धकर्मात्मक कर्मयोगोपासकों को, एवं निष्काम-ज्ञानकर्मात्मक-ज्ञानयोगोपासकों को] "ब्राह्मणाः" कहा जा सकता है [इनयोगासकों को "भक्ता" कहा जा सकता है एवं अव्ययोपासकों को 'राजर्षयः' कहा जा सकता है।

## २६२—[२]—श्वाश्वत्थिक-चेतन-मानवजीवोपासना-प्रणिपात परिप्रश्न-सेवात्मिका—*

(कर्म्मभोगबद्धमानवस्यासमञ्जसस्य-तत्त्वनिष्ठ-श्राचारपरायण-मानवश्रेष्ठ-प्रत्या रमसमर्पणम् )

१—तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया ।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥
—गीता ४।३४।

२—यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते, लोकस्तदनुवर्त्तते ॥
—गीता ३।२१।

---

## २६३—[३]—श्वाश्वत्थिक-पशु-पक्षि कृम्यादि-लक्षणाना-चेतन जीवानामुपा-सना-विभूतिरूपा—

१—उच्चैःश्रवसमश्वानां विद्धिमामृतोद्भवम् ।
ऐरावतं गजेन्द्राणां मृगाणाञ्च मृगेन्द्रोऽहम् ॥
२—झषाणां मकरश्चास्मि धेनूनामस्मि कामधुक् ।
वैनतेयश्च पक्षिणां सर्पाणामस्मि वासुकिः ॥
(अश्व , गजः, सिंह, मकरः, गरुडः सर्पः)—
—गीता १ अध्याय

---

*—बुद्धयनुगतः—प्रणिपातधर्म्मः

मनोऽनुगत —परिप्रश्नधर्म्मः (कुतर्कमूलः प्रश्न प्रश्नः, सुतर्कमूलो जिज्ञासात्मकः प्रश्न एव—परिप्रश्नः—श्रुतिभाषायां 'सम्प्रश्नः'

शरीरानुगतः सेवाधर्म्मः

मानवानुगता-उपासना त्रिविधैव । नान्यः पन्था विद्यते ।

अव्ययोपासका—बुद्धियोगिनो युक्ता—योगिनः ]——————राजर्षयः

ईश्वरोपासका—भक्तियोगिनो युञ्जानाः—]——————भक्ताः

अक्षरोपासका—ज्ञान-कर्मयोगिनो-आरुरुक्षवः-कर्मिणो ज्ञानिनश्च ]—ब्राह्मणाः

विराडुपासका—काम्यकर्मयोगिनः कामपरायणाः }——————पुण्याः

विश्वोपासका—काम्यकर्मोपासकाः—कामोपभोगपरमाः }



## २६६–'ज्ञानी', 'जिज्ञासु', 'अर्थार्थी', 'आर्त', मानवों से अनुप्राणित भक्तिमार्ग के चार प्रसिद्ध विवर्तों का स्वरूप-समन्वय—

गीता ने उपासकवर्ग को आर्त जिज्ञासु अर्थार्थी ज्ञानी इन चार भागों में विभक्त किया है। प्रसङ्गोपात्त यह भी विचार कर लेना चाहिए कि, उक्त पाँचों वर्गों में किस का किस उपासक श्रेणि में अन्तर्भाव है ?। विचारकक्षा के अन्तिम धरातल पर पहुँचने से यह मान लेना पड़ेगा कि 'ज्ञानी' उपासक बुद्धियोगी (युक्तयोगी किंवा युक्ततमयोगी) होगा। ईश्वरोपासक एवं सत्यप्रजापत्युपासक ( ऐश्वर्य्यबुद्धियोगी कर्मबुद्धियोगी ज्ञानबुद्धियोगी तीनों ) जिज्ञासु श्रेणि में माना जायगा। विराडुपासक ( भोगैश्वर्य्य की इच्छा से काम्यफल-कर्मों में प्रवृत्त रहने वाला कामुक ) अर्थार्थी उपासक माना जायगा। एवं विश्वोपासक को आर्त उपासक कहा जायगा। दुःखी मनुष्य ही भूतप्रेतादि को मनाता फिरता है वही कातरभाव से 'शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्' यह कहता है। वही देवप्रतिमाओं के सम्मुख करुणामयी प्रार्थना किया करता है। चारों में कौन सर्वश्रेष्ठ ? पाठक कह उठेंगे—ज्ञानी बुद्धियोगी युक्तयोगी। इसप्रकार गीतासिद्धान्त अपने आप स्पष्ट होजाता है। देखिए—

१–चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन ।
आर्त्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥
२–तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते ।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः ॥
३–उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम् ।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम् ॥

—गीता ७।१६।१७।१८

का उपास्य देवता बना। यहाँ आशिककर्म से द्वैतभाव का विकास हुआ। 'भाई, ओर ओम्' का पारस्य समझते हुए ही अनन्यता स्थापित हुई। यही भक्तिरूपा उपासना 'वेदयुगानुगत भक्तिमार्ग' कहलाया गीताने इसे ही 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' नाम से व्यवहृत किया। यहाँ आरण्यकभाग ही इसकी मूलप्रतिष्ठा बना।

## १०४-ब्राह्मणग्रन्थमूला पुराणयुगानुगता-उपासना का स्वरूप-समन्वय—

आगे चलकर पुराणयुग का समन्वय हुआ। इस युगमें अवतारोपासना के साथ साथ निष्काम-यज्ञकर्म्म एवं निष्काम आत्मोपम्यिक आत्मीयकर्म्म, इन तीन मार्गों का विकास हुआ। यज्ञकर्म्म योग-निष्ठा (कर्म्मनिष्ठा) कहलाई आत्मीयकर्म्म सांख्यनिष्ठा (ज्ञाननिष्ठा) कहलाई। लोकरुचि के भेद से ही इन प्रवृत्ति-निवृत्तिरूपा दो-विभिन्न निष्ठाओं का विकास हुआ। यही गीता का संशोधन प्राप्त कर आगे चलकर (क्रमशः) 'धर्म्मबुद्धियोग -ज्ञानबुद्धियोग' इन नामों से व्यवहृत हुई। इस उपासना का उपास्यदेवता माना गया सविकार अमृतवाक्शुक्रमय-यज्ञप्रजापति। एवं वेद का (प्रवृत्ति-निवृत्ति-कर्म्मप्रतिपादक-कर्म्म-ज्ञाननिष्ठा-प्रतिपादक) ब्राह्मणभाग ही इसकी मूलप्रतिष्ठा बना।

## २०५-तत्त्वदर्शनविज्म्भणामूला-दर्शनयुगानुगता-उपासना का स्वरूप समन्वय—

आगे चलकर दर्शनकाल का आगमन हुआ। समाज दार्शनिक दृष्टि से तत्त्वान्वेषण में प्रवृत्त हुआ। विज्ञानसिद्ध वैदिकतत्त्व विलुप्त होगए, एवं इन का स्थान मतवादमूलक, अतएव कल्पनामूलक दर्शनवाद ने छीन लिया। परिणामतः —पूर्वप्रचलित भक्तिमार्गों का वास्तविक स्वरूप विलुप्त होगया और उसके स्थान तत्त्ववादमूला विराट्-उपासना का आविर्भाव हुआ। विराट् के ज्ञानप्रधान मनःप्रज्ञतत्त्व के आधार पर प्रचलित वेदान्तनिष्ठान कर्म्म किया विराट् के क्रियाप्रधान हिरण्यगर्भतत्त्व के आधार पर प्रचलित सांख्यनिष्ठा का आविर्भाव हुआ एवं विराट् के अर्थप्रधान वैश्वानरतत्त्व के आधार पर कणाद के द्वारा प्रचलित कर्म्म निष्ठा का आविष्कार हुआ।

## २०६ कर्म्मासक्तिमूला दार्शनिक-भक्ति दर्शनभक्तिनिबन्धना लोकनिष्ठाएँ, एवं भगवान् के द्वारा उन का संशोधनात्मक-समन्वय—

दर्शनग्रन्थ ही इस कर्म्मात्मिका भक्ति की मूलप्रतिष्ठा बनीं। महाभारतकाल में तो यह मार्ग पराकाष्ठा पर हीं पहुँच चुका था। वेदयुगारम्भ में भगवत्प्रतिष्ठा बुद्धियोगनिष्ठा विलुप्त होचुकी थी ईश्वरानन्यता-लक्षणा अवतारोपासना भी अस्तप्राय बन चुकी थी यज्ञकर्म्मात्मिका कर्म्मनिष्ठा से एवं आत्मकर्म्मात्मिका सांख्यनिष्ठा से सम्बन्ध रखने वाली लोकेश्वरोपासना के भावितकर्म्ममार्गनें काम-फलासक्ति का आश्रय ग्रहण कर लिया था निवृत्तिकर्म्ममार्ग पर अवैध आत्मक्लेशात्मक कर्म्मत्यागलक्षण सन्यास ने अधिकार स्थापित कर लिया था। इसी भीरुता का दमन करने के लिए महाभारतयुग में उसी प्रथमोपेक्षा को पुनः वासुदेवशरीर से अवतार धारण करना पड़ा। और उन्हें अर्जुन को निमित्त बना कर पुनः विश्वविभाव में परिणत चारों निष्ठाओं का संशोधन कर सर्वोपरि बुद्धियोगनिष्ठा स्थापित की।

## २०७—कालह्रासानुगता योगविच्युति, एवं व्याख्यागामों के द्वारा योगचतुष्टयी के मौलिक-स्वरूपों का अभिभव—

अवश्य ही कुछ शताब्दियों पर्य्यन्त 'गीता का बुद्धियोग' एवं तदनुमोदित बुद्धियोगात्मक इतर तीनों योग व्यवस्थित ही रहे होंगे। परन्तु कालदोष से आगे जाकर पुनः इन चारों का ही स्वरूप विकृत होगया, और विश्वोपासना में इनका स्थान लीन लिया। यही प्रचलित भक्तिमार्ग कहलाया, व्याख्याताओं के व्याख्यामन्थ ही इसकी मूलप्रतिष्ठा बने जैसाकि तत्प्रकरण में ही स्पष्ट होने वाला है।

## २०८—सर्वयुगानुगता सर्वोपासना का स्वरूप-समन्वय, एवं भूतोपासनात्मक 'प्रतिमा पूजन' का अनादित्व—

उक्त कथन का यह तात्पर्य्य नहीं है कि पांचों युगों में [प्रत्येक में] केवल तत्तदुपासनाओं का ही प्रचार था। तारतम्य से देवयुग में ही पांचों का विकास होचुका था। और तो और, जिस प्रतिमापूजन को हमने वर्त्तमान युग का भक्तिमार्ग माना है, उसका विकास भी उसी युग में होचुका था जिसे हम देवयुग कहते हैं, एवं जो विज्ञान दृष्टि से 'उपनिषत्' युग भी माना जासकता है। हम देखते हैं कि आज 'प्रतिमापूजन (जो कि उपासनार्थिक * का एक सफलतम मार्ग है) पर अनेक प्रकार के आक्षेप होरहे हैं। जो भारतीय वैदमक्ति की अनन्यता घोषित करते हुए भी अज्ञानवश वेदसिद्धा प्रतिमापोसना पर आक्षेप करते हैं उनसे तो हमारी कोई क्षति नहीं है। कारण वे हमारे बन्धु हैं भ्रान्तिवश उन्होंने यह भूल कर रक्खी है। और हमारा विश्वास है कि, पारस्परिक-समन्वयार्जन से हम किसी भी समय उनकी भ्रान्ति का परिमार्जन कर लगे निश्चयेन कर ही देंगे। परन्तु विज्ञानगर्विष्ठ पश्चिमी विद्वान् भी इस सम्बन्ध में भ्रान्ति कर रहे हैं। उनकी इस भ्रान्ति के निराकरण के लिए ही हमनें विश्वोपासनात्मक प्रचलित भक्तिमार्ग नाम के पांचवें प्रकरण में 'प्रतिमापूजन और उपासना' नाम के वैज्ञानिक प्रकरण का समावेश करना आवश्यक समझा है जैसाकि पाठक तत् प्रकरण में देखेंगे। यहाँ इस सम्बन्ध में केवल यही वक्तव्य है कि, सभी युगों में सभी उपासनामार्ग प्रचलित रहे हैं परन्तु तत्तन्मार्गों की प्रधानता से हमनें तत्तद्युगों का तत्तदुपासनाओं से ही युक्त मान लिया है।

## २०९—लोक-धर्म्म-वेद-प्रजा-चतुष्टयी के आदिव्यवस्थापक भगवान् भौम-मनुप्रजा के द्वारा चतुर्युगव्यवस्था, एवं तद्युगानुगता उपासनाचतुष्टयी का स्वरूप समन्वय—

एक बात और। देवयुगका भौम प्रजा के द्वारा लोक-धर्म्म-वेद-प्रजा-की व्यवस्था के साथ साथ चतुर्युगों की भी व्यवस्था हुई थी। देवयुग के अव्यवहितोत्तरकाल में ही अपनी स्थिति रखने वाले देवयुग को 'सत्ययुग' माना जासकता है, पुराणयुग को 'त्रेतायुग' कहा जासकता है। दर्शनयुग को "द्वापर" माना जासकता है एवं वर्त्तमान भक्तिमूलक युग को 'कलियुग' कहा जासकता है। देवयुग बुद्धियोगात्मिका

* चिन्मयस्याप्रमेयस्य निर्गुणस्य गुणात्मनः।
उपासकानां सिद्ध्यर्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना॥

२१०-परावरब्रह्ममूलक-'उद्गीथोङ्कार' का पावन-संस्मरण—

वेदपुराणानुगता आरण्यकभागमूला उपासना का मूलाधार है—'उद्गीथोङ्कार' जो कि उपनिषदों में 'परावरब्रह्म' नाम से भी प्रसिद्ध है। जिस षोडशी–प्रजापति का पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है उसे ही 'उद्गीथोङ्कार' भी कहा जासकता है एवं उसी को 'ईश्वर' भी माना जासकता है। फलतः उसी की उपासना 'ईश्वरोपासना' कहला सकती है। इस विषय का मार्मिक छान्दोग्योपनिषत् में विस्तार से स्पष्टीकरण किया जाचुका है अतएव अत्र पिष्टपेषण निरर्थक है। उपासना के समन्वय के लिए यहाँ दो शब्दों में तत्संस्मरणमात्र ही कर लिया जाता है।

२११-आत्मप्रजापति की तीन संस्थाविवर्त, तदनुप्राणित विश्व, एवं 'आत्मा', तथा 'विश्व' की समष्टिरूप 'आत्मन्वी' का संस्मरण—

निर्गुण–अव्ययात्मा, सगुण–षोडशी–प्रजापति एवं सविकार–यज्ञप्रजापति इन तीनों आत्मसंस्थाओं को मन–प्राण–वाङ्मयी मानते हुए क्रमशः अव्यय अक्षर क्षर–प्रधान बतलाया गया है। एवं अन्त की साधनविराट्प्रजापति एवं भास्वरविश्वप्रजापति इन दो संस्थाओं का क्रमशः मर्त्यवाक्प्राणमयी तथा भूतवाङ्मयी बतलाते हुए विकारक्षर तथा वैकारिकक्षर-रूप माना गया है। इसी दृष्टि से इन पाँच संस्थाओं की आगे जाकर तीन ही संस्थाएँ शेष रह जाती हैं। क्षर–विकारक्षर–वैकारिकक्षर, तीनों क्षरविवर्त हैं यज्ञप्रजापति विश्व हैं। पाठकों को यह भी स्मरण होगा ही कि इसी आधार पर हमने अव्यय–अक्षर इन दो को तो–'आत्मा' कहा है एवं क्षर–विकार–वैकारिक इन तीनों को 'विश्व' कहा है–[देखिए पृष्ठ सं० १६६]।

२१२-अतीतलक्षण अव्ययात्मा, वर्तमानलक्षण अक्षरात्मा, भविष्यल्लक्षण क्षरात्मा कालातीत परात्पर, एवं चारों की समष्टिरूप- षोडशी–प्रजापति' का संस्मरण—

क्षरप्रधान विश्व क्षणिक बनता हुआ 'नास्तिसार' है। 'अस्ति' शब्द का प्रयोग इस क्षणिक क्षरविश्व के लिए नहीं किया जासकता। यह सदा भविष्यत् की मर्य्यादा से ही आक्रान्त रहता है। अतीत–लक्षण अव्ययात्मा वर्तमानलक्षण अव्यय दोनों से पृथक् भविष्यल्लक्षण क्षर ही विश्व है। अतीत किंवा भूत–मर्य्यादा से आक्रान्त अव्यय वर्तमान मर्य्यादा से आक्रान्त अक्षर एवं भविष्यत्–मर्य्यादा से युक्त क्षर तीनों की समष्टि ही षोडशी-प्रजापति है।

२१३-'प्रणवोङ्कार'–अथवा प्रथमा ओङ्कारसंस्था का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

इस षोडशी–प्रजापति का क्षरलक्षण भविष्यत्पर्व ही आगे जाकर यज्ञ विराट्–विश्व–रूप में परिणत होता है। इन तीनों में भी अपेक्षया हम यज्ञ को भूत विराट् को वर्तमान एवं विश्व को भविष्यत् कह सकते हैं। एवं षोडशी को त्रिकालातीत कहा जासकता है। और इसी दृष्टि से केवल भविष्यत्पर्वरूप क्षरप्रजापति भी त्रिकालमर्य्यादा से मुक्त होता हुआ 'ओङ्कार' बन जाता है। यही पहिली 'ओङ्कारसंस्था' है। इसी को हम 'प्रणवोङ्कार' कह सकते हैं। प्रस्ताव को ही स्तुति कहते हैं। उपक्रम ही प्रस्ताव है। मौलिक विश्व ही आत्मा की प्रस्तावभूमि है। अतएव प्रस्तावात्मक इस क्षर ओंङ्कार को अवश्य ही 'प्रणव' कहा जासकता है।

## ३१९-सर्वोङ्कारानुगत चार पर्वों का स्वरूप-समन्वय—

पहिले क्रमप्राप्त निर्गुणाव्ययलक्षण त्रिकालातीत, सर्वकालरूप सर्वोङ्कार को ही लीजिए। परात्पर इस की अर्द्ध मात्रा है, आनन्दभाग अकारमात्रा है, विज्ञानभाग उकार मात्रा है, एवं षोडशी-यज्ञ-विराट् विश्व इन चारों को अपने गर्भ में रखने वाला अव्ययमय मनोभाग मकारमात्र है तथा समष्टि सर्वोङ्कार है।

## ३२०-उद्गीथोङ्कारानुगत चार पर्वों का स्वरूप-समन्वय—

दूसरा अक्षरमूर्त्ति सगुण षोडशी-प्रजापति है। त्रिकालातीत सोलहवाँ निर्गुण अव्यय-अर्द्धमात्रा है, पञ्चकल भूतलक्षण अक्षरमूर्त्ति-अव्यय अकार है, पञ्चकल वर्तमानलक्षण अक्षर मूर्त्ति अक्षर उकार है। यज्ञ-विराट्-विश्वगर्भित भविष्यल्लक्षण अक्षरमूर्त्ति क्षर मकार है। एवं समष्टि उद्गीथोङ्कार है।

## ३२१-प्रणवोङ्कारानुगत चार पर्वों का स्वरूप-समन्वय—

तीसरा क्षरमूर्त्ति सविकार यज्ञप्रजापति है। त्रैकालिक षोडशी अर्द्ध मात्रा है, यज्ञेश्वर विष्णु अकार है, विकारमूर्त्ति विराट् उकार है, आवरणमूर्त्ति विश्व मकार है, एवं समष्टि प्रणवोङ्कार है। यह तो हुआ ओङ्कार का स्थूल विस्तार। यदि इस के अवान्तर प्रस्तारों का विचार किया जाता है तो अणु अणु में चतुष्पर्वा ओङ्कार की सत्ता सिद्ध होजाती है, जिसके कि कुछ एक उदाहरण कठविज्ञानभाष्य में स्पष्ट हुए हैं।

## ३२२-ज्ञानयोगानुगत सर्वोङ्कार भक्तियोगानुगत उद्गीथोङ्कार, तथा कर्म्मयोगानुगत प्रणवोङ्कार का त्रिविध अभेदमूलक समन्वय—

निष्कर्ष यही हुआ कि व्यवहारमात्र के लिए भूतकालिक अर्थात् कालातीत-निर्गुण अव्यय सर्वोङ्कार कहलाया। वर्तमानलक्षण अक्षरमूर्त्ति षोडशी उद्गीथोङ्कार कहलाया एवं भविष्यल्लक्षण क्षरमूर्त्ति यज्ञप्रजापति प्रणवोङ्कार कहलाया। सर्वोङ्कार विशेषकोटि में आता हुआ ज्ञानात्मिका बुद्धियोगलक्षणा उपासना का प्रतिष्ठा बना। उद्गीथोङ्कार उपास्यकोटि में आता हुआ क्रियात्मिका भक्तियोगलक्षणा उपासना की मूलप्रतिष्ठा बना। एवं प्रणवोङ्कार व्यवहारकोटि में आता हुआ अर्थात्मिका कर्म्मयोगलक्षणा उपासना का आधार बना।

## ३२३-ज्ञानात्मिका उपासना भक्त्यात्मिका उपासना एवं कर्म्मात्मिका उपासना भेदभिन्ना उपासनात्रयी का स्वरूप समन्वय—

इस से यह भी सिद्ध होगया कि ज्ञानात्मिका उपासना भक्त्यात्मिका उपासना कर्म्मात्मिका उपासना तीनों का आरम्भ बिन्दु मूल लक्ष्य 'ओङ्कार' ही होना चाहिए। इन तीनों में से गीता ने न ओङ्कारों का ही प्रधानरूप से निरूपण करना आवश्यक समझा है। कारण स्पष्ट है। अव्ययाम्नलक्षण सर्वो-

## ३१४–'उद्‌गीथोङ्कार' लक्षणा द्वितीया ओङ्कारसंस्था का तात्त्विक–स्वरूप–समन्वय—

भविष्यत्पर्व के अनन्तर वर्त्तमानलक्षण प्राणमय अक्षर आता है। निष्कल अव्यय–गर्भित पञ्चकल अव्ययमूर्ति अक्षर ही भूत है पञ्चकल अक्षरमूर्ति क्षर ही वर्त्तमान है एवं क्षर–विराट्‌ विश्वगर्भित पञ्चकल आत्मक्षरमूर्ति क्षर ही भविष्यत्‌ है। इस दृष्टि से वर्त्तमानलक्षण षोडशी प्रजापति भी त्रिकालमर्य्यादा से युक्त होता हुआ 'ओङ्कार' बन जाता है। यही दूसरी ओङ्कार संस्था है। इसी को 'उद्‌गीथोङ्कार' कहा जाता है।

## ३१५–'उद्‌गीथोङ्कारा' नुगत– उद्‌–गी–थम्‌' पर्वों का आत्मनिबन्धन स्वरूप–समन्वय—

'उद्‌–गी–थम्‌' की समष्टि ही 'उद्‌गीथम्‌' है। 'उत्‌' 'अमृतभाव' का सूचक है 'थम्‌' 'मृत्युभाव' का सूचक है 'गी' दोनों का संचालक है। निर्गुण अव्यय अमृतप्रधान बनता हुआ 'उत्‌' है, क्षर–विराट्‌–विश्वरूप क्षर–मृत्युप्रधान बनता हुआ 'थम्‌' है। मध्यस्थ षोडशी दोनों से युक्त होकर षोडशी बनता हुआ 'गी' बन कर उद्‌गीथम्‌ है। षोडशी अव्ययरूपेण 'उत्‌' बना हुआ है अक्षर–रूपेण 'गी' बना हुआ है एवं क्षर की दृष्टि से 'थम्‌' बना हुआ है। अतएव इसे अवश्य ही 'उद्‌गीथ' कहा जासकता है।

## ३१६–छान्दोग्य–सम्मत 'उद्‌गीथोङ्कार', एवं तदनुप्राणित परावरब्रह्म' का संस्मरण—

छान्दोग्यने अक्षर को ही प्रधानरूप से उद्‌गीथ माना है। और ऐसा मानना विज्ञानसिद्ध भी है। कारण मध्यस्थ अक्षर ही उस ओर के उत्‌–लक्षण अव्यय से एवं इस ओर के 'थम्‌' लक्षण क्षर से युक्त होता हुआ 'उद्‌गीथम्‌' बन जाता है। 'उत्‌' लक्षण अव्यय 'पर' है। 'थम्‌' लक्षण क्षर 'अवर' है। एवं दोनों से युक्त 'गी' लक्षण मध्यस्थ बनता हुआ अक्षर 'परावर' है। यही 'परावरोङ्कार' त्रैकालिक उद्‌गीथ अक्षर है।

## ३१७–'सर्वोङ्कार' लक्षणा तृतीया ओङ्कारसंस्था का तात्त्विक–स्वरूप–समन्वय—

अब वह तीसरी निर्गुण–अव्यय–संस्था बच रहती है जोकि त्रिकालातीता है। एवं जिस के इसने आनन्द–विज्ञान–मन ये विवर्त्त भाव कहलाए हैं। यही 'तत्‌' 'सर्व' बना हुआ है। इस के आनन्दभाग को 'अकार' माना जासकता है विज्ञानभाग को 'उकार' कहा जासकता है 'सर्वगर्भित' मनोभाग को 'मकार' कहा जासकता है एवं व्यापक परात्पर को 'अर्द्ध मात्रा' माना जासकता है। यही तीसरी 'ओङ्कारसंस्था' है। इसे ही 'सर्वोङ्कार' भी कहा जासकता है। यही मूलोङ्कार सर्वरूप में परिणत हुआ है—'तदु सर्वमिति' विज्ञान।

## ३१८–ओङ्कारानुगता अर्द्ध मात्रा एवं तत्र प्रतिष्ठित अकार उकार, मकार–त्रयी—

ओङ्कार में 'अर्द्धमात्रा, अकार, उकार, मकार' ये चार मात्राएँ होती हैं। इन मात्राओं के साथ रूप से ही उक्त तीनों आत्मसंस्थाओं को क्रमशः सर्वोङ्कार उद्‌गीथोङ्कार प्रणवोङ्कार अभिधाओं से समन्वित मान लिया गया है। अब देखना यही है कि इन तीनों संस्थाओं में किस क्रम से चारों पर्वों का भोग हो रहा है!।

ङ्कार तो गीता का प्रतिपाद्य विषय ही है। इस के लिए ही भगवानने पद पद पर "माम्" "मम" "अहम्"- 'मत्' यही कहना पर्याप्त समझा है। शेष षोडशी प्रजापति-लक्षण अक्षरमूर्त्ति उद्गीथ को भक्तिरूप उपासना का एवं यज्ञप्रजापति-लक्षण क्षरमूर्त्ति प्रणव को कर्म्मरूप उपासना का स्व शब्दों में उपक्रम माना है जैसा कि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

उद्गीथोङ्कार —१-ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन्।
यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम्॥ } —षोडशी

—गीता ८।१३

प्रणवोङ्कार —२-तस्मादोमित्युदाहृत्य यज्ञ-दान तपः- क्रियाः।
प्रवर्त्तन्ते विधानोक्ताः सततं ब्रह्मवादिनाम्॥ } —यज्ञः

—गीता १७।२४

## ३२४-विज्ञेय अव्ययात्मा, उपास्य अक्षरात्मा, एवं व्यवहार्य्य क्षरात्मा-निबन्धना मार्गत्रयी का स्वरूप समन्वय, तथा तात्त्विक-भाष्यमेन तत्स्पष्टीकरण-प्रयास—

अब यह स्पष्ट करने की भी आवश्यकता नहीं रह गई है कि, अव्ययोपासना वास्तव में उपासना नहीं है अपितु अव्ययाक्षर का ज्ञानयोग ही है। क्षरोपासना भी उपासना न होकर क्षराक्षर का कर्म्मयोग ही है। 'उपासना' जिसे कि हम "भक्ति" कह सकते हैं वह तो अक्षरोपासना ही है। यही कारण है कि, उपासनाप्रकरण के सम्बन्ध में सर्वत्र श्रुतियों में 'अक्षर' को ही मूल तत्त्व मा । गया है। अव्यय को 'विज्ञेय' * माना है क्षर को 'व्यवहार्य्य' माना है। इसप्रकार भक्तिमर्य्यादा की दृष्टि से आरम्भ-कमला यथायुगानुगता अक्षरोपासना ही प्रधान बनी रह जाती है।

---

*-"स आत्मा-अव्ययः-विज्ञेयः" (माण्डूक्योपनिषत् ८)।

नात्मना सम्परिष्वक्तो न बाह्य किञ्चन वेद, नान्तरम् । तद्वा अस्यैतत्-अतिच्छन्दः ( अतीमम् ), अपहतपाप्मा ( परिग्रहशून्यम ), अभयं ( परात्परमयम् ) रूपमशोकान्तरम् । अत्र पिता अपिता भवति माता अमाता लोका अलोका , देवा अदेवाः, वेदा अवेदाः यज्ञा अयज्ञा । अत्र स्तेनोऽस्तेनो भवति, भ्रूणहा अभ्रूणहा, पौल्कसोऽपौल्कस, चाण्डालोऽचाण्डाल , श्रमणोऽश्रमणस्तापसोऽतापसो,ऽनन्वागत पुण्येन, अनन्वागतः पापेन तीर्णो भवति, हि तदा सर्वाल्लोकान् हृदयस्य भवति ।

यद्वैतन्न पश्यति, न जिघ्रति, न रसयति, न वदति, न शृणोति, न मनुते, न स्पृशति न विजानाति पश्यन्-जिघ्रन्-विजानन्-वदन् शृण्वन्-मन्वानो-विजानन्-द्रष्टव्य-घ्रातव्य-रस-वक्तव्य-श्रोतव्य-मन्तव्य-स्प्रष्टव्य-विज्ञेयं न पश्यति, न जिघ्रति, न रसयति० । न हि द्रष्टु , घ्रातुस्य० विपरिलोप । न तु तद्द्वितीयमस्ति, ततोऽन्यद्विभक्तं यत् पश्येत्, यज्जिघ्रेत्० । सलिल एको द्रष्टा अद्वैतो भवति । एष ब्रह्मलोक सम्राट् ! इति हैनं ( विदेहजनक ) उवाच ( याज्ञवल्क्यः ) । एषास्य परमा सम्पत् । एषोऽस्य परमो लोकः । एषोऽस्य परम आनन्द । एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति" × × × × × । अथ ये शतं प्रजापतिलोक आनन्दा , स एको ब्रह्मलोक आनन्दः । यश्च श्रोत्रियोऽवृजिनोऽकामहत, एष ब्रह्मलोकः सम्राट् । इति हैनमनुशशास । एतदमृतम्" । ... ।

२९६-श्रोत्रिय, अवृजिन, एवं अकाम पुरुषानुबन्धिनी उपासना का स्वरूप-समन्वय—

निर्गुण उपासना का क्या स्वरूप है ? उपास्य कौन है ? इसका अधिकारी कौन है ? एवं इसका परिणाम क्या है ? उक्त श्रुति से इन सब प्रश्नों का उत्तर मिल जाता है । अमृतलक्षण अव्ययब्रह्म ही यहाँ उपास्य है । सर्वत्र समबुद्धि रखते हुए द्वैतभावना का सर्वथा परित्याग करते हुए कर्तव्य कर्मों में अनन्यभाव से प्रवृत्त रहना ही उपासना का प्रकार है । श्रोत्रिय अवृजिन एवं अकाम व्यक्ति ही इस उपासना का अधिकारी है ।

२९७ कर्मसंन्यासानुगामी व्याख्याताओं की भ्रान्ति का निराकरण—

यह बड़े ही खेद का विषय है कि व्याख्याताओं ने इस उपासना को कर्म त्याग-लक्षणा मानते हुए वस्तुतत्त्व का सर्वनाश ही कर डाला है । कहना न होगा कि ऐसे व्याख्याता एवं उनके ऐसे व्याख्यान सर्वथा कल्पित अतएव दूर से ही प्रणम्य हैं । श्रुति ने-"अवृजिनः" कहा है । प्रकृत्या का नाम कर्म-सन्यास माना गया है । श्रुति कहती है—जो कर्मसंन्यास न कर कर्म में अनासक्तभाव से प्रवृत्त

३३१–'संज्ञान' के प्रतिमूर्ति अद्वैतानन्दनिष्ठ महामानव, एवं 'न बाह्यं किञ्चन वेद नान्तरम्' का समन्वय—

'न बाहिर का ज्ञान रहता न भीतर का ज्ञान रहता' इसका तात्पर्य है–'बाहिर-भीतर का भेद हट जाता है' भेद ज्ञान एवं तन्मूलक भेदानन्द (समृद्धानन्द–विषयानन्द) नहीं रहता। सर्वत्र आत्मज्ञान का प्रसार होजाता है। हृदयस्थ आत्मा एवं बाह्य स्थित विश्व दोनों आत्मरूपेण बन जाते हैं। इस आत्मसम्पत् के अनुगामी बुद्धियोगी ही तो "ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिन" कहलाते हैं। सच पूछा जाय तो ये ही बाहिर-भीतर के मौलिक रहस्य को समझते भी हैं। हम सामान्य मनुष्य क्या जाने कि बाहिर क्या है ?, और भीतर क्या है ?। उनमें संज्ञामेद नहीं है अपितु वे तो संज्ञा की प्रतिमूर्ति हैं।

३३२ विषयलोलुपों के विषयसुख का अनुभवक्षेत्र एवं स्वानुभवैकगम्य अद्वैतात्मानन्द—

यह ठीक है कि प्रमादादि विषयलोलुपों की भाँति उन्हें 'आनन्द' का अनुभव नहीं होता। और होना भी नहीं चाहिए। अनुभव का तो आगन्तुक आनन्द से ही सम्बन्ध है। हमें आनन्द का अनुभव होता है' इसका सीधा सा अर्थ है– अभी हम दुःखी हैं। दुःखी को ही तो सुख का अनुभव होता है। भूखे मनुष्य को ही भोजन से तृप्ति का अनुभव होता है। जिन्ने बुद्धियोग के द्वारा सात्त्विक ज्ञान प्राप्त करते हुए, बाहिर भीतर का भेद समझते हुए, भेदवाद का परित्याग कर शाश्वत आनन्द प्राप्त कर लिया है दूसरे शब्दों में जो स्वयं आनन्दमूर्ति बन गया है उसे अनुभव क्यों होने लगा ?। क्यों उसकी शान्तवृत्ति उच्चलित होने लगी ?। और क्यों नास्तिक लोग उसकी इस परमा स्थिति का रहस्य समझने लगे ?। इति सर्वमेव समञ्जसम्।

३३३–अद्वैतानन्दप्रवर्त्तिका 'सर्वोङ्कारोपासना' का संस्मरण—

तात्पर्य यही हुआ कि, आत्मकामसमूलक किंवा अकामसमूलक अद्वैतदर्शनानुगत द्वैतपक्षानानुगत अधिकारसिद्ध कर्त्तव्यकर्मानुष्ठानलक्षण बुद्धियोगात्मक मार्ग ही निर्गुण–अव्ययोपासना कहलाती है। एवं इसे ही हमने 'सर्वोङ्कारोपासना' कहा है।

३३४–'समदर्शिन', और–'विषमदर्शिन' का स्वरूप-समन्वय—

उस स्थिति पर पहुँचने के अनन्तर ब्राह्मण अब्राह्मण होजाता है इसका तात्पर्य यही है कि —ब्राह्मणत्व का अभिमान नहीं रहता। आत्मदृष्ट्या सब एक धरातल पर आजाते हैं। यही कारण है कि, जहाँ जहाँ भगवान् ने द्वन्द्वातीत इस योग का उपदेश दिया है वहाँ वहाँ—"पण्डिता: समदर्शिन" (न तु समवर्त्तिन') — 'समं पश्यन् हि सर्वत्र' (न तु वर्त्तमान)–'समदर्शिनः' इत्यादि रूप से समदर्शनभाव के अभेद का ही स्पष्टीकरण किया है।

३३५–व्यावहारिक, प्रकृतिसिद्ध भेदवाद का स्वरूप-समन्वय—

परमार्थकोटि को जाने दीजिए। व्यवहार में भी अद्वैत एक आत्मा का समभाव हुए भी हमें पिता-पुत्र भ्राता-स्त्री-कन्या-माता-सेवक-आदि का भेद मानना ही पड़ता है। एवं सब के साथ भिन्न भिन्न ही व्यवहार

प्रक्रिया के द्वारा कायशुद्धि-पूर्वक धारणा-ध्यान समाधि तीनों का एकत्र संयम करते हुए अपने मन को अन्तर्मुख बनाकर प्रत्यगात्मलक्षण ईश्वर में लीन कर देना एक प्रकार की योगात्मिका भक्ति है। मन्त्र-हठ-लय योग के ये तीन अङ्ग इसी भक्ति में अन्तर्भूत हैं।

३४१—'राजयोगात्मिका' भक्ति का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

दूसरा मार्ग है-'अप्रयत्नक्लेशात्मक' किसी योगमार्ग का अनुगमन न करते हुए अपनी बुद्धि मन इन्द्रियवर्ग सबको अपने जीवात्मा की कामना से पृथक् समझते हुए ईश्वरकामना से इनका सञ्चालन मानते हुए कर्तव्यकर्मों में प्रवृत्त रहना। यही राजयोगात्मक राजपथ (सरलमार्ग) है। यहाँ का ईश्वर उद्गीथोद्गारानुभूति-लक्षण है। निम्न लिखित गीतावचनों से दोनों मार्गों का समन्वय गतार्थ बन जाता है—

## ३४२—(१)—मन्त्र-हठ-लय योगात्मक भक्तिमार्ग (योगमार्ग)—

१-योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थित।
एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रह ॥
—गीता ६।१०।

२-तत्रैकाग्रं मन कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रिय ।
उपविश्यासने युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥
—गीता ६।११।

३—समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः ।
सम्प्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥

४—प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थित ।
मन संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्पर ॥

५—युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियतमानस ।
शान्तिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति ॥
—गीता ६।१३ १४ १५।

१

किए जाते हैं। प्रकृति के सम्पूर्ण सिद्धान्तों में सर्वथैव पराङ्मुख अतएव कर्मभेदमूलक वर्तनभेद के अन्यतम शत्रुओं से हम पूछते हैं कि क्या आप इस भेदव्यवहार को हटा सकेंगे?। यदि हाँ तो कोई नेता, कोई सामान्य मनुष्य यह भेद क्यों?। कीजिए न सबको समान प्रयत्न?।

## ३३६-ऐन्द्रियक-व्यापार भेदनिबन्धन व्यावहारिक-भेद का समन्वय—

हम देखते हैं कि आँख-कान-नाक-मुख सब में वह एक ही आत्मप्रत्यय काम कर रहा है। परन्तु क्या आँख का काम कान से, कान का नाक से, नाक का मुख से लिया जा सकता है?। आपको मानना पड़ेगा कि समदर्शनमूलक भेदवर्तन ही प्रकृति का स्वाभाविक नियम है। और यही शास्त्रसिद्ध बुद्धियोग-निष्ठा है।

## ३३७-अद्वैतनिष्ठ भगवान् वासुदेव कृष्ण के द्वारा प्रकृतिभेदनिबन्धन भेदव्यवहारों का अनुगमन—

यही बात उन अद्वैतवादियों की, जो इस मार्ग को कर्मत्यागपरक मानने का दुराग्रह करते हैं उनके समाधान के लिए 'कृष्णदर्शन' ही पर्याप्त है। भगवान् कृष्ण अद्वैततत्त्व के अन्यतम उपासक थे। साक्षात् अद्वैत की प्रतिमा थे। आप्तकाम थे, आत्मकाम थे। परन्तु- 'नानवाप्तमवाप्तव्यं वर्त एव च कर्मणि' यही उनका लक्ष्य था। अद्वैत के इस महान् शिक्षकने किसप्रकार अधिकारसिद्ध कर्म का स्वयं भी पालन किया एवं दूसरों को भी उस ओर प्रेरित किया, इस सम्बन्ध में कुछ भी वक्तव्य शेष नहीं है।

## ३३८ क्रियायोगात्मिका भक्ति का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

"क्रियायोगात्मिका भक्ति' का तात्पर्य है-अपने आप को अक्षरमूर्ति षोडशी ईश्वर का अंश मानते हुए, दोनों का अभेद समझते हुए, 'योऽहं सोऽसौ योऽसौ सोऽहम्' यह भावना रखते हुए अपनी (अंशरूप जीवात्मा की शारीरक-आत्मा की) कामना को ईश्वरकामना के साथ समन्वित करते हुए निष्कामभाव से अधिकारसिद्ध कर्म में प्रवृत्त रहना'।

## ३३६-कर्मव्यनिष्ठात्मिका वास्तविक-भक्ति, एवं नामसंस्मरणपथ की आपातरमणीयता—

इस भक्तिरूपा सगुणोपासना में अक्षरमूर्ति ईश्वर का अक्षरविध नित्य स्मरण (निरन्तर) अपेक्षित है। भक्त का यह कर्तव्य होगा कि अपने प्रत्येक कर्म के उपक्रम में वह उस ईश्वर का, ईश्वरकामना का, ईशामेरणा का ही अनुभव करे। यहाँ स्मरण से 'हरे राम हरे कृष्ण' यह नाम स्मरण अपेक्षित नहीं है। कर्तव्यनिष्ठ के लिए तो कर्म ही साक्षात् ईश्वर है। वह ईश्वरानुभूति के द्वारा ईश्वर को लक्ष्य बनाता हुआ सदा अपनी कर्तव्यनिष्ठा पर ही आस्था-श्रद्धा-पूर्वक प्रतिष्ठित रहेगा।

## ३४ - योगात्मिका' भक्ति का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

उक्त 'ईश्वरानुभूति' के दो मार्ग हैं। एक मार्ग लोकसंग्रह का विरोधी है, एवं दूसरा मार्ग लोकसंग्रह का अनुगामी है। अधिकारीभेद से भगवान् ने दोनों का ही समर्थन किया है। योग-

३—स वा अयमात्मा ब्रह्म * । विज्ञानमयो मनोमयो वाङ्मय–प्राणमयश्चक्षु–र्मय श्रोत्रमय आकाशमयो वायुमयस्तेजोमय आपोमयः पृथिवीमय क्रोधमयोऽक्रोधमयो हर्षमयोऽहर्षमयो धर्म्ममयोऽधर्म्ममयः सर्वमयः । तद्यदेदमयोऽदोमय इति यथाकारी, यथाचारी तथा भवति । साधुकारी साधुर्भवति, पापकारी पापो–भवति । पुण्य पुण्येन कर्म्मणा भवति, पाप पापेन । अथो खल्वाहुः–काममय एवाय पुरुष इति तदेष श्लोको भवति –

४—यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि स्थिता ।
अथ मर्त्योऽमृतो भवति, अत्र ब्रह्म समश्नुते ॥
यदैतदनु पश्यति आत्मानं देवमञ्जसा ।
ईशानं'' भूतभव्यस्य न तदा विचिकित्सति ॥
यस्मिन् पञ्च पञ्चजना आकाशश्च प्रतिष्ठित ।
तमेव मन्यऽआत्मान विद्वान् ब्रह्मामृतोऽमृतम् ॥
विरज पर आकाशादज आत्मा महा ध्रुवः ।
तमेव धीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मण ॥

५—तस्मादेवंवित् शान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षु श्रद्धान्वितो भूत्वात्मन्येवात्मानं पश्येत् । सर्वमेनं पश्यति । सर्वोऽस्यात्मा भवति, सर्वस्यात्मा भवति, सर्वं पाप्मानं तरति, नैनं पाप्मा तरति सर्व पाप्मान तपति, नैन पाप्मा तपति । विपापो विजरो विजिघत्सोऽपिपासो ब्राह्मणो भवति य एवं वेद'' । —

इति ''युगधर्म्मानुगता–विविधोपासना ' नामकं चतुर्थप्रकरणं

## “वेदयुगानुगता–सगुणोपासना”
नामक
## द्वितीय-अवान्तर-प्रकरण उपरत

?

---

* अभ्यक्तु– 'पतदमृतम् ( बृ आ उप ) अनया भूत्या अमृतम् । षोडशीपुरुषस्तु 'ब्रह्म' ।
+ प्रस्तुत–प्रकरण में प्रतिपादित उपासनाओं का प्रतिकपविधा से भी सम्बन्ध माना जासकता है जिस प्रतिकविधा का भक्तियोगपरीक्षा–उपास्यपद्धत्यन्तर्गत 'उपासनाभेदनिरूपणम' नामक प्रकरण के 'प्रतिकविधा' नामक परिच्छेद में प्रतिपादन हुआ है ।

## ३४३—(२)—राजयोगात्मक भक्तिमार्ग ( भक्तिमार्ग )—

१—मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्-परायणः ॥
—गीता १८।६५।

२—अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्तते ।
इति मत्वा भजन्ते मां बुधा भावसमन्विताः ॥
—गीता १०।८

३—तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥
—गीता १०।१०।

४—संतुष्टः सततं योगी यतात्मा दृढनिश्चयः ।
मय्यर्पित-मनोबुद्धिर्यो मे भक्तः स मे प्रियः ॥
—गीता १२।१४।

५—य एवं वेत्ति पुरुषं प्रकृतिं च गुणैः सह ।
सर्वथा वर्तमानोऽपि न स भूयोऽभिजायते ॥
—गीता १३।२३।

२

—✦—

## ३४४—बृहदारण्यकोपनिषन्मूला उपासना का स्वरूप-दिग्दर्शन—

१—'स वा अयमात्मा ( षोडशी ) सर्वेषां भूतानामधिपतिः, सर्वेषां भूतानां राजा । तद्यथा रथनाभौ च रथनेमौ चाराः सर्वे समर्पिताः, एवमेवास्मिन्नात्मनि सर्वे प्राणाः, सर्वे लोकाः, सर्वे देवाः, सर्वाणि भूतानि, सर्वेऽएतऽआत्मानः समर्पिताः" ।

२—"पुरश्चक्रे द्विपदः पुरश्चक्रे चतुष्पदः ऽपुरः स पक्षी भूत्वा पुरः पुरुष आविशत्-इति । स वाऽअयं पुरुषः सर्वासु पूर्षु पुरिशयः । नैनेन किं चनानावृतम्, न नेन किं चनासंवृतम्" ।

(३)-पुराणयुगानुगता-सविकारोपासना से अनुप्राणित-पारिभाषिक परिलेख—

## "विकारक्षरोपासना"-( यज्ञप्रजापति --उपेश्वर )

कर्म्मानुगत-कर्म्म-एव-उपासना-क्रियात्मिका ( शुक्रम् )

सविकारोपासना-उपेश्वरोपासना-अर्थात्मिका

वाङ्मयी-उपासना अर्थात्मिका

---

सोऽयं विकार—क्षर { १-वाक्—सत्यः; २-आपः— } यज्ञ; ३-अग्नि } यज्ञः } 'आत्मक्षरः'-तदिदं-क्षरविवर्त्तम्-वाग्विवर्त्तमत्र

स एव अर्थात्मकेन-कर्म्मणा अन्वेष्टव्य

---

अन्वेषणं'-नाम-शुक्रस्वरूपमीमांसनम्

तस्यपर्य्यालोचनं वा

सैषा अर्थात्मिका-उपासना-कर्म्मैव

तृतीया

३

★

## (सोऽय--पुराणयुग --तृतीय --त्रेतायुगात्मक )

१-शुक्रम्

२-आत्मक्षर

३-अर्थ

४-वाक् (अमृतशुक्रमयी

}—तदेतत्सर्वं-वागेव, आत्मक्षर-एव सविकार "विकारांश्च विद्धि प्रकृतिसम्भवान्" ( विकृतिर्हि आत्मक्षर )

---

श्री

(३)-पुराणयुगानुगता-सविकारोपासना से अनुप्राणित-पारिभाषिक परिलेख—

## "विकारक्षरोपासना"-( यज्ञप्रजापति --उपेश्वर )

### कर्म्मानुगत-कर्म्म-एव-उपासना-क्रियात्मिका ( शुक्रम् )

### सविकारोपासना-उपेश्वरोपासना-अर्थात्मिका

### वाङ्मयी-उपासना अर्थात्मिका

—•—

सोऽयं विकार-क्षर { १-वाक्-सत्यः; २-आपः- } यज्ञ; ३-अग्नि } 'आत्मक्षर'-तदिदं-क्षरविवर्त्तम्-वाग्विवर्त्तमव

स एव अर्थात्मकेन-कर्म्मणा अन्वेष्टव्य

—•—

अन्वेषणं'-नाम-शुक्रस्वरूपमीमांसनम्

सत्यस्यालोचनं वा

सैषा अर्थात्मिका-उपासना-कर्म्मैव

तृतीया

३

—★—

## (सोऽयं--पुराणयुग --तृतीय --त्रेतायुगात्मक )

१-शुक्रम्
२-आत्मक्षर
३-अर्थ
४-वाक्(अमृतशुक्रमयी

} -तदेतत्सर्वं-वागेव, आत्मक्षर-एव सविकार
"विकारांश्च विद्धि प्रकृतिसम्भवान्"
( विकृतिर्हि आत्मक्षर )

—•—

श्री

# पुराणयुगानुगत–सविकारोपासनामार्ग

## चतुर्थ–प्रकरणान्तर्गत–तृतीय–अवान्तर–प्रकरण

## ३

---

**२४५–'नर्म्मदाकङ्कूरात्मक–शङ्कर'–न्यायानुबन्धी भक्तिपथ की सर्वव्यापकता एवं उपासनात्मिका भक्ति के चार–विवर्तों का संस्मरण—**

'नर्म्मदा के सभी कङ्कर शङ्कर' इस लोकोक्ति के अनुसार षोडशी–प्रजापति के सभी पर्व तद्रूप अतएव उपास्य इस सिद्धान्त में कोई विप्रतिपत्ति नहीं की जासकती। पूर्वप्रकरण में पुराणयुगानुगता उपासना के सम्बन्ध में यह स्पष्ट किया जाचुका है कि, आत्मश्वर से सम्बन्ध रखने वाली यह उपासना कर्म्म–रूपा क्रिया कर्म्मयोगात्मिका ही है। एवं वहीं यह भी स्पष्ट किया जाचुका है कि इस उपासनाकाण्ड के निष्काम्यकर्म्मोपासना नैष्कर्म्यकर्म्मोपासना आधिकारिक–चेतनजीवोपासना (अवतारोपासना) आधिकारिक–अचेतनजडोपासना (सूर्य्य–चन्द्रादि–प्रकृतिपर्वोपासना) ये चार विवर्त्त हैं। दूसरे शब्दों में–कर्म्मप्रधान आत्मश्वरमूर्त्ति विकार–परिग्रह–युक्त अव्ययप्रजापति की उपासना चार प्रकार से होसकती है।

**२४६–परमप्रजापत्युपासनात्मिका प्रणवोङ्कारमूला उपासना एवं प्रजापति के षोडशात्मक स्वरूप का संस्मरण—**

इस उपासना का मूल धरातल 'प्रणवोङ्कार' है जैसाकि पूर्वप्रकरण के उपसंहार में स्पष्ट किया जाचुका है। विज्ञानदृष्टि के अनुसार इस उपासना को 'परमप्रजापत्युपासना' भी कहा जासकता है। षोडशीपुरुष की हमनें चर्चा की है। इस परम यपुरुष का ही 'मायी ईश्वर' कहा जाता है। इस की एकमहस्र संस्था मानी गई है। यही प्राजापत्यसंस्था पञ्चपुण्डीरा कहलाती है। इसकी एक एक संस्था में स्वयम्भू–परमेष्ठी–सूर्य्य–पृथिवी–चन्द्रमा ये पाँच पाँच पुण्डीर (पत्र) हैं। इस दृष्टि से उक्त से उद्गीथोङ्कारमूर्त्ति ईश्वर प्रजापति के शरीर में ऐसी पञ्चपुण्डीरात्मिका सहस्र संस्थाएं होजाती हैं।

**२४७–सहस्रवल्शेश्वरानुगता षोडशीपुरुषोपासना एवं एकवल्शेश्वरानुगता यज्ञपुरुषोपासना—**

सहस्र–वल्शात्मक परमेश्वर की उपासना षोडशी प्रजापति की उपासना कहलाएगी एवं पञ्चपुण्डीरात्मक यज्ञप्रजापति की उपासना यज्ञप्रजापति की उपासना कहलाएगी। सम्पूर्ण भगवद्

ही कोई दूसरा और उत्पन्न करें। इसी कामना से प्रेरित होकर स्वयम्भू ने तप एवं श्रम किया। इस परिश्रम और श्रम से प्रजापति के ललाट पर पसीने निकल आए। यही पसीना आगे जाकर स्वदस्वेद कहलाता हुआ 'सुवेदवेद' नाम से प्रसिद्ध हुआ। यही सम्भृतिरोमय आपोलोक कहलाया।

## ३५३–आपोमय परमेष्ठी से अनुप्राणित आया–धारा–आप –वेदत्रयी की अभिव्यक्ति—

आगे जाकर प्रजापति की कामना से इस द्वितीयरूप आपोमय परमेष्ठी में आया–धारा–आपः इन तीन वर्णों का विकास हुआ। 'जायापत्व' से परमेष्ठी प्रजापति सब के 'जनक' बने। 'धारा–बल से सब को 'धारण करने वाले' बने। एवं 'आगोदल' से सर्वत्र 'आप्त (व्याप्त) होगए। (गोपथ ब्रा पू. १।१)।

## ३५४–स्वयम्भू की द्वितीया प्रतिमा, इरामय 'सरिर' तत्त्व की सलिलता, एवं स्वेतवराह के द्वारा हिरण्मयाण्ड का आविर्भाव—

परमेष्ठी के अङ्गिरामाग से आगे जाकर हिरण्मयाण्ड का विकास हुआ। यही हिरण्मयाण्ड इक्षोम्लूत अवस्था में आकर कालान्तर में 'सूर्य' रूपसे प्रकट हिरण्मयाण्ड हुआ यही उस स्वयम्भू प्रजापति की दूसरी प्रतिमा' कहलाई। यही सूर्य तिरयान्धकार की निवृत्त करने वाला प्रमाणित हुआ— 'प्रादुरासीत्तमोनुदः'। आपोमय परमेष्ठी के गर्भ में बुद्बुदरूप से उत्पन्न सूर्य का अङ्गिरोऽग्नि आरम्भ में सूक्ष्मरूप होने से 'इरामय बनता हुआ 'सरिर' किंवा 'सलिल' रूप ही था। परन्तु स्वेतवराहवायु के संघर्ष से क्रमशः घन भाव को प्राप्त होते हुए ये अङ्गिरोऽग्निघन अवस्था में परिणत होगए। यही हिरण्मयाण्डरूपाय सौरब्रह्माण्ड किंवा सार जगत् कहलाया। विज्ञानभाषा में इसे ही 'सम्वत्सर' कहा गया। सर्वतोभाव के कारण ही यह सम्वत्सर कहलाया।

## ३५५–वसुधानकोशात्मक दहरोत्तरसम्बन्ध से समन्वित पञ्चोपश्वरमूर्त्ति एकपञ्चेश्वर प्रजापति का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

इस सम्वत्सरात्मक सौर प्रजापति के काम–तप–श्रम से आगे जाकर भूस्वरूपदलरूपा पृथिवी का विकास हुआ। गायत्र्यात्मिमयी यही पृथिवी उस स्वयम्भू प्रजापति की तीसरी प्रतिमा कहलाई। आगे जाकर पार्थिव सम्वत्सर के प्रवर्ग्यरूप आग्नेयभाग से यशोऽन्नरूप चान्द्रमण्डल का विकास हुआ। यही उस की चौथी प्रतिमा कहलाई। इसप्रकार प्राणभूतात्मक स्वयम्भू प्रजापति के ही मौलिक काम तप श्रम से क्रमशः आपोमय परमेष्ठी वाङ्मय सूर्य अन्नादमयी पृथिवी अन्नमय चन्द्रमा दूसरे शब्दों में परमेष्ठी इन्द्र–अग्नि–सोम ये चार प्रतिमाप्रजापति उत्पन्न होगए। इन पाँचों प्रजापतियों का परस्पर वसुधानकोशात्मक दहरोत्तरसम्बन्ध स्थापित हुआ। अर्थात् स्वयम्भू की महिमा में परमेष्ठी इस की महिमा में सूर्य, इस की महिमा में पृथिवी एवं पार्थिव महिमामण्डल में समाहित चन्द्रमा प्रतिष्ठित हुआ। इन पाँचों के ये महिमामण्डल विज्ञानभाषा में क्रमशः परमाकाश (स्वायम्भुव) महासमुद्र (पारमेष्ठ्य) सम्वत्सर (सौर) आग्नेय (पार्थिव) नक्षत्र (चान्द्र) इन नामों से प्रसिद्ध हुए।

इस उपासना का मूल बतलाना है और यही इसकी सर्वोत्तमता है। इस उपासना में और पूर्व की ईश्वरोपासना में थोड़ा ही अन्तर रह जाता है। वहाँ यज्ञकर्म्म में अभिनिवेश नहीं है वहाँ सभी कर्म्म यज्ञात्मक है। परन्तु इस उपासना में वेदोक्त ( ब्राह्मणोक्त ) यज्ञकर्म्म ही प्रधान लक्ष्य है।

## ३५९–भक्त नृपतियों की यज्ञेश्वरोपासना, एवं कर्म्मठ-ब्राह्मणों यज्ञकर्म्मानुगति का समतुलन, एवं तन्निबन्धना विभिन्ना उपासना—

इसीलिए उसके प्रधान अनुयायी भक्त नृपतिगण बनते हैं एवं इसके प्रधान-अनुयायी कर्म्मठ ब्राह्मण बनते हैं। सन्ध्योपासना बलिवैश्वदेव तर्पण स्वाध्याय आदि अवान्तर जितने भी यज्ञ हैं वे सब इसी यज्ञोपासना में अन्तर्भूत हैं। इन सब अवान्तर यज्ञों की उपासना का मौलिक रहस्य गीताभाष्य में स्पष्ट होने वाला है। इस उपासना के सम्बन्ध में यह तो सदा लक्ष्य में रखना ही चाहिए कि, यदि निष्कामभाव है तो यज्ञोपासना है तभी सर्वहुतयज्ञ की सिद्धि है। यदि सकामभाव है तो वह उपासना यज्ञोपासना न रह कर भूतोपासना बन जाती है और यह कामभक्ती यज्ञोपासना त्रिगुणात्मिका बनती हुई बन्धमूलक शोक का ही कारण बन जाती है। साथ ही भगवान् भी इसे निकृष्ट ही समझते हैं–"निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन!"।

## ३६०–कामजनिता त्रुटि का सन्धाता प्रणवोङ्कार, एवं ओङ्कारमूला–उपासना का स्वरूप समन्वय—

निष्कामभाव भी यद्यपि निस्त्रैगुण्य की प्राप्ति के लिए एक साधन है। परन्तु केवल इसी साधन से काम नहीं चलसकता। निर्बल भूतात्मा में कामभाव का समावेश सर्वथा रोक दिया जाय यह असम्भव-प्राय ही है। इसके लिए हमें अवश्य ही किसी अन्य 'भक्तितत्त्व' का ही आश्रय लेना पड़ेगा और वह आश्रयभूमि बनेगा वही प्रणवोङ्कार। प्रणवोङ्कार को मूलमें रखते हुए निष्कामभाव से यज्ञकर्म्म में प्रवृत्त रहने वाला यदि स्वाभाविक कामावरण से कभी काममाव का अनुगामी बन भी जायगा तो पूर्ण ओङ्कार इस त्रुटि की सँभाल लेगा जैसाकि पूर्वमें स्पष्ट किया जाचुका है। ( देखिए कर्म्मयोगपरीक्षान्तर्गत पृष्ठ सं० २९८ से ३४ पर्य्यन्त )।

## ३६१–अविच्छिन्न–प्रणवधरातल के द्वारा यज्ञविच्छेद का सन्धान, एवं विशिष्टसन्धाता प्रणवोङ्कारप्रजापति—

अविच्छिन्न प्रणवधरातल पर प्रतिष्ठित कर्म्म कामसमावेश से छिन्न बना हुआ भी अवश्य ही अविच्छिन्न बन जाता है। इसलिए ओङ्काररूप परमप्रजापति का सतत अनुध्यान करते हुए, उपक्रमोपसंहार में प्रणवोच्चारण करके ही यज्ञादि कर्म्मों में प्रवृत्त रहना चाहिए। यही तीसरी प्रणवोङ्करोपासना यज्ञाक्षरोपासना किंवा उपाक्षरोपासना कहलायगी। प्रणवाक्षर ही यज्ञकाण्डविमुक्ति के कारण बनेंगे जैसाकि निम्नलिखित गोपथश्रुति से स्पष्ट है—

'चतुर्णा वदानामानुपूर्वेण–'ओं–भूर्भुवः स्वः" इति व्याहरेत। अथमीय–भ्रवहितानि भूयन्ते + + +। तस्मादग्यजुः सामान्यपक्रान्ततेजांस्यासन्। तत्र महर्षय

परिदेवयाञ्चक्रिरे—महच्छोकभयं प्राप्ताम्म । न चैतद् सम्यक् सममिहितम् । ते स्म भगवन्तमभोपधावाम । सर्वेषामेव शर्म्म भवान् ! इति । ते तपस्युक्त्वा तूष्णीमतिष्ठन् । + + + । स एम्य उपनीय प्रोवाच—मामिकामेव व्याहृतिमादित , आदित कृणुध्वम् । × × × । तथाह तथाह भगवन्निति प्रपेदिरे । आप्याययन्ते तथा वीतशोकभया बभूवु । स्मात् प्रथमवादिन व्याहारमादित कुर्वन्ति ' * ।

—गोपथब्राह्मण पू० १।२८।

३६२—प्रणवोङ्कारप्रजापति की तीन महाव्याहृतियों का संस्मरण, एवं प्रणव की प्रसन्नता—

अब इस सम्बन्ध में प्रश्न यह शेष रह जाता है कि, जिसप्रकार मर्त्यमूलक आनन्द-विज्ञान-मनोमय अव्ययोङ्कार को सर्वोङ्कार कहा जाता है उद्—गी—थम्—रूप प्रणवात्मक षोडशीप्रजापति को उद्गीथोङ्कार कहा जाता है वैसे आत्मक्षरमूर्ति यज्ञप्रजापति को ( उपेश्वर को—प्रतिमापद्मापति गर्भित सर्वहुत यज्ञमूर्ति परमप्रजापतिलक्षण स्वयम्भूप्रजापति को ) किस हेतु से 'प्रणवोङ्कार' कहा जाता है ? । उत्तर-पूर्वोक्त व्याहृति से ही स्पष्ट है । व्याहृति का स्वरूप है—ओं भू भुव स्वः ।

३६३—महाव्याहृतित्रयीमूलक त्रिवृद्भावापन्न—नवलोकात्मक-त्रैलोक्य का स्वरूप-समन्वय—

सन्ध्या से परिचित द्विजाति पाठक यह जानते हैं कि 'भू—भुव—स्वः—मह —जनत्—तप सत्यम्' इन सात लोकों को प्रजापति की सप्त व्याहृति ( नाम ) माना जाता है एवं स्वयं प्रजापति इस सप्तक के ऋषि ( मूलाधार प्रतिष्ठा ) माने गए हैं ( सप्तव्याहृतीनां-प्रजापतिर्ऋषिः ) । त्रैलोक्य-त्रिलोकी-विज्ञान' के अनुसार ये सातों लोक भू—भुव—स्व इन तीन महाव्याहृतियों में ही अन्तर्भूत हैं । "त्रयो वा इमे त्रिवृतो लोकाः इस श्रुति के अनुसार ये तीनों ही लोक त्रिवृद्भाव के कारण तीन तीन भागोंमें विभक्त हैं । इसी दृष्टि से तीन माता ( पृथिवी—भू ) तीन पिता ( द्यौ—स्व ) होजाते हैं जैसाकि 'तिस्रो मातॄस्त्रीन् पितॄन्' इत्यादि मन्त्रवचन से स्पष्ट है । एवं "द्यौष्पितः पृथिवि मातरध्रुगग्ने भ्रातर्वसवो मृळतान + के अनुसार पृथिवी को माता कहा जाता है, एवं द्यु पिता नाम से प्रसिद्ध है ।

---

* तस्मादोमित्युदाहृत्य यज्ञदानतपःक्रियाः ।
प्रवर्त्तन्ते विधानोक्ताः सततं ब्रह्मवादिनाम् ॥
—गीता १७।२४।

+ द्यौष्पितः पृथिवि मातरध्रुगग्ने भ्रातर्वसवो मृळता नः ।
विश्व आदित्या अदिते सजोषा अस्मभ्यं शर्म्म बहुलं वि यन्त ॥
—ऋक्सं० ६।५१।५।

## २६४ त्रैलोक्य-त्रिलोकी-रूपा संयती क्रन्दसी, रोदसी-नाम की महात्रिलोकी का समन्वय—

जिस पर हम प्रतिष्ठित हैं वह 'भूः' है सूर्य्य स्वः है मध्यप्रदेश भुवः है, ये ही क्रमशः पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौः हैं। यही पहिली रोदसी त्रिलोकी है। पृथिवी-चान्द्र-अन्तरिक्षगर्भित सौर मण्डल भूः है परमेष्ठी स्वः है मध्यप्रदेश भुवः है यही दूसरी क्रन्दसी त्रिलोकी है। पृथिवी-चन्द्र-सूर्य्य-अन्तरिक्ष गर्भित परमेष्ठी भूः है स्वयम्भू स्वः है, मध्यप्रदेश भुवः है। यही तीसरी संयती-त्रिलोकी है।

## २६५—नवलोकानुगता सप्तलोकविभूति का सात्त्विक-माध्यम से स्वरूप-समन्वय—

इस दृष्टि से यद्यपि तीनों त्रिलोकियों के ९ लोक होने चाहिएँ थे। परन्तु क्रन्दसी का भूलोक रोदसी बन जाता है संयती का भूलोक क्रन्दसी बन जाता है। अतः ९ के स्थान में सात ही लोक रहजाते हैं। यही सप्तवितस्तिकायात्मक स्वयम्भू प्रजापति किंवा परमेश्वरप्रजापति किंवा उपश्वरप्रजापति है। परिलेख से इस लोकविभूति का भलीभाँति स्पष्टीकरण होजाता है।

२६६—सप्तत्रिलोकात्मक-पञ्चपर्वात्मक-पञ्चधोपेश्वरमूर्ति-एकवल्शेश्वर सर्वहुतयज्ञात्मक परम-प्रजापति के त्रेताग्नि का स्वरूप दिग्दर्शन, एवं महर्षि दीर्घतमा के द्वारा तत्सस्तुति—

त्र्यवितत्रिलोकात्मक स्वयं प्रजापति इस सर्वहुत यज्ञ के यजमान हैं स्वयं ही ये आहुतिद्रव्य हैं स्वयं ही यज्ञवेदि हैं स्वयं ही भू-भुव-स्व रूप से यज्ञिय त्रेताग्नि हैं । उन्हीं का रोदसी-त्रिलोकीरूप 'भू' पर्व गार्हपत्याग्नि है क्रन्दसी-त्रिलोकीरूप 'भुवः' पर्व धिष्ण्याग्नि किंवा अपरपाग्नि है एवं संयती-त्रिलोकीरूप 'स्वः' पर्व आहवनीयाग्नि है । त्रेताग्निमय के विशिष्ट का सन्धान यज्ञमूर्ति उसी परमप्रजापति-परात्पर ( प्रजापतिपरात्पर ) से होता रहता है । इसी संधान को यज्ञपरिभाषा में यज्ञविशिष्ट संधान" कहा जाता है । त्रयस्त्रिंशात्मक यह विश्वयज्ञ उसी परमप्रजापति में अर्पित है और यह इस में अर्पित है । इन का भार उस में उस का भार इस में इस समतुलन प्रक्रिया से यह नित्य भ्रमण करता हुआ भी इस त्रयस्त्रिंशात्मक विश्व का वहन करता हुआ भी ( विश्वम्भर बनता हुआ भी ) क्लान्त नहीं होता । महर्षि दीर्घतमा ने इसी स्थिति का इन शब्दों में स्पष्टीकरण किया है—

> १—तिस्रो मातॄस्त्रीन् पितॄन् बिभ्रदेक ऊर्ध्वस्तस्थौ नेमव ग्लापयन्ति ।
> मन्त्रयन्ते दिवो अमुष्य पृष्ठे विश्वविदं वाचमविश्वमिन्वाम् ॥
> २—पञ्चारे चक्रे परिवर्त्तमाने तस्मिन्ना तस्थुर्भुवनानि विश्वा ।
> तस्य नाक्षस्तप्यते भूरिभारः सनादेव न शीर्य्यते सनाभिः ॥
> ३—अवः परेण पितरं यो अस्यानुवेद पर एनावरेण ।
> कवीयमानः क इह प्रवोचद्देवं मनः कुतो अधि प्रजातम् ॥
> ४—ये अर्वाञ्चस्ताँ उ पराच आहुर्ये पराञ्चस्ताँ उ अर्वाच आहुः ।
> इन्द्रश्च या चक्रथुः सोम तानि धुरा न युक्ता रजसो वहन्ति ॥
> ५—इयं वेदिः परो अन्तः पृथिव्या अयं यज्ञो भुवनस्य नाभिः ।
> अयं सोमो वृष्णो अश्वस्य रेतो ब्रह्मायं वाचः परमं व्योम ॥

—ऋक्संहिता १।१६४।१० १३,१८ १९ ३५ वाँ मन्त्र

२६७ ऋषिभावनिबन्धना पृथिवी मूला-सृष्टिविद्या से अनुप्राणित प्रणवोङ्कार का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

ऋषिमूलप्रधाना 'पृथिवीमूला सृष्टिविद्या' के अनुसार भू उपक्रम में है स्वः उपसंहार में है । ( देखिए शत० ११।१।२।८। ) । 'भूः' ओंकार का प्रस्ताव-स्थानीय पहिला 'अ'-कार पर्व है । 'भुवः' 'उकार' स्थानीय दूसरा पर्व है । 'स्वः' 'मकार' स्थानीय तीसरा पर्व है । तीनों मृत्युमय पर्व अमी अर्द्धमात्रारूप अपारपारीण स्वयम्भू प्रजापति पर प्रतिष्ठित हैं । क्योंकि इस ओङ्कार का

प्रजापति-स्वायम्भुव मनु से उत्थान है अतएव इसे "प्रणवोङ्कार" कहा जाता है। इस लक्ष्य में रत रह कर निष्कामभाव से यज्ञकर्म में प्रवृत्त रहना ही गीता का निष्काम-कर्मयोग है। और यही यज्ञ स्वरोपासना का पहिला पर्व है।

२६८–प्रणवोङ्कार से समन्वित–'आत्मसमर्पणयज्ञ' का स्वरूप-दिग्दर्शन—

ओङ्कार के समन्वय से क्रियमाण यह आधिभौतिक यज्ञ 'आत्मसमर्पणम्' बन जाता हुआ आध्यात्मिक यज्ञ बन जाता है। यही यज्ञार्पणकर्म कहलाता है इसी को भगवान ने 'मदर्पणकर्म' कहा है। एवं श्रुति ने भी इसी पक्ष का समर्थन किया है—

'अध्यात्ममात्मसमर्पणमात्मकैवल्यमोङ्कार। आत्मानं निरुध्य सङ्गममात्रीं भूतानां चिन्तां चिन्तयेत्। अतिक्रम्य यदध्यः सगुणमाध्यात्मफलं प्राप्नोतीत्यर्थः। सवितर्कं ज्ञानमयम्। इत्येतत् सर्व्वं प्रतिदर्शनं च यथार्थं पदमनविचिन्त्य प्रकरणशो हि प्रवृत्तो विपर्यो स्यात्"।

—गोपथब्राह्मण पू० १।२।

२६९ गोपथ के द्वारा प्रणव की प्रधानता का समन्वय—

प्रसङ्ग में उक्त नवमेध यज्ञ की प्रधानता का स्पष्टीकरण करते हुए वेदभगवान् कहते हैं—

"स यदोम्पूर्वान् मन्त्रान् प्रयुङ्क्ते आत्मन्नेवादेते प्रजाप एत एवास्य सर्वेषु लोकेषु, सर्वेषु देवेषु सर्वेषु वेदेषु, सर्वेषु भूतेषु सर्वेषु सत्त्वेषु कामचारः कामविमोक्षं भवति, अर्द्धं च न प्रमीयत–य एवं वेद"।

—गोपथब्राह्मण पू० १।२५।



## २–वैदिक-आध्यात्मिक यज्ञ कर्म्मोपासना (परमप्रजापत्यनुपासना) (ज्ञानयोगात्मिका–आत्मनि श्रेयसप्रवर्त्तिका)

२७०–वस्तुतत्त्वानुगता 'आहिति' की 'आहुति'–रूपता का समन्वय, एवं यज्ञप्रक्रिया-नुबन्धी समष्टि-व्यष्ट्यात्मक यज्ञ का विभिन्न दृष्टिकोण—

किसी एक वस्तु को अन्य वस्तु के ऊपर में 'आहित' कर देना, अथवा किसी वस्तु का अन्य वस्तु में 'आहित' हो जाना ही "आहुति" है एवं इस आहुति का ही नाम यज्ञ है। इसी आहिति-(आधान)-

लक्षण यज्ञकर्म के दो स्वतन्त्र दृष्टिकोण हैं। समष्टि को व्यक्ति समझ कर उस समष्टिरूपा व्यक्ति की परम-प्रजापति में आहुति दे डालना ( आत्मसमर्पण कर डालना ) यज्ञ की एक प्रक्रिया है । एवं केवल अपने व्यक्तित्व की ( उसे समष्टि से पृथक् मानते हुए ) उस परमप्रजापति में आहुति दे डालना एक विभिन्न मार्ग है।

## २७१-आध्यात्मिक-वैयक्तिक-राष्ट्र के स्वरूप-सम्पादकों का पारस्परिक-समन्वयात्मक सहयोग, एवं तन्निबन्धना आध्यात्मिक यज्ञ की स्वरूपस्थिति—

हम एक व्यक्ति हैं। इस हमारे व्यक्तिगत राष्ट्र का ( अध्यात्मजगत् का ) सञ्चालक हमारा शारीरक आत्मा ( आध्यात्मिक परमप्रजापति ) है। चक्षु-श्रोत्र-नासा-प्राण-हस्त-पाद-उदर-हृदय-नाभि-आदि सभी अवयव नाम-रूप कर्म्म में परस्पर सर्वथा स्वतन्त्र हैं। इन अवयवरूप अनेक व्यक्तियों के समुदाय से "अहमस्मि' यह एक व्यक्तित्व सम्पन्न हुआ है। ये सभी अवयव परस्पर स्वतन्त्र रहते हुए भी स्वतन्त्र कर्म्म करते हुए भी उस अवयवविष्ठाता भूतात्मा की स्वरूपरक्षा में ही प्रवृत्त रहते हैं। सम्पूर्ण इन्द्रियकर्म्म इस भूतात्मयज्ञ की रक्षा में ही संलग्न है। किसी भी इन्द्रिय को यह अभिमान नहीं है कि— 'मैं अमुक काम करती हूँ'। देखती आँख है परन्तु 'मैं-( भूतात्मा ) देखता हूँ' यही अभिनय होता है। इस-प्रकार व्यक्तिस्थानीय सभी इन्द्रियाँ उस एक की सिद्धि के लिए अभिन्न बनती हुई भूतात्मयज्ञ की व्यवस्था का कारण बनतीं हुई ही अपनी स्वरूपरक्षा का भी कारण बन रही हैं।

## २७२-विश्वयज्ञानुबन्धी पारस्परिक-समन्वयात्मक सहयोग तन्निबन्धन आधिभौतिक यज्ञ की स्वरूप-स्थिति, एवं भूमादर्श का स्वरूप-समन्वय—

संसार में जितने भी मनुष्य हैं वे सब उस यज्ञमूर्त्ति परमप्रजापति के अवयव हैं। अधिकारभेद से प्रत्येक के नाम-रूप-कर्म्म भिन्न हैं। सब परस्पर सर्वथा भिन्न हैं। सबका कर्म्म भी परस्पर भिन्न है। समझने के लिए यों भी कहा जासकता है कि कोई मनुष्य उसकी आँख है कोई नाक तो कोई कान। इन्द्रिय-स्थानीय इन व्यक्तियों का कर्त्तव्य यही होना चाहिए कि वे अपने अपने प्रातिस्विक आत्मस्वातन्त्र्य को छोड़ते हुए, अपने आपको उस प्रजापति की इन्द्रियाँ समझते हुए अपनी सम्पूर्ण समष्टि का एक उसी का आत्मा समझकर उसी की स्वरूपव्यवस्था के लिए ( विश्वयज्ञ की व्यवस्था के लिए ) अधिकारसिद्ध नियत कर्म्मों में ही प्रवृत्त रहें। सम्पूर्ण मानवसमाज अपने आपको एक व्यक्ति मानता हुआ उसमें अपनी आहुति दे दे। यही यज्ञ की सर्वोत्कृष्ट पद्धति है। स्व की सर्वस्वरूप में परिणति ही इस यज्ञ का मौलिक-रहस्य है और इस मौलिक रहस्य का फल है— 'भूमादर्श'।

## २७३-अद्वैतनिष्ठा-समाधिका सर्वहुतयज्ञप्रक्रिया—

भरत जब सर्वभावों में व्यापक प्रजापति की भावना करते हुए विश्वयज्ञ की दृष्टि से कर्म्म में प्रवृत्त रहने वाले कर्म्मोत्तरक का आत्मा भीमामार्ग से विकसित हुआ होने वाले भूमामार्ग को प्राप्त होजाएगा। कालान्तर में 'मैं भू-यह-वह' का भेद जाता रहता सर्वत्र सब आत्मरूप में परिणत होजाएंगे— 'यत्र-त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्' लक्षणा अद्वैतनिष्ठा प्राप्त होजायगी।

(१) १–'न हम हम हैं न यह वह है,–जो है सो है'—'बुद्धियोग

( 'तू तू न रहे, म मैं न रहूँ हम तुम दोनों मिलजाए" )

२–'मैं नहीं, तू ही तू' भक्तियोग'

३–'हम सब तुझ में तू हम सब में 'कर्म्मयोग'

४–तू मेरा, मैं तेरा', 'ज्ञानयोग'



२—१–कर्त्तव्यानन्यता (बुद्धियोग)—अव्ययोपास्यः

२–ईश्वरानन्यता ( भक्तियोग )—अक्षरेश्वरोपास्य

३–कर्म्मानन्यता ( कर्म्मयोगः )—क्षरेश्वरोपास्य

४–आत्मानन्यता ( ज्ञानयोग )—प्रत्यगात्मोपास्यः



३—१–नोदर्कभाव (बुद्धियोगे)—न मुक्तिर्न बन्धनम्

२–अपरोदर्कः (भक्तयोगे)—अपरामुक्तिः

३–भूमोदर्क. (कर्म्मयाग)—परामुक्तिः

४–योगोदर्कः (ज्ञानयोगे)—परामुक्तिः



४–१–मयमग्रह, असग्रहो वा (बुद्धियोग)—सहजस्वरूपसंसिद्धि

२–आत्मसंग्रहपूर्वको लोकसंग्रह (भक्तियोगे)—आत्म-लोकस्वरूपव्यवस्थिति

३–विशुद्धो लोकसंग्रह (कर्म्मयोग)—लोकाभ्युदयसिद्धिः (परमार्थमार्ग )

४–विशुद्ध-आत्मसंग्रह (ज्ञानयाग)—आत्मनिःश्रेयससिद्धिः स्वार्थमार्गः)



३८०–अर्चन-पूजनादि नामसंकीर्तनादि अङ्गभावों से मर्मस्पृष्टा मधुमिद्धा तत्त्वोपासना का सम्मरण—

यह भी स्मरण रखने की बात है कि हमारी चारों ही उपभावों में अर्चन पूजन आदि शारीरिक एवं और मनोपादि [illegible] भी अपेक्षित नहीं है। संकीर्तन नामस्मरण आदि भी यहाँ हुए से

से ही सम्बन्ध है। चारों ही मौलिक वेदसिद्ध उपासनामार्ग हैं। यह स्पष्ट करने की तो कोई आवश्यकता ही नहीं है कि आज का भारतवर्ष इन चारों मार्गों में से किसी एक का भी अनुयायी नहीं है। प्रचलित भक्ति-मार्ग का केवल वैकारिक-ईश्वरोपासना में यथाकथञ्चित् अन्तर्भाव करते हुए लोकसंग्रह की रक्षा की आवश्यकी है जैसा कि इस प्रकरण में ही स्पष्ट होजायगा।

४८१–परमेश्वरोपासनात्मिका आध्यात्मिक–यज्ञोपासना, एवं तत्समर्थक उपनिषद्वचन—

प्रकृत में कहना केवल यही है कि, परमेश्वर की उपासना का दूसरा प्रकार आध्यात्मिक यज्ञलक्षणा नैष्कर्म्य-ज्ञानयोग ही है। इसी में 'प्रव्रज्या' की प्रधानता है जैसा कि निम्न लिखित उपनिषद्वचनों से स्पष्ट है—

१—स वा ऽअयमात्मा सर्वस्य वशी, सर्वस्येशानः सर्वस्याधिपतिः, सर्वमिदं प्रशास्ति यदिदं किञ्च। (बृ० आ० उ० ४।६।१) । तमतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति, यज्ञेन, दानेन, तपसा-ऽनाशकेन। एतमेव विदित्वा मुनिर्भवति। एतमेव प्रव्राजिनो लोकमिच्छन्तः प्रव्रजन्ति *।

२—एतद्ध स्म वै तत्पूर्वे विद्वांस प्रजां न कामयन्ते- किं प्रजया करिष्याम, येषां नाऽय मात्मा, अयं लोक इति। ते ह स्म पुत्रैषणायाश्च, वित्तैषणायाश्च, लोकैषणायाश्च व्युत्थाय, अथ भिक्षाचर्यं चरन्ति —।

३-कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्तचक्षुरमृतत्वमिच्छन्।
यथोदकं शुद्धे शुद्धमासिक्तं तादृगेव भवति।
एवं मुनेर्विजानत आत्मा भवति गौतम।।
तं दुर्दर्शं गूढमनुप्रविष्टं गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणम्।
अध्यात्मयोगाधिगमेन देवं मत्वा धीरो हर्षशोकौ जहाति।।
यच्छेद्वाङ्मनसी प्राज्ञस्तद्यच्छेज्ज्ञान आत्मनि।
ज्ञानमात्मनि महति नियच्छेत्तद्यच्छेच्छान्त आत्मनि।।
यदा पञ्चावतिष्ठन्ते ज्ञानानि मनसा सह।
बुद्धिश्च न विचेष्टते तामाहुः परमां गतिम्।।

---

* आचिर्दविज्ञानानुयायिन —कर्मयोगिनस्तु—यज्ञिन —त्यागिन —नष्टिका मानवभेदा, इत्यवधेयम्।
—बृ० आ० उ० ४।४।२२।

+ मधुनन्मनमार्ग

३८५—पूर्वापरविरोध-निराकरणप्रयास, एवं पड्ङ्ग वैश्वानरोपासना प्रजापतिमहितोपासना आदित्योद्गीथोपासना, गायत्रब्रह्मोपासना, आदि विविध उपासना प्रकारों का संस्मरण—

समाधान यही है कि जिसप्रकार सर्वेश्वरोपासना-लक्षणा भक्तिरूपा उपासना के मन्त्र-साम-हृद यामामिक अध्यात्मभावात्मक योगमार्ग राजयोगात्मक योगमार्ग ये दो भेद हैं, अक्षरोपासना के आधिदैविक यज्ञात्मक कर्ममार्ग (कर्मयोग) आध्यात्मिक यज्ञात्मक यज्ञमार्ग (ज्ञानयोग) ये दो मार्ग हैं एवमेव अव्ययोपासना के भी अधिकारीभेद से दो मार्ग होजाते हैं। प्रकृतिस्थों में उसी उद्गीथोद्गारमूर्ति सर्वेश्वर की भावना करते हुए यज्ञकर्म पर दृष्टि रखना एक प्रकार है। यह उपासना समष्टिरूपात्मक ओङ्कार की उपासना तो नहीं है परन्तु व्यष्टिरूप से अवश्य ही ओङ्कारोपासना है। अतएव इस उपासना का अधिकारी ईश्वरसत्ता में विश्वास रखने वाला एक आस्तिक ही बन सकता है। वह आदित्य (सूर्य) को लक्ष्य में रक्खेगा परन्तु उद्गीथोद्गारभ्य से पृथिवी को लक्ष्य में रक्खेगा परन्तु उद्गीथदृष्टि से। यही उपासनामार्ग षड्ङ्ग वैश्वानरोपासना प्रजापतिमहितोपासना आदित्योद्गीथोपासना गायत्रब्रह्मोपासना इत्यादिरूप से अनेक मार्गों में विभक्त है।

३८६—उद्गीथभावनिबन्धना आधिदैविक उपासना एवं आध्यात्मिक-उपासना का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय, एवं तन्निबन्धन भूमोदर्क-चीयोदर्क-भाव—

इस उद्गीथभावोपासना उपासना के भी आधिदैविक-आध्यात्मिक भेद से आगे जाकर दो भेद हो जाते हैं। प्राकृतिक आदित्यादि को लक्ष्य में रखते हुए आधिदैविक यज्ञकर्म में प्रवृत्त रहना पहिला प्रकार है और इसकी पूर्वोक्त आधिदैविक यज्ञात्मक यज्ञकर्म (कर्मयोग) के साथ तुलना की जासकती है। अपने अध्यात्मजगत् में प्रतिष्ठित मुख्यप्राणरूप प्राणात्मक उद्गीथ को लक्ष्य में रखते हुए किंवा आध्यात्मिक षड्ङ्ग वैश्वानर को लक्ष्य में रखते हुए आध्यात्मिक यज्ञकर्म में प्रवृत्त रहना दूसरा प्रकार है और इस की पूर्वोक्त आध्यात्मिक यज्ञकर्म (ज्ञानयोग) के साथ तुलना की जासकती है। पूर्ववत् यहां भी पहिले मार्ग में आत्मभाव के द्वारा आत्मनिष्ठा है। दूसरे मार्ग में विशुद्ध आत्मनिष्ठा है। दूसरे शब्दों में-पहिला मार्ग भूमादर्क है एवं दूसरा मार्ग चीयोदर्क है। निम्नलिखित प्रमाणवचन इन्हीं सभी मार्गों का स्पष्टीकरण कर रहे हैं।

## १—आधिदैविक-उपासना—

१—"अथाधिदैवतम्-य एवासौ तपति तमुद्गीथमुपासीत। उद्यन् वा एष प्रजाभ्य उद्गायति। उद्यँस्तमोभयमपहन्ति। अपहन्ता ह वै भयस्य तमसो भवति य एवं वेद"।

२—"आदित्यो ब्रह्म इत्यादेशः"।

३—"एवं वै सुतेजा आत्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से"।

## २—आध्यात्मिक-उपासना—

१—"अथ खलु व्यानमेवोद्गीथ मुपासीत। यद्वै प्राणिति स प्राणः, यदपानिति सोऽपानः। अथ यः प्राणापानयोः सन्धिः स व्यानः।

२— 'तस्य ह वा एतस्यात्मनो वैश्वानरस्य मूर्द्धैव सुतेजाः चक्षुर्विश्वरूपः प्राणः पृथग्वर्त्मा, आत्मा सन्देहो-बहुलः, बस्तिरेव रयिः पृथिव्येव-पादौ उर एव वेदिः लोमानि बर्हिः, हृदयं गार्हपत्यः, मनोऽन्वाहार्यपचनः, आस्यमाहवनीयः।

३८७—आध्यात्मिक आधिदैविक-अचेतनब्रह्मोपासनानिबन्धन-उपासनातत्त्व का स्वरूप-समन्वय –

इसके अतिरिक्त त्रिविध पञ्चविध सप्तविध सामोपासना स्वरोपासना आदि भेद से एक एक पर्वों की उपासनाओं के जितने भी आधिदैविक प्रकार छान्दोग्यादि में उपवर्णित हैं वे सब आधिदैविक आधिकारिक अचेतन-ब्रह्मोपासना में ही अन्तर्भूत हैं। एवमेव भूतात्मोपासना महानात्मोपासना विज्ञानोपासना सत्त्वोपासना आदि भेद से उपवर्णित आध्यात्मिक उपासना-प्रकार आधिकारिक आध्यात्मिक अचेतनब्रह्मोपासना में अन्तर्भूत हैं।

३८८—वैदिक-उपासनाकाण्ड के स्थूल पर्व, तन्निबन्धना वैदिक-प्रतिमोपासना, एवं अवस्थित प्रतिमोपासना, एवं अवस्थित-प्रतिमोपासना का वेदाम्रर्मस्पृष्टत्व—

जिसप्रकार सामान्य उपासना-सिद्धि के लिए आरम्भ में स्थूल को लक्ष्य बनाया जाता है एवमेव इस वैदिक उपासनाकाण्ड में भी सूर्य-वैश्वानर, आदि आधिदैविक स्थूल पर्वों को महान्-विज्ञानादि आध्यात्मिक स्थूलपर्वों को लक्ष्य बनाते हुए अन्त में– 'तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते' यह आदेश मिलता है। यदि हम से कोई सनातनधर्मी यह प्रश्न करे कि, वेद में–प्रतिमोपासना का विधान है अथवा नहीं, तो उत्तर में हम उसके सामने परमप्रजापति की प्रतिमारूप आदित्यादि की उपासना ही रक्खेंगे। वैदिक प्रतिमोपासना प्राकृतिक पर्वोपासना ही है। प्रतिमोपासना का वर्तमानरूप मतरूप से भले ही वेद में उपलब्ध हो, परन्तु वहाँ इसके मूलरूप का तो अभाव ही है। अब न-धूप-दीपादि-सत्तया जडोपासना का तो वेद शास्त्र में अभाव ही मानना पड़ेगा।

३८९—उपासनोपनिषत्-अनुगत- आत्मभाव तन्निबन्धन त्रिविध 'ओङ्कार', एवं ओङ्कार निबन्धना उपासनात्रयी का स्वरूप-समन्वय—

उपासनातत्त्व का मौलिक रहस्य है—"आत्मा"। कोई सी भी उपासना हो, सब में किसी न किसी रूप से आत्मभावना को ही मुख्य बनाना पड़ेगा। इस भावना की प्राप्ति के लिए ओङ्कार का आश्रय लेना आवश्यक होगा–"ओमित्येवं ध्यायथ आत्मानम्"। अत एवाक्षरसिद्ध अक्षरोपासना में सर्वोङ्कार के द्वारा आत्मसंग्रह है। ईश्वरानन्दतासिद्ध सर्वस्वरोपासना में उद्गीथोङ्कार के द्वारा आत्मा

च परिग्रह है कर्म्मानन्यतात्मिका आधिदैविकयज्ञेश्वरोपासना में, एवं आत्मानन्यतात्मिका आध्यात्मिक यज्ञेश्वरोपासना में प्रणवोङ्कार के द्वारा आत्मसंग्रह है।

३९०—सर्व-उद्गीथ-प्रणव-ओङ्कारनिबन्धना त्रिविधा उपासना से अनुप्राणित अधिकारी भेद भिन्न त्रिविध मार्गों का स्वरूप समन्वय—

कर्म्मानन्यात्मिका (आधिदैविकपर्वात्मिका) प्रतिमोपासना में प्रणवोङ्कार के पर्यन्त उद्गीथात्मक-आग्नेय प्रणवात्मक वैश्वानरादि के द्वारा आत्मसमावेश है। एवं आत्मानन्यात्मिका (आध्यात्मिकपर्वात्मिका) प्रतिमोपासना में प्रणवोङ्कारपर्यन्त उद्गीथ ध्यान पढ़ता वैश्वानरादि के द्वारा आत्मसमावेश है। इसप्रकार इन सभी उपासना प्रकारों में सर्वात्मक—सर्व—उद्गीथ—प्रणवोङ्कारों के द्वारा एवं व्याप्यात्मक प्रणवोङ्कार के द्वारा आत्मा का समावेश होरहा है। परम्परया एवं साक्षात्, आत्मा की ही उपासना होरही है और ओङ्कारमूला यही उपासना किंवा उपासना के ये ही प्रकार वेदशास्त्र-सम्मत हैं। जिस उपासना में (अन्य-कर्म्म-अमनामयी-भक्ति-आदि में) आत्मलक्षण ओङ्कार का अभाव है वेदशास्त्र की दृष्टि से वह कभी उपासना नहीं है जैसाकि निम्नलिखित औपनिषद् से स्पष्ट है—

१— "अथात आत्मादेश एव—आत्मैवाधस्तात्, आत्मोपरिष्टात्, आत्मा पश्चात्, आत्मा पुरस्तात्, आत्मा दक्षिणत-, आत्मोत्तरतः आत्मैवेदं सर्वमिति। स वा एष एवं पश्यन्, एवं मन्वान, एवं विजानन्—आत्मरतिरात्मक्रीड आत्ममिथुन आत्मानन्द स स्वराड् भवति। तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति। अथ येऽन्यथाऽतो विदुः—अन्यराजानस्ते क्षय्यलोका भवन्ति"।

—छान्दोग्योपनिषत् ७ अ०।२५ खण्ड।

२—'य १ते ब्रह्मलोके। तं वा एत देवा आत्मानमुपासते। तस्मात्तेषां सर्वे च लोका आत्ता, सर्वे च कामाः। सर्वाश्च लोकानाप्नोति, सर्वांश्च कामान् यस्तमात्मानमनुविद्य विजानाति, इति ह प्रजापतिरुवाच प्रजापतिरुवाच।

—छां उप० ८।१२।६

## सर्वात्मकः– सर्वेश्वरः

१-सर्वेश्वर

१-निर्गुण-अव्ययः
( युक्तमार्गाधिष्ठाता )



कहलाएगा। इसप्रकार केवल वृत्तिभेद से बुद्धियोगात्मिका निर्गुण-उपासना के ज्ञानात्मक मुक्तमार्ग एवं कर्म्मात्मक मुक्तममार्ग ये दो भेद होजायँगे।

## ३६६–भक्तिपथानुबन्धी कर्म्ममार्ग एवं योगपथानुबन्धी ज्ञानमार्ग का तात्त्विक स्वरूप समन्वय, एवं तदनुप्राणित निष्कामभाव—

दूसरा पारमेष्ठ्य योषाप्रजापति (ईश्वर सहस्र स्त्रोश्वर) है। कर्म्म–ज्ञान ये ही हैं जो पूर्व में बतलाए गए हैं। यदि आधिदैविक ईश्वरानन्यता-पूर्वक कर्म्ममार्ग का परिग्रह है तब तो यह कर्म्मयोग ईश्वरोपासनात्मक भक्तियोग है। यदि आध्यात्मिक ईश्वरानन्यता-पूर्वक ज्ञानमार्ग का परिग्रह है तो मन्त्र-लय-हठ-योगात्मक यह योग आत्मोपासनात्मक योग है और यही इस भक्तिपथ का ज्ञानयोग है। भक्तिमार्ग कर्म्ममार्ग है योगमार्ग ज्ञानमार्ग है। यहाँ दोनों ही में निष्कामभाव नितान्त अपेक्षित है।

## ३६७–यज्ञोपासनारूप ज्ञानमार्ग का स्वरूप-समन्वय—

तीसरा आत्मविवर्त्त यज्ञप्रजापति (उपेश्वर-एकस्त्रोश्वर) है। कर्म्मज्ञान वे के वे ही हैं। यदि आधिदैविक स्त्रोश्वरानन्यता-पूर्वक कर्म्ममार्ग का परिग्रह है तो यह यज्ञेश्वरोपासनारूप कर्म्ममार्ग है। यदि आध्यात्मिक स्त्रोश्वरानन्यतापूर्वक ज्ञानमार्ग का परिग्रह है तो यह यज्ञात्मोपासनारूप ज्ञान मार्ग है।

## ३६८–यज्ञप्रतिमोपासनारूप कर्म्ममार्ग का स्वरूप-समन्वय—

इसी यज्ञप्रजापति के गर्भ में (तद्रूप ही) चार प्रतिमाप्रजापति और प्रतिष्ठित हैं। इन चारों के भी आधिदैविक-आध्यात्मिक भेद से दो दो रूप हैं जैसाकि पूर्वपरिलेखों में से सर्वान्त के परिलेख से स्पष्ट है। कर्म्म-ज्ञान-वे के वे ही रहेंगे। यदि आधिदैविक प्रतिमेश्वरों में से किसी एक की (उद्गीथ की साम की वैश्वानर की गायत्र की किसी भी एक की) अनन्यता से युक्त होकर उपासक कर्म्म में प्रवृत्त रहता है तो यज्ञप्रतिमेश्वरोपासनारूप यह मार्ग कर्म्ममार्ग कहलाएगा एवं यही आधिकारिक आधिदैविक अचेतन-जीवोपासना (सूर्य्य-चन्द्रादि प्राकृतिकोपासना) कहलाएगी।

## ३६९–अष्टविध उपास्यदेवता, अष्टविध-उपासनामाध्यम, एवं तन्निबन्धन अष्टविध उपासकवर्ग का तालिका माध्यम से तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

यदि आध्यात्मिक प्रतिमेश्वरों में से किसी एक की (ध्यान की स्वर की पञ्चवैश्वानर की प्रज्ञान की विज्ञान की महान् की किसी भी एक की) अनन्यता से युक्त होकर उपासक ज्ञानमार्ग में प्रवृत्त रहता है तो लययज्ञात्मप्रतिमेश्वरोपासनारूप यह मार्ग ज्ञानमार्ग कहलाएगा एवं यही आधिकारिक आध्यात्मिक अचेतन जीवोपासना (ध्यान-स्वर-वैश्वानर-प्रज्ञान आदि पर्वोपासना) कहलाएगी। इस प्रकार केवल उदासीन अव्यय, अक्षरयुक्त अव्यय, [1]आधिदैविक महत्सहस्रेश्वर, आध्यात्मिक सहस्रस्त्रोश्वर, आधिदैविक यज्ञेश्वर [2]आध्यात्मिक यज्ञात्मेश्वर [3]आधिदैविक प्रतिमेश्वर

अपेक्षा। इसप्रकार केवल दृष्टिभेद से बुद्धियोगात्मिका निर्गुण-उपासना के ज्ञानात्मक मुक्तमार्ग एवं कर्म्मात्मक मुक्तमार्ग ये दो भेद हो जाएँगे।

## २६६–भक्तिप्रधानुबन्धी कर्म्ममार्ग एवं योगप्रधानुबन्धी ज्ञानमार्ग का तात्त्विक स्वरूप समन्वय, एवं तदनुप्राणित निष्काममाव—

दूसरा आत्मविवर्त्त योडशीप्रजापति ( ईश्वर अहस्र अ्योरवर ) है। कर्म्म–ज्ञान वे ही हैं जो पूर्व में बतलाए गए हैं। यदि आधिदैविक ईश्वरानन्यता-पूर्वक कर्म्ममार्ग का परिग्रहण है तब तो यह कर्म्मयोग ईश्वरोपासनात्मक भक्तियोग है। यदि आध्यात्मिक ईश्वरानन्यता-पूर्वक ज्ञानमार्ग का परिग्रहण है तो मन्त्र–लय–हठ–योगात्मक यह योग आत्मोपासनात्मक योग है और यही इस भक्तिपथ का ज्ञानयोग है। भक्तिमार्ग कर्म्ममार्ग है योगमार्ग ज्ञानमार्ग है। यहाँ दोनों ही में निष्काममाव नितान्त अपेक्षित है।

## २६७–यज्ञोपासनारूप ज्ञानमार्ग का स्वरूप-समन्वय—

तीसरा आत्मविवर्त्त यज्ञप्रजापति ( उपेश्वर–एकक्षरेश्वर ) है। कर्म्मज्ञान वे के वे ही हैं। यदि आधिदैविक क्षरेश्वरानन्यता-पूर्वक कर्म्ममार्ग का परिग्रहण है तो यह यज्ञेश्वरोपासनारूप कर्म्ममार्ग है। यदि आध्यात्मिक क्षरेश्वरानन्यतापूर्वक ज्ञानमार्ग का परिग्रहण है तो यह यज्ञात्मोपासनारूप ज्ञान मार्ग है।

## २६८–यज्ञप्रतिमोपासनारूप कर्म्ममार्ग का स्वरूप-समन्वय—

इसी यज्ञप्रजापति के गर्भ में ( सद्रूप ही ) चार प्रतिमाप्रजापति और प्रतिष्ठित हैं। इन चारों के भी आधिदैविक–आध्यात्मिक भेद से दो दो रूप हैं जैसाकि पूर्वपरिच्छेदों में से प्रकरणान्त के परिलेख से स्पष्ट है। कर्म्म–ज्ञान–वे के वे ही रहेंगे। यदि आधिदैविक प्रतिमेश्वरों में से किसी एक की (उद्गीथ की साम की वैश्वानर की गायत्र की किसी भी एक की ) अनन्यता से युक्त होकर उपासक कर्म्म में प्रवृत्त रहता है तो यज्ञप्रतिमेश्वरोपासनारूप यह मार्ग कर्म्ममार्ग कहलाएगा एवं यही आधिकारिक आधिदैविक अचेतन-प्रतीकोपासना (सूर्य्य–चन्द्रादि प्रकृतिपर्वोपासना ) कहलाएगी।

## २६९–अष्टविध उपास्यदेवता, अष्टविध–उपासनामाध्यम, एवं तन्निबन्धन अष्टविध उपासकवर्ग का तालिका माध्यम से तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

यदि आध्यात्मिक प्रतिमेश्वरों में से किसी एक की ( प्राण की स्वर की पञ्चवैश्वानर की प्रज्ञान की विज्ञान की महान की किसी भी एक की ) अनन्यता से युक्त होकर उपासक ज्ञानमार्ग में प्रवृत्त रहता है तो अध्यात्मप्रतिमेश्वरोपासनारूप यह मार्ग ज्ञानमार्ग कहलाएगा एवं यही आधिकारिक आध्यात्मिक अचेतन प्रतीकोपासना ( प्राण–स्वर–वैश्वानर–प्रज्ञान आदि पर्वोपासना ) कहलाएगी। इस प्रकार केवल उदासीन अव्यय मध्यायुक्त अव्यय [1]आधिदैविक सहस्रवल्शेश्वर, आध्यात्मिक सहस्रवल्शेश्वर आधिदैविक षोडशेश्वर [1]आध्यात्मिक षोडशेश्वर [1]आधिदैविक प्रतिमेश्वर

आध्यात्मिक प्रतिमेश्वर इन आठ उपास्यों को लक्ष्य में रखने वाले आत्मकाम अकाम निष्काम ईश्वरकाम प्रवृत्तिकाम निवृत्तिकाम कर्म्मकाम ज्ञानकाम इन भावों से युक्त उपासनामार्ग ८ मार्गों में विभक्त होजाते हैं।

## ४००—अष्टविध उपासनामार्गों से अनुप्राणित ज्ञान—कर्म्म-मार्गों का समानानुबन्धन, एवं 'उपासना' का स्वरूप—समन्वय—

इन आठों में कर्म्ममार्ग विशेष है ज्ञानमार्ग सामान्य है। कारण—सभी कर्म्ममार्गों में लोकसंग्रह है एवं सभी ज्ञानमार्गों में लोकसंग्रह का अभाव है। उक्त्–ज्ञान—कर्म्म—मार्गों से उक्त्-आत्मभावों की समष्टि स्वतः एव प्राप्त होजाती है। इस आत्मभाव–प्राप्ति का ही नाम उपासना है। और उपासना के पारमार्थिक ये ही आठ मार्ग कहलाते हैं।

### वेदसिद्धा —उपासनामार्गाः —

अव्ययः (ज्ञानम्) (अव्यक्तः)
- १—१ महापुरुष—अव्यय—अकाम—बुद्धत्वमार्ग—विशेषः (बुद्धत्वम्)
- २—२ उदासीन—अव्ययः—आत्मकाम—बुद्धमार्ग——सामान्यः (योगी)

बुद्धियोगः (उपनिषदि)

—•—

योगरूपी (भक्ति) (अक्षर)
- १—३ आधिदैविक—सहस्रशीर्षेश्वरः—निष्कामः—भक्तिमार्ग विशेषः (भक्तः)
- २—४ आध्यात्मिक—सहस्रशीर्षेश्वरः—ईश्वरकाम—योगमार्ग—सामान्यः (भक्तः)

भक्तियोग (आरण्यके)

—•—

यज्ञ (कर्म्म) (आत्मक्षर)
- १—५ आधिदैविक—सर्वेश्वर प्रवृत्तिकामः—कर्म्ममार्ग—विशेषः (तपस्वी)
- २—६ आध्यात्मिक—सर्वेश्वर—निवृत्तिकामः—ज्ञानमार्गः—सामान्यः (ज्ञानी)

—•—

- १—७ आधिदैविक—प्रतिमेश्वरः—कर्म्मकाम—कर्म्ममार्ग—विशेष (तपस्वी)
- २—८ आध्यात्मिक प्रतिमेश्वरः—ज्ञानकाम—ज्ञानमार्गः—सामान्य (ज्ञानी)

ज्ञानकर्म्मयोगः (ब्राह्मणे)

—•—

## ४०१-परमप्रजापति से अनुप्राणित 'ब्रह्मसत्य' तत्त्व, एवं तन्निबन्धना 'ब्रह्मसत्योपासना' का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

उक्त आठो विवर्तों में से प्रकृत में अन्त के चार विव र्तों का परमेश्वरप्रजापति से ही विज्ञानभाषा के अनुसार ब्रह्मसत्येश्वर से ही सम्बन्ध है। इस महाप्रजापति के ही ब्रह्मसत्य देवसत्य, ये दो रूप हैं जैसा कि 'यक्षस्य त्वं यक्षस्य च वेत्थ' (केनोपनिषत्) इत्यादि से स्पष्ट है। प्राणमय स्वयम्भू आपोमय परमेष्ठी वाङ्मय सूर्य्य अन्नमय चन्द्रमा अन्नादमयी पृथिवी पाँचों की समष्टि ही 'ब्रह्मसत्य' है। परमप्रजापतिरूप सप्तवितस्तिकायात्मक पञ्चपर्वा महाप्रजापति ही ब्रह्मसत्य है।

## ४०२-प्रतिमाप्रजापति से अनुप्राणित 'देवसत्य', एवं तन्निबन्धना-देवसत्योपासना' का संस्मरण—

इस ब्रह्मसत्य के पार्थिव पर्व से सर्वब्रह्ममूर्ति इन्द्र हिरण्यगर्भमूर्ति वायु, वैश्वानरमूर्ति अग्नि इन तीनों देवताओं की समष्टिरूप विराट्प्रजापति ही देवसत्य है जिस की कि उपासना का आगे के "दर्शनयुगानुगत-उपासनामार्ग" प्रकरण में स्पष्टीकरण होने वाला है।

## ४०३-आधिदैविक-आध्यात्मिक-परमप्रजापति, एवं प्रतिमाप्रजापति-निबन्धना उपासना चतुष्टयी का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

आधिदैविक पञ्चपर्वा परमप्रजापति तो ब्रह्मसत्य है ही साथ ही इसी के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने वाला आध्यात्मिक पञ्चपर्वा परमप्रजापति भी ब्रह्मसत्य ही है। एवमेव आधिदैविक प्रतिमाप्रजापति तो ब्रह्मसत्य का पर्व होने से ब्रह्मसत्य है ही साथ ही आध्यात्मिक प्रतिमाप्रजापति भी तद्रूप ही माने जायँगे। इसप्रकार-आधिदैविक परमप्रजापति आधिदैविक प्रतिमाप्रजापति आध्यात्मिक परमप्रजापति आध्यात्मिक प्रतिमाप्रजापति भेद से ब्रह्मसत्यात्मक परमप्रजापति के चार विवर्त्त होजाते हैं।

## ४०४-पर्वोद्धारात्मिका-आधिकारिक-अचेतनजीवोपासना-त्रयी का स्वरूप-समन्वय—

इन चारों में आधिदैविक परमप्रजापति की एवं आध्यात्मिक परमप्रजापति की उपासना तो महाप्रजापत्यु पासना कहलाएगी एवं आध्यात्मिक प्रतिमाप्रजापति की तथा आधिदैविक प्रतिमाप्रजापति की उपासना आधि कारिक अचेतनजीवोपासना कहलाएगी। आगे की इनों उपासनाओं की मूलप्रतिष्ठा प्रणवोद्धार बनेगा। और यह पर्वोद्धारात्मिका आधिकारिक-अचेतनोपासनात्रयी प्रकारान्तरेण आधिकारिक-चेतनजीवोपासना (अवतारोपासना) की अपेक्षा श्रेष्ठ कहलाएगी।

## ४०५ अवतारोपासना, तथा पर्वोपासना के पौर्वापर्य्यनिबन्धन-स्थानभेदों का प्रासङ्गिक-समन्वय—

पाठकों को स्मरण होगा कि पूर्व में हमनें वह विप्रतिपत्ति उठाई थी कि- भक्तियोगात्मक उपासना प्रकरण का उपसंहार करते हुए अवतारोपासना को तीसरा स्थान दिया गया था एवं अचेतनजीवोपासना को चौथा।

लोकधातु बनते हुए अवश्य ही प्रकृति के भी शत्रु हैं। प्रकृति का नाममात्र लेने वाले किन्तु प्रकृति के विश्वशान्तिमूलक आदर्श से सर्वथा ही वञ्चित ये भ्रमकामी अपना क्षणिक परितोष करते हुए अन्त में अपना समूल नाश ही करा बैठते हैं विद्धि नष्टानचेतस । प्रकरण-सम्बन्ध की दृष्टि से यहाँ इसे उद्धृत कर दिया है। वस्तुत इस का स्थान चौथी अवतारोपासना के अनन्तर ही समझना चाहिए।

## ४०९- 'वैदिक-प्रतिमोपासना' का स्वरूप-संस्मरण—

प्रकृत प्रकरण से वक्तव्य केवल यही था कि—आधिदैविक पर्वोद्धारमूलक कर्मात्मक (आधिभौतिक यज्ञकर्मात्मक) उपासनामार्ग आध्यात्मिक पर्वोद्धारमूलक ज्ञानात्मक (आध्यात्मिक यज्ञकर्मरूप) योगमार्ग इन दो विधाओं को अपने गर्भ में रखने वाली उपासना ही वैदिक आधिकारिक अचेतनजीवोपासना" (जिसे कि निगमभाषा में हम वैदिक-प्रतिमोपासना कहेंगे) है। यही परमेश्वरप्रजापति की उपासना का प्रकारात्मक तीसरा प्रकार है।

—३—

# ४–आधिकारिक चेतनजीवोपासना [अवतारोपासना]—
# [ विशुद्ध-पौराणिकी ]

## ४१०–सर्वोपयरा(?)त्मात्मिका बुद्धियोगात्मिका उपासना का स्वरूप-संस्मरण—

विशुद्ध अध्यात्मनिष्ठा से सम्बन्ध रखने वाली बुद्धियोगात्मिका उपासना का धरातल सब से ऊँचा है। इसका अनुगमन करते हुए तो शास्त्रीय-अशास्त्रीय सब प्रकार के ज्ञान कर्मों का अनुगमन करता हुआ उपासक विदेहमुक्त है। इस उपासना में शास्त्रमर्यादा पर विशेष लक्ष्य नहीं है यहाँ तो केवल अध्यात्म-यता ही अपेक्षित है यदि यह है तो—"निस्त्रैगुण्ये पथि विचरतां को विधिः को निषेधः"। और भगवान् ने अर्जुन के प्रति "निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन! 'योगः कर्मसु कौशलम्' —"स मे युक्ततमो मतः —तस्माद्योगाय युज्यस्व' – 'तस्माद्योगी भवार्जुन! इत्यादिरूप से इसी सिद्धान्त को सामने रक्खा।

## ४११ बुद्धियोगनिष्ठ योगी की 'शास्त्ररूपता' का समन्वय, एवं तदाचरण की स्वयं-शास्त्रीयता, तथा तदनुबन्धी रहस्यात्मक गुप्त-लोकशिक्षण—

गीता के उक्त सर्वोच्च सिद्धान्त पर यदि कोई यह आक्षेप करे कि सब शास्त्रविरुद्ध ज्ञान-कर्म प्रकृति के विरुद्ध हैं एवं प्रकृति के विरुद्ध जाना कभी अभ्युदय का कारण नहीं बन सकता तो इस सम्बन्ध में हमें कहना पड़ेगा कि अभी उन्होंने भगवन्निष्ठा का मर्म नहीं समझा। 'बुद्धियोगी के लिए शास्त्रीय-अशास्त्रीय सब ज्ञान कर्म एक धरातल पर प्रतिष्ठित हैं' इसका तात्पर्य यही है कि ऐसा योगी स्वयं ही शास्त्र बन जाता है स्वयं ही प्रकृति बन जाता है। शब्दब्रह्मात्मिका परिच्छिन्ना शास्त्रमर्यादा से विमुक्त जगदीश्वर का प्रत्येक ज्ञान-कर्म किसप्रकार लोकाभ्युदयकर ही सिद्ध होता है एकमेव बुद्धियोगी

की प्रत्येक चर्या से भूतमात्र का अभ्युदय ही होता है। यदि वह मद्यपान करता है तो इसमें भी कोई गुप्त लोक-शिक्षण छिपा हुआ है। यदि वह कभी दुराचार करता है तो उसमें भी कोई आदेश ही प्रतिष्ठित है। दूर जाने की क्या आवश्यकता है। स्वयं बुद्धियोगाचार्य श्रीकृष्ण की लीलाओं से ही सब कुछ स्पष्ट होजाता है।

## ४१२–भगवान् कृष्ण की रहस्यपूर्णा लीलाएं —

कृष्णलीलाओं में सुप्रसिद्ध "चीरहरणलीला"–"रासलीला" इन दो लीलाओं पर आज का सभ्यताभिमानी पश्चिमोच्छिष्टभोगी भारतीय समाज नाक-भौं-सिकोड़ा करता है और बड़े अभिमान के साथ कहा करता है कि, "कृष्णने कभी उक्त लीलाएँ नहीं कीं। भला जिस योगेश्वर ने गीता जैसे अपूर्व ज्ञान से विश्व को धन्य बना दिया वह स्त्रियों को नग्न करेगा एवं स्त्रियों के साथ नाचेगा यह कौन बुद्धिमान् स्वीकार करेगा?। अवश्य ही यह पुराण की पौराणिकलीलामात्र है।"

## ४१३–भगवान की मानुषी तनु, और तद्द्वारा स्त्री-शूद्र-वैश्यादि का अभ्युदय—

अस्तु, इन सभी लीलारहस्यों का विवेचन 'श्रीकृष्णतत्त्वविमर्शन' नामक द्वितीय खण्ड में पाठक देखेंगे ही। यहाँ इस सम्बन्ध में यही कह देना पर्याप्त होगा कि भगवान् का अवतार केवल मानव-समाज के बुद्धिजीवी वर्ग के अभ्युदय के लिए ही नहीं होता। सम्भव है वे गीता के आदेश पर चलते हुए अपना अभ्युदय कर लें। परन्तु बालक, स्त्री, शूद्र, वैश्य आदि जिन जीवों में ज्ञाननिष्ठा की योग्यता नहीं है उन सबका भी अभ्युदय अभीष्ट है भगवान् को। 'अनुग्रहाय भूतानां मानुषीं देहमाश्रितः' ही अवतार का मुख्य लक्ष्य है। और इसी लक्ष्य की सिद्धि के लिए भगवान् को जहाँ सर्वोत्तम गीतायोग बतलाना आवश्यक हुआ है वहाँ अनधिकारी वर्ग के अभ्युदय के लिए सामान्य लीलाओं में भी प्रवृत्त होना पड़ा है— 'भजते तादृशीः क्रीडा याः श्रुत्वा तत्परो भवेत्'।

## ४१४–चीरहरण, रासविहार आदि का स्वरूप-सङ्केत—

यमुनाप्रान्त के निवासी स्त्रीपुरुषवर्ग प्रायः नग्न होकर यमुना स्नान करते थे। यह असभ्यपद्धति स्त्रीवर्ग में विशेषरूप से प्रचलित थी। इस दूषित पद्धति के संशोधन के लिए ही चीरहरणलीला हुई है। इस एक ही शिक्षा का समाज पर ऐसा प्रभाव पड़ा कि सदा के लिए यह बुरी प्रथा सर्वथा ही दूर हो गई। इसीप्रकार रासलीला "कामनिग्रहशिक्षा" के लिए प्रवृत्त हुई है—"आत्मन्यवरुद्धसौरतः"।

## ४१५–परमहंस-वीतराग-योगियों के उन्मत्ताचारों का समन्वय—

तात्पर्य कहने का यही हुआ कि पहिले तो बुद्धियोगी से ऐसे अशास्त्रीय-लोकविरोधी कार्य्य होता ही नहीं, यदि उनसे ऐसे कार्य्य देखे जाते हैं तो हमें मानना चाहिए कि अवश्य ही इसमें भी कोई गुप्त रहस्य है, गुप्त आदेश है। स्वयं वेद ने ऐसे परमहंसयोगियों के उन्मत्ताचार को लोकाभ्युदय-मूलक मानते हुए उनका समर्थन ही किया है। देखिए—

(१) 'अथ परमहंसा नाम संवर्तक-आरुणि-श्वेतकेतु-जडभरत-दत्तात्रेय-शुक-वामदेव-हारीतक-प्रभृतयोऽव्यक्त आशाम्बरत्वा यागमार्गं ( बुद्धियोग ) मार्गमव प्रार्थयन्त।

वृक्षमूले, शून्यगृहे, श्मशानवासिनो वा, साम्बरा वा दिगम्बरा वा न तेषां धर्माधर्मौ, लाभालाभौ, शुद्धाशुद्धौ, द्वैतवर्जिताः, समलोष्टाश्मकाञ्चना, सर्वत्रात्मैवेति पश्यन्ति"

—भिक्षुकोपनिषत्

(२)—तत्र परमहंसा नाम संवर्त्तक–आरुणि–श्वेतकेतु–दुर्वास–ऋभु–निदाघ–जडभरत–दत्तात्रेय रैवतक प्रभृतय अव्यक्तलिङ्गा अव्यक्ताचारा, अनुन्मत्ता, उन्मत्तवदाचरन्त, त्रिदण्डं, कमण्डलुं शिक्यं पात्रं, जलपवित्रं, शिखां, यज्ञोपवीतं च इत्येतत्सर्वं 'भूःस्वाहा' इत्यप्सु परित्यज्य आत्मानमन्विच्छेत् ।

—जाबालोपनिषत्

४१६—ज्ञान–कर्म्म–भक्ति–योगात्मिका शास्त्रीय-योगत्रयी से अनुप्राणित 'अधिकारीवर्गों' का स्वरूप–समन्वय, एवं समानाधिकार–मूला गीता की 'बुद्धियोगनिष्ठा' का संस्मरण—

शास्त्रीयमार्ग ( शास्त्रीय अध्यात्मोपासनात्मक राजयोगात्मक–भक्तिमार्ग मन्त्र–लय–हठयोगात्मक भक्तिमार्ग यज्ञदानतपोलक्षण कर्म्ममार्ग नैष्कर्म्यलक्षण कर्म्ममार्ग) अधिकारमर्य्यादा की अपेक्षा रखते हैं । वर्णाश्रमधर्म्मानुयायी द्विजातिवर्ग ही शास्त्रीय-योगत्रयी ( भक्ति–कर्म्म–ज्ञान-योगत्रयी ) का अधिकारी है । स्त्री–शूद्र–म्लेच्छादि को इन मार्गों में प्रवृत्त होने का अधिकार नहीं है जैसाकि "कर्म्मयोगपरीक्षा" प्रकरणान्तर्गत वर्णाश्रमव्यवस्थाविज्ञान में विस्तार से बतलाया जा चुका है । परन्तु अव्ययमूला बुद्धियोगनिष्ठा का ब्राह्मण–क्षत्रिय–वैश्य–शूद्र–स्त्री–म्लेच्छादि इतर पापयोनियों को सभी को समानाधिकार है । इस सम्बन्ध में भी शास्त्रनिष्ठ भगवान् की दृष्टि से यह संशोधन कर ही लेना चाहिए कि अव्ययनिष्ठामूलक शास्त्रीय ज्ञान–भक्ति–कर्म्म-योगों का तो एकमात्र द्विजातिवर्ग का ही अधिकार है । अतएव शूद्रों को अव्ययनिष्ठा का अनुगमन करते हुए भी वर्णोचित शास्त्रीय-निष्ठाओं पर ही यावज्जीवन प्रतिष्ठित रहना चाहिए ।

४१७—स्त्री–शूद्र–वैश्यादि–अनुगता प्रकृतिसिद्धा कर्म्मविभूति एवं तद्द्वारा तद्वर्गों की अभ्युदय–निःश्रेयस–संसिद्धि—

इतर–शूद्र-स्त्री–पापयोनि आदि के जो प्रकृतिसिद्ध सेवा, गृहस्थपरिपालन देशानुकूलकर्म्म रूपादि नियत कर्म्म हैं उनके अनुगमन से अव्ययानन्यता के द्वारा उद्धार सुलभ है । यहाँ इसी अव्ययानन्यता से वही फल मिल जाता है जो कि फल शास्त्रनिष्ठ द्विजाति बुद्धियोगी को मिलता है । दोनों समानरूप से "परागति" ( अव्ययगति ) के अधिकारी हैं । और इसी दृष्टि से सर्वभूतात्मा यह अव्ययनिष्ठा किंवा बुद्धियोगनिष्ठा सब के लिए उपकार प्रवर्त्तिका बन रही है । इसी भाव का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् कहते हैं—

इसके लिए प्रत्यक्षस्वरूप से भगवान् के मुख से- 'येऽपि स्युः पापयोनयः' -"अपि चेत् सुदुराचार" ये शब्द नहीं निकलते। बुद्धियोग जटिल पथ है, अथवा सुगम ? इस प्रश्न की मीमांसा आगे आने वाले "बुद्धियोगपरीक्षा" प्रकरण में की जाने वाली है। अतः यहाँ विस्तार की अपेक्षा नहीं है। यहाँ तो हमें यही निवेदन करना है कि स्वस्वरूप से सुगमतम रहता हुआ भी बुद्धियोग सामयिक प्रवाह के द्वारा एवं मध्यस्थित निगुम्फ-विस्तार के द्वारा क्लिष्टतम बना दिया जाता है। जैसे बिना आत्मस्वरूप के (उस सुसूक्ष्म तत्व के परिज्ञान के भी) बुद्धियोगनिष्ठा प्राप्त की जासकती है और अवश्य भी जासकती है। फिर भी यह तो मानना ही पड़ेगा कि मानवसमाज के बुद्धिदोष से एक रहस्यमय जटिल समस्या बनता हुआ ही बुद्धियोग ऐसी-शूद्र पापयोनियों को वञ्चित रख देता है। द्विजातिवर्ग बिना भी बुद्धियोग के शास्त्रनिष्ठ भक्ति-ज्ञान-कर्म्म-योग में निष्कामभाव से प्रवृत्त रहता हुआ परम्परया बुद्धियोग प्राप्त करता हुआ ( ददामि बुद्धियोगं तं येन मामु-पयान्ति ते ) मुक्त होसकता है। परन्तु जिन स्त्री-शूद्र-पापयोनियों को न तो सामयिक परिस्थितिदोष से बुद्धियोग का परिज्ञान है, एवं न इन्हें शास्त्रसिद्ध योगत्रयी के आचरण का ही अधिकार है, इन के अभ्यु-दय का कौन सा उपाय ? बस इसी प्रश्न का समाधान है— अवतारोपासना' —"पौराणिक मार्ग" ।

## ४२१-'द्विजबन्धु' स्वरूप दिग्दर्शन, भविष्य में अनधिकृत द्विजबन्धु-आदि वर्ग, एवं तदभ्युदयानुगत पौराणिक-अवतारोपासना-पथ का संस्मरण—

ऐसे क्षत्रिय-जो जन्म से मूर्ख रहे हैं, ऐसे ब्राह्मण-जो विद्याशून्य हैं, ऐसे वैश्य-जो अर्थकुचक्र में बद्ध सिद्ध बन कर आत्म-परमात्म-विवेक से वञ्चित हैं, 'द्विजबन्धु' कहलाए हैं। ये द्विज नहीं हैं, अपितु द्विजाति के भाई बन्धु हैं, अर्थात् नाममात्र के द्विजाति हैं। द्विजबन्धुलक्षण ऐसा द्विजातिवर्ग अविद्यावश एवं स्त्री-शूद्र-पापयोनिवर्ग अनधिकारवश शास्त्रीय योग का अनुष्ठान करने में असमर्थ है। दूसरे शब्दों में-सर्वात्मना पूर्वोक्त आठों शास्त्रीय उपासनामार्गों से अपरिचित है। इसी के अभ्युदय के लिए भगवान् व्यासदेव की अनुकम्पा से पुराण एवं तत्प्रतिपाद्य अवतारोपासना का जन्म हुआ है, जिसके कि सम्बन्ध में निम्न लिखित सूक्ति सुप्रसिद्ध है—

"स्त्री-शूद्र-द्विज-बन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा" ।

## ४२२-'त्रयी न श्रुतिगोचरा' का तात्विक स्वरूप-समन्वय, एवं श्रुतिप्रमाणाधारेण प्रतिष्ठित पुराणशास्त्र के प्रामाणिक पथ का संस्मरण—

सचमुच यह बड़े ही खेद का विषय है कि, हम अपनी मूर्खता से महर्षियों के उपकार के प्रति कृतज्ञता प्रकट करने के स्थान में कृतघ्नता प्रकट करते हुए आज अपना सर्वनाश ही करा रहे हैं। मनोरथप्रसी भावुक मानव कहा करते हैं कि जब वेद ईश्वरीय ज्ञान है, तो मनुष्यमात्र को उसका अधिकार क्यों नहीं ?। क्यों स्त्री-शूद्रों को वेदमार्ग से वञ्चित रक्खा जाय ?। इस सम्बन्ध में यही मामिक स्पष्टीकरण पर्य्याप्त होगा कि अधिकारी-भेद की मर्य्यादा के आधार पर ही प्रकृतिभेद प्रतिष्ठित है। ईश्वरी-प्रज्ञानरूप वेदशास्त्र में जैसी योगत्रयी का विधान हुआ है, यदि इसका उन्हें थोड़ा भी आभास होजाता तो सम्भवतः वे "स्त्रीशूद्रौ ना-

ध्यात्मक महर्लोक, अमृत सूर्य्य इन तीनों की समष्टि ही कृष्णसी त्रैलोक्य है एवं इस के अधिष्ठाता विष्णु हैं। मर्त्यसूर्य्यरूप स्वर्लोक, चन्द्रात्मक भुवर्लोक पृथिव्यात्मक भूलोक तीनों की समष्टि ही राक्षसी-त्रैलोक्य है, एवं इस के अधिष्ठाता महेश किंवा महादेव हैं।

४२७–प्रकृतिदृष्टि एवं शुक्रदृष्टि–से अनुप्राणिता दृष्टित्रयी, और तदनुगत उभय-दृष्टि-समन्वित त्रैलोक्य–त्रिलोकी के त्रिविध देवता, एवं त्रिनेत्र महादेव' रूप 'महादेव' का सस्मरण—

ब्रह्मा प्रकृतिदृष्टि से प्राणमय हैं, शुक्रदृष्टि से वाङ्मय हैं। विष्णु प्रकृतिदृष्टि से आपोमय हैं, शुक्रदृष्टि से वाक्–आपोमय हैं। इधर महेशतत्त्व प्रकृतिदृष्टि से वाक् अग्नि-अन्नादमय हैं एवं शुक्रदृष्टि से वाक्-आप -अग्निमय है। इसी दृष्टि से ब्रह्मा विष्णु में जहाँ एक ओर दो कलाएँ हैं वहाँ महेश म तीन कलाएँ हैं। इसी महत्त्व से वे तीनों में महादेव' कहलाते हैं। 'महोदेवो मर्त्यां आविवेश' के अनुसार इयम मूर्ति और इन्द्रप्रधान महेशतत्व ही महादेव हैं। ब्रह्मा-चित्पति हैं, विष्णु देवपति हैं महादेव भूतपति हैं। ब्रह्मा-विष्णु दोनों अव्यक्त हैं। इन दोनों अव्यक्तों का लिङ्ग ( परिचायक ) व्यक्त महेशतत्त्व ही है। व्यक्त ही तो अव्यक्त का लिङ्ग बनता है। इसी आधार पर महादेव की उपासना लिङ्गरूप से ही की जाती है। मर्त्यसूर्य्य महादेव का एक नेत्र चन्द्रमा दूसरा नेत्र एवं अग्नि तीसरा नेत्र। यही त्रिनेत्र महादेव हैं।

४२८–उत्पादन–पालन–संहाराधिष्ठात्री देवतात्रयी त्रिगुणात्मिका देवतात्रयी, एवं महालक्ष्मी–महाकाली–महासरस्वती–रूपा शक्तित्रयी का पावन–सस्मरण—

तात्पर्य्य यही हुआ कि, ब्रह्मा एक स्वतन्त्र देवता है। विष्णु इन्द्र की समष्टि विष्णु है एवं इन्द्र–अग्नि-सोम की समष्टि महेश है। इसप्रकार वैदिक-महादेवता के आधार पर ही (उपासना की सिद्धि के लिए) पुराण का त्रिदेववाद स्थापित हुआ है। पुराण के अनुसार ब्रह्मा विश्व के उत्पादक हैं विष्णु–पालक हैं महादेव संहारक हैं। "त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः"। ब्रह्मा सत्त्वगुणप्रधान हैं, विष्णु रजोमूर्त्ति हैं शिव तमोमूर्त्ति हैं। तीनों की महासरस्वती महालक्ष्मी महाकाली ये तीनों शक्तियाँ ही ज्ञान–अर्थ–काम–कर्मों का संचालन कर रही हैं। अहःकाल में वैष्णवी महालक्ष्मी का साम्राज्य है। रात्रि में रौद्री महाकाली की सत्ता है। एवं सन्धि में ब्रह्माणी महासरस्वती व्याप्त है।

## ४२६–'अवतार' शब्द की त्रिधा व्याप्ति, एवं तन्निबन्धन–त्रिविध अवतारवर्गों का पावन संस्मरण, तथा तन्निबन्धना उपासना-त्रयी का स्वरूप-दिग्दर्शन—

अवतारविज्ञान के अनुसार हम अवतारों को नित्यप्राकृतिक अवतार सामयिक मनुष्यविध अवतार उभयविध अवतार इन तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं। उक्त प्राकृतिक-तीनों देवताओं (ब्रह्मा-विष्णु-महेश) को एवं कूर्म्म वराह, गणपति शक्ति, आदि अवतारों को नित्यप्राकृतिक अवतार कहा जायगा। वामन-कूर्म्म-वराह-शक्ति आदि अवतारों को उभयविध अवतार कहा जायगा। नृसिंह-राम कृष्ण-परशुराम-हलधर आदि अवतारों को सामयिक मनुष्यविध अवतार कहा जायगा एवं इन तीनों ही अवतारों को आधिकारिक चेतनजीव माना जायगा, और इन तीनों की ही उपासना पौराणिक उपासना कहलायगी। तीनों में से नित्यप्राकृतिक अवतारों की तथा उभयविध अवतारों की उपासना का प्रकार तो स्वयं वेद में भी यज्ञ यज्ञकर्म्म के व्याज से निरूपित है। एवं तीसरी मनुष्यविध अवतारों की उपासना का एक-मात्र प्रतिपादक पुराणशास्त्र एवं तदनुगामी नारदपञ्चरात्र भक्तिसूत्र आदि ही हैं। इन अवतारोपासनाओं का क्या प्रकार है? यह तत्त्व शास्त्रों से ही जानना चाहिए।

## ४३०–द्विजातिवर्गानुबन्धिनी–अवतारोपासना, एवं स्त्री-शूद्र-वैश्य वर्गानुबन्धिनी–अवतारोपासना का स्वरूप-समन्वय —

हाँ इस सम्बन्ध में एक विवेक अवश्य ही कर लेना चाहिए। द्विजबन्धुलक्षण द्विजातिवर्ग स्त्री शूद्र प्रमुखरूपेण इन तीन के अभ्युदय के लिए ही अवतारोपासना का विधान हुआ है। इनमें नित्य-प्राकृतिक अवतारों की उपासना द्विजातिवर्ग से सम्बन्ध रखती है। आगमशास्त्रोक्त उपासना के जितने मार्ग हैं शैव-शाक्त-कापालिक-मान्त्रिक-तान्त्रिक-यान्त्रिक-आदि जितने भी प्रकार हैं उन सबका नित्य प्राकृतिक अवतारोपासना में ही अन्तर्भाव है। और इसका विशेष अधिकार द्विजबन्धुओं को ही है। यदि निष्काम भाव से वे इस उपासना में प्रवृत्त होते हैं तो उन्हें ब्रह्मप्राप्तिलाभ के द्वारा उन्हें ब्रह्मलोकपद वहीं मिल जाता है अन्यथा पुनरावर्त्तन भी नहीं होता। सकामभाव में सिद्धिभाव के कारण बनते हुए ये ही उपासनामार्ग अपारवत्ता के ही कारण बने रह जाते हैं।

## ४३१–मनुष्यविधा अवतारोपासना का अधिकारी वर्ग एवं इत्थंभूता सर्वसामान्यानुगता अवतारोपासना के नियन्त्रणासंस्पृष्ट सामान्य पर्वों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

स्त्री और शूद्रवर्ग, उभयविध अवतारोपासना के विशेषतः सामयिक मनुष्यविध अवतारोपासना के अधिकारी हैं। इस उपासना में निगमागमपद्धतियों का कोई नियन्त्रण नहीं है। पूर्वोक्त अवतारोपासना में तो आगमोक्त पद्धति का यथावत् अनुगमन करने से ही सफलता मिल सकती है। परन्तु इस दूसरे प्रकार में कोई नियमविधि नहीं है। केवल अवतारपुरुषों की लीलाओं का अभिनय (रामलीला-कृष्णलीला-नृसिंह लीला-वराहलीला-वामनलीला-सत्यनारायणकथा-श्रवण-नामसंकीर्तन-एकादशीव्रत-पञ्चमीस्नान पूर्णिमास्नान-तीर्थगमन-देवदर्शन-आदि रूप से) एवं अनुगमन ही इस उपासना का मुख्य प्रकार है। सकामभाव में आत्मतुष्टि है, निष्कामभाव में आत्मतृप्ति है। इसी भाग का- भजन तात्पर्य श्रीक्रा

या मत्त्वा तत्परो भवेत्' इन शब्दों में अभिनय हुआ है। कहना न होगा कि अवतारोपासना का यह सरलतम मार्ग भी हमारे देश से आज सर्वथा ही विकृत बन चुका है। इसी विकृत दोषपूर्ण पौराणिकी उपासना से क्षुब्ध बन हुए एक * महात्मा के एतद्विध स्पष्ट उद्गार हैं कि—

> चित्रभक्ति में जब तलक उपासना दुख पाती।
> तब तक नारी हाय क्यों सयम की जाती॥
> छैलों की हा छमी रामलीलाएँ आतीं।
> साधुरीति का नाम नसाती मीत छुड़ाती॥
> —वासुदेवपरीक्षा

## ४३२—लौकिक अवतारोपासना से अनुप्राणित तीर्थ-देवमन्दिरादि के अनाचार, और दुराचार, तथा धर्म्मशोधकों के द्वारा मूलनाश का प्रयास—

तीर्थों के अनाचार देवमन्दिरों के दुराचार एवं कर्त्तव्य से वञ्चित करने वाला, लोकपरम्पराविमूलक नामसंकीर्तन आदि विभीषिकाओं ने इस पौराणिक उपासनामार्ग की जैसी दुर्दशा कर डाली है उससे कौन भारतीय दुःखी न होगा?। साथ ही अनाचार का नाश करने के लिए उद्यत उन सुधारकों की कुबुद्धि भी किस के हृदय में शूल उत्पन्न नहीं कर देगी, जो रोग के साथ रोगी के ही सर्वनाश के लिए भी कटिबद्ध होरहे हैं। संशोधन अवश्य अपेक्षित है परन्तु मूल की रक्षा करते हुए ही।

## ४३३ मूलसंरक्षणात्मिका दोषनिवृत्ति-पद्धति की ही समादरणीयता—एवं तथाविध सुधारवाद का समर्थन—

देवमन्दिरों के दुराचार बँद करने हैं परन्तु देवप्रतिमाओं को कलङ्कित नहीं करना है। लोकाचारों की रक्षा करते हुए, इन रक्षा के द्वारा लोकसंग्रह को सुरक्षित रखते हुए ही हमें विकृत पौराणिक उपासनामार्ग का संशोधन करना है। और ऐसा मूलरक्षक संशोधन ही भारतगौरव का रक्षक है।

## ४३४—लोकसंग्रहात्मक-परायणभावनासमन्वित पौराणिक-उपासनापथ, तथा लोकसंग्रह शून्य-केवल स्वार्थसाधक-पौराणिक भक्तिमार्ग—

उक्त तीनों अवतारोपासना-प्रकारों में से निष्कामभावयुक्त द्विजातिवर्ग सम्बन्धी आगमशास्त्रोक्त नित्य प्रासङ्गिक अवतारोपासनात्मक निष्कामभावयुक्त वैध पहिला प्रकार लोकसंग्राहक बनता हुआ निष्कामकर्म्मयोग है। एवं उभयविध अवतारोपासनात्मक एवं मनुष्यविध अवतारोपासनात्मक स्त्री शूद्रवर्गानुबन्धी उपासनामार्ग लोकसंग्रह वर्जित होता हुआ, अतएव केवल स्वार्थमूलक बनता

* विवक्षित महात्माओं के सुपरिचित पं० श्रीदुर्गाप्रसाद द्विवेदी-महाभागाः।

ज्ञानयोग माना जायगा। इस दृष्टि से इतर वैदिक उपासनामार्गों की भाँति यह चौथा अवतारोपासना विवर्त भी दो मार्गों में विभक्त होजाता है।

## ४३५–पुराणयुगानुगत-उपासनामार्ग के दृष्टिकोण–भेदनिबन्धन विविध-विवर्त—

इस प्रकरण की सभी उपासनाओं को हमने 'पुराणयुगानुगत उपासनामार्ग' कहा है। इस सम्बन्ध में पाठकों को यह विवेक कर ही लेना चाहिए कि, वेद के ब्राह्मणभाग से सम्बन्ध रखने वाली आधिदैविक-परोक्षेश्वरोपासना ( कर्मयोग-यज्ञादिरूप ) आध्यात्मिक परोक्षेश्वरोपासना ( आत्मचिन्तनरूप ज्ञानयोग ) आधिदैविक प्रतिमेश्वरलक्षण प्रत्यक्षदेवोपासना ( यज्ञाग्निरूप कर्मयोग ) आध्यात्मिक प्रतिमेश्वर-लक्षण प्रत्यक्ष जीवोपासना ( आत्मचिन्तनरूप ज्ञानयोग ) इन प्रकारों से सम्बन्ध रखने वाली वाङ्मयी यज्ञ-प्रधानस्तुपासना तो पुराणकाल में प्रचलिता नैगमिक-उपासना ही है।

## ४३६–पुराणयुगानुगत-उपासनामार्ग का संग्रहात्मक स्वरूप-समन्वय, एवं तृतीय अवान्तर प्रकरण--विराम—

आगमशास्त्रमूलक नित्य अवतारोपासना–लक्षणा त्रिवर्णानुबन्धिनी लोकसंग्रहानुगामिनी उपासना पुराणकाल में प्रचलित आगमिक वैध उपासना है। एवं शास्त्रीय अवैध पुराणसम्मत मनुष्यविध अवतारोपासना–लक्षणा स्त्री–शूद्र धर्मानुबन्धिनी लोकसंग्रहात्मा उपासना पुराणकाल की विशुद्ध पौराणिक–उपासना है। इसप्रकार निगम–आगम–पुराण इन तीन तन्त्रों में प्रतिष्ठित उक्त सभी प्रकार पुराणयुग से सम्बन्ध रखते हुए 'पुराणयुगानुगत–उपासनामार्ग' इस शीर्षक के अधिकारी बन जाते हैं। यज्ञेश्वर प्रजापति की उपासना का विभिन्न पुराणयुगानुगत–उपासनामार्ग का यही संक्षिप्त निदर्शन है जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है।

मी:

इति-"युगधर्म्मानुगता-विविधोपासना" नामके चतुर्थप्रकरणे

*"पुराणयुगानुगता--विकारोपासना'*

नामक

तृतीय-अवान्तर-प्रकरण-उपरत

३

श्री

(४) दर्शनयुगानुगता-वैकारिकोपासना से अनुप्राणित-पारिभाषिक-परिलेख—

## "वैकारिकक्षरोपाना"-(विराट्प्रजापति -प्रतिमेश्वर )

अर्थानुगत-आराधनात्मक कर्म्म-एव-उपासना

अर्थात्मिका-मर्त्यशुक्रमयी

वैकारिकी-देवोपासना-प्रतिमेश्वरोपासना-स्वार्थात्मिका

मर्त्यवाङ्मयी-उपासना-आत्मपचनात्मिका

---

१-मर्त्यावाक्-विश्वम्

२-मर्त्यापः

३-मर्त्याग्निः

(२-३) विश्वेदेवाः

(१-३) 'विकारक्षर' तदिदं विकारक्षिवर्णम्-मर्त्यवाग्विवर्णमेव

( सैषा भजनोपासना-देवोपासना वा-अर्थात्मिका )

स एष-आराधनात्मकेन कर्म्मणा-अनुगमनीयः

---

'अनुगमनं' नाम-श्रद्धातमावेनात्मसमर्पणम्

तस्यानुसरणं वा

सैषा-स्वार्थात्मिका-उपासना-कर्म्मैव

चतुर्थी

— ४ —

---

## ( सोऽय-दर्शनयुग-चतुर्थ-द्वापरयुगात्मक )

१-मर्त्यशुक्रात्मिका वाक्

२-विकारक्षर

३-अर्थ

४-वाक् (मर्त्यशुक्रमयी)

(१-४) तदेतत्-सर्वं वागेव-विकारक्षर एव-वैकारिक ( विकारो हि-विकारक्षर )

---

श्री

# दर्शनयुगानुगत--वैकारिकोपासनामार्ग
## चतुर्थ-प्रकरणान्तर्गत-चतुर्थ-अवान्तर-प्रकरण
## ४

---

### २७-अज्ञान, विरुद्धज्ञान, तथा अर्द्धज्ञानमूलक विवाद-पाखण्ड से सच्छास्त्रों का अभिभव, एवं सन्देहनिवारक शास्त्रों की सन्देहशीलता का दिग्दर्शन—

"हरित भूमि तृण संकुल समुझि परे नहिं पन्थ जिमि विवाद पाखण्डतें लुप्त भये सद्ग्रन्थ" इस तुलसी-सूक्ति के अनुसार अज्ञान विरुद्धज्ञान अर्द्धज्ञानमूलक हमारे विवाद और पाखण्ड-दोष से आज सद्ग्रन्थ विलुप्त होगए हैं किंवा सद्ग्रन्थ असद्ग्रन्थ बन गए हैं। "इदमित्थमेव"-"न एवेद-मिति अभवत्' इस निश्चित मर्यादा से वञ्चित होते हुए वे सद्ग्रन्थ संशयनिवृत्ति के स्थान में संशय के ही कारण बन रहे हैं। 'वा' 'वा' [इदं वा इदं वा] मात्रा मक इसी संशय ने महर्षियों की वाग्धारा वैज्ञानिकी का स्वरूप आज विकृत कर दिया है। और इस का एकमात्र दोषी है आज का विद्वत्-समाज। और इस के इस पतन का मूल कारण है—वैदिक साहित्य का तिरस्कार।

### ४१८-असंदिग्ध-निर्णायक वेदशास्त्र की उपेक्षा के दुष्परिणाम, एवं व्यवच्छेद-दृष्टि का अभिभव—

वेदशास्त्र ही एक ऐसा शास्त्र है जो हमें व्यवच्छेद के द्वारा निश्चित असंदिग्ध निर्णय पर पहुँचाने की क्षमता रखता है। यदि हम वैदिक विज्ञान को लक्ष्य में रख कर पौराणिकी का विचार करते हैं, तो हमारे सभी सन्देह शरदभ्रवत् विलीन होजाते हैं। व्यवच्छेददृष्टि हमें एकमात्र वेद से ही मिल सकती है। और इस दृष्टि को आगे करते हुए ही क्रमप्राप्त आत्मविराट्प्रजापति से सम्बन्ध रखने वाली विकारक्षरोपासना का संक्षिप्त स्वरूप उपासकों के सम्मुख रक्खा जारहा है।

### ४२९-आत्मक्षरनिबन्धना उपासना के साथ विकारक्षर-निबन्धना उपासना का समतुलन, एवं पौराणिक-उपासना-पथ से समतुलिता दार्शनिक-उपासनानुगता विराडुपासना का संस्मरण—

जो स्वरूप आत्मक्षरात्मक सविकारप्रजापति की उपासना का है प्रायः वही स्वरूप इस विकारक्षरोपासना, किंवा विराडुपासना का है। केवल नाममात्र में अन्तर है। आत्मप्रजापत्युपासना का

४४३–'आत्मसत्य' के–'निर्गुणसत्य–अमृतसत्य–ब्रह्मसत्य–देवसत्य–भूतसत्य' नामक पाँच महिमा–विवर्त, तद्विघ घन–'अव्ययात्मा–ईश्वरात्मा–यज्ञात्मा–सर्वभूतान्तरात्मा–भूतात्मा' नामक पाँच आत्मविवर्त, एवं तदनुप्राणित 'देव-यज्ञ-पुराण दर्शन–वर्त्तमान-युगनिबन्धन पञ्चविध उपासना–पथ—

आत्मा 'सत्य स्वरूप है। इस एक ही 'सत्यात्मा' के परिग्रह–सम्बन्ध से निर्गुणसत्य, अमृतसत्य ब्रह्मसत्य देवसत्य भूतसत्य ये पाँच विवर्त होजाते हैं। ये पाँचो सत्यात्मा क्रमशः अव्ययात्मा, ईश्वरात्मा, यज्ञात्मा सर्वभूतान्तरात्मा भूतात्मा, इन नामों से व्यवहृत किए जासकते हैं। अव्ययात्मा निर्गुण अव्यय है ईश्वरात्मा षोडशीप्रजापति है यज्ञात्मा यज्ञप्रजापति है सर्वभूतान्तरात्मा विराट्प्रजापति है एवं भूतात्मा विश्वप्रजापति (महाकाल) है। ये पाँच सत्यात्मविवर्त ही क्रमशः देवयुग यज्ञयुग–पुराणयुग–दर्शनयुग और वर्त्तमानयुग इन पाँच युगों के पाँच उपासना–मार्गों के मूलाधारतत्त्व बने हुए हैं।

४४४–पञ्चविध आत्मविवर्तों के आधार पर राजर्षि मनु के द्वारा तीन आत्मविवर्तों का स्वरूप–समन्वय—

राजर्षि भगवान् मनु की तात्त्विकी दृष्टि से इन पाँच आत्मविवर्तों का परमात्मा[१]–अन्तरात्मा[२]–भूतात्मा[३] इन तीन आत्मविवर्तों में अन्तर्भाव किया जासकता है। अव्यय–षोडशी–यज्ञात्मा इन तीनों की समष्टि परमात्मा है तथा सर्वभूतान्तरात्मा अन्तरात्मा है एवं भूतात्मा भूतात्मा है। भूतात्मा कर्मकर्त्ता है परमात्मा क्षेत्रज्ञ–कारयिता है एवं अन्तरात्मा जीवात्मा है जैसाकि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

१—योऽस्यात्मनः कारयिता तं क्षेत्रज्ञं प्रचक्षते ।
यः करोति तु कर्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः ॥

२—जीवसंज्ञोऽन्तरात्मान्यः सहजः सर्वदेहिनाम् ।
येन वेदयते सर्वं सुखं दुःखं च जन्मसु ॥

—मनु १२।१२-१३।

४४५–सर्वभूतान्तरात्म–लक्षण विराट्प्रजापति, तद्रूपा–विराडुपासना, तदनुबन्धी 'देवसत्य', एवं तान्त्रिकामाध्यम से औपासनिक पञ्च महिमाभावों का स्वरूप–समन्वय—

इन पाँचों आत्म-विवर्तों में से सर्वभूतान्तरात्मा-लक्षण अन्तरात्मा ही प्रकृत प्रकरण का विराट् प्रजापति है, यही देवसत्यात्मा है, एवं यही आत्मभाव की मूलप्रतिष्ठा है। अतएव इस की उपासना

'कामममयी उपासना' कहलाती है। इसी उपासना के सम्बन्ध में 'तं यथा यथोपासते तदेव भवति'-'यो वामेव विद्वास्म्यहम्'-यो यच्छ्रद्धः स एव सः-'यं यं काममते-तं तमाप्नोति' इत्यादि वचन प्रसिद्ध हैं।

## आत्मत्रयी-विवर्त-परिलेख —

| | | | |
|---|---|---|---|
| १-निर्गुणब्रह्मसत्यः | ( अव्ययात्मा ) | अव्यय —— अव्यय | परमात्मा |
| २ अमृतसत्य | ( ईश्वरात्मा ) | षोडशीप्रजापतिः अक्षरः | |
| ३-ब्रह्मसत्य | ( महात्मा ) | महाप्रजापतिः—आत्मक्षरः | |
| ४-देवसत्यः | ( सर्वभूतान्तरात्मा ) | विराट्प्रजापतिः-विकारक्षरः | अन्तरात्मा |
| ५ भूतसत्यः | ( भूतात्मा ) | विश्वप्रजापतिः-वैकारिकक्षर | भूतात्मा |

### ४४६-निगमानुगत निष्कामोपासना के आधार पर उपस्थित काममयी विराडुपासना की अभिव्यक्ति—

वेदपुराणानुगत-उपासनाप्रकरण में उपासना के अकाम निष्काम-काम भेद से तीन विवर्त बतलाए गए थे एवं वहीं यह भी स्पष्ट किया गया था कि, इन तीनों का ईश्वर-जीव-जगत् इन तीन विवर्तों के साथ क्रमिक सम्बन्ध है। अव्यय और षोडशी इन दो की समष्टि ही 'ईश्वरभाव' है एवं इस के साथ 'अकामभाव' का सम्बन्ध है। महाप्रजापति ही जीवभाव है, एवं इस का निष्कामभाव से सम्बन्ध है। विराट् एवं विश्व की समष्टि ही जगद्भाव है, और इसका कामभावसे सम्बन्ध है। इसी आधार पर इस विराडुपासना को हम काममयी उपासना ही कहेंगे।

### ४४७-अव्ययेश्वर-ब्रह्मसत्य-प्रजापति की अन्तिम-शाखारूपा प्रमादमयी पृथिवी, एवं तद्विभूति से अनुप्राणित विराट्प्रजापति—

परात्परब्रह्म की एक संस्था ( वल्शी ) के अन्तिम छोर पर सर्वभूतान्तरात्मलक्षण देवसत्यमूर्त्ति विराट्प्रजापति प्रतिष्ठित है जोकि 'ईशानो भूतभव्यस्य'-'साक्षी' 'महापुरुष' आदि नामों से प्रसिद्ध है। निर्गुण अव्यय को अपना प्रतिष्ठा-वत्स बनाने वाला अमृतसत्येश्वर षोडशी-प्रजापति ही 'अव्ययेश्वर' है यही 'अमृतसत्य' है। इस अव्ययात्ममूर्त्ति अमृतसत्येश्वर की एक वल्शी में स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्य-चन्द्रमा-पृथिवी ये पाँच पुरवीर ( पर्व ) हैं। यही 'पञ्चपुरवीरा प्राजापत्यवल्शा' है। ये पाँचों पर्व ब्रह्मस्वरूप हैं। पाँचों की समष्टि ही 'महाप्रजापतिरूप ब्रह्मसत्यात्मा' है। इस ब्रह्मसत्यात्मा की एक वल्शी

सर्वा बन रहे हैं। इस त्रैलोक्य में प्रमाधर्म इन्हीं तीनों का विजय महोत्सव मनाता हुआ उस ब्रह्मविजय को मूल रहा है जिस के कि ये तीनों त्रैलोक्य-विषयी देवता प्रत्यंशमान हैं। केनोपनिषत् ने बड़ी ही मार्मिक-पद्धति से इस देवविजय को ब्रह्मविजय-परक बतलाते हुए उमाशक्ति की उपासना के द्वारा प्रधान ब्रह्मलक्षणा पर्वोक्षरोपासना का आदेश दिया है जैसा कि केनोपनिषत् विज्ञानभाष्य में विस्तार से उपबृंहित है।

## ४५२—देवतात्रयी के द्वारा पिता यज्ञप्रजापति के आदेश से तानूनप्त्रकर्म्म का अनुष्ठान, एवं तानूनप्त्र के द्वारा देवतात्रयी की विराट् स्वरूप में परिणति—

अर्थशक्ति के संचालक विराट्-पार्थिव-अग्नि क्रियाशक्ति के उपोषक पञ्चदश-आन्तरिक्ष्य वायु, एवं ज्ञानशक्ति के प्रवर्त्तक एकविंश-आदित्य इन तीनों देवताओंने तत्पश्चात् क्या किया?, यह प्रश्न उपस्थित होता है। इस प्रश्न का उत्तर है—"अनेन प्रसविष्यध्वम्"। इन के पिता यज्ञप्रजापति [ब्रह्म सत्य] ने अपने पार्थिव भाग से इन्हें उत्पन्न कर कर्मरूप यही आदेश दिया कि जिस "यज्ञ" के बल से मैं प्राज ब्रह्मेश्वर बना हुआ हूँ, यदि तुम त्रैलोक्य-में [पार्थिव स्तौम्यत्रैलोक्य में] अपना सम्मिलित एक-च्छत्र साम्राज्य स्थापित करना चाहते हो, तो उसी देवसंगमनरूप यज्ञभाग का अनुगमन करो। तीनों परस्पर मिल जाओ। अभी तुम्हारी शक्तियाँ पृथक्-पृथक् बनी हुई हैं। जिस दिन तुम परस्पर मिल जाओगे तीनों शक्तियां मिलकर तुम्हें—इस स्वस्वरूप से विराट्रूप में परिणत कर देंगी। उस अवस्था में तुम तीन न रह कर एक विराट् बन जाओगे। ध्यान रक्खो, पृथक् पृथक् रहते हुए क्षमीतक तुम मेरी [यज्ञप्रजापति सर्वेश्व प्रसवत्व की] प्रजा ही बने हुए हो। अमीतक तुम अपनी पैतृक सम्पत्तिरूप प्रजापतित्व' सम्पत्ति-से वञ्चित हो। मेरी पूर्वोक्त यज्ञप्रणाली का अनुगमन करते हुए तुम तीनों—एक रूप में परिणत होजाओगे। और उस समय तुम्हारा सर्व प्रजाभाव विच्छिन्न हो जायगा और बन जाओगे मत्तुल्यरूप ही 'विराट् प्रजापति'।

## ४५३—संघटनात्मिका तानूनप्त्रप्रक्रिया का सस्मरण—

पिता यज्ञप्रजापति के उक्त आदेश को शिरोधार्य कर उक्त तीनों पुत्रोंने उसी सुप्रसिद्ध यज्ञप्रक्रिया का आश्रय लिया जो कि प्रक्रिया यज्ञरहस्य-प्रतिपादक ब्राह्मणग्रन्थों में-'तानूनप्त्र' नाम से प्रसिद्ध हुई है। संघटनात्मिका प्रक्रिया ही तानूनप्त्र है। इसी से तनु की रक्षा होती है शरीर गिरने नहीं-पाते अतएव इसे 'तानूनप्त्र' कहा जाता है। [देखिए-शतपथब्राह्मण-१ काण्ड-४ ब्रा०। १ अध्याय]।

## ४५४—पार्थिव अग्नि का तानूनप्त्र, तदनुगता त्रिवृत्स्वरूपता, एवं अग्नि के 'पवमान, पावक, शुचि, विश्व-भावों का संस्मरण—

सब से पहिला अर्थप्रधान पार्थिव त्रिवृदग्नि तो आहवनीय बना और इस में क्रियाप्रधान आन्तरिक्ष्य पञ्चदश वायु, एवं ज्ञानप्रधान दिव्य एकविंश आदित्य दोनों देवता आहुतिरूप रूप से आहुत होगए। परिणाम इस का यह हुआ कि यह पार्थिव अग्नि अग्नि-वायु-आदित्यमूर्ति [किन्तु अग्निप्रधान अतएव अर्थप्रधान] बन कर पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त व्याप्त होता हुआ "वैश्वानर" नाम से प्रसिद्ध होगया। तीनों विश्वों—के नरों [नायकों] के समन्वय से ही यह वैश्वानर कहलाया एवं त्रैलोक्य में इस-की व्याप्ति होगई—वैश्वानरा पश्यते सूर्य्येण आ यो द्यां भास्यपृथिवीम्' ] वैश्वानर अग्नि के ये ही तीनों पर्व यज्ञभाषा में पवमान पावक, शुचि इन नामों से व्यवहृत हुए।

## ४५८–सम्वत्सरात्मक महासुपर्ण की विराट्रूपता का समन्वय—

विषुवद्वृत्त इस का आत्मा बना उत्तरायण उत्तरपक्ष बना दक्षिणायन दक्षिणपक्ष बना और यही सम्वत्सरात्मक विराट्-मूर्ति पक्षी-राज इस सब का आत्मा बना। इसी सुपर्ण का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

अथ ह वाऽएष महासुपर्णो एव सम्वत्सरः। तस्य यान् पुरस्ताद्विषुवतः षण्मासानु पयन्ति,-सोऽन्यतर पक्ष। अथ यान् षडुपरिष्टात् सोऽन्यतरः। आत्मा विषुवान्"।
—शत० १२।२।३।७।

## ४५६–विराट्प्रजापति के सहस्रशीर्ष-सहस्राक्ष-सहस्रपात्-भावों का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय, एवं तन्मूला यजुःश्रुति—

सर्वेश-हिरण्यगर्भ-वैश्वानर इस देवत्रयी के कारण यह विराट् पुरुष 'त्रिकेन्द्र' बनता हुआ सहस्रशीर्ष–सहस्राक्ष * सहस्रपात् बन गया। सर्वेशमण्डल हृदयभाव के कारण चारों ओर सहस्र सहस्र ज्ञानरश्मियों का प्रसार करता हुआ 'सहस्रशीर्ष' बन गया। हिरण्यगर्भमण्डल हृदयभाव के कारण चारों ओर सहस्र सहस्र क्रियारश्मियों का प्रसार करता हुआ सहस्राक्षः बन गया। एवं वैश्वानरमण्डल इसी हृदयभाव के कारण चारों ओर सहस्र सहस्र अर्थरश्मियों का प्रसार करता हुआ सहस्रपात्" बन गया। इस त्रिकेन्द्र की समष्टि के कारण ही त्रिभावापन्न विराट् (सम्वत्सर) वस्तुतः न रह कर दीर्घवृत्तरूप में (अण्डरूप में) परिणत होगया। त्रिकेन्द्रवृत्त ही दीर्घवृत्त कहलाता है। इसीलिए यह विराट् स्मार्त-मण्डल-निगमागमादि शास्त्रों में 'ब्रह्माण्ड' (ब्रह्म-यज्ञप्रजापति उस का अण्ड-दीर्घवृत्तरूप विराट् प्रजापति) कहलाया। ब्रह्माण्ड का अन्तिम पर्वरूप मर्त्य भूपिण्ड ही अमृता पृथिवी के प्राणाग्नि से क्रतुरूप इस विराट् की प्रतिष्ठा बना। इसी विराट् स्वरूप को लक्ष्य में रख कर मन्त्रश्रुति कहती है—

> सहस्रशीर्षः पुरुषः, सहस्राक्षः, सहस्रपात्।
> स भूमिं सर्वतः स्पृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्॥
> —यजुःसंहितायाम्

## विराट्—विभूति—

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्रैलोक्य—ब्रह्माण्ड | आदित्य—आदित्या—दिव्या (त्रयस्त्रिंशस्तोमः) | | अमृता-पृथिवी |
| | वायुः—रुद्रा—आन्तरिक्ष्या (पञ्चदशस्तोम) | | |
| | अग्नि—वसव—पार्थिवा (त्रिवृत्स्तोम) | | |

---

* यहाँ 'सहस्राक्ष' से मध्यस्थ 'हृदयस्थान' ही अभिप्रेत है।

## ४६०–नैगमिक विराट्पुरुष के प्रसङ्ग से गीताशास्त्र के विराट्पुरुष का संस्मरण, एवं दोनों के स्वरूप–सम्बन्ध में महती विप्रतिपत्ति का उत्थान—

विराट्पुरुष के उक्त संक्षिप्त निदर्शन से जहाँ हमारे अनेक सन्देह निवृत्त होजाते हैं वहाँ अनेक और और सन्देह उत्पन्न भी होजाते हैं। गीताशास्त्र ने जिस विराट् स्वरूप का प्रतिपादन किया है वह और पूर्व–प्रतिपादित विराट् दोनों में कुछ विषमता प्रतीत हो रही है। गीताने ब्रह्मा ऋषि सूर्य्य चन्द्रमा आत्मा पृथिवी आदि सभी का विराट् पुरुष में अन्तर्भाव मानते हुए इसे विश्वरूप विश्वेश्वर कहा है ( ११।१५ ) आगे जाकर—

> "त्वमक्षरं परमं वेदितव्यं त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम्।
> त्वमव्ययः शाश्वतधर्म्मगोप्ता सनातनस्त्वं पुरुषो मतो मे ॥
> अनादिमध्यान्तमनन्तवीर्य्यमनन्तबाहुं शशिसूर्य्यनेत्रम्।
> पश्यामि त्वां दीप्तहुताशवक्त्रं स्वतेजसा विश्वमिदं तपन्तम् ॥ (गीता ११।१८,१९,)।

## ४६१–गीताशास्त्र का विराटस्वरूप—

यह कहते हुए गीताने विराट् को अक्षर–अव्यय–परात्परमूर्त्ति भी सिद्ध किया है। गीता में 'शाश्वतधर्म्म' शब्द परात्पर के लिए ही प्रयुक्त हुआ है जैसाकि पाठक "शाश्वतस्य च धर्म्मस्य सुखस्यैकान्तिकस्य च' इत्यादि श्लोकभाष्य में देखेंगे।

## ४६२–गीतानुमोदित विराटस्वरूप के तथ्यात्मक स्वरूप का संस्मरण-प्रयास—

इधर अब प्रतिपादित विराट् को हमने केवल महापृथिवी में मुक्त मानते हुए इसे विकारक्षरमूर्त्ति ही कहा है। अग्नि–वायु–इन्द्र–समष्टि को ही विराट् मानते हुए चन्द्रमा–सूर्य्य–परमेष्ठी–स्वयम्भू ब्रह्मा तक को जब विराट् स्वरूप से पृथक् कर दिया है तो इन पञ्चपर्वों से पृथक् अक्षरमूर्त्ति षोडशी–प्रजापति अव्यय मूर्त्ति निर्गुण–आत्मा, शाश्वतधर्म्ममूर्त्ति–परात्पर का तो कहना ही क्या है। ये ही कुछ एक ऐसे विरोधी भाव हैं जिनके आधार पर यह कहा जासकता है कि, पूर्वप्रतिपादित विराट् स्वरूप गीताप्रतिपादित विराट्सम्पत्ति के विरोध में जाता हुआ अप्रामाणिक है। ऐसी दशा में आवश्यक होजाता है कि गीतानिष्ठ भागवतों की श्रद्धा की रक्षा के लिए इन विरोधी भावों का परिहार कर लिया जाय।

## ४६३ उभयविध विराड्भावों के तात्त्विक समतुलन का समन्वय—

यदि हमारे गीताप्रेमी वैज्ञानिक दृष्टि से पूर्वोक्त विराट्–स्वरूप का मनन करेंगे तो उन्हें मान लेना पड़ेगा कि, उस में और इस में कोई विरोध नहीं है। यह तो सर्वथा सत्य है कि, विराट् का स्वरूप पञ्चपुण्डीर प्राजापत्यसंस्था के अन्तिम पर्वरूप केवल पृथिवी पर ही प्रतिष्ठित है। महापृथिवी ही उसका प्रतिबिम्ब शरीर है। भूपिण्ड चन्द्रमा सूर्य्य परमेष्ठी स्वयम्भू सहस्रधाम्नात्मक अक्षरमूर्त्ति षोडशी प्रजापति शाश्वतधर्म्मगोप्ता अव्यय शाश्वतधर्म्मरूप परात्पर सभी विराट् स्वरूप से बहिर्भूत हैं। फिर गीता ने इन बहिर्भूतों का अन्तर्भाव विराट् के स्वरूप में किस आधार पर मान लिया है, केवल यही विप्रतिपत्ति शेष रह जाती है। इसके समाधान के लिए निम्न लिखित पृथिवी–स्वरूप को ही लक्ष्य बनाना पड़ेगा।

मौलिक-स्वरूप को प्रत्यक्ष ध्यानपूर्वक अपना लक्ष्य बनाना पड़ेगा जिसके यथावत् समन्वय से विभिन्ना-लिम्ब इस भिन्नता का भलीभाँति समन्वय होजाता है ।

## ४६६– अद्भ्यः पृथिवी' मूला आपोमयी पार्थिवी सृष्टि का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय, एवं अप्-वायु-तेजः-संयोगजनित भाग, और फेनसर्ग—

'अद्भ्यः पृथिवी' इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार पानी से ही पृथिवी का स्वरूप-निर्माण हुआ है । कल्पना कर लीजिए कि, किसी समय विश्वब्रह्माण्ड में पृथिवी की सत्ता नहीं थी । रोदसी के अर्णव समुद्र में सूर्यरश्मियों के सम्पर्क से उत्पन्न 'मरीच' पानी की मूर्च्छितावस्थारूप 'मर' नाम का पानी ही सर्वत्र व्याप्त होरहा था । पानी में जब वायु का प्रवेश होता है तो बुद्बुद् उत्पन्न होजाता है यह नैसर्गिक अब्वायु प्रक्रिया सर्वविदित है । क्योंकि बुद्बुद् का ऊर्ध्व धरातल वर्त्तुल ( गोलाकार ) होता है अतएव बुद्बुदावच्छिन्न पानी इधर उधर लुढ़क जाता है । फलतः गर्भीभूत वायु मार्ग मिलने से बाहिर निकल जाता है । यदि ऊर्ध्व धरातल की विच्युति से पहिले ही बुद्बुद् पर पानी का और आक्रमण होजाता है तो इस आक्रमण की निश्चित अवधि में बुद्बुदावच्छिन्न पानी और वायु दोनों मूर्च्छित होजाते हैं । इन दोनों के सम्मि-श्रण से ही एक अपूर्व भाव का उदय होजाता है । और यही अपूर्वभाव आंशिक घनता से युक्त होता हुआ 'फेन' (समुद्र-झाग) नाम से प्रसिद्ध होता है ।

## ४६७–भूतसृष्टि के प्रवर्त्तक काम तपः-श्रम-मूर्त्ति-हृद-अन्तर्य्यामी का समन्वय एवं तन्निबन्धन षोडशीप्रजापति का अक्षरप्रजापति-रूपेण-संस्मरण—

साथ ही इतना और स्मरण कर लीजिए कि पानी में वायु का प्रवेश करना उस वायु और पानी दोनों को अभिमूर्च्छित बना डालना दोनों के मूर्च्छितरूप से फेन का आविर्भाव कर डालना ये सब व्यापार बुद्बुद् के केन्द्र में प्रतिष्ठित अणोरणीयान् उसी हृदयरूप अन्तर्य्यामी ब्रह्मेन्द्रविष्णुअग्निसोममूर्ति अक्षरप्रजापति की कृपा के ही फल हैं जिस का कि, 'प्राकृतिक-योगत्रयी' नामक प्रकरण में विस्तार से निरूपण किया जाचुका है । इसी अक्षरप्रजापति को हमने षोडशी प्रजापति कहा है । इसका आलम्बन निगु ण अव्यय है । सर्वाधार-निराधार शाश्वतधर्म-शाश्वत परात्पर है । परात्पर-अव्यय-गर्भित षोडशीप्रजापति-मूर्त्ति अक्षर ही हृदय (केन्द्र) रूप अन्तर्य्यामी है । इस की मौलिक प्रेरणा से ही अप्-वायु के संयोग से फेन उत्पन्न हुआ है ।

## ४६८–प्रजापति का सृष्टि में प्रवेश, एवं 'तत् सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' श्रुति का तात्त्विक समन्वय—

इस का दूसरा यह स्वभाव है कि, अपनी प्रेरणा से यह जो कुछ उत्पन्न करता है उस में आत्म-प्रतिष्ठारूप से प्रविष्ट होजाता है—'तत् सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' । अतएव अबतक जो बुद्बुद् का आत्मा बना हुआ था आज वही बुद्बुदावस्थान्तररूप इस फेन का हृदय ( आत्मा ) बन गया है । आगे जितने भी विकार उत्पन्न होंगे सब इसी हृदय अक्षरप्रजापति की प्रेरणा से सम्बन्ध रक्खेंगे । एवं 'तत् सृष्ट्वा' इस सामान्य नियम के अनुसार यह इन उत्तर-उत्तर-रूपों में प्रविष्ट रहेगा और इस आत्मव्याप्ति को लक्ष्य में रख कर ही हमें पार्थिव सृष्टिविकास का विचार करना होगा ।

के साथ आपः का विष्णु के साथ एवं वाक् का इन्द्र के साथ सम्बन्ध होता है। अग्निमय ब्रह्मा वेदसृष्टि के आपोमय विष्णु लोकसृष्टि के एवं वाङ्मय इन्द्र वर्णसृष्टि के द्वारा षट्पूर्वक सप्तकस्वरूपा वाक् साहस्री के जनक बनते हैं, जिसका कि अनुपद में ही स्पष्टीकरण होने वाला है।

## ४७१–भूकेन्द्र–भूमध्य–भू–ऊर्ध्व–अनुगता ब्रह्मा–विष्णु–शिव त्रयी का स्वरूप–समन्वय—

अग्निमय ब्रह्मा की वेदसृष्टि ऋक्–यजुः–साम–भेद से त्रिधा विभक्त है। इन तीनों से क्रमशः भू–भुवः–स्वः इन तीन लोकव्याप्तियों का प्रादुर्भाव होता है। भूकेन्द्रस्थान स्वर्लोक है, स्वयं भूपिण्ड भूलोक है एवं मध्यप्रदेश भुवर्लोक है। स्वर्लोक में अग्निमूर्ति ब्रह्मा प्रतिष्ठित है— 'ब्रह्म वै सर्वस्य प्रतिष्ठा' —"मूलतो ब्रह्मरूपाय"। भुवर्लोक में अप्मूर्ति विष्णु प्रतिष्ठित है— 'मध्यतो विष्णुरूपिणे'। एवं भूलोक में अग्निसोमात्मकगर्भित त्रिमूर्ति वाङ्मय इन्द्र (शिव) प्रतिष्ठित है—"अग्रतः शिवरूपाय"।

## ४७२–भूपिण्डानुगत भूः–भुवः–स्वः–रूप–त्रैलोक्य का स्वरूप–दिग्दर्शन—

तात्पर्य इसका यही हुआ कि, इस त्रेधमयी की व्याप्तियों से उक्त सप्तपर्वा किंवा नवपर्वा भूपिण्ड स्वः–भुवः–भूः–इन तीन भागों में परिणत होगया। भूकेन्द्र अग्निमय स्वर्लोक कहलाया भूमध्य भाग (अन्तर्भाग) आपोमय भुवर्लोक कहलाया एवं उपरितन भूपिण्ड वाङ्मय भूलोक कहलाया। तीनों में क्रमशः ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र सहचारी अग्नि–आपः–वाक् इन तीन सर्वशुक्रों का भोग हुआ। भा–स्वता एकपर्व रहा। भूमि तीनों पर्वों की समष्टि का नाम रहा।

## ४७३–ब्रह्मानुगता वेदसाहस्री, विष्णवनुगता लोकसाहस्री एवं इन्द्रानुगता वाक्साहस्री का तात्त्विक–संस्मरण—

सर्वसमान्य–लोकव्यवहार में भूरादि पृथिव्यादि को भी परस्पर समानार्थक माना जाता है। परन्तु यह विवेचन प्रमाणित करता है कि भूः–भुवः–स्वः–पृथक् तत्त्व हैं एवं पृथिवी–अन्तरिक्ष–द्यौ पृथक् वस्तुभाव हैं जैसाकि पाठक आगे जाकर देखेंगे। अभी केवल भूपिण्ड का ही लक्ष्य में रखिए, और लक्ष्य में रखिए उस वृषाग्नि को, जो कि स्वर्लोक–स्थानीय भूपिण्ड के केन्द्र में सब की प्रतिष्ठा बनता हुआ प्रतिष्ठित होरहा है एवं जिस प्रतिष्ठा पर प्रतिष्ठित होकर वाङ्मय इन्द्र तथा आपोमय विष्णु आगे जाकर वाक्साहस्री वेदसाहस्री लोकसाहस्री इन तीन साहस्रियों का वितान करने वाले हैं। और वा ि यह वितान ही विश्वस्वरूप का निर्मापक बनन पाता है।

## ४७४–पृथिवी के अचला–अनन्ता रसा विश्वम्भरा तथा स्थिरा–विवर्णा का तात्त्विक–स्वरूप–समन्वय एवं तन्मूलक इय–प्रजापति —

भूपिण्ड का निर्माण सम्पन्न हुआ। प्रजापति की एक कामना पूरी हुई। अब उन्न मनोरथ के आधार पर क्या नवीन इच्छा की? एवं इच्छानुरूप तप और श्रम के द्वारा यह क्या से क्या बन गया? इस प्रश्न का समाधान पूर्वोक्त श्रुति का 'अग्न हि सर्वोऽग्निर्भीपम' यही वाक्य है। पूर्व में बन जाइना

है कि भूगम में 'स्वर्गोकाधिष्ठाता वेदमूर्ति प्राणाग्नि प्रतिष्ठित है। यह अग्नितत्त्व प्राणात्मक प्रजापति है। अग्नितत्त्व इसी का सप्तपुरुषपुरुषात्मक चितिमाव किंवा चिनाव है। इसी चिति से यह मर्त्यभूपिण्ड 'चित्य' कहलाता है। इस चित्य, किंवा मत्सरों के आंशिक चिनाव की प्रतिष्ठा यही केन्द्रस्थ प्राणाग्निमूर्ति प्रजापति है—"विश्वमूर्ति विश्वम्भर-अचल अनन्त-रसमूर्ति यही प्रजापति है। इसी पार्थिव-प्रजापति के अनुग्रह से पृथिवी अचला अनन्ता रसा विश्वम्भरा एवं स्थिरा कहलाई है।

## ४७५–चित्य–चितेनिधेयात्मक अग्नि की 'सर्व' रूपता का तात्त्विक-समन्वय—

आप-फेन-मृत् शर्करादि भूपिण्ड के आठों पर्व चित्याग्निमय हैं। पर्वात्मक होने से यह अष्टविध मर्त्य (चित्य) अग्नि "सर्व" कहलाता है। इस सर्वाग्नि की चिति (चयन-चेय-चिनाव) उस मूलस्थ इस प्रजापति-लक्षण अमृतधर्म्मा प्राणमूर्ति रसाग्नि के आधार पर ही हुई है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर- 'अत्ये हि सर्वोऽग्नि (चित्योऽग्निरपुचित )-श्रीयते' यह कहा गया है।

## ४७६–'पशु' शब्द का पारिभाषिक समन्वय, तन्निर्वचन–'पाशुकाग्नि', एवं उसकी अविकसितावस्था का समन्वय—

चित्यभाव में विकास नहीं होता, क्योंकि वैदिक-परिभाषानुसार चित्यभाव 'पशु' है, 'अन्तःस्थ' है। पलाश-कोशादि का स्वरूप एकरूप क्यों रहता है? पशुओं की ज्ञानमात्रा विकसित क्यों नहीं होती ?, इन प्रश्नों का भी यही उत्तर है। यद्यपि वैदिक आत्मवाद के अनुसार इनमें भी आत्मा अवश्य ही है। पशुओं में तो चैतन्यलक्षण आत्मा प्रत्यक्ष ही हो है। तथापि इनका आत्मा भूतभाग के आवरण-विक्षेप से सर्वांशमांग से अभिभूत ही रहता है। अतएव इसे विकास का अवसर नहीं मिलता। फलतः जितना भी चित्यकर्म है उसके स्वरूप में अभी कोई विकास नहीं होता। यही कारण है कि, चित्याग्निरूप [ पाशुकाग्निरूप ] भूपिण्ड जैसे का वैसा ही रहा इसमें कोई विकास नहीं हुआ।

## ४७७–'एकोऽहं बहु स्याम्' मूलक प्राणाग्नि-निबन्धन महिमात्मक विकासभाव और अग्निनिबन्धन–'सर्व'–'कृत्स्न'–शब्द—

परन्तु इस चित्य भूपिण्ड का सर्वाधार किन्तु स्वयं निराधार आत्मलक्षण रसाग्नि (प्राणाग्नि) किंवा प्रजापति उस संकुचित सीमा में न रहकर बाहिर निकल पड़ा। 'एकोऽहं बहु स्याम्' इस स्वाभाविकी कामना से रसाग्नि चित्यपिण्ड का भेदन करता हुआ (भूपिण्ड से बाहिर निकलता हुआ) महिमारूप से भूपिण्ड के चारों ओर बड़ी दूर पर्य्यन्त मण्डलरूप में परिणत होगया और मण्डल की अन्तिम सीमा पर पहुँच कर ही उसने अपने आप को 'सर्व' तथा 'कृत्स्न' माना।

## ४७८–प्रजापति के अनिरुक्त-उद्गीथ, एवं सम-रूपों का सस्मरण तथा अनिरुक्त-प्रजापति से अनुभाषिता अनिरुक्ता–अक्षर व्याहृति का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

प्रजापति के अनिरुक्त–उद्गीथ–सर्व–नामक तीन महिमामय स्वरूप माने गए हैं। हृदयभाव सर्वथा अनिरुक्त रहता है। हृदय (केन्द्रबिन्दु) का शब्द के द्वारा कोई निर्वचन नहीं किया जासकता। इसी आधार

पर इस इन्द्रमूर्त प्राणाग्नि-प्रजापति को ''अनिरुक्तप्रजापति'' कहा जाता है एवं- प्रजापतिश्चरति-गर्भेऽन्तरजायमानः इत्यादि श्रुति इसी इन्द्र प्रजापति का यशोवर्णन कर रही है। लोकव्यवहार में अनिरुक्त प्रजापति के लिए 'ककार - (क)' का प्रयोग होता है। अज्ञातदशा में 'कौन' का प्रयोग होता है। इसी रहस्य के आधार पर इस अनिरुक्त तत्त्व को 'कः' नाम से व्यवहृत किया गया है जैसाकि- 'कस्मै देवाय हविषा विधेम' - 'स वै प्रजापतिरब्रवीत् कोऽहमिति। यदेवैतदवोच इत्यब्रवीत् ततो वै को नाम प्रजापतिरभवत्। को वै नाम प्रजापतिः (ऐ० ब्रा० ३।२१।) इत्यादि वचनों से स्पष्ट है। इसी 'क' प्रजापति के सम्बन्ध से पृथिवी अपने स्वरूप-प्रदर्शनरूप प्रजापति के यशोगान करने से 'कु' नाम से भी प्रसिद्ध हुई है।

## ४७९-ककारात्मक अनिरुक्तप्रजापति की 'स'-कारात्मिका सर्वरूपता का समन्वय, एवं प्रजापति की सर्वव्याप्ति का दिग्दर्शन---

दूसरा सर्व रूप है। चित्यपिण्ड भी इसी प्रजापति का मर्त्यभाग है। महिमामण्डल भी इसी प्राणाग्नि का वितान है। सबकुछ अपने मर्त्य-अमृत भागों से यही बना हुआ है। सर्वात्मक सर्वमूर्ति इसी प्रजापति को 'सर्वप्रजापति' कहा जाता है। अनिरुक्तभाव से जो 'अजायमान' रहता है वह निरुक्त सर्वभाव कि दृष्टि से उत्पन्न होने वाला सब कुछ भी यही है जैसाकि--- 'प्रजापते नत्वदेतान्यन्यो - 'सर्वमु ह्येवेदं प्रजापतिः' प्रजापतिस्त्वेवेदं सर्व यदिदं किञ्च इत्यादि वचनों से स्पष्ट है। अनिरुक्त की व्याहृति 'ककार' था एवं इस निरुक्त-सर्व की व्याहृति 'सकार (स)' है- 'सोऽहं भव यदि वा न भव'।

## ४८०-ककार-सकार एवं उद्गीथ-प्रजापति-त्रयी का माङ्गलिक-सम्मरण एवं 'प्राणा-ग्नय एवैतस्मिनपुरे जाग्रति'---

मूर्धेन्द्र में प्रजापति का ककारलक्षण अनिरुक्तरूप प्रतिष्ठित है महिमामण्डल की परिधि में सकार-लक्षण सर्वरूप प्रतिष्ठित है। एवं महिमामण्डलान्तर्गत २१ त्रिणवस्तोमावच्छिन्न वैश्वानरमण्डल के सप्तदशस्तोम-रूप केन्द्र में तीसरा उद्गीथरूप प्रतिष्ठित रहता है जिसे 'सप्तदशप्रजापति' भी कहा जाता है। प्रजापति के इन तीनों रूपों में से प्रकृत में सर्वप्रथम इस अनिरुक्त प्राणाग्निमूर्ति प्रजापति की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित करते हैं-''प्राणाग्नय एवैतस्मिन पुरे जाग्रति (प्रश्नोपनिषत्)।

## ४८१-प्राणात्मक इन्द्र प्रजापति के वितान का माध्यम भूत एवं भूत की साधनरूपता का समन्वय-

इन्द्र प्रजापति प्राणा मात्र था विकसित होना इसका स्वाभाविक धर्म था। परन्तु बिना भूतभाग का आश्रय लिए वह स्वस्वरूप का वितान भी कैसे कर सकता था। ज्ञानविकास के लिए हमें भी तो साधनरूप से अन्य-क्षिति आदि भौतिक चित्य भागों का ही आश्रय लेना पड़ता है। अपने आत्मीयपरिच्छिन्न सत्ता या को विश्वव्यापक ईश्वरसत्ता में समर्पित करने के लिए भी तो हमें प्रतिमादि भौतिक पदार्थों को ही माध्यम बनाना पड़ता है। प्रजापति के द्वारा विहित इस स्वाभाविक नियम का स्वयं प्रजापति कैसे उल्लंघन कर सकता था।

ऋग्वेदावच्छिन्न अग्निमय किंवा वैश्वानर–पर्वमय पार्थिवभाग त्रिवृत्पृथिवीलोक कहलाया। यजुर्वेदावच्छिन्न वायुमय किंवा हिरण्यगर्भ–पर्वमय पार्थिवभाग पञ्चदश अन्तरिक्षलोक कहलाया। एवं सामवेदावच्छिन्न आदित्यमय किंवा सर्वज्ञ–पर्वमय पार्थिवभाग एकविंश द्युलोक कहलाया।

## ४८६–विराट्प्रजापति का यज्ञसंस्थान ऋत्विग्वर्ग यजमान, और तदनुबन्धी– 'अश्वमेध' –

त्रैलोक्यरूपा अग्निमयी पृथिवी ही यज्ञमण्डल कहलाया। ऋग्वेदी अग्नि 'होता' बने यजुर्वेदी वायु अध्वर्यु बने सामवेदी आदित्य उद्गाता बन स्वयं यज्ञमूर्ति समष्टिमूर्ति प्रजापति यजमान बने। यज्ञ हुआ इसी यज्ञ से आगे चलकर सर्वोत्पत्तिमूल प्राणात्मक यशोवीर्यरूप "अश्वमेध" उत्पन्न हुआ।

## ४८७–विराट् यज्ञप्रजापति के आधार पर अर्काश्वमेध की अभिव्यक्ति, तन्निबन्धना त्रैलोक्यव्यापिनी प्राणाग्निसृष्टि एवं तत्समर्थक श्रौतसन्दर्भ–

उक्त प्राणाग्निवितान का निष्कर्ष यही निकला कि आरम्भ में सर्वत्र पानी ही पानी था। प्रजापति ने स्व-श्रमतप-श्रम से पानी को शर (घन) बनाया शर पानी से भूपिण्ड बनाया भूपिण्ड के मंथन से तेजोरस का विकास किया तेजोरस को अग्नि–वायु–आदित्य भेद से तीन रूपों में परिणत किया। तीनों के मिथुनभाव से सम्वत्सररूप विराट् नाम की दूसरी प्रजापतिसंस्था का विकास किया। विराट्यज्ञ के आधार से अर्काश्वमेध उत्पन्न किया। एवं तरह से सब कुछ प्राप्त कर लिया। इस अनिरुक्त अग्निमूर्ति यज्ञप्रजापति की इसी त्रिधा विभक्त–त्रैलोक्यव्यापिनी प्राणाग्निसृष्टि का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है—

"नैवेह किञ्चनाग्रे–आसीत्, मृत्युनैवेदमावृतमासीत् अशनायया। अशनाया हि मृत्युः। तन्मनोऽकुरुत–आत्मन्वी स्यामिति। सोऽर्चन्नचरत्। तस्यार्चत आपोऽजायन्त। तद्यदपां शर आसीत्–तत् समहन्यत, सा पृथिव्यभवत्। तस्यामश्राम्यत्। तस्य श्रान्तस्य तेजो रसो निरवर्तत–अग्निः। स त्रेधात्मानं व्यकुरुत–आदित्यं तृतीयं, वायुं तृतीयम्। स एष प्राणः (प्राणाग्निः) त्रेधा विहितः। द्यौ–पृष्ठ, अन्तरिक्ष उदर, इयमुर। स एष (त्रेधा विहित प्राणाग्नि) अप्सु प्रतिष्ठितः। सोऽकामयत–द्वितीयो मे–आत्मा जायेत–इति। स मनसा वाचं मिथुनं समभवत् अशनायां। मृत्युः। तद्यद्रेत आसीत्, स सम्वत्सरोऽभवत्। न ह पुरा ततः सम्वत्सर आस। सोऽकामयत–भूयसा यज्ञेन भूयो यजेय इति"।

—शतपथब्राह्मणे

## ४८८–विराट् प्रजापति से ऊर्ध्वोत्थित विश्व विवर्त, तथा आगमनिगमों से अनुप्राणित गतागतिविनिबन्धना महती समस्या—

यहीतक की बात ठीक ठीक बन गई। पूर्व में दूसरे ढंग से भूपिण्ड से विराट् की उत्पत्ति बतलाई थी यहाँ उसी का प्रकारान्तर से स्पष्टीकरण होगया। अब आगे यही चन्द्रमा यही सूर्य यही परमेष्ठी

आप-फेन-मृत् सिकता-शर्करा-अश्मा-अयः-हिरण्यात्मकः–

## भूपिण्डपरिलेख –

( स्वभु वमू रात्मकोऽयमग्निगर्भो भूपिण्ड )



प्रमाणानि—

१– 'एष प्रजापतिः ( ब्रह्मा ) यद्धृदयम्' ( शत० १४।८।४।१। ) ।

२– 'तस्माद्यजूंषि निरुक्तानि सन्त्यनिरुक्तानि' ( शत० ४।६।७।१७ )

३–''स प्रजापतिर्यजूंष्यव हिङ्कारमकरोत्' ( जै० ब्रा० उ० १।२७।६। ) ।

———★———

अन्य प्रकार सैद्धान्तिक —

| | |
|---|---|
| ऋक्छन्द–ब्रह्मा अग्निमय–हृदयम्—स्वः | —भूपिण्ड |
| यजुश्छन्द विष्णु आपोमय–विष्कम्भः–भुवः | |
| सामछन्द–इन्द्र—वाङ्मय—परिणाह–भूः | |

———★———

५०१ ऋक्–यजु साम–अनुगत–ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–मात्रान्वित अग्नि–आप–वाग–मात्र, एवं तन्निबन्धन वाक्–गौ–द्यौ–रूप–पार्थिवी–मनोतात्रयी का संस्मरण—

वाक्परिमाण को छन्द बतलाया गया उस छन्द के ऋक्–यजु–साम ये तीन पर्व बतलाए गए, तीनों का क्रमशः ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र के साथ सम्बन्ध बतलाया गया एवं तीनों देवताओं को क्रमशः अग्नि–आप–वाङ्मय बतलाया गया। और यही भूपिण्डात्मिका त्रिलोकी बनी। स्वर्लोकरूप विष्कम्भावच्छिन्न ऋङ्मय अग्निमय ब्रह्मप्रधान हृदय का पृथिवीलोक बना। भुवर्लोकरूप विष्कम्भावच्छिन्न यजुर्मय आपोमय विष्णुप्रधान इस का अन्तरिक्षलोक बना। एवं भूर्लोकरूप परिणाहावच्छिन्न साममय वाङ्मय इन्द्रप्रधान इस भूपिण्ड का द्युलोक बना। इसी आधार पर मनोताविज्ञान के अनुसार भूपिण्ड के वाक्–गौः–द्यौ इन तीन मनोताओं का उक्त तीनों देवताओं के साथ योग माना जाता है। वाक् अग्निमयी है इस का अग्निमय ब्रह्मा के साथ सम्बन्ध है। गौतत्त्व आपोमय है इसका आपोमय विष्णु के साथ सम्बन्ध है एवं द्यौतत्त्व वाङ्मय है और इसका वाङ्मय इन्द्र के साथ सम्बन्ध है।

५०२–वाङ्मयी–गायत्री पृथिवी, आपोमयी त्रैष्टुभी–पृथिवी एवं जागती पृथिवी, एवं त्रिपृथिव्यात्मिका महापृथिवीरूपा विश्वम्भरा का तात्त्विकस्वरूप–समन्वय तथा तन्निबन्धना सार्वभौमी का संस्मरण—

वाङ्मय अग्निमूर्ति ब्रह्मप्रधानरूप पृथिवीलोक ऋक्छन्द है यही गायत्रीछन्द है। आपोमय आपोमूर्ति विष्णुप्रधानरूप अन्तरिक्षलोक यजुश्छन्द है यही त्रिष्टुप छन्द है। एवं वाङ्मय वाङ्मूर्ति इन्द्रप्रधान

रूप द्युलोक साम्नस्तुन्न है यही जगतीछन्द है। इस दृष्टि से तीनों भौम देवता क्रमशः गायत्रपृथिवी त्रैष्टुभ पृथिवी जागतपृथिवी इन तीन विवर्तों की विकासभूमि बनते हैं। गायत्र पृथिवी अग्निमयी कहलाती है त्रैष्टुभ-पृथिवी आपोमयी कहलाती है एवं जागत-पृथिवी वाङ्मयी कहलाती है। अग्निमयी पृथिवी से वेदसाहस्री का आपोमयी पृथिवी से लोकसाहस्री का एवं वाङ्मयी पृथिवी से वाक्साहस्री का विकास होता है।

## ५ ३—केवल-गायत्री-पृथिवी से अनुप्राणिता गायत्री त्रिष्टुप्-जगती-रूपा छन्दस्त्रयी तन्निबन्धना गायत्ररूपा वेदत्रयी, एवं राजर्षि मनु के द्वारा तत्स्वरूप-समन्वय—

इतना और ध्यान रखिए कि, भूपिण्ड में यद्यपि गायत्री त्रिष्टुप्-जगती—तीनों ही हैं परन्तु प्रधानता गायत्रभाग की ही है अतएव भू को गायत्री ही कहा जायगा। इस गायत्री के गर्भ में गायत्री-त्रिष्टुप्-जगती ये तीनों छन्द प्रतिष्ठित हैं। इनमें गायत्री का विकास त्रिवृत्त्रिलोकीरूप महापृथिवीरूप से होता है। यज्ञाग्निमूर्ति गायत्री ही तेजोरूप से बाहिर निकल कर अपनी घन-तरल-विरल इन तीन अवस्थाओं में परिणत होकर त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश इन तीन लोकों में प्रतिष्ठित होकर सम्वत्सररूप में परिणत होती है जैसाकि पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है। भूपिण्ड से आरम्भ कर २१ वें अहर्गण पर्यन्त गायत्रप्रकृति पार्थिव गायत्राग्नि ( यज्ञाग्नि ) का ही वितान है। गायत्राग्नि के तीनों पर्वों से वेदसिद्धि के लिए क्रमशः अग्निपर्व से ऋग्वेद वायुपर्व से यजुर्वेद एवं आदित्यपर्व से सामवेद का विकास होता है जैसाकि निम्नलिखित मनु वचन से स्पष्ट है—

अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम्।
दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजुःसाम लक्षणम्॥
—मनु

## ५ ४—छन्दस्त्रयीमयी गायत्री पृथिवी से अनुप्राणिता वेदत्रयी के स्तोमत्रयानुबन्धी गायत्र-लोक, तन्निबन्धना वेदत्रयी के ऋक्-यजुः-साम-समुद्र एवं अमृतमूला इन्द्राविष्णु की रहस्यपूर्णा प्रतिस्पर्धा का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

यही पहिली वेदसाहस्री है। इस वेदसाहस्री के भूकेन्द्र त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न गायत्र यज्ञाग्निरूप पार्थिव अग्नि का छन्द गायत्री है। यजुर्मय, पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न-गायत्र तरलाग्निरूप आन्तरिक्ष्य वायु का छन्द त्रिष्टुप् है। एवं साममय एकविंशस्तोमावच्छिन्न गायत्र विरलाग्निरूप दिव्य आदित्य का छन्द जगती है। इस दृष्टि से त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश-रूप पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ-में प्रतिष्ठित अग्नि-वायु-आदित्य-मूर्ति गायत्रयज्ञाग्नि के इन तीनों गायत्रपर्वों में भी गायत्री त्रिष्टुप्-जगती इन तीनों छन्दों का भोग सिद्ध होजाता है। इसके साथ ही यह और स्मरण रखना चाहिए कि इस वेदसाहस्री का विकास हुआ उसी इन्द्राविष्णु की स्पर्द्धा से है। आगतिधर्म्मा विष्णु, एवं गतिधर्म्मा इन्द्र के आदान-विसर्ग से ही अग्नीषोमात्मक यज्ञ के द्वारा यह यज्ञाग्नि वितत होकर २१ पर पहुँच सका है यहाँ पहुँच कर ही यह त्रिपर्वा बन सका है

एवं त्रिपर्वा बन कर ही यह वेदत्रयीरूप वेदसाहस्री (ऋक्साहस्री यजुःसाहस्री-सामसाहस्री किंवा ऋचां समुद्र, यजुषां समुद्र-साम्नां समुद्र को विकसित करने में समर्थ होता है। और इन्द्राविष्णु की इस स्पर्धा का मूल धरातल बना है-यही अप्तत्त्व जिस के गर्भ में किसी के अंश से अवयवों के द्वारा भूपिण्ड प्रतिष्ठित रहता है—'समुद्रमभित पिन्वमानम्। इन्द्रश्च विष्णो यदपः स्पृधेथाम्' का यही रहस्य है। भूपिण्ड के चारों ओर अर्णव समुद्र भरा हुआ है। इन्द्राविष्णु की योजना से पानी के धरातल पर ही मध्य की इस गायत्र पृथिवी किंवा संवत्सरपृथिवी का वितान होता है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर पूर्व श्रुति ने उत्पन्न सम्वत्सर को भी स पयोऽप्सु प्रतिष्ठित कहते हुए इस आपोमय अर्णव समुद्र में ही। प्रतिष्ठित बतलाया है।

| | |
|---|---|
| १-अग्नि—त्रिवृत्स्तोम—पृथिवी—ऋग्वेद—गायत्रोऽग्निः-गायत्रीछन्दा | —गायत्री |
| २-वायु—पञ्चदशस्तो० अन्त०-यजुर्वेद—गायत्रो वायु-त्रिष्टुप्छन्दा | |
| ३ आदित्यः—एकविंशस्तो—द्यौ—सामवेद-गायत्रआदित्य-जगतीछन्दा | (अग्निः) |

---

| | |
|---|---|
| १-गायत्री ६—अग्निर्गायत्रः—पृथिवी | —गायत्री पृथिवी (ब्रह्म)—वेदसाहस्री |
| २-त्रिष्टुप् १५—वायुर्गायत्र—अन्त० | |
| ३-जगती २१—आदित्यः गायत्र-द्यौः | |

---

## ५०५—भुवर्लोकात्मक-आपोमय-त्रैष्टुभ-वैष्णवलोकानुबन्धी तीन लोकों का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

इसके अनन्तर भूपिण्ड के भुवर्लोक में प्रतिष्ठित रहने वाले त्रिष्टुप्छन्दा यजुर्मूर्ति-आपोमय विष्णु का स्थान आया। इसी विष्णु से लोकसाहस्री का वितान हुआ। उसी भूकेन्द्र से आरम्भ कर ३३ वें अह-र्गणपर्यन्त इस आपोमय विष्णु की व्याप्ति हुई। २१ पर्यन्त पानी का एक स्वतन्त्र मण्डल बना यही तेजो-मय (अग्निमय) 'तेल' पानी कहलाया, जिस के कि समावेश से तैल पवित्र माने जाते हैं। २१ से २७ पर्यन्त पानी का एक स्वतन्त्र मण्डल बना यही पवित्र पानी (पार्थिव आकर्षण से विमुक्त पानी) भास्वरसोम कहलाया। एवं २७ से ३३ पर्यन्त पानी का एक स्वतन्त्र मण्डल बना। यही पानी 'दिक्सोम कहलाया।

## ५०६—वैष्णव त्रैष्टुभ-तीनों लोकों से अनुप्राणित त्रयस्त्रिंश-सप्तविंश एकविंश-स्तोमानुगत गायत्र-त्रैष्टुभ जागत-भाव, एवं वैष्णवी त्रिलोकी का तात्त्विक स्वरूप समन्वय—

२१ किंवा स्तोमावच्छिन्न तेजोमय वैष्णव अतएव त्रैष्टुभ पानी उस तेजोमय, एकविंशस्तोम-पर्यन्त व्याप्त रहने वाले त्रिमूर्ति गायत्र अग्नि के सम्बन्ध से "गायत्री कहलाया। त्रिणव (२७) स्तोमावच्छिन्न

## समष्टि —

१-ब्रह्मा—स्वः—अग्निः-ऋक्—— 'गायत्री''
२-विष्णुः-भुवः—आपः—यजुः——'त्रिष्टुप्'
३-इन्द्र—भूः—वाक्-साम—— 'जगती
} भूपिण्डः

## १—ब्राह्ममण्डलम्—( स्वर्लोकात्मिका गायत्री-पृथिवी )—

१-अग्निः—पृथिवी—ऋक्—गायत्री [६]
२-वायुः—अन्त०—यजुः—त्रिष्टुप् [१७]
३-आदित्य—द्यौः—साम—जगती [२१]
} अग्नि –"गायत्री" 'वेदसाहस्री'

## २—विष्णुमण्डलम्—( भुवर्लोकात्मिका त्रिष्टुप्-पृथिवी )

१-वेन——पृथिवी—गायत्री [२१]
२-मा०सोम-अन्तरि०-त्रिष्टुप् [२७]
३ दिक्मास—द्यौ—— जगती [३३]
} आपः "त्रिष्टुप्" 'लोकसाहस्री'

## ३-इन्द्रमण्डलम्—( भूलोकात्मिका जगतीपृथिवी )—

१-भाभुवन पृथिवी—गायत्री (२८)
२-वर्णः——अन्तरिक्षम्-त्रिष्टुप् (४४)
३-स्वरः——द्यौ——जगती (४८)
} वाक् ''जगती' 'वाक्साहस्री'

५१०–वेद लोक वाक्-साहस्री त्रयीमूर्त्ति पार्थिव विराट्प्रजापति का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय–

उक्त तालिका एवं परिलेखों से पाठकों को विदित हुआ होगा कि, भूपिण्ड के ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र भक्षरों किंवा त्र्यक्षरमूर्त्ति एकाक्षर अनिरुक्त प्रजापति से ही अग्निमयी वेदसाहस्री आपोमयी लोकसाहस्री वाङ्मयी वाक्साहस्री इन तीन साहस्रियों में परिणत होता हुआ अग्निमयी पृथिवी आपोमयी पृथिवी वाङ्मयी पृथिवी इन तीन पृथिवियों को अपने गर्भ में रखता हुआ सर्वाक्षर सर्वप्रजापति बन गया है और इसी सर्वप्रजापति का नाम 'विराट् प्रजापति' है।

५११–विराट्प्रजापति से अनुप्राणित अहर्गणात्मक स्तोमों के गायत्रीछन्दोनिबन्धन अष्टविध महिमाविवर्तों का स्वरूप-समन्वय—

समष्टिरूप से यदि विराट् के स्तोमों की गणना की जाती है तो त्रिवृत् पञ्चदश एकविंश त्रिणव त्रयस्त्रिंश चतुर्विंश चतुश्चत्वारिंश अष्टाचत्वारिंश ये आठ स्तोम हो जाते हैं। यही अष्टाक्षरा गायत्री है। गायत्र अग्नि है अग्नि ब्रह्मा है गायत्र ब्रह्मा ही त्रैष्टुभ विष्णु जागत-इन्द्ररूप में परिणत होता हुआ आठ स्तोमों में विभक्त होरहा है दूसरे शब्दों में गायत्री ही त्रिष्टुप्-जगती रूप में परिणत होती हुई विराट्रूप में परिणत हाती है।

५१२–पार्थिवी-ब्रह्मगायत्री की 'सुपर्णा पक्षी' रूप में परिणति, तद्रूप के द्वारा तीसरे द्युलोक से सोम का अपहरण, एवं 'चतुरक्षर छन्दों' का तात्त्विक-स्वरूप दिग्दर्शन–

यह सुप्रसिद्ध है कि, आरम्भ में सभी छन्द चतुरक्षर ही थे- 'सर्वाणि ह छन्दांसि चतुरक्षराण्यासन' (ब्राह्मणश्रुति)। भूपिण्डस्थ आग्नेय देवताओं को अपने अभावभाव की रक्षा के लिए सोमाहुति की आवश्यकता हुई। सोम भूपिण्ड से बड़ी दूर तीसरे द्युलोक में था– 'तृतीयस्यां वै इतो दिवि सोम आसीत्'। उसके समीप जगतीछन्द पड़ता था। अतः सोमदेवताओंने परामर्श कर पहिले चतुरक्षरा जगती को ही सोम लाने के लिए भेजा। गन्धर्व सोम की रक्षा कर रहे थे। जब जगती वहाँ पहुँची तो रक्षक गन्धर्वोंने उसे मार भगाया। यही नहीं अपितु चतुष्पदा जगती के तीन पैर काट कर गन्धर्वोंने वहीं रख लिए, एक पैर से जगती वापस लौट आई। जगती के अनन्तर चतुरक्षरा त्रिष्टुप् का स्थान आया। इसमें कुछ विशेष बल था अतएव सोम न मिलने पर भी यह अपना शरीर अधिक क्षत न करासकी। गन्धर्व इस का एक ही पैर काट सके, तीन पैरों से त्रिष्टुप् भी वापस लौट आई। अब पृथिवी में रहनेवाली 'दक्षि-प्र क्षि' नामका चतुष्पदा गायत्री का स्थान आया। देवताओंने इसे ही सोम लाने के लिए प्रेरित किया। गायत्री ब्रह्मबल से युक्त थी ब्रह्म की प्रतिष्ठा का इस में पूर्ण विकास था। इसी विशेष बल से बलवत्तमा बनती हुई गायत्री सुपर्णरूप धारण कर बड़े वेग से झपाटे के साथ सोमपर आक्रमण करने चलपड़ी — 'गायत्री वै सुपर्णो-भूत्वा सोममच्छापतत्'। परिणाम जो कुछ हुआ सर्वविदित है।

५१३–त्रिष्टुप के ३ पैर, जगती का एक पैर, गायत्री के चार पैर, आर समष्ट्यात्मिका गायत्री की अष्टाक्षररूपता का समन्वय—

गन्धर्वों की आँखों में धूल झोंक कर गायत्री ने सोमापहरण तो किया ही साथ ही वह जगती के उस एक पैर, एवं त्रिष्टुप् के उन तीन पैरों को भी अपने साथ लेती आई जो कि गन्धर्वों के द्वारा काट लिए गए

बन गायत्री स्वयं चतुरक्षरा पहिले से थी ही। जगती तथा त्रिष्टुप के १-१ पैरों से साथ सोमापहरण के साथ साथ गायत्री अष्टाक्षरा भी बन गई। तभी से गायत्री के सम्बन्ध में "अष्टाक्षरा वै गायत्री" यह निगम चल पड़ा।

## ५१४-अष्टाक्षरा गायत्री, एकादशाक्षरा त्रिष्टुप, एवं द्वादशाक्षरा जगती के अक्षरसंख्या निबन्धन तात्विक स्वरूप का समन्वय, एवं गायत्री की सर्वरूपता—

अब त्रिष्टुप् और जगती ने यह सुना कि गायत्री उड़कर होकर लौट आई है साथ ही वह हमारे पैर भी ले आई है तो वे दोनों अपने अपने पैर मांगने के लिए गायत्री के समीप आईं। गायत्री ने कह दिया कि पैर तुम्हें वापस नहीं मिल सकते। हाँ यदि तुम चाहो तो मुझ में मिल सकती हो। ऐसा ही हुआ। त्र्यक्षरा त्रिष्टुप चार्ध्यक्षरा गायत्री में मिल गई फलतः अष्टाक्षरा गायत्री एकादशाक्षरा बन गई। इसी एकादशाक्षरा गायत्री को "एकादशाक्षरा त्रिष्टुप्" कहा जाने लगा। एवमेव एकाक्षरा जगती भी गायत्री में मिल गई। इस से एकादशाक्षरा गायत्री द्वादशाक्षरा बन गयी। इसी द्वादशाक्षरा गायत्री को "द्वादशाक्षरा जगती" कहा जाने लगा। इसप्रकार सोमाहुति के प्रभाव से ब्रह्मसम्बन्धिनी गायत्री ही ८-११-१२ मात्रों में परिणत होकर गायत्री-त्रिष्टुप् जगती रूप में परिणत होती हुई महाद्युस्वर्गरूप मार्ग पर विराट्रूप में परिणत होगी। यही वैज्ञानिक आख्यान ब्राह्मणग्रन्थों में "सतद्व सौपर्णकमास्थानमाख्यानविद आचक्षते" इ त्यादि रूप से "सौपर्ण-आख्यान" नाम से प्रसिद्ध हुआ।

## ५१५ छान्दोग्योपनिषत्सम्मता 'ब्रह्मगायत्री' की सर्वव्याप्ति का यशोगान—

इस आख्यान का मौलिक रहस्य क्या है?, यह बतलाने का यहाँ अवसर नहीं है। इस से प्रकृत में हमें बतलाना केवल यही है कि, चतुरक्षरा किंवा अष्टाक्षरा गायत्री ही, गायत्रच्छन्दा सूर्येन्द्ररूप ब्रह्मप्रजापति ही गायत्री-त्रिष्टुप्-जगती मूर्ति बनता हुआ ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र मूर्ति बनता हुआ अग्नि-आप-वायु सब बनता हुआ-उक्त तीन तत्त्वों में परिणत होकर सर्वसर्वा बना है। ब्रह्मगायत्री की इसी सर्वव्याप्ति का स्पष्टीकरण करती हुई छान्दोग्यश्रुति कहती है—

> 'गायत्री वा इदं सर्वं भूतं यदिदं किञ्च। वाग्वै गायत्री। वाग्वा इदं सर्वं भूतं गायति च त्रायते च। या वै सा गायत्री इयं वाव सा ऽयेयं पृथिवी। अस्यां हीदं सर्वं भूतं प्रतिष्ठितम्। एतामेव नातिशीयते'
>
> —छान्दोग्योपनिषत् ३।१२।१

## ५१६-गायत्र्यनुबन्धी पञ्चविध प्रमुखस्तोम, एवं त्रिविध-पुच्छस्तोमों का समन्वय तथा आयु स्वरूपरक्षक-इन्द्र-छन्दोमास्तोम-समन्वय—

गायत्रसम्बन्धी उक्त चार स्तोमों में त्रि पञ्च एक त्रि त्रय इन पाँच स्तोमों की समष्टि का एक स्वतन्त्र विभाग है एवं चतु चतुष्क अष्टा इन तीन स्तोमों का एक स्वतन्त्र विभाग है। उन पाँचों को

'अयुग्मस्तोम' कहा जाता है इन तीनों को युग्मस्तोम कहा जाता है एवं ये ही युग्मस्तोम छन्दोमास्तोम नाम से भी प्रसिद्ध हैं। चतुर्विंशत्यक्षर गायत्रछन्दोमा चतुश्चत्वारिंशदक्षर त्रैष्टुप् छन्दोमा अष्टचत्वारिंश दक्षर जागत छन्दोमा इन तीनों की (२४-४४-४८) अक्षरसंख्या का यदि संकलन किया जाता है तो ११६ अक्षर होजाते हैं। इसी छन्दोमास्तोमविज्ञान के आधार पर भारतीय वैज्ञानिकों ने एक छन्दोमय यज्ञ का आविष्कार किया था। इस के अनुष्ठान से एक स्वस्थायु द्विजाति भी ११६ वर्ष पर्यन्त जीवित रह सकता था।

## ५१७-वाङ्मय छन्दोमास्तोम की इन्द्ररूपता छन्दोमास्तोमों की अस्तोमरूपता, एवं स्तोमानुगत ३३ अहर्गणों का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

इन तीनों वाङ्मय छन्दोमा स्तोमों का इन्द्र से सम्बन्ध है एवं 'आयुर्वा इन्द्रः' के अनुसार इन्हीं वाक्तत्त्वात्मक इन्द्रप्राण ही आयु का अधिष्ठाता माना गया है। इसी आधार पर छन्दोमा को आयुष्यक बतलाया गया है। इन तीन का स्वरूप क्योंकि वाक् से सम्बद्ध हुआ है अतएव स्तोमरूप रहते पर भी इन्हें स्तोमसम्बन्ध से बाहिर मान लिया गया है 'अस्तोमा वा एते यच्छन्दोमा' (तां ब्रा १९।६।१)। जितने भी स्तोम हैं वे सब इसी वाक् के वितान हैं। वाङ्मयी इन्द्राग्नियाँ ही अयुग्मस्तोमों की प्रतिष्ठा बनती हैं। इन्द्रशक्तियाँ ही गौशक्तियाँ हैं। मनःप्राणगर्भित वाग्भाव ही गौ है। रश्मिरूप इन सहस्र गौ-भावों का १-१ गौ के अनुपात से पृथक् पृथक् संकलन होता है। ३ गौभावों की समष्टि को विज्ञानभाषा में 'अहर्गण' कहा जाता है। इस दृष्टि से ९९ गौभावों के ३३ अहर्गण होजाते हैं। १० अहर्गण शेष बच जाते हैं यही इक्कीसवीं कामगवी किंवा कामधेनु कहलाती है।

## ५१८-वाङ्मय-एन्द्रस्तोमानुबन्धी पञ्चभावों से अनप्राणित 'वाक्' के ६ महिमाविवर्त, तदनुबन्धी वाक्पट्कार, एवं तदनुप्राणित-वाक्पट्कार' रूप-'वौषट्कार'-के 'वषट्कार' का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय—

इन ३३ अहर्गणों में से ३ अहर्गणों का भोग तो मूर्धस्थ ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र इन तीन देवताओं के साथ होजाता है। शेष ३ अहर्गण रहते हैं। केन्द्रस्थ तीन (मूलप्रतिष्ठारूप) अहर्गणों में ३ के समावेश से त्रिवृत्स्तोम का (९ का) त्रिवृत में ३ के समावेश से पञ्चदशस्तोम का (१५ का) पञ्चदश में ३ के समावेश से एकविंशस्तोम का (२१ का) एकविंश में ३ के समावेश से त्रिणवस्तोम का (२७ का) एवं त्रिणव में ३ के समावेश से त्रयस्त्रिंशस्तोम (३३) का स्वरूप निष्पन्न होता है। सम्भूय ५ स्तोम होजाते हैं। इन पाँचों स्तोमों का केन्द्र १७ वां अहर्गण पड़ता है। यही ६ ठा सत्रहवां अहर्गण उद्गीथप्रजापति-अथवा सप्तदशस्तोम कहलाता है। इसप्रकार ३३ अहर्गणों के ,-,-,-,-,-,- भेद से ६ स्तोम (वषट्कार) होजाते हैं। ये ६ भी उसी इन्द्ररूपी वाङ्मयी पर प्रतिष्ठित हैं। उस एक ही वाक् के ये ६ स्तोम हैं वाक् के षट्कार का ही नाम वाक्षट्कार है। वाक्षट्कार ही परोक्ष प्रिय देवताओं की परोक्षभाषा के अनुसार 'वषट्कार' किंवा 'वौषट्' है। षट्कार सम्बन्धी ये ६ स्तोम ९-१५-इत्यादि विषमभोग के कारण अयुग्मस्तोम कहलाए हैं। एवं विज्ञानभाषा में इन्हें ही- पृष्ठ्यस्तोम कहा जाता है। त्रिविध युग्मरूप छन्दोमास्तोम 'अभिप्लव' नाम से प्रसिद्ध है।

गैष्टुभी पृथिवी राजतपुरी है यही पुराण का रसवद्वीप है। भाद्री गायत्री पृथिवी लोहपुरी है यही पुराण का भारतद्वीप है। ब्रह्मा विष्णु–इन्द्र ये तीन शिल्पी ही इस त्रिदेवपुरी के निर्माता हैं। अथर्वसंहितानें निम्नशब्दों में 'त्रिपुरी' रूपा इस देवपुरी का निम्नलिखित शब्दों में यशोगान किया है—

१–दिवस्त्वा पातु हरितं, मध्यात् त्वा पात्वर्जुनम् ।
भूम्या अयस्मयं पातु प्रागाद् देवपुरा अयम् ॥
२–इमास्तिस्रो देवपुरास्तास्त्वा रक्षन्तु सर्वतः ।
तास्त्वं बिभ्रद् वर्चस्व्युत्तरो द्विषतां भव ॥
३–पुरं देवानाममृतं हिरण्यं य आबेधे देवो अग्ने ।
तस्मै नमो दश प्राचीः कृणोम्यनु मन्यन्तां त्रिवृदाबधेमे ॥

—— • ——    —अथर्वसंहिता ५।२८।९, १०, ११।

५२६–देवपुरत्रयी की रहस्यपूर्णा 'त्रिसुपर्णरूपता' का स्वरूप–दिग्दर्शन, एवं पार्थिव गायत्राग्नि की सोमापहरणमूला ब्यास्मकृता से अनुप्राणित त्रिवृद्भावापन्न तीन पार्थिव लोकों के तीन सुपर्णों की समष्टि का स्वरूप–समन्वय—

ये ही तीनों देवपुर अथर्वसंहिता में 'त्रिसुपर्णा' नाम से भी व्यवहृत हुए हैं। जैसाकि पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है चतुरक्षरा गायत्री ही सुपर्ण बनकर तृतीय द्युलोक से सोमापहरण करती हुई गायत्री-त्रिष्टुप्-जगती इन तीन रूपों में परिणत होती हुई क्रमशः तीनों पृथिवियों की स्वरूप-सम्पादिका बनती है। क्योंकि गायत्री सुपर्णा है एवं इस सुपर्णागायत्री के ही ये तीन वितान हैं अतएव इन तीनों पृथिवियों को हम 'त्रिसुपर्णा' कह सकते हैं। पृथिवीरूपा गायत्री मृत्युशुक्रप्रधाना (अग्नि आप-वाक् मयी–मृत्युशुक्रमयीरूपा पा० भि० जगतीमयी गायत्री) है एवं इन तीनों पृथिवियों की गायत्रीरूपा अग्निशुक्रमयी गायत्री त्रिष्टुप्रूपा अमृत आप शुक्रमयी गायत्री जगतीरूपा अमृतवाक् शुक्रमयी गायत्री अमृतशुक्रप्रधाना है। तीनों सुपर्णों का वितान ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्रमूर्ति त्र्यक्षरगर्भित एकाक्षरमूर्ति इस अनिरुक्त प्रजापति के आधार पर ही हुआ है—तीनों सुपर्णों में प्रत्येक सुपर्ण त्रिवृत् है अतएव स्तोम भेद से प्रत्येक में तीन तीन लोक होजाते हैं। अथर्वमन्त्र ने निम्नोद्धरिमका इसी त्रिसुपर्णरूपता का भी स्पष्टीकरण किया है—

१–त्रेधा जातं जन्मनेदं हिरण्यमग्नेरेकं प्रियतमं बभूव सोमस्यैकं हिंसितस्य परापतत् ।
अपामेकं वेधसां रेत आहुस्तत् ते हिरण्यं त्रिवृदस्त्वायुषे ॥
२–त्रयः सुपर्णास्त्रिवृता यदायन्नेकाक्षरमभिसम्भूय शक्राः ।
प्रत्योहन् मृत्यु–ममृतेन साकमन्तर्दधाना दुरितानि विश्वा ॥

—अथर्वसंहिता ४।२८।६।८।

३–त्रयः सुपर्णा उपरस्य मायू नाकस्य पृष्ठ अधि विष्टपि श्रिताः ।
स्वर्गा लोका अमृतेन विष्ठा इषमूर्जं यजमानाय दुह्राम् ॥

—अथर्वसंहिता १८।४।४।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ९–गायत्री–पृ ब्रह्मा<br>१५–त्रिष्टुप्–अ विष्णु<br>२१–जगती–द्यौ इन्द्र | —गायत्री ब्रह्मा—गायत्ररूपो गायत्रीमुपसंश्रितः | त्रिसुपर्णा गायत्री |
| २ | २१–गायत्री–पृ ब्र०<br>२७–त्रिष्टुप्–अ वि<br>३३–जगती द्यौ इन्द्र | —त्रिष्टुप विष्णु—त्रिष्टुब्रूपो गायत्रीमुपसंश्रितः | |
| ३ | २४–गायत्री–पृ ब्र<br>४४–त्रिष्टुप्–अ वि<br>४८–जगती–द्यौ इन्द्र। | —जगती इन्द्र—जगतीरूपो गायत्रीमुपसंश्रितः | |

५२७–९ २१-२४-संख्याओं से मित तीन पृथिवीलोक, १५–२७ ४४–संख्यानुगत तीन अन्तरिक्षलोक, एवं २१-३३–४८ संख्यानुगत तीन द्युलोक—

उक्त तीनों ही सुपर्णों को त्रिवृत् बतलाया है। त्रिवृत् का अर्थ है-प्रत्येक सुपर्ण पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ-इन तीन तीन लोकों से युक्त। इस दृष्टि से ९–२१–२४ ये तीन पृथिवीलोक होजाते हैं, १५–२७–४४ ये तीन अन्तरिक्षलोक होजाते हैं। एवं २१–३३ ४८ ये तीन द्युलोक हो जाते हैं।

५२८–समुद्र, एवं मातरिश्वा नामक पारिभाषिक अन्तरिक्ष; तथा नाक, ब्रध्नस्य विष्टप-सूर्य्य-नामक पारिभाषिक द्युलोक का स्वरूप-समन्वय

वैदिक परिभाषानुसार त्र्यावृत्ति अन्तरिक्ष को समुद्र एवं 'मातरिश्वा' कहा जाता है, त्र्यावृत्ति द्युलोकों को "नाक" "ब्रध्नस्य विष्टप" एवं "सूर्य्य" इन नामों से व्यवहृत किया जाता है। इस नामान्य परिभाषा के अनुसार १५–२७–४४ ये तीन अन्तरिक्ष समुद्र मातरिश्वा इन नामों से २१ ३३ ४८ ये तीन द्युलोक नाक-ब्रध्नस्य विष्टप् सूर्य इन नामों से भी व्यवहृत किए जाते हैं। महापृथिवी की इसी त्रिवर्गविभूति का स्पष्ट शब्दों में दिग्दर्शन कराती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

१—तिस्रो दिवस्तिस्रः पृथिवीस्त्रीण्यन्तरिक्षाणि चतुरः समुद्रान् ।
त्रिवृतं स्तोमं त्रिवृत आप आहुस्तास्त्वा त्रिवृतां त्रिपद्भिः ॥
२—त्रीन्नाकांस्त्रीन् समुद्रांस्त्रीन् ब्रध्नांस्त्रीन् वैष्टपान् ।
त्रीन् मातरिश्वनस्त्रीन् सूर्य्यान् गोप्तॄन् कल्पयामि ते ॥

(अथर्व सं० १ ।२७।३।४।)

## ५२३-विराट्प्रजापति के स्वरूप में यज्ञप्रजापतिस्वरूप के त्रैलोक्यात्मक विस्तार का अन्तर्भाव—

इस त्रिवृत्पिण्डात्मिका पृथिवी से फलरूप विराट् के केन्द्र में शाश्वतधर्मलक्षण-परात्परगर्भित अव्यययुक्त वेदत्रौरूप अक्षरानुगृहीत आत्मक्षरमूर्ति इन्द्रविष्णुगर्भित अग्निमूर्ति सौम ब्रह्मा ( यज्ञप्रजापति ) तो प्रतिष्ठित है ही, इस के अतिरिक्त इस में संयती-क्रन्दसी-रोदसी तीनों त्रैलोक्यों का भी उपभोग हो रहा है ।

## ५२४-गीताप्रतिपादित विराट्प्रजापति के विशेष भावों का निर्विरोध समन्वय एवं श्रुति स्मृत्यु पदर्शित विराट्प्रजापति के रहस्यात्मक स्वरूप का समष्ट्यात्मक-संकलन—

संयती का प्रवर्ग्यभाग इस के ऐन्द्री पृथिवी में क्रन्दसी का प्रवर्ग्यभाग इस की वैष्णवी पृथिवी में एवं रोदसी का प्रवर्ग्यभाग इसकी ब्राह्मी पृथिवी में प्रतिष्ठित है। स्तोमविभागानुसार ४८वें स्तोम में स्वयम्भू का प्रवर्ग्य भाग प्रतिष्ठित है। ३३ वें स्तोम में परमेष्ठी का आप भाग प्रतिष्ठित है। २७ मे चन्द्रमा का प्रवर्ग्यभाग प्रतिष्ठित है। २१ में सूर्य का प्रवर्ग्यभाग प्रतिष्ठित है। विप्रतिपत्ति तो यही न उठाई गई थी कि-जब सूर्य-चन्द्र-परमेष्ठी-स्वयम्भू चारों महेश्वर के पर्व है एवं विराट् का जब केवल पार्थिव विवर्त्त से सम्बन्ध है तो गीता ने सूर्य-चन्द्रादि का विराट्स्वरूप में किस आधार पर अन्तर्भाव मान लिया साथ ही किस आधार पर गीता ने विराट् की अव्यय-अक्षर-एवं शाश्वतधर्म ( परात्पर ) का डाला। महेश्वर, किंवा महेश्वर के चारो पर्व मौपविराट् स्वरूप से सर्वथा पृथक हैं। अवश्य ही परात्परअव्ययाक्षर चारों की भी स्वतन्त्र संस्थाएँ हैं। अतएव अवश्य ही विराट् को केवल पार्थिव ही माना जासकता है और मानना चाहिए।

## ५२५-विराट्प्रजापति के लोकविभक्त अष्टविध महिमामय स्तोमपृष्ठों के द्वारा यज्ञ प्रजापति के महिमामय आठों विवर्त्तों का प्रवर्ग्यरूपेण संग्रह, एवं तद्द्वारा विराट्की सर्वरूप में परिणति—

परन्तु अपने हृत्पृष्ठ त्रिवृत्पृष्ठ पञ्चदश पृष्ठ एकविंश पृष्ठ त्रिणवपृष्ठ त्रयस्त्रिंश पृष्ठ चतुश्चत्वारिंशत् पृष्ठ इन पृष्ठों में क्रमशः परात्परअव्ययगर्भित वेदत्रयी अक्षर के रोदसी के स्थानीय त्रिवृदग्नि के रोदसी के पञ्चदश स्थानीय अन्तरिक्ष के, रोदसी के एकविंश स्थानीय सूर्य के क्रन्दसी के त्रयस्त्रिंश ( त्रिणव ) स्थानीय चन्द्रमा के क्रन्दसी के त्रयस्त्रिंश स्थानीय आपोमय परमेष्ठी के एवं संयती के चतुश्चत्वारिंश स्थानीय द्युरस के प्रवर्ग्यभागों का होता हुआ यह अपने केवल इस पार्थिवरूप से ही परात्पर-अव्यय-अक्षर-अग्नि -अन्तरिक्ष -सूर्य -चन्द्रमा परमेष्ठी ( आप )-द्यौ —इन सब का अधिष्ठाता बन रहा है। और इसी प्रवर्ग्यसम्पत्ति से युक्त रहने के कारण महेश्वररूप परात्परादि से पृथक रहने पर भी इसे गीता ने परात्परादिरूप कह दिया है जिस में कोई विप्रतिपत्ति नहीं उठाई जा-सकती। विराट् का हृत्पृष्ठ परात्पराव्ययाक्षररूप है। त्रिवृत्पृष्ठ ( ९ ) अग्निरूप[१] है पञ्चदशपृष्ठ ( १५ ) अन्तरिक्षरूप[२] है। एकविंश ( २१ ) पृष्ठ सूर्यात्मक है। त्रिणव पृष्ठ ( २७ ) चन्द्रमारूप है त्रयस्त्रिंश पृष्ठ ( ३३ ) परमेष्ठी[३] ( आप ) रूप है एवं चतुश्चत्वारिंशत्पृष्ठ स्वयम्भूरूप ( द्यौरूप ] है । अभी

कुछ तो इस में है। विराट्प्रजापति की इसी पद्—व्यवस्था सर्वविभूति का स्पष्टीकरण करती हुई अथर्व-श्रुति कहती है—

१—अग्नि सूर्य्यं, चन्द्रमा, भूमि रापो द्यौ, रन्तरिक्षं, प्रदिशो दिशश्च।
आर्तवा ऋतुभि संविदाना अनेन मा त्रिवृता पारयन्तु ॥

—अथर्वसं० ५।२८।५

## ५३६—पुराणपरिभाषानुसार चन्द्रमा का सूर्य्य से ऊर्ध्व-स्थिति-समन्वय, एवं तन्निबन्धना पौराणिकी रहस्यात्मिका परिभाषा—

पुराण ने इसी विराट्—प्रजापति के लक्ष्य से चन्द्रमा को सूर्य से ऊपर बतलाया है। प्रत्यक्ष का सूर्य्य एवं विराट् के २१ स्तोम पर सूर्य का ही प्रवर्ग्यरूप आदित्य नामक सूर्य्य भिन्न है। प्रत्यक्षदृष्ट [ रोदसी के ] सूर्य्यचक्र से अवश्य चन्द्रमा नीचे है परन्तु सूर्य्यप्रवर्ग्यरूप पार्थिव एकविंशरूप आदित्यप्राणरूप सूर्य की अपेक्षा—पृथिवी के त्रिणव स्तोम में प्रतिष्ठित प्रत्यक्षदृष्ट चन्द्रमा का ( जो कि चन्द्रमा भास्वरतानमूर्ति है ) प्रवर्ग्यभाग, अतएव चन्द्रमा नाम से ही प्रसिद्ध चन्द्रमा अवश्य ही [ एकविंशरूप आदित्यरूप पार्थिव-वैराज सूर्य्य की अपेक्षा ] ऊपर [ २७ में ] प्रतिष्ठित है। पुराण के इस रहस्यार्थ को न जानने के कारण जिन पश्चिमी विद्वानों ने पुराण के वेदानुबन्धी—"चन्द्रमा सूर्य्य से ऊपर है" इस सिद्धान्त का उपहास किया है वे अवश्य ही अज्ञता के कारण भारतीय वैज्ञानिकों की दृष्टि में क्षम्य हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६—द्यौः | [ महानात्मा संयती स्व प्र ] | [ ४८ ] स्वयम्भूः | —संयती विराट् |
| ५—आपः | [ अग्निष्टोमः—अ० परमेष्ठिनः प्र ] | [ ३३ ] परमेष्ठी | |
| ४—चन्द्रमा | [ त्रिणवस्तोमः क्रन्दस्या चन्द्रमसः प्राणमात्रः ] | [ २७ ] चन्द्रमाः | —क्रन्दसी विराट् |
| ३—सूर्य | [ एकविंशस्तोमः—रोदस्या सूर्य्यस्य प्राणमात्रः | [ २१ ]—सूर्य्यः | |
| २—अन्तरिक्षम् | [ पञ्चदशस्तोमः—रोदस्या वायोः प्राणमात्रः | [ १५ ]—अन्तरिक्षम् | —रोदसी विराट् |
| १—भूमिः | [ त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्नः—रोदस्या अग्नेः प्राणमात्रः ] | [ ९ ]—भूः | |



## ५३७—विराट्प्रजापति का 'ऋषिपुत्रत्व', एवं तन्निबन्धन 'पितुष्पितृत्व' भाव—

विराट्प्रजापति का महत्त्व संयती-क्रन्दसी-रोदसी इन तीन त्रैलोक्य-त्रिलोकियों ही पर ही विश्रान्त था परन्तु पुनः विराट् प्रजापति का महत्त्व तो इस से भी आगे बढ़ा हुआ है। महाप्रजापति की संयती त्रिलोकी

*—भूमिः [ त्रिवृत्—त्रिवृद्भूमिः ]

इस विराट् की ऐन्द्री पृथिवी है। यज्ञ की क्रन्दसी त्रिलोकी इस विराट् की वैष्णवी पृथिवी है। यज्ञ की रोदसी [ भूमि०—अन्तरिक्ष—सूर्यरूपा ] विराट् की ब्राह्मी पृथिवी [ त्रिवृत्—पञ्चदश—एकविंशरूपा ] है। यहाँ तक तो पिता पुत्र समान रहे। परन्तु विराट् का अधिकार तीनों त्रिलोकियों से अतिरिक्त भूपिण्ड पर और रहा। यहाँ तीनों में ही भूपिण्ड का अन्तर्भाव था यहाँ भूपिण्ड तीनों से पृथक् है। कवि पुत्र के इसी महत्व का दिग्दर्शन कराते हुए श्रुति कहते हैं—

१—स्त्रियः सतीस्ताँ उ मे पुंस आहुः पश्यदक्षण्वान् न वि चेतदन्धः।
कविर्यः पुत्रः स ईमा चिकेत यस्ता विजानात् स पितुष्पितासत्"
—ऋक्सं० १।१६४।१६।

५३८—यज्ञेश्वरप्रजापति की भूः—भुवः—स्वः—रूपा तीनों महाव्याहृतियों का पुत्र विराट्—प्रजापति के महिमामय स्वरूप के साथ समन्वयात्मक—समतुलन—

अब यह और देख लीजिए कि विराट् त्रिलोकी में यज्ञेश्वर की रोदसी क्रन्दसी रोदसी का भाग किस रूप से हुआ। विराट् प्रतिष्ठारूप भूमि किंवा भूपिण्ड को एक ओर रखते हुए महिमारूप तीनों पृथिवियों का विचार कीजिए। परिमाणानुसार गायत्री पृथिवी का त्रिष्टुप् अन्तरिक्ष का एवं जगती द्युलोक का छन्द माना जाता है। किंवा गायत्री पृथिवी, त्रिष्टुप् अन्तरिक्ष एवं जगती द्युलोक माना जाता है जैसाकि गायत्रोऽ यं [भूः] लोकः [कौ० ८।९]—'गायत्री वा इयं पृथिवी' [ शत० ४।३।४।९। ]—त्रैष्टुभोऽन्तरिक्षलोकः [कौ ८।९।]—'अन्तरिक्षं त्रिष्टुप्' [जै ब्रा० उप० १।१८।४।१।]—'जागतोऽसौ द्युलोकः [कौ ८।९।]—'असौ जगती' [जै ब्रा० उप १।१८।५।१।] इत्यादि श्रौत निगमवचनों में स्पष्ट है।

५३९—यज्ञेश्वरप्रजापति की महाव्याहृतित्रयी की प्रतिकृतिभावापन्ना विराट्प्रजापति की तीन महाव्याहृतियों का स्वरूप—समन्वय—

क्योंकि ब्राह्मी पृथिवी गायत्री छन्द प्रधाना है इसलिए इसे पृथिवी कहा जासकता है। वैष्णवी पृथिवी त्रिष्टुप् छन्द प्रधाना है। अतः इसे अन्तरिक्ष कहा जासकता है। एवं ऐन्द्री पृथिवी जगतीछन्द-प्रधाना है अतएव इसे द्युलोक माना जासकता है। यही तीनों पृथिवियों का क्रमशः भूरूप रोदसी भुवःरूप क्रन्दसी, एवं स्वः रूप संयती, इन तीन [यज्ञप्रजापति की] महाव्याहृतियों की प्रतिकृति [प्रत्यरूप प्रतिकृति] समझिए।

५४०—यज्ञेश्वरप्रजापति के त्रैलोक्यात्मक—भूरूप रोदसी त्रैलोक्य का विराट्प्रजापति के लोकत्रयात्मक—भूलोक के साथ समतुलन—समन्वय—

यहाँ भूलोकोपलक्षिता महाव्याहृतिलक्षणा रोदसी में गायत्रीछन्दोयुक्त गायत्र अग्निमय भूलोक [भूपिण्ड] पृथिवी है त्रिष्टुप्छन्दोयुक्त गायत्र वायुमय भुवर्लोक अन्तरिक्ष है एवं जगती छन्दोयुक्त गायत्र सूर्यमय [ प्रवर्ग्यदृष्ट ] स्वर्लोक द्युलोक है। यहाँ की भूलोकोपलक्षिता ब्राह्मी पृथिवी में त्रिवृत् स्तोमा वच्छिन्न गायत्रीछन्दोयुक्त गायत्र अग्निमय भूर्लोक पृथिवीलोक है पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न त्रिष्टुप् छन्दोमय गायत्रवायुमय भुवर्लोक अन्तरिक्षलोक है एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न जगतीछन्दोमय गायत्र सूर्य्यमय स्वर्लोक द्युलोक है। रोदसी की अवान्तर व्यवस्था है।

५४४—यज्ञेश्वरप्रजापति के अमृत-मर्त्य-शुक्रषट् से समुद्भूत पार्थिव-विराट्प्रजापति के महिमामात्रात्मक शुक्रों की विश्वकलनाभिमत सर्वव्याप्ति का तात्त्विक समन्वय—

सम्भवतः पाठक यह न भूले होंगे कि, यज्ञेश्वरप्रजापति की स्वरूपसत्ता जहाँ हमने वाक्-आप-अग्नि' इन तीन अमृतशुक्रों से बतलाई थी वहाँ इस विश्वमूर्ति विराट् प्रजापति का स्वरूप-निर्माण अग्नि-आप—वाक् इन तीन मर्त्यशुक्रों से बतलाया गया था। सचमुच ऐसा ही है। परन्तु मृत्यु-अमृत का घनिष्ठ सम्बन्ध है। जिसप्रकार अमृतशुक्रप्रधाना यज्ञ-संस्था में स्वयम्भू-परमेष्ठी-अमृतसूर्य, इन तीनों में क्रमशः अमृत-वाक्-आप-अग्नि-शुक्रों का एवं मर्त्यसूर्य चन्द्रमा-भूमि इन तीनों में क्रमशः मर्त्य-अग्नि-आपः-वाक् तीन शुक्रों का इसप्रकार अमृत-मर्त्य दोनों शुक्रों का योग सिद्ध होजाता है एवमेव मर्त्यशुक्रप्रधान इस विराट् प्रजापति में भी—"अन्तरं मृत्योरमृतं मृत्यावमृतमाहितम्—(शतपथब्रा॰) 'प्रत्यङ्ङ मर्त्येष्वमृतेन साकम्" (अथर्व ५।२८।८) इत्यादि श्रौत सिद्धान्तों के अनुसार भूपिण्ड एवं विश्वपिण्डगर्भिता महा पृथिवी भेद से मर्त्यशुक्रमयी अमृतशुक्रमयी दोनों का योग सिद्ध होजाता है। इस-प्रजापति (अर्धनारीश्वरमूर्ति) स्वयं—"अर्धं ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीदर्धममृतम्" इस सिद्धान्त के अनुसार उभयमूर्ति है। केन्द्र में अमृतप्रधान बने हुए इसी इन्द्रप्रजापति के आधार पर परिधि मर्त्य-अग्नि आपः-वाक् इन तीन मर्त्य शुक्रस्तरों की चिति होती है। इसी मर्त्यशुक्रचिति से पूर्व लक्षण भूपिण्ड का स्वरूप निष्पन्न हुआ है। आगे चलकर उन इन्द्रदेवताओं के अमृतवितान के आधार पर अग्नि-आपः-वाक् इन तीन अमृतशुक्रों का वितान होता है। ये ही तीनों अमृतशुक्र क्रमशः ब्राह्मी—वैष्णवी—ऐन्द्री पृथिवी रूपों में परिणत हुए हैं। इसप्रकार विराट् भी यज्ञप्रजापतिवत् षट् शुक्र-मूर्ति बन जाता है। यदि और भी सूक्ष्म दृष्टि से विचार किया जाता है तो पूर्व अथर्व श्रुति से प्रदर्शित तीनों पृथिवी अग्निशुक्रमयी हैं तीनों अन्तरिक्ष आप-शुक्रमय हैं तीनों द्युलोक वाक्शुक्रमय हैं। और भी अधिक गहराई में जाने पर तो यह शुक्रव्याप्ति अहः-अण्ड में प्रतिष्ठित प्रतीत होती है जो कि यजन विश्वकलन-महिमा के द्वारा भी सुसमन्वित है।

समुद्र ही इसका गर्भाशय है। विराट् के इसी सर्वस्वरूप स्पष्टीकरण करते हुए कुछ एक वचन हमारे सम्मुख समुपस्थित हैं—

१—विराड्वाग् विराट्पृथिवी, विराडन्तरिक्षं, विराट् प्रजापतिः।
विराण्मृत्युः साध्यानामधिराजो बभूव, तस्य भूतं भव्यं वशे स मे भूतं भव्यं वशे कृणोतु॥
—अथर्वसं ९।१०।२४।

२—कुतस्तौ जातौ कतमः सो अर्धः कस्माल्लोकात् कतमस्याः पृथिव्याः।
वत्सौ विराजः सलिलादुदैतां तौ त्वा पृच्छामि कतरेण दुग्धा॥

३—यो अक्रन्दयत् सलिलं महित्वा योनिं कृत्वा त्रिभुजं शयानः।
वत्सः कामदुघो विराजः स गुहा चक्रे तन्वः पराचैः॥

४—यानि त्रीणि बृहन्ति येषां चतुर्थं वियुनक्ति वाचम्।
ब्रह्मैनद् विद्यात् तपसा विपश्चिद् यस्मिन्नेकं युज्यते यस्मिन्नेकम्॥
—अथर्वसं० ८।९।१,२,३।

---

१—"वाग्वै विराट्" (शत० ३।५।१।३४) - ("भूमि")।
२—"विराड् वा इयम्" (शत० १२।६।२०) - (गायत्री पृथिवी)।
३ "विराड्वै गौः" (शत० ७।५।२।१९) - (विष्णुपृथिवी)।
४—"दशाक्षरा वै विराट्" (तां० ब्रा० ३।१३।३)।
५—"सहस्राक्षरा वै परमा विराट्" (तां० ब्रा० २५।६।४)।
६—"सर्वदेवत्यं वा एतच्छन्दो यद्विराट्" (शत० १३।४।१।)।
७—स पुरुषमेधेनेष्ट्वा विराडिति नामाधत्त (गो० ब्रा० पू० ५।८।)।

---

१४६-आरम्भ के एकविंशस्तोमात्मक विराट्प्रजापति का अन्तर्योगरूप अष्टाचत्वारिंशत्स्तोमानुगता महती व्याप्ति का महिमामय-स्वरूप-समन्वय—

पूर्व में विराट्—तनूनपात्-वैश्वानर अग्नि, यद्वा तानूनप्त्र हिरण्यगर्भ वायु, एवं एकविंश वाग्रूप सर्वज्ञ आदित्य की समष्टि को एकरूप विराट् एकरूप विराट् बतलाते हुए त्रैलोक्यविवर्तरूप माकी पृथिवी में ही विराट् स्वरूप का अन्तर्भाव बतलाया गया था। परन्तु अब इसी विराट् का स्वरूप दूसरा होगया है। अब विराट् २१ पर्यन्त ही व्याप्त न रहकर ४८ पर्यन्त व्याप्त माना गया है। पहिले अग्नि ही विराट् थे परन्तु अब अग्निविष्णुगर्भित इन्द्र विराट् बनगए हैं। अग्नीन्द्रविष्णुमयी माकी पृथिवी सहस्रवान् सवन वैश्वानर विराट्

विराट् ही उस यज्ञप्रजापति का प्रथमावतार है । विराट् प्रजापति के इसी वैज्ञानिक स्वरूप का स्पष्टीकरण करता हुआ पुराण कहता है—

ऋषिरुवाच १—इति तासां स्वशक्तीनां सतीनामसमेत्य सः ।
प्रसुप्तलोकतन्त्राणां निशाम्य गतिमीश्वरः ॥

२—कालसंज्ञां तदा देवीं बिभ्रच्छक्तिमुरुक्रमः ।
त्रयोविंशतितत्त्वानां गणं युगपदाविशत् ॥

३—सोऽनुप्रविष्टो भगवांश्चेष्टारूपेण तं गणम् ।
भिन्नं संयोजयामास सुप्तं कर्म्म प्रबोधयन् ॥

४—प्रबुद्धकर्म्मा दैवेन त्रयोविंशतिको गणः ।
प्रेरितोऽजनयत् स्वाभिर्मात्राभिरधिपूरुषम् ॥

५—परेण विशता स्वस्मिन् मात्रया विश्वसृग्गणः ।
चुक्षोभान्योऽन्यमासाद्य यस्मिँल्लोकाश्चराचराः ॥

६—हिरण्मयः स पुरुषः सहस्रपरिवत्सरान् ।
आण्डकोश उवासाप्सु सर्वसत्त्वोपबृंहितः ॥

७—स वै विश्वसृजां गर्भो देवकर्म्मात्मशक्तिमान् ।
विबभाजात्मनात्मानमेकधा—दशधा—त्रिधा ॥

८—एष ह्यशेषसत्त्वानामात्मांशः परमात्मनः ।
आद्योऽवतारो यत्रासौ भूतग्रामो विभाव्यते ॥

९—साध्यात्मः साधिदैवश्च साधिभूत इति त्रिधा ।
विराट् प्राणो दशविध एकधा हृदयेन च ॥

१०—स्मरन् विश्वसृजामीशो विज्ञापितमधोक्षजः ।
विराजमतपत्स्वेन तेजसैषां विवृत्तये ॥

११—अथ तस्याभितप्तस्य कति चायतनानि ह ।
निरभिद्यन्त देवानां तानि मे गदतः शृणु ॥

( श्रीमद्भागवतपुराण—३ स्कन्ध ६ अ० १ से ११ पर्य्यन्त )

## ५५०–आधिकारिक-अचेतन जीवोपासनात्मिका विराडुपासना का आधारभूत पार्थिव विराट्-प्रजापति—

पाठकों को स्मरण होगा कि हमनें विराट् उपासना को 'आधिकारिक अचेतन जीवोपासना' कहा है यही तत्त्वोपासना है। यही दर्शनभक्ति है। विराट् प्रजापति में विकार भाव की प्रधानता है तत्त्वप्राधान्य है। अतएव इसका चिद्भाव आवृत होरहा है हमारी दृष्टि से नहीं, अपितु चिदात्मलक्षण षोडशी एवं प्रत्यगात्मलक्षण यज्ञप्रजापति की दृष्टि से।

## ५५१–चिदात्मलक्षण षोडशीप्रजापति, प्रत्यगात्मलक्षण यज्ञप्रजापति, एवं शारीरकात्मलक्षण विराट्प्रजापति का समन्वय, तथा प्रत्यगात्मसम्मरण—

उस एक ही आत्मतत्त्व के आत्म–दैवत–भूत किंवा पुरुष–प्रकृति–विकृति, किंवा प्रज्ञा–प्राण–भूत किंवा अमृत-ब्रह्म शुक्र भेद से तीन विवर्त होजाते हैं। इन तीनों आधिदैविक आत्मपर्वों को [ईश्वरीय पर्वों को] हम क्रमशः चिदात्मा-प्रत्यगात्मा-शारीरक आत्मा इन नामों से व्यवहृत करसकते हैं। विश्वव्यापक सहस्र-वल्शेश्वर षोडशीप्रजापति चिदात्मा कहा जासकता है। पञ्चपर्वेश्वर किंवा एकवल्शेश्वर यज्ञप्रजापति को प्रत्यगात्मा माना जासकता है। एवं पार्थिवेश्वर विराट् प्रजापति को शारीरक आत्मा कहा जासकता है। आध्यात्मिक आत्म-विवर्तों से परिचित पाठकों को यह विदित ही है कि, वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ-लक्षण भूतात्मा ही आध्यात्मिक शारीरक आत्मा है इसे ही चिदाभास कहा जाता है। इस का अधिष्ठाता अध्यात्मकेन्द्र में प्रतिष्ठित यही विराडात्मा प्रत्यगात्मा बनता है एवं व्यापक तत्त्व चिदात्मा कहलाता है।

## ५५२–ईश्वरशरीरानुगत सर्वज्ञ–हिरण्यगर्भ–विराट्–मूर्त्ति विराडात्मा, एवं यज्ञप्रजापत्यपर्वया इत्थम्भूत विराडात्मा का जीवात्मना–समन्वय–

ईश्वरशरीर में वैश्वानर–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञमूर्ति विराट् भूतप्रधान भूतात्मा है। यज्ञप्रजापतिरूप देवप्रधान आत्मा परमात्मा है। भूतप्रधान इसी परात्मा का एक अंश अवतार है पञ्चपुरुषोपेश्वर का अंश अरूप भूपर्व ही इस विराडवतार की प्रतिष्ठा है। अतएव यज्ञेश्वर को प्रत्यागात्मलक्षण परमात्मा माना जासकता है एवं विराट् को उसी संस्था का जीवात्मा।

## ५५३–समानशीलव्यसनिष्ठ आधिदैविक–जीवविराट्प्रजापति के साथ–आध्यात्मिक–जीवविराट्प्रजापति का रहस्यपूर्ण मैत्रीसम्बन्ध एवं पुरुष की प्रजापतिनिबन्धना नेदिष्ठता का तात्त्विक–स्वरूप–समन्वय —

यह एक रहस्य की बात है कि—"समानशीलव्यसनेषु मैत्री' के अनुसार मित्रता का सम्बन्ध समानता पर ही निर्भर है। परमात्मा और जीवात्मा (हमारे) में बड़ा अन्तर है। अतएव महेश्वरलक्षण परमात्मा के साथ जीवात्मा (हमारा) का सम्बन्ध नहीं होसकता। जीव की समानशील–व्यसन जीव के साथ ही मित्रता सम्भव है। वह जीव यही 'विराट् प्रजापति' है। यज्ञप्रजापतिलक्षण परमात्मा के भूत-

## २–अध्यात्मम्–

१–इन्द्रषोडशी—विज्ञानात्मा अभिप्स –समलिप्त
२–इन्द्रयज्ञ—प्रज्ञानात्मा–निर्लिप्त } –जीव
३–जीव—शारीरकात्मा–लेपी

---

### ५५४–विराट्प्रजापति की 'आधिकारिक–चेतन–जीव' रूपता का समन्वय—

उक्त दृष्टि के अनुसार हमें मानना पड़ेगा कि सूत्रप्रधान, किंवा विभूतिप्रधान किंवा शुक्रमय पार्थिव भौतिक विश्वप्रधान विराट् प्रजापति का चिद्भाग यज्ञ–षोडशी की अपेक्षा अचित् ही कहलाएगा एवं यहाँ हम हमारी दृष्टि से (आध्यात्मिक जीवदृष्टि से) विराट् को चित्, किंवा चेतन कहेंगे वहाँ आधिदैविक यज्ञ–षोडशी की दृष्टि से विराट् को अचित् किंवा अचेतन ही माना जायगा। इसी अभिप्राय से हमने विराट् को 'आधिकारिक अचेतन जीव' कहना शास्त्रसम्मत माना है।

### ५५५–'सर्वत्र विराजते' रूप विराट्प्रजापति की अपेक्षा से आवरणप्रवृत्ति, एवं आवरणमूलक–'अचेतन' भावानुबन्ध से विराट्प्रजापति का 'अचेतनजीवत्व'–समन्वय—

अचित् तत्वों की समष्टिरूप पार्थिव अचेतन प्रजापति से वितान के द्वारा ४८ स्तोम पर्यन्त उक्त व्याप्त होने वाला विराट्, एकाक्षर किंवा एकवल्श विराट् भी अवश्य ही अचेतन कहा जा सकता है। अचेतन परन्तु चेतन यज्ञप्रजापति की अपेक्षा है विरोध। जिस विशेषता से कि प्रजापति का गुप्त दोष हुआ भी [सुर्वे कर्म प्रयोपयन्] विराट् बना हुआ है एवं जिस विशेषता का कि पूर्व के वैज्ञानिक प्रकरण में स्पष्टीकरण किया जा चुका है। विकृति–लक्षणा २१ तत्त्वों की समष्टिरूप यह विराट् लोकवितान करता हुआ यज्ञमूर्ति विष्णु की साक्षात् प्रतिमा बनता हुआ [आत्मा वै जायते पुत्रः]। बाहिर की ओर से प्रधान नाम से प्रसिद्ध पार्थिवी प्रकृति, एवं महद्रूप पारमेष्ठ्य आपः से आवृत होता हुआ 'सर्वत्र विराजन सर्वत्र विराजते'। विराट् के इसी तात्त्विक स्वरूप का स्पष्टीकरण करते हुए व्यासदेव कहते हैं—

१—परस्य दृश्यते धर्मो ह्यपरस्मिन् समन्वयात्।
अतो * विशेषो भावानां भूमावेवोपलक्ष्यते ॥
२—एतान् महदस्य पञ्च महदादीनि सप्त वै।
कालकर्मगुणोपेता जगदादिरुपाविशत् ॥

---

* भूमिगत इस विशेषता से ही तो विराट् पुरुष विशेषसम्पन्न बना है।

## ५६५-पार्थिव विराट् प्रजापति की 'वसु' रूपता का वैज्ञानिक-स्वरूप दिग्दर्शन—

भूमिपिण्ड पाशुकाग्नि रूप है—(देखिए शत० ६।२।१। )। पाशुकाग्नि किंवा पशुरूप भूमिपिण्ड को ही याज्ञिक-भाषा में पुराणगार्हपत्य कहा जाता है। यही उस सम्वत्सरयज्ञरूप सोमयज्ञ की मूलप्रतिष्ठा है। सम्वत्सरयज्ञ का त्रिवृदग्नि (६) मूलत गार्हपत्य है पञ्चदश वायुरूप अग्नि धिष्ण्याग्नि है एवं एकविंश आदित्य आहवनीय है। इन तीन प्राणाग्नियों से अग्निमूर्ति सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप निष्पन्न होता है। भूपिण्ड रूप पाशुकाग्नि त्रिवृदग्नि पञ्चदश वायु एकविंश सूर्य तीनों की समष्टिरूप यह चारों ही भाग्नी त्रिलोकी में रहने वाले आग्नेय ११ प्रतिम देवताओं का अन्नसम्पत्तिरूप मौलिक धन है यही देववित्त किंवा देववसु है— पशवो वोऽन्नम् । इसी अन्नसम्पत्ति के आधार पर देवताओं का जीवन प्रतिष्ठित है। अतएव इन चारों को ही हम 'वसु' कह सकते हैं जैसाकि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

१— पशवो वै वसु' ( श० ब्रा० ७।१०।१७। )।

२—'स एषो ( अग्नि )ऽत्र वसु' ( शत० ६।२।२।१। )।

३—'वायुर्वै वसुरन्तरिक्षसत् ( शत० ६।७।३।११। )।

४—'एष वै ( सूर्यः ) वसुरन्तरिक्षसत् ( ए० ब्रा० ४।२०। )।

५—'यज्ञो ( सम्वत्सर ) वै वसु ( शत० १।७।१। )।

## ५६६ वसुतत्त्वानुबन्धी वसुमती', एवं वसुधा शब्दों का तात्त्विक-स्वरूप समन्वय—

भूमिपिण्ड—त्रिवृत् पञ्चदश-एकविंश-स्तोममूर्तिरूप अग्निवसु भाग्नी पृथिवी ही वसुदान से 'वसुमती' कहलाएगी। भूमिपिण्ड ही त्रिवृत् पृथिवी में रहने वाले महोत्व वसुअग्नि की प्रतिष्ठा है। वसु अग्नि किंवा वस्वाग्निमण्डल को भूपिण्ड ही धारण कर रखता है अतएव 'वसु दधाति' इस निर्वचन से वस्वाग्निप्रतिष्ठा भी अपना भूमिपिण्ड को 'वसुधा' कहा जायगा।

## ५६७-एकत्व आधारभूत 'आधार', एवं सर्वत्र आधारभूत 'आयतन' शब्दों का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

भारतात्मक सम्बन्ध आधार-आयतन भिन्न भी भावों में विभक्त माना गया है। एकत्व आधार को आधार कहा जाता है एवं सर्वाधार को आयतन कहा जाता है मेज के ऊपरि धरातल पर रक्खी हुई पुस्तक का मेज आधार है मेज की दराज में रक्खी हुई पुस्तक का मेज आयतन है। इसी दृष्टि से देखिए। भूपृष्ठ हमारा आधार है। परन्तु हम धरातल पर खड़े मात्र हैं हमारे चारों ओर धरातल का स्थान नहीं है। अतएव यह एकत्व आधार आधार कहा जायगा। आकाश भी हमारा आधार बना हुआ है— (नोप वाम्यान के प्राग्वात् यदप आकाश आनन्दो न स्यात्)। परन्तु हम आकाश के गर्भ में हैं चारों ओर आकाश व्याप्त है। सर्वाधारात्मक इस आकाशाधार को 'आयतन' कहा जायगा।

## ५७२–विश्वम्भरा वैष्णवी पृथिवी के त्रैलोक्य-विस्तार का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

विश्वम्भरा वैष्णवी पृथिवी के २१–१७–११ ये तीन रूप बतलाए गए हैं। एकविंशस्तोमावच्छिन्न येन (ज्योतिर्मयी भाषा— 'ज्योतिष्मन्तमूरवसो विमाने प्रममर्पा मज्मने (मधु) प्रदेश ही इस पृथिवी का पृथिवीलोक है एवं त्रिवृत्सोममय (आपोमय) नवस्तिश-स्तोमावच्छिन्न प्रदेश ही इस पृथिवी का द्युलोक है।

## ५७३–मेघ-मेद और मेध्यभावों का तात्त्विक-स्वरूप-दिग्दर्शन, एवं तन्निबन्धन 'मेदिनी' शब्द का स्वरूप समन्वय—

वामनविष्णु के त्रिविक्रम से ही २१ विशपर्य्यन्त वैष्णवी पृथिवी का यथाधार पर प्रथन हुआ है। अतएव इस एक स्तोमखण्ड प्रदेश को 'पृथिवी' नाम से व्यवहृत किया जायगा। त्रिणव भास्वरसोम ही अग्निमयी इस पृथिवी का भी जीवन है एवं पार्थिव प्रजा का भी। जीवनरक्षा सोमाहुति पर ही निर्भर है। पृथवी के अग्नि की रक्षा भास्वर चान्द्रसोम से हो रही है हमारे पार्थिव आग्नेय शरीर की रक्षा उसी चान्द्र सोम के प्रवर्ग्य भाग से आप्यायित होने वाले ओषधिसोम (अन्नसोम) से होरही है। इसी रक्षाभाव के कारण त्रिणवस्तोममयी अन्तरिक्षस्थानीया वैष्णवी पृथिवी के इस दूसरे रूप को 'अवनि' ('अव' रक्षणे) कहा जाता है। 'मेदो वै मेघः' (शत० १।८।४।९१) के अनुसार मेद ही मेघ है। छन्दनभाव का ही नाम मेद-किंवा मेध है। इसी मेधवृत्ति से पानी मेध्य कहलाता है— मेध्या वा आपः'। यथाऽवस्थित सोमों का संगमन इसी मेध्य सप्तदशस्तोमावच्छिन्न त्रिवृत्सोममय आप से होता है। अतएव सप्तदशविभा (वैष्णवी पृथिवी के इस तीसरे) रूप को अवश्य ही 'मेधिनी' किंवा "मेदिनी" कहा जासकता है। इसप्रकार वैष्णवी पृथिवी के २१ २७–११ इन तीन विवर्तों के क्रमशः पृथिवी-अवनि-मेदिनी ये तीन वाचक बन जाते हैं।

## ५७४–'कु' 'क्षमा' 'मही' शब्दत्रयी का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

अब स्थिरा ऐन्द्री पृथिवी के २४–४४–४८, ये तीन विवर्त्त हमारे सामने आते हैं। चतुर्विंश स्तोमावच्छिन्न प्रदेश को हमने व्यवहारवाक् मय बतलाया है यही शब्दवाक् है। इसी आधार पर चतुर्विंश इस प्रदेश को "कु" (कुशब्दे) कहा जासकता है। इसका वर्णवाक् मय अनुरूप वारित प्रदेश अपने त्रिष्टुप भाव के कारण यथोऽवस्थित सम्पूर्ण वाक्प्रपञ्च का भारवाही बनता हुआ ('अनुष्टुभमनु चचूर्य्यमाणमिन्द्र निषिषिचु कवयो मनीषा') 'क्षमा' ('क्षमु'–सहने) बन रहा है। एवं तीसरा वितानलक्षण स्वरवाङ्मय अष्टाचत्वारिंश प्रदेश अपने वैतानिक-महिमाभाव से—"मही" नाम धारण किए हुए है। इसप्रकार ऐन्द्री पृथिवी के २४–४४–४८ इन तीन विवर्त्तों के क्रमशः कु–क्षमा–मही ये तीन शब्द वाचक बन रहे हैं जैसा कि परिलेख से स्पष्ट है।

## ❀–विश्वम्भरा वैष्णवी, एवं स्थिरा ऐन्द्री पृथिवी के अवान्तर विवर्त्त—

---

* क्या ही उत्तम हो यदि कोई विद्वान् अमरकोश की एक इसीप्रकार की वैज्ञानिक व्याख्या कर इन व्युत्पादित शब्दों की रक्षा करे। काम अवश्य महागम्य है किन्तु साथ ही आवश्यकतम भी।

तेरह सर्ग जीवों में से मनुष्य नाम का तिर्य्यक्सर्ग ही उपास्य है। इस मनुष्य में आत्मा शरीर, ये दो संस्थायें हैं। शरीर पाञ्चभौतिक है पञ्चपर्वा है आत्मा त्रिपर्वा है इन्हीं तीन-पाँच की समष्टि से युक्त ईश्वरप्रजापति का समष्टि बनता हुआ यह भी तीन पाँच करने लगता है।

## ५७७-उपासक-विराट् के आत्मानुबन्धी अत्यन्त रहस्यपूर्ण अष्टादशविध-आत्ममहिमाभाव-

पञ्चपर्वा शरीर का स्वरूप प्रत्यक्ष है। आत्मा के तीन पर्व परमात्मा-अन्तरात्मा-भूतात्मा भेद से इन नामों से प्रसिद्ध हैं। इनमें परमात्मा त्रिपर्वा है। अन्तरात्मा पञ्चपर्वा है भूतात्मा त्रिपर्वा है। सम्भूय ११ पर्व होजाते हैं। यही आध्यात्मिक विराट् प्रजापति है। यदि अन्तरात्मा के अवान्तर पर्वों का विचार किया जाता है तो यह संख्या १८ पर विश्राम करती है। निर्गुण-अव्यय-गर्भित पञ्चकल अव्ययात्मा पञ्चकल अक्षरात्मा पञ्चकल क्षरात्मा तीन की समष्टि परमात्मा है। यही आध्यात्मिक षोडशीप्रजापति है। शान्तात्मा महानात्मा विज्ञानात्मा प्रज्ञानात्मा प्राणात्मा इन पाँच पर्वों की समष्टि अन्तरात्मा है यही आध्यात्मिक यज्ञप्रजापति है। इस आध्यात्मिक यज्ञप्रजापति का शान्तात्मा नामक प्रथम आत्मपर्व अन्तर्य्यामी, सूत्रात्मा, तैजसात्मा, विराडात्मा भेद से चार भागों में विभक्त है। तीसरा विज्ञानात्मा विज्ञानात्मा, देवात्मा भेद से दो भागों में विभक्त है। चौथा महानात्मा महत्तिमहान्, प्रकृतिमहान्, आकृतिमहान् भेद से तीन भागों में विभक्त है। इसप्रकार पञ्चपर्वा अन्तरात्मा ( यज्ञप्रजापति ) इन अवान्तर पर्वों से ५ के के स्थान में दशपर्वा बन जाता है। तीसरे भूतात्मा के [illegible]—अन्तरात्मा ये दो प्रधानपर्व हैं। [illegible] एकविध है। अन्तरात्मा के हंसात्मा—कर्म्मात्मा ये दो विवर्त हैं। हंसात्मा एकविध है कर्म्मात्मा के वैश्वानर—तैजस—प्राज्ञ ये तीन विवर्त हैं। सम्भूय भूतात्मा के पाँच पर्व होजाते हैं। यही आध्यात्मिक विराट् प्रजापति है।

## ५७८-अक्षरा-गायत्री से आत्मपर्वनिष्पत्ति, एवं पञ्चपर्वा-गायत्री से शरीरपर्वों की स्वरूप-निष्पत्ति—

परमात्मा अन्तरात्मा भूतात्मा ये तीन आत्मपर्व पञ्चपर्वा पाञ्चभौतिक शरीर, यह पहिली दृष्टि है। इस दृष्टि में अक्षर गायत्रीछन्द की प्रधानता है। यही आध्यात्मिक गायत्री है। गायत्री ही पञ्चाक्षरों से शरीर बनी हुई है एवं गायत्री ही अक्षरों से आत्मा बनी हुई है।

त्रिधासो विराट् —
- १–परमात्मा
- २–अन्तरात्मा
- ३ भूतात्मा

—त्र्यक्षरा आत्मगायत्री ( आत्मा )

भूमिः प्रतिष्ठा —
- १–आकाश
- २–वायु
- ३–तेज
- ४–जलम्
- ५–मृत्

—पञ्चाक्षरा शरीरगायत्री ( शरीरम् )

( गायत्रीछन्दा विराट् )
—अष्टाक्षरा आध्यात्मिकी
'गायत्री
गायत्री वा इदं सर्वम्



## ५७६–दशधा त्रिधा-एकधा-विभक्त विराट् प्रजापति का विभिन्न–दृष्टि से तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

त्रिपर्वा परमात्मा पञ्चपर्वा अन्तरात्मा द्विपर्वा भूतात्मा यह दूसरी आत्मदृष्टि है। इस दृष्टि में केवल आत्मसम्बन्ध से दशाक्षर विराट् छन्द का भोग होरहा है। दशपर्वस्थानीय दशाक्षर के सम्बन्ध से ही इस पर्वात्मा को "विराट्" कहा जासकता है। तीनों विवर्त उस एक ही भूतात्मा के विकास हैं इस दृष्टि से यह विराट् एकधा है। त्रिपर्वदृष्टि से यही विराट् त्रिधा भी कहा जासकता है एवं दशपर्वदृष्टि से उसे दशधा भी माना जासकता है— 'दशधा–एकधा–त्रिधा'। एकधा त्रिधा विधा दशधा आत्मपर्वों की समष्टिरूप इस विराट् प्रजापति की प्रतिष्ठाभूमि यही पञ्चपर्वा पाञ्चभौतिक शरीर है। 'पद्भ्यांभूमिः' प्रतिष्ठित के अनुसार यह आत्मलक्षण विराट् भूमिरूप इस शरीरपिण्ड में ही प्रतिष्ठित है। यही विराट्छन्दा विराट् प्रजापति की दूसरी दृष्टि है जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है—

१-१-अव्ययात्मा
२-२-अक्षरात्मा
३-३-आत्मक्षरात्मा
} त्रिपर्वा परमात्मा (१)

४-१-अन्तर्यामी
५-२-सूत्रात्मा
६-३-वेदात्मा
७-४-चिदात्मा
} चतुष्पर्वा शान्तात्मा (१)

८ ५-यज्ञात्मा ] यज्ञात्मा (२)

९-१-विज्ञानात्मा
१ -७ देवात्मा
} द्विपर्वा विज्ञानात्मा (३)

११-८-आकृतिमहान्
१२-९-प्रकृतिमहान
१३ अहङ्कृतिमहान्
} त्रिपर्वा महानात्मा (४)

दशपर्वा — अन्तरात्मा (१)

१४-१-वाचात्मा } वाचात्मा
१५-२-हंसात्मा } प्रेतात्मा
१६-३-प्राज्ञ-आत्मा
१७-४-तैजसात्मा
१८ ५-वैश्वानरात्मा
त्रिपर्वा कर्मात्मा
अन्तरात्मा
पञ्चपर्वा भूतात्मा (५)

१९-१-आकाशः
२ -२-वायु
२१-३-तेज
२२-४-जलम्
२३-५-भूत्
— पञ्चपर्वात्मक पञ्चात्मक शरीरम

महातीपेक्षाया——आ महिमूर्ति——महाप्यात्मानी या

२१ कलापेता निचृद्गायत्री—न्यूनगायत्री। 'न्यूनाद्धै प्रजाः प्रजायन्ते' इत्यादि। स एव निचृद्गायत्रीछन्दाविराट्—

प्रजापतिः—२३ समष्टिरूप—— 'त्रयोविंशतितत्त्वानां गणं युगपदाविरात्' (श्रीमद्भागवत)

### ५८१–विराडुपासना के द्वारा उपासक की उपास्यरूप में, एवं उपास्य की उपासक के रूप में परिणति का रहस्यात्मक दिग्दर्शन—

विराट् के उक्त आध्यात्मिक विस्तार-क्रम को थोड़ी देर के लिए छोड़कर आधारमूर्ति विश्वात्म-विवर्त की मीमांसा कीजिए। कहा जा चुका है कि आध्यात्मिक परमात्मा अन्तरात्मा ही क्रमशः षोडशीप्रजापति एवं विराट् प्रजापति है। यह आध्यात्मिक भूतात्मलक्षण विराट् प्रजापति ही उस आधिदैविक पार्थिव-लक्षण विराट् प्रजापति का उपासक बनता है। इस उपासना से उपासक उपास्य बन जाता है एवं उपास्य को उपासक बनना पड़ता है।

### ५८२–क्षुद्रविराट्-मूर्ति मानवीय कर्मात्मा की मोहनिद्रात्मिका आवरणमूला सुषुप्ति, एवं तन्निबन्धन मृत्युभाव का समन्वय—

पूर्व में पार्थिव आधिदैविक विश्व विराट् प्रजापति का जीवात्मा के साथ तन्मयभाव बतलाया गया है यह जीवात्मा उक्त तीन आध्यात्मिक आत्माओं में से पञ्चपर्वा भूतात्मा का विवर्त कर्मात्मा ही है जिसके कि पूर्व के महदुक्थात्म–परिलेख में वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञ ये तीन पर्व बतलाए हैं। आधिदैविक विराट् के सर्वज्ञ-पर्व का अंश प्राज्ञ है हिरण्यगर्भ का अंश तैजस है विराट् का अंश वैश्वानर है। भूपिण्ड का अंश पाञ्चभौतिक शरीरपिण्ड है। आधिदैविक भूपिण्डविराट् प्रजापति को यद्यपि ब्रह्म-षोडशी की अपेक्षा हमने अचेतन कहा है परन्तु इस अंशात्मक आध्यात्मिक विराट् प्रजापति की अपेक्षा उसे चेतन कहेंगे एवं इसे अचेतन कहेंगे। वही विराट् इस आग्नेय शरीरपिण्ड में आकर मनोयुक्त इन्द्रियवर्ग–द्वारा अचेतन भौतिक विषय संस्कारों से आवृत होकर अपने उस व्यापक स्वरूप को खो बैठता है यही उस जीव का यह मर्त्यभाव है। यह यहाँ आकर जीवरूप में परिणत होता हुआ अपने स्वाभाविक विकास से वञ्चित होता हुआ मर्त्य संस्कारों से परिच्छिन्न एवं आवृत बनता हुआ मृत्युभाव का जिंवा जन्म मृत्यु पुनः–पुनः पुण्य–पापादि कर्मों का अनुगामी बन जाता है। यही इस की सुषुप्ति है निद्रावस्था है।

### ५८३–हृदयस्थ महाविराट् के द्वारा कर्मात्मविराट् को समये समये उद्बोधनप्रदाना-नुग्रह, एवं कर्मात्मविराट् की तदप्रत्युपेक्षा—

आध्यात्मिक सभी प्राणदेवता हृदयस्थ योगक्षेमलक्षण अन्तरात्मा ( महाप्रजापति ) एवं प्रत्यगात्मलक्षण ( षोडशीप्रजापति ) इन दोनों के सहयोग से आग्नेय शरीरपिण्ड में विषयसंस्कारयुक्त में प्रसुप्त भूतात्मलक्षण ये जो प्राणमूर्ति इस विराट् को जगाने का यद्यपि यथाशक्ति प्रयास करते रहते हैं, समय समय पर अन्तरात्मा की यह प्रतिध्वनि निकला करती है कि–'देखो तुम अनुचित कर रहे हो, देखो तुम जिधर जाते हो जिन भौतिक विषयों में आसक्तिपूर्वक तुम ( विराट्–जीव ) प्रवृत्त होते हो वे तुम्हारे स्वाभाविक विकास के अवरोधक हैं इन से बचने में ही तुम्हारा अभ्युदय है'। परन्तु विषयलिप्त प्रसुप्त विराट् को प्रतीत नहीं होता। यह विषयासक्तिलक्षण आवरण के प्रभाव से समय समय पर मिलने वाली इस चेतावनी का कोई आदर न कर अधिकाधिक मृत्युपाश का ही अनुगमन करता रहता है। दूसरे शब्दों में इसे चेत नहीं होता नहीं होता।

४८४-'क्षेत्रज्ञयोग' का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय, तदभिन्न गीताशास्त्र का रहस्यपूर्ण 'बुद्धियोग', एवं तद्रूप 'क्षेत्रज्ञविराट्' की उपासना से ही क्षुद्रविराट् का सम्भावित उद्बोधन—

यह अपनी निद्रा छोड़ता कब है अथवा उस मोहनिद्रा से इसका पीछा कब कैसे छूट सकता है ? इसका उत्तर वही गीताप्रतिपादित बुद्धियोग है जिसे कि पुराणने 'क्षेत्रज्ञोपासना' कहा है। कहा गया है कि मूलानलचयरूप विराट्प्रजापति का पिता पञ्चधा अन्तरात्मलक्षण हृत्स्थ महाप्रजापति है। महा-प्रजापति के शान्त-महत्-विज्ञानादि पाँचों पर्वों में विज्ञानात्मा मध्यस्थ बनता हुआ पाँचों का संग्राहक बना हुआ है। जैसे पञ्चपर्वा आधिदैविक यज्ञप्रजापतिमण्डल में मध्यस्थ सूर्य्य अपने केन्द्रभाव के कारण सर्व-संग्राहक बना हुआ है एवमेव सूर्य्यांशरूप मध्यस्थ विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) ही यहाँ भी सर्वेसर्वा बनरहा है। अतएव इसके ग्रहण से अन्तरात्मा का ग्रहण अनिवार्य्य होजाता है। यही विज्ञानात्मा ( अक्षरमूर्ति ) 'क्षेत्रज्ञ' नाम से प्रसिद्ध है। विराट् जबतक मन के चङ्गुल में फँसकर इन्द्रियों का दास बना रहता है तबतक इस का उत्थान ( निद्रा परित्याग ) सम्भव नहीं। जब यह अपने मन को अन्तर्मुख बनाकर उसका क्षेत्रज्ञ ( बुद्धि ) लक्षण अन्तरात्मा के साथ योग करता है, तभी क्षेत्रज्ञयुक्त परमात्मज्योति का ( अव्ययज्योति का ) इस पर अनुग्रह होता है। इसी अनुग्रह से इस का उत्थान होता है। निष्कर्ष यही हुआ कि महाविराट् का अंशरूप आग्नेय शरीरपिण्ड में प्रसुप्त जीव नामक यह क्षुद्रविराट् अपनी प्रसुप्ति को दूर करने के लिए यदि क्षेत्रज्ञ का आश्रय लेलेता है तो इसका उत्थान अवश्यम्भावी है। 'यत्रा पश्य पश्यन् कर्म कर्तेम' । एकमेवाद्वयं ( सूर्य्यांशरूप ) क्षेत्रज्ञयोग [ बुद्धियोग ] ही इसकी जागृति का अनन्य साधन है। यही बुद्धियोगलक्षणा वास्तविकी विराडुपासना है। उपासक विराट् के प्रमाद प्रबुद्ध नहीं होने भाव का स्पष्टी-करण करता हुआ पुराणशास्त्र कहता है—

१ हिरण्मयादण्डकोशादुत्थाय सलिलेशयात् ।
समाविश्य महादेवो बहुधा निर्बिभेद खम् ॥

२—एते ह्यभ्युत्थिता देवा नैवास्योत्थापनेऽशकन् ।
पुनराविविशुः खानि तमुत्थापयितुं क्रमात् ॥

३—वह्निर्वाचा मुखं भेजे नोदतिष्ठत्तदा विराट् ।
घ्राणेन नासिके वायुर्नोदतिष्ठत्तदा विराट् ॥

४—अक्षिणी चक्षुषादित्यो नोदतिष्ठत्तदा विराट् ।
श्रोत्रेण कर्णौ च दिशो नोदतिष्ठत्तदा विराट् ॥

५—त्वचं रोमभिरोषध्यो नोदतिष्ठत्तदा विराट् ।
रेतसा शिश्नमापस्तु नोदतिष्ठत्तदा विराट् ॥

### ५८६-'अधिकार भाव निबन्धना उपासना के तारतम्य का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

पाठकों को स्मरण होगा कि विराडुपासना को हमने आधिकारिक अचेतन जीवोपासना कहा है एवं ब्रह्मभावरूपुपासना को आधिकारिक चेतनजीवोपासना ( अवतारोपासना ) कहा है । साथ ही पूर्व प्रकरण का उपसंहार करते हुए यह भी स्पष्ट किया जा चुका है कि द्विजबन्धु-लक्षण द्विजातिवर्ग एवं स्त्री-शूद्रवर्ग के अभ्युदय के लिए ही अवतारोपासना का विधान हुआ है । आगमशास्त्रोक्त उपासनामार्ग का अधिकार द्विजाति को है । एवं स्त्री-शूद्रवर्ग को उभयविध अवतारोपासना का अधिकार है ।

### ५८७-यज्ञोपासनात्मिका विराडुपासना का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय, एवं तद्प्रतिकृतिमूलक यज्ञविज्ञानरहस्य—

यदि सकामभाव है तो वही उपासना विराडुपासना बन जाती है । सकामभाव में अचेतन विराट् की ईश्वर-सर्वविभूतियाँ प्राप्त होती हैं । इस सकामभूता विराडुपासना को हम यज्ञोपासना विद्युपासना देवोपासना भेद से तीन भागों में विभक्त मान सकते हैं । तीनों क्रमशः पारस्परिक अपेक्षा से उत्तम-मध्यम-अधम मार्ग माने जायँगे । पहिले यज्ञोपासना को ही लीजिए । इसका अधिकारी-द्विजातिवर्ग रहेगा । जो ब्राह्मण जो क्षत्रिय किंवा जो वैश्य यथावत् शास्त्राध्ययन कर ब्राह्मणपद्धति का आश्रय लेता हुआ व्यक्ति-पुष्टि के लिए पार्थिव वैभव एवं स्वर्ग-सुख की कामना के लिए ( कामात्मनः स्वर्गपराः ) आम्नायधर्म में रत होगा उसकी यह कामनामयी यज्ञोपासना उत्तमश्रेणि की विराडुपासना कहलाएगी । उत्तम इसे इसलिए कहा जायगा कि इसमें विराट् का पूर्णरूप से समावेश रहेगा । इस श्रौतयज्ञमण्डल में गार्हपत्य-दक्षिणाग्नि-आहवनीय ये तीन अग्नि रहेंगे । ये तीनों अग्नि विराट् के वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ-इन तीन पर्वों की ही प्रतिकृति हैं ।

### ५८८-गार्हपत्य धिष्ण्य-आहवनीय-रूप-त्रेताग्नि विज्ञान-स्वरूप दिग्दर्शन —

यज्ञस्वरूपवेत्ताओं को यह विदित है कि वैधयज्ञवेदि के हविर्वेदि सोमवेदि भेद से दो विभाग मान गए हैं । हविर्वेदि का मण्डप स्वतन्त्र होता है एवं सोमवेदि का मण्डप स्वतन्त्र होता है । हविर्वेदि के पश्चिम भाग में वर्तुल गार्हपत्यकुण्ड बनाया जाता है पूर्वभाग में चतुरस्र आहवनीय एवं दक्षिणभाग में अर्धचन्द्राकार दक्षिणकुण्ड बनाया जाता है । इसे याज्ञिकपरिभाषा में "नूतन गार्हपत्य" कहा जाता है एवं हविर्वेदि का पश्चिमभागस्थ गार्हपत्य 'पुराण गार्हपत्य' कहा जाता है ।

### ५८९-हविर्वेदि एवं सोमवेदि, स समन्विता यज्ञवेदि तथा तद्स्वरूपविज्ञान-समन्वय—

हविर्वेदि के आहवनीयकुण्ड किंवा सोमवेदि के नूतनगार्हपत्यकुण्ड के आगे ( पूर्व भाग में ) सदोमण्डप रहता है । इस सदोमण्डप के मध्य में १ अग्नि कुण्ड एवं उत्तर दिशा में मार्जालीय एवं आग्नीध्रीय ये दो अग्निकुण्ड कुल मिलाकर (८) अग्निकुण्ड रहते हैं । इन आठों को समष्टि ही "धिष्ण्य अग्नि" है । इसके आगे हविर्धानमण्डप है । इसमें शकटों पर सोमवल्ली रक्खी रहती है । इसके आगे उत्तरवेदि है । उत्तरवेदि के मध्य में चतुरस्र आहवनीय है । यही आहवनीय होती है । उत्तरवेदि के अन्त में यूप है । यौं हविर्वेदिसमन्वित सोमवेदि का यही संक्षिप्तस्वरूप है ।

६-गुदं मृत्युरपानेन नोदतिष्ठत्तदा विराट्।
हस्ताविन्द्रो बलेनैव नोदतिष्ठत्तदा विराट्॥
७ विष्णुर्गत्यैव चरणौ नोदतिष्ठत्तदा विराट्।
नाडीर्नद्यो लोहितेन नोदतिष्ठत्तदा विराट्॥
८ क्षुत्तृड्भ्यामुदरं सिन्धुर्नोदतिष्ठत्तदा विराट्।
हृदयं मनसा चन्द्रो नोदतिष्ठत्तदा विराट्॥
९-बुद्ध्या ब्रह्मापि हृदयं नोदतिष्ठत्तदा विराट्।
रुद्रोऽभिमत्या हृदयं नोदतिष्ठत्तदा विराट्॥
१०-चित्तेन हृदयं चैत्यः क्षेत्रज्ञः प्राविशद्यदा।
विराट् तदैव पुरुषः सलिलादुदतिष्ठत॥
११-यथा प्रसुप्तं पुरुषं प्राणेन्द्रियमनोधियः।
प्रभवन्ति विना येन नोत्थापयितुमोजसा॥
१२-तमस्मिन् प्रत्यगात्मानं धिया योगप्रवृत्तया।
भक्त्या विरक्त्या ज्ञानेन विविच्यात्मनि चिन्तयेत्॥

—श्रीमद्भागवत ३ स्कन्ध २६ अध्याये

---

## ५८४–क्षेत्रज्ञयोगात्मिका विराडुपासना एवं विश्वरूपोपासना का समतुलनात्मक-समन्वय—

यह भक्तयोग ही विराडुपासना है। क्षेत्रज्ञयोगरूपा यह उपासना भी विराट् है, उपासना के साधनभूत मन-अभिमानादिरूप इन्द्रियव्यापारात्मक कर्म भी विराट् है, उपास्य पार्थिव प्रजापति भी विराट् है एवं उपासक शारीरिक आत्मा भी विराट् है। यह उपासक, यह उपास्य, यह उपासना एवं यह उपासना-साधन इन चारों की समष्टि का प्रकृत प्रकरण की विराडुपासना से कोई सम्बन्ध नहीं है। योगात्मिका उपासना का तो कर्मयोग-[illegible] की उपासनाओं में ही अन्तर्भाव मानना पड़ेगा, जैसा कि पूर्व के पुराणपुरुषपुरुष-उपासनामार्ग–प्रकरण में विस्तार से निरूपण किया जा चुका है। अब प्रश्न हमारे सामने यह रह जाता है कि *"प्रकृत प्रकरण की विराडुपासना का क्या स्वरूप है एवं इस उपासना का क्या फल है?"*। प्रश्न का समाधान प्रकरण के आरम्भ में ही किया जा चुका है। वहाँ कहा गया कि– 'जो स्वरूप आत्मसमर्पणात्मक ईश्वर-प्रजापति की उपासना है, प्रायः वही स्वरूप इस विश्वरूपोपासना, किंवा विराडुपासना का है। केवल भावमात्र में अन्तर है'।

## ५८६-'अधिकार' भाव निबन्धना उपासना के तारतम्य का तात्त्विक-स्वरूप-समन्वय—

पाठकों को स्मरण होगा कि विराडुपासना को हमने आधिकारिक अचेतन प्रतीकोपासना कहा है एवं भगवदुपासना को आधिकारिक चेतनप्रतीकोपासना ( अवतारोपासना ) कहा है । साथ ही पूर्व प्रकरण का उपसंहार करते हुए यह भी स्पष्ट किया जाचुका है कि द्विजबन्धु-अक्षम द्विजातिवर्ग एवं स्त्री-शूद्रवर्ग के अभ्युदय के लिए ही अवतारोपासना का विधान हुआ है । आगमशास्त्रोक्त उपासनामार्ग का अधिकार द्विजाति को है । एवं स्त्री-शूद्रवर्ग को उभयविध अवतारोपासना का अधिकार है ।

## ५८७-यज्ञोपासनात्मिका विराडुपासना का तात्त्विक स्वरूप-समन्वय, एवं तत्प्रतिकृतिमूलक यज्ञवितानरहस्य—

यदि सकामभाव है तो यही उपासना विराडुपासना बन जाती है । सकामभाव में अचेतन विराट् की उत्तम-पार्थिव भूतियाँ प्राप्त होती हैं । इस सकाममूला विराडुपासना का हम यज्ञोपासना विद्युदुपासना वैश्वानरोपासना भेद से तीन भागों में विभक्त मान सकते हैं । तीनों क्रमशः पारस्परिक अपेक्षा से उत्तम-मध्यम-अधम मार्ग माने जाएँगे । पहिले यज्ञोपासना को ही लीजिए । इसका अधिकारी-द्विजातिवर्ग रहेगा । जो ब्राह्मण, जो क्षत्रिय किंवा जो वैश्य यथावत् शास्त्राध्ययन कर यज्ञपद्धति का आश्रय लेता हुआ आत्म-पुष्टि के लिए पार्थिव वैभव एवं स्वर्ग-सुख की कामना के लिए ( कामात्मनः स्वर्गपरा ) काम्ययज्ञ पर्व में प्रवृत्त होगा उसकी यह कामनामयी यज्ञोपासना उत्तमकोटि की विराडुपासना कहलाएगी । उत्तम इसे इसलिए कहा जायगा कि इसमें विराट् का पूर्णरूप से समावेश रहेगा । इस श्रौतयज्ञमण्डल में गार्हपत्य-दक्षिणाग्नि-आहवनीय ये तीन अग्नि रहेंगे । ये तीनों अग्नि विराट् के वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ-इन तीन पर्वों की ही प्रतिकृति हैं ।

## ५८८-गार्हपत्य धिष्ण्य आहवनीय-रूप-त्रेताग्नि वितान-स्वरूप दिग्दर्शन —

यज्ञरहस्यवेत्ताओं को यह विदित है कि वैधयज्ञवेदि के हविर्वेदि सोमवेदि भेद से दो विभाग माने गए हैं । हविर्वेदि का मण्डप स्वतन्त्र होता है एवं सोमवेदि का मण्डप स्वतन्त्र होता है । हविर्वेदि के पश्चिम भाग में वर्तुल गार्हपत्यकुण्ड बनाया जाता है पूर्वभाग में चतुरस्र आहवनीय एवं दक्षिणभाग में अर्द्धचन्द्राकार दक्षिणकुण्ड बनाया जाता है । इसे याज्ञिकपरिभाषा में "नूतन गार्हपत्य" कहा जाता है एवं हविर्वेदि का पश्चिमभागस्थ गार्हपत्य "पुराण गार्हपत्य" कहा जाता है ।

## ५८९ हविर्वेदि एवं सोमवेदि, से समन्विता यज्ञवेदि तथा तत्स्वरूपवितान-समन्वय—

हविर्वेदि के आहवनीयरूप किन्तु सोमवेदि के नूतनगार्हपत्यरूप अग्निकुण्ड के आगे ( पूर्व भाग में ) सदोमण्डप रहता है । इस सदोमण्डप के मध्य में १ अग्नि कुण्ड एवं उत्तरदक्षिण में मार्जालीय एवं आग्नीध्रीय ये दो अग्निकुण्ड सम्भूय आठ (८) अग्निकुण्ड रहते हैं । इन आठों की समष्टि ही "धिष्ण्य अग्नि" है । इसके आगे हविर्धानमण्डप है । इसमें शकटों पर सोमवल्ली रक्खी रहती है । इसके आगे उत्तर वेदि है । उत्तरवेदि के मध्य में चतुष्कोण आहवनीय है । यहीं सोमाहुति होती है । उत्तरवेदि के अन्त में यूप है । और हविर्वेदिगर्भित सोमवेदि का यही संक्षिप्त स्वरूप है ।

करते हैं। अवतारपुरुषों की लीला का उपासनाभाव से अनुगमन करना इत्यादि मार्ग ही इनके लिए शेष बच जाते हैं। एवं इस अवैध विराट् पर्वोपासना से भी आंशिक रूप से पर्वसंस्कार इन में प्रतिष्ठित होजाता है। क्योंकि इस में विधि का अभाव है, अतएव हमने इसे अन्तिम स्थान दिया है। अवश्य ही कामभाव के कारण तीनों ही मार्ग अवर हैं, परन्तु पुरुषबलक होने से इन्हें भी शास्त्र में संग्रहीत कर लिया गया है।

## ५६४–विराडुपासना-सोपानत्रयी के आपेक्षिक तारतम्य का स्वरूप समन्वय—

उक्त तीनों ही विराडुपासना मार्ग ( समष्टिरूप नैगमिक विराडुपासनामार्ग, पर्वरूप आगमिक वैध विराडुपासनामार्ग एवं पर्वरूप अवैध विराडुपासनामार्ग) तीनों ही यदि निष्कामभावमूलक हैं, तब तो इस उपासनत्रयी को महाप्रभावस्तूपासना कहा जायगा, यदि काममूलक हैं, तो इसे विराट्प्रभावस्तूपासना कहा जायगा। दोनों उपासनाओं में यही अन्तर है। साथ ही यह भी विवेक कर लेना चाहिए कि-यहां की स्त्री–शार्ङ्गग–सम्बन्धिनी उपासना का विशेष झुकाव आधिकारिक चेतनजीवों ( नरापसरी ) की ओर है, एवं यहां की उपासना का विशेष झुकाव आधिकारिक अचेतनजीवों की ओर है। चन्द्रदर्शन करके भोजन करना, सूर्यदर्शन करना, कार्तिक स्नान करना इत्यादि अचेतनजीवोपासना में ही अन्तर्गत माने गए हैं। क्योंकि दोनों में पौराणिक भाव का समावेश है, अतएव महाप्रभावस्तूपासनावत् इस विराट् प्रभावस्तूपासना को भी प्रकारान्तर से पौराणिक [ नैगमिक–आगमिक–पौराणिक ] उपासना मार्ग ही कह सकते हैं, परन्तु इसी विराट् के आधार पर आगे जाकर स्वतन्त्र दार्शनिकों की तत्त्वभक्ति का विकास हुआ है, अतएव हमने इसे 'दर्शनयुगकालीन उपासना' मार्ग कहना अधिक समीचीन समझा है, जैसाकि प्रकरणारम्भ में ही स्पष्ट कर दिया है।

## ५६५–दार्शनिक-विद्वानों की स्वतन्त्रा दर्शनतत्त्वभक्ति, तदभिधक्ता तत्त्वोपासना, एवं तद्द्वारा ही निःश्रेयसाधिगम-सम्पादन प्रयास—

दार्शनिकों का तत्त्ववाद, किंवा तत्त्वभक्ति एक स्वतन्त्र ही मार्ग है। यद्यपि ये लोकाचारसिद्ध यज्ञादि कर्मों का भी अनुष्ठान करते थे, परन्तु इन की प्रधान उपासना तत्त्वान्वेषण ही थी। और फिर यह भी एक माना हुआ सिद्धान्त है कि जो व्यक्ति तत्त्वान्वेषण की ओर अपना मस्तिष्क झुका देता है, वह शास्त्रीय विधि निषेधों के यथावत् अनुगमन करने में असमर्थ होजाता है। तत्त्वान्वेषण ही उसके जीवन की प्रधान उपासना बन जाती है। वह तत्त्वान्वेषण को ही, तत्त्वपरिज्ञान को ही उसके प्रचार द्वारा लोकानुग्रहरूप परमार्थ में ही निःश्रेयसभाव के दर्शन करने लगता है।

## ५६६–गोतम-कपिल-कणादादि दार्शनिकों की तत्त्वोपासना का संस्मरण—

गोतम, कपिल, कणाद, पतञ्जलि आदि का तत्त्वान्वेषण, उसके आधार पर सुप्रसिद्ध न्याय, सांख्य, वैशेषिक, व्याकरण आदि ग्रन्थ ही इस तत्त्वभक्ति के ज्वलन्त उदाहरण हैं। वैय्याकरण शब्दतत्त्व परिज्ञान को ही मुक्ति का साधन मानते हैं "इयं सा मोक्षमाणानामजिह्मा राजपद्धतिः"। यही क्यों, महाभाष्यकार भगवान् पतञ्जलि ने तो एक शब्द के सम्यक् प्रयोग से ही स्वर्गकामप्राप्ति मानी है ( देखिए महाभाष्य )।

## ४६७ दार्शनिकों की तत्त्वोपासनाभिनिवेशवृत्ति से अनुप्राणित- 'तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः'-सूत्र—

इसीप्रकार कणाद ने भी– 'धर्मविशेषप्रसूतात् द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां पदार्थानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम् [वै० दर्शन १।१।४] इत्यादिरूप से अपने दर्शन में तत्त्वज्ञान को ही निःश्रेयसभाव प्राप्ति का कारण माना है। इसीप्रकार कपिल ने भी-"अथातस्तत्त्व समासः" [१।१।...] कहते हुए तत्त्व को ही मुख्य माना है। तत्त्वसमास–सांख्य के अतिरिक्त सांख्यप्रवचनदर्शन का चतुर्विंशतितत्त्वगणना भी प्रसिद्ध ही है। यहाँ भी प्रकृतितत्त्व, एवं पुरुषतत्त्व विवेक को ही आत्यन्तिक निःश्रेयस का परम साधक माना गया है। "तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः" कहते हुए महामुनि गौतम ने भी तत्त्वभक्ति ही प्रकट की है।

## ४६८ तत्त्वोपासनामूलक तात्त्विक विराट् के विभिन्न तत्त्वों का संस्मरण एवं भगवान् व्यास के द्वारा तत्समर्थन—

इन तत्त्ववादों के रूप-रस-गुण-धर्म-स्पर्श-गन्ध-पृथिवी-जल-तेज-वायु-आकाश-काल-दिक्-संख्या-गुरुत्व-द्रवत्व-परिमाण-पृथक्त्व आदि आदि जितने भी तत्त्व हैं, इन सब का अन्तर्भाव विराट् प्रजापति में होजाता है। विज्ञानदृष्टि से भी तत्त्ववाद आत्मा के विकारभावप्रपञ्च पर ही परिसमाप्त है, एवं यही विकारसर्ग विराट्प्रजापति का स्वरूप-समर्पक बना हुआ है। दूसरे शब्दों में–सर्वसम्मत २१ तत्त्वों की समष्टि ही विराट् प्रजापति है, जैसाकि पूर्व के पौराणिक विराट् प्रकरण में स्पष्ट किया जाचुका है। विराट् पुरुष की इसी विभूति का उल्लेख करते हुए व्यासदेव कहते हैं–

१—स वा एष तदा द्रष्टा नापश्यद्दृश्यमेकराट्।
मेनेऽसन्तमिवात्मानं सुप्तशक्तिरसुप्तदृक्॥

२—सोऽप्यंशगुणकालात्मा भगवद्दृष्टिगोचरः।
आत्मानं व्यकरोदात्मा विश्वस्यास्य सिसृक्षया॥

३—महत्तत्त्वाद्विकुर्वाणादहंतत्त्वं व्यजायत।
कार्यकारणकर्त्रात्मा भूतेन्द्रियमनोमयः॥

४—वैकारिकस्तैजसश्च तामसश्चेत्यहं त्रिधा।
अहंतत्त्वाद्विकुर्वाणान्मनो वैकारिकादभूत्॥
वैकारिकाश्च ये देवा अर्थाभिव्यञ्जनं यतः।

५—तैजसानीन्द्रियाण्येव ज्ञानकर्ममयानि च।
तामसो भूतसूक्ष्मादिर्यतः खं लिङ्गमात्मनः॥

६—कालमायांशयोगेन भगवद्वीक्षितं नभः।
नभसोऽनुसृतं स्पर्शं विकुर्वन्निर्ममेऽनिलम्॥

(५)-वर्त्तमानयुगानुगता-भूत-भौतिकी-उपासना से अनुप्राणित-पारिभाषिक-परिलेख—

# "आवरणोपासना"-( भूतोपासना--भूतभौतिकी )

## भूतानुगत-सेवनात्मक-भौतिक-स्थूलकर्म्म-एव-उपासना

## भूतात्मिका-आवरणशुक्रमयी

## भौतिकी-भूतदेवोपासना-प्रतिमानोपासना-आत्मपचनात्मिका

—••—

१—भूतवाक्
२—भूताप
३—भूताग्निः

—'भूतक्षर'-तदिदं-भूतभौतिकविवर्त्तम्-मर्त्यभूतविवर्त्तमेव

( सैषा-आवरणोपासना-भूतोपासना वा-भूतात्मिका )

स एष उपास्यः-सेवनात्मकेन स्थूलकर्म्मणा-अनुकरणीयः

—••—

अनुकरणं नाम-सेवाभावेन तत्पथानुगमनम्

तदनुसरणं वा

सैषा-आत्मपचनात्मिका-उपासना-कर्म्मैव

पञ्चमी

५

—••—

( सोऽय-वर्त्तमानयुग -पञ्चम -कलियुगात्मक )

१-भूतशुक्रात्मिका वाक्
२-भूतक्षर
३-भूतार्थ

—तदेतत्सर्वं-वागेव-भूताक्षर-एव-
"क्षरः सर्वाणि भूतानि"

श्री:

इति-'युगधम्मानुगता-विविधोपासना" नामक चतुर्थ-प्रकरणे

*"दर्शनयुगानुगता-वैकारिकोपासना"*

नामक

चतुर्थ-अवान्तर-प्रकरण-उपरत

४



(५)–वर्त्तमानयुगानुगता–भूत–भौतिकी–उपासना से अनुप्राणित–पारिभाषिक–परिलेख—

## "आवरणोपासना"-( भूतोपासना--भूतभौतिकी )

## भूतानुगत–सेवनात्मक–भौतिक–स्थूलकर्म्म–एव–उपासना

## भूतात्मिका -आवरणशुक्रमयी

## भौतिकी–भूतदेवोपासना–प्रतिमानोपासना–आत्मपचनात्मिका

——•——

१—भूतवाक्
२—भूताप
३—भूताग्निः

}—'भूतक्षर'–तदिदं–भूतभौतिकविश्वम्–मर्त्यभूतविवर्त्तमेव

( सैषा–आवरणोपासना–भूतोपासना वा–भूतात्मिका )

स एष उपास्यः–सेवनात्मकेन स्थूलकर्म्मणा अनुकरणीय

——०•——

अनुकरणं–नाम–स्वभावेन तस्यैवानुगमनम्

तदनुसरणं वा

सैषा–आत्मपचनात्मिका–उपासना–कर्म्मैव

पञ्चमी

५

——०•——

( सोऽय–वर्त्तमानयुग –पञ्चम –कलियुगात्मक )

१–भूतशुक्रात्मिका वाक्
२–भूतक्षर
३–भूतार्थ
४–भूतवाक्

}—तदेतत्सर्वं–वागेव–भूताक्षर–एव–
"क्षर सर्वाणि भूतानि"

श्री

# "वर्त्तमानयुगानुगत-मौलिकोपासनामार्ग"

## चतुर्थ-प्रकरणान्तर्गत-पञ्चम-अवान्तर-प्रकरण

## ५



### ६०१-वर्त्तमानयुगानुगता उपासना-प्रसङ्ग से अनुप्राणित पञ्चविधयुगानुगत पञ्चविध-उपासनापर्वों का समष्ट्यात्मक स्वरूप-संस्मरण—

ज्ञानी भक्त से सम्बन्ध रखने वाली निर्गुण ब्रह्मोपासना, जिज्ञासा-लक्षण जिज्ञासु भक्त से सम्बन्ध रखने वाली सगुण-षोडशी-प्रजापत्युपासना [अक्षरोपासना अक्षरपरमेश्वरलक्षणा सर्वोङ्कारोपासना] पिपासा-लक्षण जिज्ञासु भक्त से सम्बन्ध रखने वाली सविकार-क्षरप्रजापत्युपासना [आत्मक्षरोपासना एकप्रजेश्वरलक्षणा उद्गीथोङ्कारोपासना किंवा प्रणवोङ्कारोपासना किंवा पर्वोङ्कारोपासना] अर्थार्थीभक्त से सम्बन्ध रखने वाली साधन-विराट् प्रजापत्युपासना इन चारों उपासनाओं का क्रमशः देवयुगानुगत-उपासनामार्ग वेदयुगा उपा० पुराणयुगा उपा० दर्शनयुगा उपा० इन चार प्रकरणों में विस्तार से निरूपण किया जाचुका है।

### ६०२-दुःखार्त्त मानव से अनुप्राणिता वर्त्तमानयुगानुगता उपासना का स्वरूप-दिग्दर्शन, एवं आर्त्तमानवानुबन्धी कतिपय-प्रश्न, तथा तत्समाधानोपक्रम—

अब एक उपासकवर्ग बच रहता है, और वह है 'आर्त्त— दुःखी' सांसारिक झगड़ों से संत्रस्त। 'अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः' के अनुसार अज्ञानजनित मोह से इस का स्वाभाविक ज्ञान-प्रकाश अभिभूत रहता है। जब ज्ञान का उदय नहीं तो ज्ञानजिज्ञासा, ज्ञानपिपासा को कहाँ अवसर। अपरञ्च ऐसे मुग्धजन आर्थिकष्ट से अर्थार्थी बने रहते हैं। परन्तु मोहवश ये अभिलषित अर्थसिद्धि-साधक विराडुपासनामार्ग में भी प्रवृत्त नहीं होसकते। परमार्थ की गर्त में गिरता हुआ स्वार्थसाधक सत्त्वमहिमरूप कर्ममार्ग, स्वार्थसाधक किन्तु समष्टि-विराडुपासनात्मक कामनामय बहुकर्म, स्वार्थसाधक किन्तु पर्वविराडुपासनात्मक वैज-सिद्धिमार्ग, एवं सार्थसाधक पर्वविराडुपासनात्मक किंतु अद्वैत शान्तिमार्ग, विराडुपासना से सम्बन्ध रखने वाले ये चारों ही मार्ग इस आर्त-मूढ-अज्ञानी वस्तु नामधारी व्यक्ति के लिए एकप्रकार से असम्भव से ही बने हुए हैं। इस के अभ्युदय का क्या उपाय? आर्त मनुष्य में किन उपायों से भक्तिबीज का वपन होसकता है?, किन उपायों से उसे इस ओर आकर्षित किया जासकता है?, प्रस्तुत प्रकरण इन्हीं कुछ एक प्रश्नों के समाधान के लिए प्रवृत्त हुआ है।

## ३९–पुराणशास्त्र से अनुप्राणिता उपासना के सम्बन्ध में तत्त्वविमर्श, एवं भ्रान्तों की भ्रान्ति का निराकरण-प्रयास—

हाँ यदि पुराणशास्त्र केवल अवतार प्रतिमा-सिद्धि आदि–उपासनाओं के निरूपण पर ही अपना वक्तव्य समाप्त कर देता वेद की भाँति परात्पर–पुरुषादि सम्बन्धिनी निर्गुण वैराग्य ज्ञानादि भक्तियों का निरूपण न करता इनकी श्रेष्ठता सिद्ध न करता तो अवश्य ही यह शास्त्र एक अपूर्ण शास्त्र रह जाता। परन्तु हम देखते हैं कि उपासनामार्ग के सम्बन्ध में वेदशास्त्रने विशेषतः वेदशास्त्र के अन्तिम पर्वरूप उपनिषत् ने एवं तदनुगामिनी स्मार्ती गीतोपनिषत् ने जिन भेदियों का स्पष्टीकरण किया है पुराण में उन सब का ज्यों का त्यों स्पष्टीकरण मिलता है। उदाहरण के लिए लोक में विशेषरूप से प्रचलित श्रीमद्भागवत पुराण को ही लीजिए।

## ४० भक्तिपथक्षेत्र में षट्त्रिंशद्विध ( ३६ ) पुराणोपपुराणों के समतुलन में श्रीमद्भागवत का ही प्राधान्य—

और किसी पुराण का नामोल्लेख न कर भागवत पुराण को ही इस प्रकरण में मुख्य स्थान क्यों दिया ?, इसमें भी कुछ रहस्य है। यों तो सभी पुराणों में इतर विषयों के साथ साथ भक्ति एवं उपास्य ईश्वरविषय का निरूपण हुआ है। परन्तु भक्तिवाद के सम्बन्ध में श्रीमद्भागवत सब पुराणों से आगे निकल गया है। यही कारण है कि १८ पुराण १८ उपपुराण इन ३६ पुराणों से भागवत पुराण स्वतन्त्र है। कहा जाता है कि–व्यासदेवने संहिता ब्रह्मसूत्र ३६ पुराणोपपुराणादि का संकलन करके भी आत्मतुष्टि का अनुभव नहीं किया। अन्त में जब उन्होंने श्रीमद्भागवत का उसकी भी रासपञ्चाध्यायी का निर्माण किया तब कहीं व्यास के भागवत हृदय को पूर्ण शान्ति मिली।

## ४१ श्रीभागवत के पारिभाषिक–'भागवत' नाम का पारिभाषिक–स्वरूप-समन्वय—

पुराणमर्यादा के अनुसार भागवत में पौराणिक १८ विषयों का तो निरूपण हुआ ही है परन्तु प्रधानतया ईश्वरस्वरूप भगवन्माया भगवद्भक्ति इन तीन विषयों का ही उपबृंहण हुआ है। ईश्वर भी भगवान् हैं ईश्वरमाया भी भगवान् की चित्शक्ति बनती हुई भगवद्रूपा है एवं भगवद्भक्ति (ज्ञानवैराग्ययुक्त) भी भगवद्रूपा ही है। इन भगवत्ता के सम्बन्ध से ही यह ही ग्रन्थ 'भागवत' कहलाया है। भक्ति मायामय भगवान् की ही सम्पत् है एवं भागवत इस विषय का स्पष्टीकरण करने वाला मुख्य ग्रन्थ है अतएव भक्तिप्रकरण के सम्बन्ध में और किसी पुराण को आगे न करते हुए हमने भागवत को ही मुख्य मान लिया है।

## ४२–भक्तिपुत्र वैराग्य एवं ज्ञान का कलौ युग वार्द्धक्य एवं भक्ति का करुणविलाप—

भागवत ज्ञानवैराग्ययुक्त भक्तिमार्ग का ही ग्रन्थ है इस सम्बन्ध में सबसे बड़ा प्रमाण-भागवतमाहात्म्य ही है। आरम्भ में ही नारद यह बतलाते हैं कि मैंने घूमते घूमते यमुनातट पर एक बड़ा आश्चर्य देखा। देखा कि एक–तरुणी स्त्री खिन्नमना बन कर रुदन कर रही है। और दो सम्पूर्ण जर्जरकाय तन हुए वृद्धावस्था में उसके समीप पड़े हुए हैं। वह उन दोनों की परिचर्या कर रही है साथ ही चारों ओर

सात्त्विका भगवद्भक्ता ये मुक्तावधिकारिणः ॥
भवान्तसम्भवा दैवात् तेषामर्थे निरूप्यते ॥१॥
वेदा, श्रीकृष्णवाक्यानि, व्याससूत्राणि चैव हि ।
समाधिभाषा व्यासस्य प्रमाणं तच्चतुष्टयम् ॥२॥
लौकिकी, चान्यभाषा च समाधे पोषिकेतु तु ॥३।'

४६–पौराणिक–दृष्टिकोण के अभिव्यञ्जक कतिपय सन्दर्भ—

हाँ तो कहना यह था कि पुराणने युगधर्मानुसार भक्तिमार्गों का श्रेणि-विभाग करते हुए ज्ञानवैराग्य-युत भक्तिमार्ग की ही श्रेष्ठता सिद्ध की है। दूसरे शब्दों में–उसने बुद्धियोगपक्ष का ही समर्थन किया है। यही नहीं, एक स्थान पर तो स्पष्ट शब्दों में उसने प्रतिमापूजन को सामान्य अधिकारियों की ही वस्तु मान लिया है। विशेष विस्तार का अवसर नहीं है। केवल कुछ एक वचन ही उद्धृत कर दिए जाते हैं जिन के आधार पर पाठक स्वयं ही यह निर्णय करलेंगे कि पुराण का वास्तविक दृष्टिकोण क्या है—

## ४७ [१]–निगु णाव्ययोपासनात्मक ( वैराग्यमय अद्वैतलक्षण-सर्वश्रेष्ठ) भक्तिमार्ग (बुद्धियोग)—

१–तमस्मिन् प्रत्यगात्मानं धिया योगप्रवृत्तया ।
भक्त्या विरक्त्या ज्ञानेन विविच्यात्मनि चिन्तयेत् ॥ (३।२६।७२।)

२–प्रकृतिस्थोऽपि पुरुषो नाज्यते प्राकृतैर्गुणैः ।
अविकारादकर्तृत्वान्निर्गुणत्वाज्जलार्कवत् ॥ (३।२७।१।) — ।

३–यदैवमध्यात्मरतः कालेन बहुजन्मना ।
सर्वत्र जातवैराग्य आब्रह्मभुवनान्मुनिः ॥ (३।२७।२७।) ।

४ मद्भक्तः प्रतिबुद्धार्थो मत्प्रसादेन भूयसा ।
निःश्रेयसं स्वसंस्थानं कैवल्याख्यं मदाश्रयम् ॥ (३।२७।२८।)

५–प्राप्नोतीहाञ्जसा धीरः स्वदृशाच्छिन्नसंशयः ।
यद्गत्वा न निवर्तेत योगी लिङ्गाद्विनिर्गमे ॥ (३।२७।२६।) ।

६–यदा न योगोपचितासु चेतो–
मायासु सिद्धस्य विषज्जतेऽङ्ग ।
अनन्यहेतुष्वथ मे गतिः स्यात्–
आत्यन्तिकी यत्र न मृत्युहासः ॥ (३।२७।३०।) ।

—अनादित्वान्निर्गुणत्वात् परमात्मायमव्ययः ।
शरीरस्थोऽपि कौन्तेय ! न करोति, न लिप्यते ॥ ( गीता )

७—लक्षणं भक्तियोगस्य निर्गुणस्य ह्युदाहृतम् ।
अहैतुक्यव्यवहिता या भक्तिः पुरुषोत्तमे ॥ (३।२९।१२) ।
८—स एव भक्तियोगाख्य आत्यन्तिक उदाहृतः ।
येनातिव्रज्य त्रिगुणं मद्भावायोपपद्यते ॥ (३।२९।१४) ।

९

---

## ४८—निर्गुणान्ययोपासनात्मकस्य बुद्धियोगमार्गस्य सर्वोत्कर्षसूचनार्थं प्रतिमोपासनाया —अवरत्त्वनिरूपणम् —

१—अहं सर्वेषु भूतेषु भूतात्मावस्थितः सदा ।
तमवज्ञाय मां मर्त्यः कुरुतेऽर्चाविडम्बनम् ॥
२—यो मां सर्वेषु भूतेषु सन्तमात्मानमीश्वरम् * ।
हित्वार्चां भजते मौढ्याद् भस्मन्येव जुहोति सः ॥
३—द्विषतः परकाये मां मानिनो भिन्नदर्शिनः ।
भूतेषु बद्धवैरस्य न मनः शान्तिमृच्छति ॥
४—अहमुच्चावचैर्द्रव्यैः क्रिययोत्पन्नयानघे ।
नैव तुष्येऽर्चितोऽर्चायां भूतग्रामावमानिनः ॥
५—अर्चादावर्चयेत्तावदीश्वरं मां स्वकर्मकृत् ।
यावन्न वेद स्वहृदि सर्वभूतेष्ववस्थितम् ॥
६—आत्मनश्च परस्यापि यः करोत्यन्तरोदरम् ।
तस्य भिन्नदृशो मृत्युर्विदधे भयमुल्बणम् ॥
—३।२९।२१ से २६ पर्य्यन्त ।

---

* यह सुना गया है कि, अज्ञानवशात् शास्त्रार्थ में प्रवृत्त होने वाले सनातनियों, एवं आर्य्यसमाजियों में ऐसे श्लोकों के द्वारा ही स्वार्थसिद्धि की वृथा चेष्टा की जाती है । अवश्य ही यह देश का दुर्भाग्य है कि आज हमारा वैदिक-जगत् सर्वथा ही निर्बल बन चुका है । विचार किस पद्धति से करना चाहिए ?, पूर्वापर की संगति से शास्त्रीय वचनों का क्या मर्म्म निकलता है ?, यह दृष्टि आज सर्वथा उच्छिन्न होचुकी है । यदि कोई "[illegible]" से प्रतिमापूजन के खण्डन का अभिमान करता है तो कोई उक्त पुण्यवचन का मर्म्म न समझ कर प्रतिमापूजन का खण्डन करता है । विधि की यह कैसी विडम्बना है ? ।

# ४६-(२)—सगुण-षोडशीप्रजापत्युपासनात्मक-(भक्तिमय-द्वैतलक्षण) भक्तिमार्ग—( भक्तियोग )

१-मामेकमेव शरणमात्मानं सर्वदेहिनाम् ।
याहि सर्वात्मभावेन मया स्या ह्यकुतोभय ॥ (११।१२।१५) ।

२-यस्मिन्निदं प्रोतमशेषमोतं पटो यथा तन्तुवितानसंस्थः ।
स एष संसारतरुः पुराणः कर्मात्मकः पुष्पफले प्रसूते ॥ (११।१२।२१) ।

३-द्वे अस्य बीजे शतमूलस्त्रिनालः पञ्चस्कन्धः पञ्चरसप्रसूतिः ।
दशैकशाखो द्विसुपर्णनीडस्त्रिवल्कलो द्विफलोऽर्कप्रविष्टः ॥ (११।१२।२२) ।

४-अदन्ति चैकं फलमस्य गृध्रा ग्रामेचरा एकमरण्यवासाः ।
हंसा य एकं बहुरूपमिज्यैर्मायामयं वेद स वेद वेदम् ॥ (११।१२।२३) ।

५-एवं गुरूपासनयैकभक्त्या विद्याकुठारेण शितेन धीरः ।
विवृश्च्य जीवाशयमप्रमत्तः सम्पद्य चात्मानमथ त्यजास्त्रम् ॥ (११।१२।२४) ।

६-मनसा वचसा दृष्ट्या गृह्यतेऽन्यैरपीन्द्रियैः ।
अहमेव न मत्तोऽन्यदिति बुध्यध्वमञ्जसा ॥ (११।१३।२४) ।

७ एवं विमृश्य गुणतो मनसस्त्र्यवस्था—
म मायया मयि कृता इति निश्चितार्थाः ।
संछिद्य हार्दमनुमानसदुक्तितीक्ष्ण—
ज्ञानासिना भजत माखिलसंशयाधिम् ॥ (११।१३।३३) ।

८-न साधयति मां योगो न सांख्यं धर्म्म उद्धव ! ।
न स्वाध्यायस्तपस्त्यागो यथाभक्तिर्ममोर्जिता ॥ (११।१४।२०) ।

६-वाग्गद्गदा द्रवते यस्य चित्तं रुदत्यभीक्ष्णं हसति क्वचिच्च ।
विलज्ज उद्गायति नृत्यते च मद्भक्तियुक्तो भुवनं पुनाति ॥(११।१४।२४)।

१०-विषयान् ध्यायतश्चित्तं विषयेषु विषज्जते ।
मामनुस्मरतश्चित्तं मय्येव प्रविलीयते ॥ (११।१४।२७) ।

११ तस्मादसदभिध्यानं यथा स्वप्नमनोरथम् ।
हित्वा मयि समाधत्स्व मनो मद्भावभावितम् ॥ (११।१४।२८) ।

२

## ५०-[३]-सविकार-यज्ञप्रजापत्युपासनात्मक-( कर्म्ममय-द्वैतलक्षण ) भक्तिमार्ग-( कर्म्मयोग )।

१-यावत्र जायेत परावरेऽस्मिन् विश्वेश्वरे द्रष्टरि भक्तियोगः।
तावत्स्थवीयः पुरुषस्य रूपं क्रियावसाने प्रयतः स्मरेत ॥ (२।२।१४)।

२-एतावानेव यजतामिह निःश्रेयसोदयः।
भगवत्यचलो भावो यद्भागवतसङ्गतः ॥ (२।३।११)।

३-अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः।
तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥ (२।३।१०)।

४-कर्म्म प्रवृत्तं च निवृत्तमप्यृतं वदे विभज्योभयलिङ्गमाश्रितम्।
विरोधि यद्यौगपदैककर्त्तरि द्वयं तथा ब्रह्मणि कर्म्म नच्छति ॥ (४।४।२०)

५-राज्यकामो मनून् देवान् निर्ऋतिं त्वभिचरन् यजेत्।
कामकामो यजेत् सोममकामः पुरुषं परम् ॥ (२।३।९)।

३

---

## ५१-(४)-सविकार-यज्ञप्रजापत्युपासनात्मक-( ज्ञानमय-द्वैतलक्षण ) भक्तिमार्ग ( ज्ञानयोग )

१-अकर्त्तुः कर्म्मबन्धोऽयं पुरुषस्य यदाश्रयः।
गुणेषु सत्सु प्रकृतेः कैवल्यं तेष्वतः क्रमम् ? (३।२७।१९)

२-ज्ञानेन दृष्टतत्त्वेन वैराग्येण बलीयसा।
तपोयुक्तेन योगेन तीव्रेणात्मसमाधिना ॥ (३।२७।२२)।

३-प्रकृतिः पुरुषस्येह दह्यमाना त्वहर्निशम्।
तिरोभवित्री शनकैरग्नेर्योनिरिवारणिः ॥ (३।२७।२३)।

४-अतएव शनैश्चित्तं प्रसक्तमसतां पथि।
भक्तियोगेन तीव्रेण विरक्त्या च नयेद्वशम् ॥ (३।२७।५)।

५–यदैवमध्यात्मरत कालेन बहुजन्मना ।
सर्वत्र जातवैराग्य आ ब्रह्मभुवनान्मुनि ॥ (३।२७।२७)।
६–प्राणस्य शोधयन्मार्गं पूरकुम्भकरेचकैः ।
प्रतिकूलेन वा चित्तं यथा स्थिरमचञ्चलम् ॥ (३।२८।६)।
७–मनोऽचिरात् स्याद्विरज जितश्वासस्य योगिन ।
वाय्वग्निभ्यां यथा लोहं ध्मातं त्यजति वै मलम् ॥ (३।२८।१०)।
८–यदा मनः स्वं विरजं योगेन सुसमाहितम् ।
काष्ठां भगवतो ध्यायेत् स्वनासाग्रावलोकन ॥ (३।२८।१२)।

४

५२-(५)–साञ्जन-विराट्प्रजापत्युपासनात्मक-(काम्यकर्म्ममय–द्वैतलक्षण) भक्तिमार्ग (इष्टयोग)—

१–ब्रह्मवर्चसकामस्तु यजेत ब्रह्मणस्पतिम् ।
इन्द्रमिन्द्रियकामस्तु प्रजाकाम प्रजापतीन् ॥
२–देवीं मायां तु श्रीकामस्तेजस्कामो विभावसुम् ।
वसुकामो वसून् रुद्रान् वीर्य्यकामोऽथ वीर्य्यवान् ॥
३ अन्नाद्यकामस्त्वदितिं स्वर्गकामोऽदितेः सुतान् ।
विश्वान् देवान् राज्यकाम साध्यान् संसाधको विशाम् ॥
४–आयुष्कामोऽश्विनौ देवौ पुष्टिकाम इलां यजेत् ।
प्रतिष्ठाकामः पुरुषो रोदसी लोकमातरौ ॥
५–रूपाभिकामो गन्धर्वान् स्त्रीकामोऽप्सरउर्वशीम् ।
आधिपत्यकामः सर्वेषां यजेत परमेष्ठिनम् ॥
६–यज्ञं यजेद्यशस्काम कोशकाम प्रचेतसम् ।
विद्याकामस्तु गिरिशं दाम्पत्यार्थ उमां सतीम् ॥
७–धर्मार्थमुत्तमश्लोकं तन्तुं तन्वन् पितॄन् यजेत् ।
रक्षाकाम पुण्यजनानोजस्कामो मरुद्गणान् ॥

८–राज्यकामो मनून् देवानिर्ऋतिं त्वभिचरन् यजेत् ।
कामकामो यजेत् सोमम् ॥

—श्रीमद्भागवत २।३।२ से ६ पर्य्यन्त

९ (१)–जिताशनो जितश्वासो जितसङ्गो जितेन्द्रिय ।
स्थूले भगवतो रूपे मन सधारयेद्धिया ॥

१० (२)–विशेषस्तस्य देहोऽयं स्थविष्ठश्च स्थवीयसाम् ।
यत्रेदं दृश्यते विश्वं भूतं भव्यं भवच्च सत् ॥

११ (३)–अण्डकोषे शरीरेऽस्मिन् सप्तावरणसंयुते ।
वैराजः पुरुषो योऽसौ भगवान् धारणाश्रय ॥

—२।१। २४।२५।

१२ (४)–इयानसावीश्वरविग्रहस्य य संनिवेश कथितो मया ते ।
संधायतेऽस्मिन् वपुषि स्थविष्ठे मन स्वबुद्ध्या न यतोऽस्ति किञ्चित् ॥

१३ (५)–स सर्वधीवृत्त्यनुभूतसर्व आत्मा यथा स्वप्नजनेक्षितैकः ।
त सत्यमानन्दनिधिं भजेत नान्यत्र सज्जेद्यत आत्मपातः ॥

—।१।३८,३९,।

५

५.३–(६)–सावरण विश्वप्रजापत्युपासनात्मक–(काममय-द्वैतलक्षण) भक्तिमार्ग–[कामयोग]—

क–१–देवयोनिनिबन्धना सिद्ध्युपासना–विश्वोपासना—

१–जितेन्द्रियस्य युक्तस्य जितश्वासस्य योगिनः ।
मयि धारयतश्चेत उपतिष्ठन्ति सिद्धयः ॥ (११।१५।१)

२–सिद्धयोऽष्टादश प्रोक्ता धारणायोगपारगैः ।
तासामष्टौ मत्प्रधाना दशैव गुणहेतवः ॥ (११।१५।३) ।

३–यथामामपि सिद्धीनां हेतु पतिरहं प्रभु ।
अहं योगस्य सांख्यस्य धर्मस्य ब्रह्मवादिनाम् ॥ (११।१५।३५) ।

—१—

## ख-२-मनुष्य-पशु-पक्षी-कीटादि निबन्धना-उपासना [विश्वोपासना]

१-यद्यदिष्टतमं लोके यच्चातिप्रियमात्मनः ।
तत्तन्निवेदयेन्मह्यं तदानन्त्याय कल्पते ॥ (११।११।४१)
२-सूर्य्योऽग्निर्ब्राह्मणो गावो वैष्णवः खं मरुज्जलम् ।
भूरात्मा सर्वभूतानि भद्र पूजापदानि मे ॥ (११।११।४२)
३-सूर्य्ये तु विद्यया त्रय्या हविषाग्नौ यजेत माम् ।
आतिथ्येन तु विप्राग्र्ये गोष्वङ्ग यवसादिना (११।११।४३) ।
४-वैष्णवे बन्धुसत्कृत्या हृदि खे ध्याननिष्ठया ।
वायौ मुख्यधिया तोये द्रव्यैस्तोयपुरस्कृतैः ॥ (११।११।४४)
५ स्थण्डिले मन्त्रहृदयैर्भोगैरात्मानमात्मनि ।
क्षेत्रज्ञं सर्वभूतेषु समत्वेन यजेत माम् ॥ ( ११।११।४५ ) ।
६-धिष्ण्येष्वित्येषु मद्रूपं शङ्खचक्रगदाम्बुजैः ।
युक्तं चतुर्भुजं शान्तं ध्यायन्नर्चेत समाहितः ॥ (११।११।४६)
७-मल्लिङ्गमद्भक्तजनदर्शनस्पर्शनार्चनम् ।
परिचर्य्या स्तुतिः प्रह्वगुणकर्म्मानुकीर्त्तनम् ॥(११।११।३४)
८-मत्कथाश्रवणे श्रद्धा मदनुध्यानमुद्धव ।।
सर्वलाभोपहरणं दास्येनात्मनिवेदनम् ॥ (११।११।३५)
९-गीतताण्डववादित्रगोष्ठीभिर्मद्गृहोत्सवः ।
मज्जन्मकर्म्मकथनं मम पर्वानुमोदनम् ॥ (११।११।३६) ।
१०-यात्रा बलिविधानं च सर्ववार्षिकपर्वसु ।
वैदिकी तान्त्रिकी दीक्षा मदीयव्रतधारणम् ॥ (११।११।३७) ॥
११-ममार्चास्थापने श्रद्धा स्वतः संहत्य चोद्यमः ।
उद्यानोपवनाक्रीडपुरमन्दिरकर्म्माणि ॥ (११।११।३८) ।
१२-सम्मार्जनोपलेपाभ्यां सेकमण्डलवर्त्तनैः ।
गृहशुश्रूषणं मम दासवद्यदमायया ॥ (११।११।३९) ।

१३—अमानित्वमदम्भित्वं कृतस्यापरिकीर्तनम् ।
अपि दीपावलोकं मे नोपयुञ्ज्यान्निवेदितम् ॥ (११।११।४०) ।
१४—नामसंकीर्तनं यस्य सर्वपापप्रणाशनम् ।
प्रणामो दुःखशमनस्तं नमामि हरिं परम् ॥ (१२।१३।२३) ।



## ५४-युगधर्म्मभेद-निबन्धन-भक्तिमार्ग-स्वरूप—

### कृतयुगे—

१—आदौ कृतयुगे वर्णो नृणां हंस इति स्मृतः ।
कृतकृत्याः प्रजा जात्या तस्मात् कृतयुगं विदुः ॥ (११।१७।१०)
२—वेदः प्रणव एवाग्रे धर्म्मोऽहं वृषरूपधृक् ।
उपासते तपोनिष्ठा हंसं मां मुक्तकिल्बिषाः ॥ (११।१७।११)



### त्रेतायुगे च—

### द्वापरयुगे—

३—त्रेतायुगे महाभाग ! प्राणान्मे हृदयात्त्रयी ।
विद्या प्रादुरभूत्तस्या अहमासं त्रिवृन्मखः ॥ (११।१७।१२)
४—विप्रक्षत्रियविट् शूद्रा मुखबाहूरुपादजाः ।
वैराजात् पुरुषाज्जाता य आत्माचारलक्षणाः ।



### कलियुगे—

५—एकाकारं कलिं दृष्ट्वा सारवत् सारनीरसम् ।
विष्णुरातः स्थापितवान् कलिजानां सुखाय च ॥
६ कुकर्म्माचरणात् सारं सर्वतो निर्गतोऽधुना ।
पदार्थाः संस्थिता भूमौ बीजहीनास्तुषा यथा ॥
७—विप्रैर्भागवती वार्त्ता गेहे गेहे जने जने ।
कारिता कणलोभेन कथासारस्ततो गतः ॥

८–कामक्रोधमदालोभतृष्णाव्याकुलचेतसः ।
तेऽपि तिष्ठन्ति तपसि तपः सारस्ततो गतः ॥
९–मनसश्चाजयाल्लोभदम्भात्पाखण्डभयात् ।
शास्त्रानभ्यसनाच्चैव ध्यानयोगफलं गतम् ॥
१०–असुप्रभृतिकर्माणो नास्तिका रौरवा जनाः ।
तेऽपि तिष्ठन्ति तीर्थेषु तीर्थसारस्ततो गतः ॥
११–परिडतास्तु कलत्रेण रमन्ते महिषा इव ।
पुत्रस्योत्पादने दक्षा अदक्षा मुक्तिसाधने ॥
१२–न हि वैष्णवता कुत्र सम्प्रदायपुरःसरा ।
एवं प्रलयतां प्राप्तो वस्तुसारः स्थले स्थले ॥
१३–अयं तु युगधर्मो हि वर्तते कस्य दूषणम् ।
अतस्तु पुण्डरीकाक्षः सहते निकटे स्थितः ॥

---

५५–पौराणिक-उद्धरणों से अनुप्राणित भक्तिमार्ग का स्वरूपसमन्वय, एवं वर्तमानयुगे तदुपासना की भी स्वरूप-विच्युति का दुःखपूर्ण इतिवृत्त—

उक्त पौराणिक उद्धरणों से यह तो सर्वथा स्पष्ट ही है कि कलहमूलक कलियुग में प्रचलित भक्तिमार्ग अपनी ज्ञान वैराग्य–तप–प्रणिधान आदि मौलिक सम्पत्तियों से वञ्चित हो ही गया है साथ ही प्रतिमा-पूजन नामस्मरण गुरूपासन आदि भक्ति के जो रूप [ विरक्तप्राप्स्युपासनारूप ] विशेषरूप से कलियुग के लिए ही विहित हुए हैं उन का स्वरूप भी एकप्रकार से लुप्तप्राय ही बन चुका है। प्रतिमापूजन ने स्वार्थ-सिद्धि का, नामस्मरण ने लोकख्याति का, गुरूपासना ने साम्प्रदायिक रूढिवादमूलक व्यक्तिपूजन का आसन ग्रहण कर लिया है। साधन ने साध्य का बाना पहिन लिया है। यदि इन्हीं कदाचारों से देश में प्रतिमापूजन के विरोधी उत्पन्न होजायँ तो इसमें इन विरोधियों का कोई दोष नहीं माना जासकता। और यह भी निर्विवाद है कि, यदि प्रतिमापूजन का यही अर्थ है तो ऐसे प्रतिमापूजन का शास्त्र में तो विधान भी नहीं है।

५६–उपासनामार्ग के सम्बन्ध में अनिवार्य्यरूपेण अपेक्षित माध्यस्थ्य का स्वरूप-समन्वय–

शास्त्र किस लक्ष्य से प्रतिमापूजन का विधान करता है ?, इस प्रश्न की आलोचना तो पाठक आगे के उपासनाभेदों में देखेंगे। यहां इस सम्बन्ध में केवल यही जान लेना पर्याप्त होगा कि निर्गुण–निष्प्रपञ्च–निराकार अतएव व्यापक आत्मतत्त्व के साथ तन्मयभाव प्राप्त करने के लिए किसी सगुण सर्वदृश्योपलम्भ साकार, अतएव परिच्छिन्न विग्रहमूर्ति का माध्यमिकरूपेण ( मन लगाने के लिए ) आश्रय लेना ही प्रतिमापूजन है। बिना इस माध्यमिक के उपासना में कभी सफलता नहीं मिल सकती।

## ५७–ज्ञान-कर्म्म-उपासना-नामक तीनों हीं पर्वों में अनिवार्य्यरूपेण अपेक्षित मध्यस्थ 'भूतभावों' का स्वरूप दिग्दर्शन, एवं तत्सम्बन्ध में सर्वथा अपेक्षित शब्दप्रमाण का संस्मरण—

न केवल उपासना ही, अपितु ज्ञानकाण्ड एवं कर्म्मकाण्ड में भी हमें लक्ष्यसिद्धि के लिए आरम्भ में भौतिक द्रव्यों को ही माध्यम बनाना पड़ता है। ज्ञान का उदय भूत द्रव्यों के समाश्रय पर ही निर्भर है। एवमेव कर्म्मसिद्धि भी भौतिक पदार्थों के आश्रय की ही अपेक्षा रखती है। निर्विकल्पक ज्ञान भूतविरहित कर्म्म प्रतिमानिरपेक्ष उपासना तीनों ही साधनाकोटि में सर्वथा निरर्थक हैं। इसप्रकार बिना प्रतिमा-माध्यम के भारतीय महर्षियों की शास्त्रीया सौम्यसी एवं लौकिकी सौम्यसी कर्म्म समन्वित नहीं होसकती। प्रश्न है— प्रमाणवाद का। और प्रश्न आवश्यक भी है जबकि निम्न लिखित आदेश हमें अपने शास्त्र-सम्मत मार्गों के निर्णय के सम्बन्ध में शास्त्रप्रमाण की आवश्यकता की ओर ही आकर्षित कर रहे हैं। देखिए!

१–"तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्यव्यवस्थितौ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तं कर्म्म कर्तुमिहार्हसि" ॥
२–"शब्दप्रमाणका वयं यच्छब्द आह तदस्माकं प्रमाणम्"।
३– चोदनालक्षणोऽर्थो धर्म्म इत्याह जैमिनिः।
न भवेच्चोदना यत्र सोऽधर्म्म इति निश्चितः ॥
४ 'प्रमाणतोऽर्थप्रतिपत्तौ प्रवृत्तिसामर्थ्यादर्थवत् प्रमाणम्'।

## ५८–आर्य्यसमाज की मान्यता से अनुप्राणित चतुःसंहितात्मक वेदशास्त्र, और तत्सम्बन्ध में किञ्चिद् आवेदन—

प्रमाण अपेक्षित है प्रतिमापूजन के विधान के सम्बन्ध में। और वह प्रमाण होना चाहिए शास्त्रीय। शास्त्र एक नहीं अनेक हैं। किन शास्त्रों के प्रमाण से प्रमाणभक्त तुष्ट होसकेंगे ?, यह भी एक आवश्यक प्रश्न है। यदि प्रश्नकर्त्ता का यह आग्रह हो कि हमें इस सम्बन्ध में केवल उस वेदशास्त्र का ही प्रमाण चाहिए, जिसकी ऋक् यजुः, साम अथर्व नाम की चार संहिताएँ प्रसिद्ध एवं आर्य्यजगत् में प्रचलित हैं। ऐसे प्रमाण की अपेक्षा रखने वाले का अभिप्राय यही है कि अपौरुषेयवेद की केवल चार ही संहिताएँ हैं जिन्हें कि आर्य्यसमाज के प्रवर्त्तक आचार्य एवं तदनुगामी सामाजिक विद्वान् वेद नाम से व्यवहृत करते हैं। एवं जिनकी कि दृष्टि में इतर ११२७ वेदशाखाएँ ११३१ ब्राह्मणग्रन्थ ११३१ आरण्यकग्रन्थ ११३१ उपनिषद्ग्रन्थ साक्षात् वेद न होकर वेद के व्याख्यानग्रन्थमात्र ही हैं।

## ५९–प्रतिमापूजन की अवैदिकता से अनुप्राणिता अविचारितरमणीया विधा

इसप्रकार अपौरुषेय वेद के चतुर्वेद भी ही चार मानने का अभिमान करने वाले महाशय ही हमारे सामने यह प्रश्न रखते हैं कि अवश्य इन चार संहिताओं के मन्त्रों के द्वारा पाषाणादि की प्रतिमाओं का

## ६४–सर्वथा विभक्त 'विद्याशास्त्र' एवं 'धर्म्मशास्त्र,' तथा तन्निबन्धन 'ज्ञातव्य,' और 'कर्त्तव्य' वेद का संस्मरण—

भारतीयशास्त्र को विद्याशास्त्र एवं धर्म्मशास्त्र भेद से दो भागों में विभक्त माना गया है। धर्म्म का मौलिक रहस्य बतलाने वाला शास्त्र विद्याशास्त्र है एवं मौलिक रहस्यों के आधार पर प्रतिष्ठित कर्त्तव्याकर्त्तव्यता–निरूपक शास्त्र धर्म्मशास्त्र है। हमें क्या करना चाहिए, क्या नहीं करना चाहिए इस कर्त्तव्याकर्त्तव्य–धर्म्मबन्ध की (आदेशनावाक्यों के द्वारा) व्यवस्था करने वाला शास्त्र धर्म्मशास्त्र है एवं 'क्यों करना चाहिए क्यों नहीं करना चाहिए?' इस क्यों का (रहस्यविज्ञान के द्वारा) समाधान करने वाला शास्त्र विद्याशास्त्र कहलाता है।

## ६५–विद्या-उपनिषत् एवं श्रद्धा से समन्वित कर्म्म की वीर्य्यवत्ता का स्वरूप-समन्वय, तथा 'विद्या धर्म्मेण शोभते' का संस्मरण—

विद्या का केवल सम्यग्ज्ञान एवं सम्यग्ज्ञान से सम्बन्ध है एवं धर्म्म का सम्यक् आचरण से सम्बन्ध है। जानना विद्या है करना धर्म्म है। सिद्धान्त विद्या है सिद्धान्तानुगमन धर्म्म है। यदि धर्म्म विद्याशून्य है तो 'अज्ञानेन प्रवृत्तस्य स्खलनं स्यात् पदे पदे' के अनुसार वह पतन का कारण बन जाता है। 'यदेव विद्ययोपनिषदा श्रद्धया करोति तदेव वीर्य्यवत्तरं भवति' इत्यादि श्रुति विद्यायुक्त धर्म्माचरण (कर्त्तव्यानुष्ठान) को ही वीर्य्यवत्तर बतला रही है। एवमेव यदि विद्या धर्म्मशून्य है तो वह निरर्थक है। 'ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः' इत्यादि श्रुति केवल विद्या को भी तुच्छ बतला रही है। विद्या (ज्ञान) की शोभा धर्म्म (आचरण) है– विद्या धर्म्मेण शोभते।

## ६६–विज्ञान-स्तुति-इतिहासात्मक ज्ञातव्य-वेदशास्त्र एवं कर्म्म-उपासना-ज्ञानात्मक कर्त्तव्य-वेदशास्त्र का तात्त्विक-स्वरूप-संस्मरण—

इस कर्त्तव्यात्मक धर्म्मशास्त्र के आगे चलकर श्रुति स्मृति ये दो भेद हो जाते हैं। वैदिक ज्ञातव्य, एवं वैदिक कर्त्तव्य भेद से एक ही वेदशास्त्र दो भागों में विभक्त हो जाता है। विज्ञान स्तुति इतिहास ये तीन ज्ञातव्य विषय हैं। एक संहितात्मक मन्त्रवेद में इन्हीं तीनों ज्ञातव्य विषयों का निरूपण हुआ है। 'कर्म्म उपासना' ज्ञान (भौतिककर्म्म आध्यात्मिककर्म्म आध्यात्मिकब्रह्म) ये तीन कर्त्तव्य विषय हैं। ब्राह्मणात्मक वेद के विधि आरण्यक, उपनिषत् तीन भागों में क्रमशः इन तीन कर्त्तव्यमार्गों का निरूपण हुआ है। वैदिक कर्त्तव्य, एवं स्मार्त कर्त्तव्य में कर्त्तव्य दृष्टि से कोई विशेष अन्तर नहीं है। कर्त्तव्यात्मक वेदभाग में जिन कर्त्तव्यों का निरूपण हुआ है मन्वादि स्मृतियों में उन्हीं का स्पष्टीकरण किया है। विशेषता है निरूपणीया पद्धति–मात्र में।

## ६७–धर्म्मरहस्य–प्रतिपादक श्रुतिशास्त्र, एवं धर्म्माचरण–प्रतिपादक-स्मृतिशास्त्र, तथा तत्सम्बन्ध में राजर्षि मनु—

स्मृतिशास्त्र केवल कर्त्तव्याकर्त्तव्य के सम्बन्ध में विधि–निषेध कर के तटस्थ बैठ जाता है। वह इन कर्त्तव्यों का मौलिक रहस्य (विद्या) नहीं बतलाता। यही नहीं, यदि उसकी कोई उसकी आज्ञा के

सम्बन्ध में ऐसा ही क्यों करें ?' यह हेतु सामने रखने की धृष्टता कर बैठता है, तो पहिले तो सीधे शब्दों में यह—"धर्म्मं जिज्ञासमानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः" (यदि तुम धर्म्म का मौलिक रहस्य जानना है तो वेद का आश्रय लो) यह उत्तर देता है। यदि हेतुवादी दुराग्रह करने लगता है तो उसके मुख से निम्न लिखित उत्तर मिलता है कि —

> योऽवमन्येत ते मूले हेतुशास्त्राश्रयाद्द्विजः ।
> स साधुभिर्बहिष्कार्य्यो नास्तिको वेदनिन्दकः ॥
>
> —मनु

## ६८ 'विद्याशास्त्र' तथा 'धर्म्मशास्त्र' अभिधाओं का पारिभाषिक-स्वरूप-समन्वय—

उधर कर्त्तव्यात्मक (ब्राह्मण-आरण्यक-उपनिषद्रूप) वेदशास्त्र कर्त्तव्याकर्त्तव्य के सम्बन्ध में विधि-निषेध करता हुआ साथ साथ इनका मौलिक रहस्य (विद्या) भी बतलाता जाता है। प्रत्येक कर्म्म-उपासना-ज्ञानरूप कर्त्तव्य के साथ ही उसकी उपपत्ति प्रतिपादित है। अपनी इस विद्यासिद्ध विशेषता से ही आगे जाकर कर्त्तव्यात्मक सोपपत्तिक वेदरूप यह 'धर्म्मशास्त्र' विद्याशास्त्र नाम से प्रसिद्ध होगया है एवं केवल स्मृतिशास्त्र ही 'धर्म्मशास्त्र' नाम का अधिकारी बन रहा है।

## ६९–विशुद्ध विद्याशास्त्र, विद्यागर्भित धर्म्मशास्त्र, एवं विशुद्ध धर्म्मशास्त्र-भेदनिबन्धना शास्त्रत्रयी का पारिभाषिक स्वरूप-समन्वय—

निष्कर्ष यह निकला कि विद्याशास्त्र वेदशास्त्र है। इसके ज्ञातव्य-कर्त्तव्य-भेद से दो विभाग हैं। ज्ञातव्या विद्यात्रयी (विज्ञान-स्तुति-इतिहासत्रयी) का निरूपक संहितारूप मन्त्रभाग है। इसमें किसी भी कर्त्तव्यकर्म्म का निरूपण नहीं है। एवं कर्त्तव्यविद्यात्रयी (कर्म्म-उपासना-ज्ञानत्रयी) का निरूपक विधि-आरण्यक-उपनिषदात्मक ब्राह्मणभाग है। इसप्रकार "मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्" इस आर्षोक्ति से प्रमाणीकृत मन्त्रात्मक वेद विद्यात्मक बना हुआ है, ब्राह्मणात्मक वेद विद्यागर्भित धर्म्मात्मक बना हुआ है। धर्म्मात्मक वेदभाग के आधार पर प्रतिष्ठित दूसरे शब्दों में श्रौतधर्म्मों का प्रतिपद अनुसरण करने वाला विशुद्ध विधि निषेधात्मक स्मृतिशास्त्र विशुद्ध धर्म्मशास्त्र बना हुआ है। इस दृष्टि से प्रमाणभूत शास्त्र के –१– विशुद्ध विद्याशास्त्र –२–विद्यागर्भित-धर्म्मशास्त्र –३–विशुद्ध धर्म्मशास्त्र ये तीन भेद होजाते हैं। इन तीनों में से विशुद्ध धर्म्मशास्त्र (स्मृतिग्रन्थ) वह प्रामाणिक माना जाता है जिस का मूल विद्यागर्भित धर्म्मशास्त्र के किसी पर्व में (विधि आरण्यक एवं उपनिषत् में) एवं विशुद्ध विद्याशास्त्र में [संहिता में] प्रतिष्ठित रहता है। वेदशास्त्र से विरुद्ध धर्म्मशास्त्र सर्वथा उपेक्षणीय है जैसाकि निम्न लिखित आदेश से ही स्पष्ट है—

> या वेदबाह्याः स्मृतयो याश्च काश्च कुदृष्टयः ।
> सर्वास्ता निष्फलाः प्रेत्य तमोनिष्ठा हि ताः स्मृताः ॥

८६–पञ्चरुद्रात्मक सौर महादेव, एवं विद्रुद्रात्मिका रुद्रप्रजा का स्वरूप–समन्वय, तथा व्यक्त मूर्त्त मूर्त्ति भावानुबन्धी इन्द्रात्मक–शिव के औपासनिक स्वरूप का दिग्दर्शन–

भारत में इस देवत्रयी के स्वरूप–दिग्दर्शन से यही बतलाना है कि, तीनों में ब्रह्मा एक तटस्थदेवता हैं विष्णु और इन्द्रात्मक शिव देवता ही आगति–गति धर्म्म से सहस्रत्रयीरूप विश्व के सर्वेश्वर बन रहे हैं। जैसाकि 'इन्द्रश्च विष्णो यदपस्पृधेथां त्रेधा सहस्रं वितदैरयेथाम्' इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है। इन में यज्ञमूर्ति विष्णु अव्यक्त बनते हुए अनिरुक्त हैं, एवं मूलमूर्त्ति शिव व्यक्त बनते हुए निरुक्त हैं। अनिरुक्त विष्णु अमूर्त जगत् के संचालक हैं एवं व्यक्त शिव मूर्त्त जगत के संचालक हैं। मूर्त्ति (भौतिक दृश्य पदार्थ) मात्र दृश्य जगत् है एवं यह मृत्युप्रधान है। सूर्य्य से आरम्भ कर नीचे नीचे इसी मूर्त्तिलक्षण दृश्यमर्त्य विश्व का प्राधान्य है जैसाकि—'तपत् कियमार्भोचीनमादित्यात्–सर्व तन्मृत्युनाप्तम्' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से स्पष्ट है। इस का जय करने वाले वही मृत्युञ्जय महादेव हैं। मृत्युञ्जयरुद्र के पञ्च–विंश–भेद से दो रूप मान गए हैं। प्रत्यक्षदृष्ट ताम्र सूर्य्य पञ्चरुद्र है एवं सूर्य्य की अनन्तरश्मियाँ विंशरुद्र (रुद्रप्रजा) हैं जैसाकि–निम्नलिखित मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है—

> असौ यस्ताम्रो अरुण उत बभ्रुः सुमङ्गलः ।
> ये चैनं रुद्रा अभितो दिक्षु श्रिताः सहस्रशोऽवैषां हेड ईमहे ॥
> असौ योऽवसर्पति नीलग्रीवो विलोहितः ।
> उतैनं गोपा अदृश्रन्नदृश्रन्नुदहार्य्यः –स दृष्टो मृडयाति नः ॥

—यजुःसंहितायाम्

८७ ताम्र सुमङ्गल–नीलग्रीवादि–लक्षण त्र्यम्बक शिवतत्त्व, एवं उन के शिवशरीर, तथा घोरशरीर का पावन–संस्मरण—

'असौ ताम्र सुमङ्गल नीलग्रीव विलोहित रुद्र' इत्यादि शब्द रुद्र के व्यक्तीभाव का ही समर्थन कर रहे हैं। इस व्यक्त रुद्रतत्त्व का मौलिक स्वरूप है 'सावित्राग्नि'। इस अग्नितत्त्व के ही शिवशरीर घोरशरीर भेद से दो स्वरूप बन जाते हैं। जबतक अग्नि के साथ सोमाहुति का सम्बन्ध है तबतक तो इन्द्र देवता यज्ञरक्षक बनते हुए शिव बने रहते हैं। सोमाहुति के अवरुद्ध होजाने पर ये ही रुद्ररूप धारण करत हुए विध्वंसक बन जाते हैं। जैसाकि पौराणिक दक्ष–यज्ञविध्वंसाख्यान से स्पष्ट है।

८८ यज्ञियरुद्राग्निदेवता की शान्ततनु, एवं आहुतिनिरोधानुगता घोरतनु का संस्मरण–

शारीराग्नि को रुद्र समझिए। जबतक सायं प्रातः इस में सोमरूप अन्न की आहुति होती रहती है तबतक तो यज्ञिय रुद्राग्नि शान्त बना हुआ शारीरसंस्था की पूर्ण रूपों में शारीरयज्ञ की रक्षा करते रहता है। अन्नाहुति बन्द होजाने पर यही विशुद्ध घोररूप धारण करता हुआ विनाश का कारण बन जाता है। रुद्र के इन्हीं दोनों स्वरूपों को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

> या ते रुद्र शिवा तनूरघोराऽपापकाशिनी ।
> तया नस्तन्वा शन्तमया गिरिशन्ताभिचाकशीहि ॥

—यजुःसंहितायाम्

८६–श्रावणमास उपास्य शान्तशरीरी साम्बसदाशिव, एवं फाल्गुनमासे उपास्य घोर शरीरी रुद्रदेव का संस्मरण—

अग्निर्वा रुद्रः यदैते द्वे तन्वौ घोराऽन्या च शिवाऽन्या च'। घोरशरीर विशुद्ध अग्निमय बनकर संसार को संहारक बना रुद्र है। शिव-शरीर आपोमय बनता हुआ संसार का रक्षक बनता हुआ "साम्ब सदाशिव" है। पारमेष्ठ्य आप (सोम) के सम्बन्ध से यही साम्बसदाशिव है शिवस्वरूप में यही रुद्र है। श्रावणमास साम्बसदाशिव की उपासना का समय है एवं फाल्गुनमास रुद्रोपासनाकाल है। अस्तु, इस विस्तार क्रम को छोड़ कर प्रकृत का अनुसरण कीजिए।

९ –अवतारभावनिबन्धन अव्यक्त विष्णु एवं उपास्यभावानुबन्धी व्यक्त शिव का स्वरूप संस्मरण, तथा शिवोपासना की शाश्वतता का स्वरूप-समन्वय, और साम्प्रदायिक जगत् की अर्वाचीना वैष्णवी-उपासना का दिग्दर्शन—

अवतार का सम्बन्ध जहाँ अव्यक्त अनिरुक्त अमूर्त विष्णु से है वहाँ मूर्ति का सम्बन्ध व्यक्त निरुक्त मूर्त इन्द्रप्रधान शिवतत्त्व से है। इसी आधार पर भारतवर्ष में अवतार के सम्बन्ध में जहाँ विष्णु का यशोगान किया जाता है वहाँ प्रतिमापूजन के सम्बन्ध में शिवतत्त्व की ही प्रधानता की जाती है। यद्यपि यह ठीक है कि आज शिवप्रतिमा के स्थान में विष्णुप्रतिमा प्रधान बन गई है। परन्तु इस सम्बन्ध में हमें कहना पड़ेगा कि, वैष्णवसम्प्रदायों के प्रचार बाहुल्य ने ही शिवप्रतिमोपासनाभाव को शिथिल बनाया है। विगत शताब्दियों में प्रादुर्भूत श्रीरामानुज वल्लभ निम्बार्क, माध्व आदि साम्प्रदायिक आचार्यों के प्रचार-विशेष से ही विष्णुपूजन का भाव सर्वमान्य मान लिया गया है। वस्तुतः देखा जाय तो आदिकाल से (सत्ययुग से) आरम्भ कर सम्प्रदाययुग से पहिले पहिले पर्यन्त शिवपूजन ही प्रधान रहा है। और ऐसा होना स्वाभाविक भी है। क्योंकि मूलसंहिता में प्रतिमा अर्चन यजन पूजन आदि के सम्बन्ध में इन्द्रात्मक शिवतत्त्व का ही निरूपण उपलब्ध होता है। यही कारण है कि, सम्प्रदायाचार्यों को छोड़कर भारतवर्ष में जितने भी महापुरुष हुए हैं उन सबने प्रतिमोपासना के सम्बन्ध में शिवप्रतिमा को ही विशेष महत्त्व दिया है। स्वयं अवतारपुरुषों ने भी (भगवान् राम परशुरामादि ने भी) शिवपूजन का ही अनुगमन किया है। स्वयं ऋग्वेद काल भी इस पक्ष का समर्थक बन रहा है जैसाकि आगे जाकर स्पष्ट होगा।

निष्कर्ष यह हुआ कि, अवतार का प्रधान सम्बन्ध जहाँ विष्णु से है वहाँ प्रतिमापूजन का प्रधान सम्बन्ध (अग्निसोमगर्भित, अतएव शिव नाम से प्रसिद्ध) इन्द्र तत्त्व के साथ ही है। इस का सब से प्रबल प्रमाण यही है कि संहिताग्रन्थों में जहाँ जहाँ प्रतिमा शब्द प्रयुक्त हुआ है वहाँ वहाँ सर्वत्र वह एकमात्र इन्द्रतत्त्व से ही सम्बन्ध रखता है जैसाकि निम्न लिखित मन्त्रों से सर्वथा स्पष्ट है—

## ६२-(१)-संहिताभाग में प्रतिमापूजन के मौलिक-सूत्रात्मक-संस्मरण—

### १-ऋक्संहिता—

१ कासीत् प्रमा, प्रतिमा, किं निदानमाज्यं, किमासीत् परिधि क आसीत् ।
छन्द किमासीत् प्रउग किमुक्थं यद्देवा देवमयजन्त विश्वम् ॥
— ऋक्सं० १०।१३०।३। ।

(१)-जिस समय देवताओंने उस विराट्प्रजापति का यज्ञ के द्वारा यजन किया था उससमय यजन साधनभूत यज्ञ की प्रमा ( इयत्ता ) क्या थी यह प्रतिमा कौनसी थी जिसे निमित्त बनाकर हविःप्रदान किया गया ? । उसका निदान (मूलकारण) कौनथा ? परिधियाँ क्या थीं ? आज्य क्या था ? छन्द क्या था ?, प्रउग शस्त्र क्या थे । यज्ञपति इन्द्र की प्रतिमा ही यहाँ प्रतिमा शब्द से अभिप्रेत है । उस त्रैलोक्य-व्यापक इन्द्र प्रतिमा को लक्ष्य बना कर ही सौमदेवताओंने यज्ञकर्म के द्वारा विराट्प्रजापति की उपासना की थी । मन्त्रोक्त 'प्रतिमा' शब्द इन्द्र का वाचक है यह आगे के १०-१३०-४ । -११ ८, दोनो मन्त्रों से स्पष्ट है ।

२—अपादहस्तो अपृतन्यदिन्द्रमास्य वज्रमधि सानौ जघान ।
वृष्णो वध्रिः प्रतिमान बुभूषन् पुरुत्रा वृत्रो अशयद्व्यस्त ॥
—ऋक्० १।३२।७।

(२)-जिसप्रकार छिन्न अण्डकोषवाला एक हीनवीर्य्यपुरुष रेतःसेक में समर्थ ( अण्डयुक्त ) अन्य पुरुष के सादृश्य का वृथा अभिमान किया करता है एवमेव इन्द्र के वज्र से क्षतविक्षताङ्ग बने हुए, हस्तपादशून्य उस वृत्र नाम के असुरने एक ऐसे पुरुष के सादृश्य का वृथा अभिमान करते हुए, जो कि पुरुष हाथ पैर से प्रहार करने में समर्थ है इन्द्र से पुनः युद्ध करने की इच्छा प्रकट की ।

मन्त्र का यही अभिप्राय है कि मूढ वृत्र ने उस इन्द्र के साथ स्पर्द्धा करने की धृष्टता की जिस इन्द्र का कि प्रतिमान ( समकक्ष ) दूसरा नहीं है । जिस इन्द्र ने कि अपने वज्रप्रहारसे जिसे सर्वथा निर्वीर्य्य बना डाला है । यहाँ के "प्रतिमान" शब्द से हमें प्रतिमापूजन सिद्ध नहीं करना है अपितु यही बतलाना है कि 'प्रतिमान' शब्द यहाँ तुलनार्थ में प्रयुक्त हुआ है । जो अर्थ "न तस्य प्रतिमास्ति" के प्रतिमा शब्द का है वही अर्थ उक्त मन्त्र के प्रतिमान शब्द का है । साथ ही मन्त्र से यह भी ध्वनि निकल रही है कि इन्द्र का प्रतिमान अन्य नहीं है ।

३-अस्यमस्य पारे रजसो व्योमन स्वभूत्योजा अवसे धृषन्मनः ।
चकृषे भूमिं प्रतिमानमोजसोऽप स्वः परिभूरेष्या दिवम् ॥ ( १।५२।१२ )।

---

• इन सब मन्त्रों के उद्धरण से प्रकृत में केवल यही कहना है कि संहिताभाग में प्रतिमा प्रतिमान प्रतिमानानि शब्द इन्द्र के सम्बन्ध में ही प्रयुक्त हुए हैं । कारण-संहिताकाल में शिल्पात्मिका इन्द्रप्रतिमाएँ ही उपासनासिद्धि का कारण बनती थीं । आरम्भ में ये प्रतिमा सिद्धेन्द्राकार मायुर-इन्द्राकार की बनती थीं, आगे चल कर वैष्णवयुग में इन्होंने विष्णुरूप धारण कर लिया ।

४—गोजिता बाहू अमितक्रतु सिमः कर्मन् कर्मन्छतमूतिः खजङ्करः ।
अकल्प इन्द्रः प्रतिमानमोजसाथा जना वि ह्वयन्ते सिषासवः ॥ (१।१०२।६।) ।

५—त्रिविष्टि धातु प्रतिमानमोजसस्तिस्रो भूमीर्नृपते त्रीणि रोचना ।
अतीदं विश्वं भुवनं ववक्षिथा शत्रुरिन्द्र जनुषा सनादसि ॥ (१।१०२।८)

६—यस्माद्‌ ऋते विजयन्ते जनासो य युध्यमाना अवसे हवन्ते ।
यो विश्वस्य प्रतिमानं बभूव यो अच्युतच्युत्सजनास इन्द्र ॥ (२।१२।९) ।

७ स्वा सतः प्रतिमानं पुरोऽसमूर्विश्वा वेद जनिमा हन्ति शुष्णम् ।
प्रणो दिवः पदवीर्गव्यु-"रर्चन्" सखा सखीनमुञ्चदिरवद्यात् ॥ (३।३१।८) ।

८—किं स ऋधक्कृणवद्यं सहस्र मासो जभार शरदश्च पूर्वीः ।
नही न्वस्य प्रतिमानमस्त्यन्तर्जातेषूत ये जनित्वा ॥ (४।१८।४) ।

९—प्र तु त्विषुम्नस्य स्थविरस्य घृष्वेर्दिवो ररप्शे महिमा पृथिव्याः ।
नास्य शत्रुर्न प्रतिमानमस्ति न प्रतिष्ठिः पुरुमायस्य सह्योः ॥ (६।१८।१२) ।

१०—इन्द्रो दिवः प्रतिमानं पृथिव्या विश्वा वेद सवना हन्ति शुष्णम् ।
महीं चिद्द्यामातनोत् सूर्येण चास्कम्भ चित्कम्भनेन ॥ (१० ११ ।५) ।

११—वि सूर्यो मध्ये अमुचद्रथं दिवो विदद्दासाय प्रतिमानमार्यः ।
दृळ्हानि पिप्रोरसुरस्य मायिन इन्द्रो व्यास्यच्चकृवाँ ऋजिश्वना ॥ (१०।१३८।३)

१२—स्तुषेय्यं पुरुवर्पसमृभ्वमिनतममाप्त्यमाप्त्यानाम् ।
आ दर्षते शवसा सप्त दानून् प्र साक्षते प्रतिमानानि भूरि ॥ (१ ।१२ ।६) ।



## २-यजु संहिता—

१—मा हिंसीस्त्वं पवसा समङ्क्षि सहस्रस्य प्रतिमां विश्वरूपम् ।
परिवृङ्धि हरसा माभि मँस्थाः शतायुषं कृणुहि चीयमानः ॥ (यजुः १३।४१) ।

२—सहस्रस्य प्रमासि सहस्रस्य प्रतिमासि सहस्रस्योन्मासि ।
साहस्रोऽसि सहस्राय त्वा (१५।६५) ।



प्राकारों के अधिकारी-भेद से अनेकरूप होसकते हैं। एवं अधिकारी के भेद से वे सभी रूप उपादेय हैं यह भी निर्विवाद विषय है।

## ६६–प्रतिमात्मिका 'मूर्त्ति' की प्रामाणिकता के सम्बन्ध में कतिपय ब्राह्मणग्रन्थ-वचनों का स्वरूप-संस्मरण—

यह तो हुआ मूलवाद का विचार। अब वचनात्मक शास्त्रप्रमाण की मीमांसा कीजिए। इस सम्बन्ध में तो विवाद वक्तव्य है ही नहीं। कारण–वेद के वचनात्मक विधि–आरण्यक–उपनिषदों में बड़े ही विस्तार के साथ प्रतिमा–निर्माण–प्रतिमापूजन–मूलाभव आदि का उपवृंहण हुआ है। ब्राह्मणभाग में वल्मीकवपा से महावीर की प्रतिमा बनाई जाती है, उस में प्राणप्रतिष्ठा कराई जाती है। जिज्ञासु पाठकों के परितोष के लिए तो निम्न लिखित कुछ एक श्रौतवचन ही पर्य्याप्त होंगे। रही बात अभिनिविष्टों की। उन के लिए तो "न तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत्" इससे अधिक और दूसरा कोई उत्तर हो नहीं सकता—

१—"मूर्त्तिर्निम्मासाय त्वां वल्मीकवपां परिगृह्णामि। मूर्त्तिर्निम्मासाय वराहविहितां मृद परिगृह्णामि" (शतपथ ब्रा० १४।१।२।१०।११)।

२—यदा वाऽएतद्कुर्वत यथा यथनवहस्य शिरोऽच्छिद्यत। तस्माद्विम्मासाय त्वां वल्मीकवपां परिगृह्णामि। ताभिरेवैनमेतद् रसेन समर्द्धयति, कृत्स्नं करोति" (माध्यं० शत० १४।१।२।१०)।

३—* स पर त्रिमार्गमावर्त्तते। अथ यदास्यायुधानि यानानि भवन्ति दैवतायतनानि (मन्दिराणि) कम्पन्ते, दैवतप्रतिमा हसन्ति, रुदन्ति नृत्यन्ति, स्फुटन्ति, उन्मीलन्ति निमीलन्ति, प्रतियान्ति नद्य कबन्धमादित्ये दृश्यते विकृतो च परिविम्पते, केतुपताका अप्रवत-विपाकानि प्रभवन्ति खरवाना च बालमीचाहारा सुरन्ति, अहतानि मम्माणि कनिकदन्त इत्येवमादीनि तान्यद्भुतानि सर्वाणि विष्णुदेवत्यानि। प्रायश्चित्तानि भवन्ति—"इदं विष्णुर्विचक्रमे" इति। स्थालीपाकं हुत्वा पञ्चभिराहुतिभिरभिजुहोति, विष्णवे स्वाहा सर्वाधिपतये स्वाहा चक्रपाणये स्वाहा सर्वपापशमनाय स्वाहा सर्वभूताधिपतये स्वाहा इति व्याहृतिभिर्हुत्वा अथ साम गायेत्" इति शान्तिः, शान्त्यर्थं, सामस्य षड्विंशब्राह्मण ५।११)।

---

* इन्द्र यम वरुण वैश्रवण अग्नि वायु सोम विष्णु इन प्राकृतिक देवताओं के स्वरूप में (मानव-समाज के कदाचार से) जब क्षोभ उत्पन्न होता है, तो बड़े बड़े (प्रकृतिविपर्य्ययमूलक) अनिष्ट होने लगते हैं। ये ही अनिष्ट 'अद्भुतकर्म्म' नाम से व्यवहृत हुए हैं। इन की शान्ति के लिए ही तत्तद्देवता तत्तदाहुतिविशेषों से शमन किया जाता है।

द्वार के बाहिर एक पाषाण पर उसे खड़ा करता है एवं उस पर उक्त मन्त्र बोलता हुआ जल डालता है। "हे मासकस्य आओ! इस पाषाण पर खड़े हो जाओ। तुम्हारा शरीर पाषाणरूप बन जाय विश्वेदेव तुम्हें सौ वर्ष की आयु प्रदान करें" यही वास्तविक मन्त्रार्थ है। स्वयं सायणाचार्य्य ने भी यही अर्थ किया है। अन्य श्मशानयात्री भी घर आने से पहिले स्नानादि से निवृत्त होकर (उसी अमङ्गलभावना को दूर करने के लिए) मृत्युञ्जय महादेव के दर्शन किया करते हैं।

## १००–'न तस्य प्रतिमा अस्ति' के सम्बन्ध में छीलापरों की लीला का नग्नचित्रण एवं तदनुगता भ्रान्ति का स्वरूप-विश्लेषण–

अब उन छीलापरों की लीला का दर्शन कीजिए जो स्वार्थसिद्धि के बिगड़ने के भय से पूरा मन्त्र न लिखकर प्रतिमापूजन के खण्डन के सम्बन्ध में केवल– 'न तस्य प्रतिमास्ति' यह एक चरण उद्धृत करते हुए भोली जनता को कहा करते हैं कि देखो वेदों में साफ साफ लिखा है कि उस की मूर्ति नहीं होती नहीं होसकती। परन्तु जब सम्पूर्ण मन्त्र पर दृष्टि डाली जाती है तो सम्पूर्ण रहस्य प्रकट होजाता है। मन्त्र का स्वरूप निम्न लिखित है—

न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद्यशः।
हिरण्यगर्भ इत्येष मामा हिंसीदित्येषा, यस्मान्नजात इत्येषः॥

## १ १–'न तस्य प्रतिमा अस्ति' के वास्तविक तात्पर्य का समन्वय प्रयास, एवं छीलापरों का सम्भावित उद्बोधन—

मन्त्र के पूर्वार्द्ध पर दृष्टि डालिए। सीधा सा अर्थ यही है कि– 'जिस ईश्वर का यश महान् है व्यापक है उस ईश्वर के समकक्ष अपर दूसरा नहीं है। प्रतिमाशब्द प्रतिकृति (मूर्ति) का भी वाचक माना गया है एवं उपमान (सादृश्य) का भी। विषयभेद से दूसरे शब्दों में प्रसङ्ग उपोद्घात हेतुता अवसर निर्वाहैकत्व, कार्य्यैक्यमीमांसा-सम्मत षोढासङ्गति के अनुसार विषयभेद से प्रकरणानुसार दोनों अर्थ नियत हैं। यदि 'न तस्य प्रतिमा अस्ति' का प्रतिमा शब्द प्रतिकृति का वाचक होता तब तो अवश्य ही इस मन्त्र को मूर्तिखण्डन परक माना जासकता था। परन्तु देखते हैं कि यहां के प्रतिमा शब्द को मूर्तिपरक मान लेने से मन्त्र का कोई अर्थ ही नहीं होता। लोक में किंवा वेद में (लौकिक वाक्यव्यवहारों में एवं शास्त्रीय वाक्यव्यवहारों में) शब्दों का वही अर्थ युक्तिसंगत बनता हुआ प्रामाणिक माना जाता है जो कि शब्द स्वस्वता साधन अवयवशः वाक्यार्थ के साथ सर्वात्मना अन्वित रहते हैं। जैसा प्रसङ्ग होता है तदनुसार ही प्रकरणोक्त शब्दों का अर्थ मानना पड़ता है। यदि प्रसङ्ग की किंवा वाक्यार्थसङ्गति की उपेक्षा कर उन शब्दों का (वाक्यार्थ प्रकरणसङ्गति से सर्वथा विरुद्ध असामञ्जस्य वाक्यार्थ में अनन्वित) अर्थ किया जाता है तो वह शब्दार्थ अर्थ के स्थान में अनर्थ का ही कारण बन-जाता है।

## १ २–मीमांसा-सम्मत प्रकरणसङ्गति से अनुप्राणित-समन्वय का स्वरूप-दिग्दर्शन—

पाठशाला में बैठा हुआ देवदत्त भोजन कर रहा है। सेवक को "सैन्धवमानय" आदेश देता है। मूर्ख सेवक यदि भोजनप्रसङ्ग की उपेक्षा कर उस समय घोड़ा ला खड़ा करदेता है तो क्या वहां का सैन्धव-

शब्द अपसिद्धि का प्रयोजक माना जायगा ।। एकमेव प्रमखार्थ सम्मीभूत देव"स का सैन्धवमानय' वाक्य सुनकर नमक की डली लाने वाला सेवक क्या अर्थ के स्थान में अनर्थ नहीं कर रहा ।। तात्पर्य्य यही हुआ कि, प्रसङ्गवश ही शब्दार्थ–सङ्गति लगाने का प्रयास करना चाहिए।

१०३ 'प्रतिमान' शब्द का प्रकरणसङ्गति–निबन्धन–वास्तविक–स्वरूप समन्वय प्रयास–

प्रकृत स्थल का विचार कीजिए। 'जिसका यश महान् है उसकी कोई मूर्ति नहीं' क्या यह अर्थ ठीक होगा। क्या मूर्त्ति का न होना महद्यश के चार चाँद लगाने वाला है ?। हम तो देखते हैं कि लोक में जो यशस्वी महापुरुष होते हैं उनके स्मारक खड़े किए जाते हैं चित्र छापे जाते हैं। जो यशोजात हैं उन की न मूर्ति बनती न स्मारक खड़े किए जाते। इसप्रकार महायश तो मूर्त्ति का कारण हीं, बन रहा है। ऐसी दशा में यहाँ के प्रतिमा शब्द का अर्थ 'मूर्त्ति लगाना सर्वथा अनर्थक बन जाता है। क्या विश्व के चराचर प्राणी उसकी मूर्त्तियाँ नहीं है ?। क्या गीता का "ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः" यह सिद्धान्त मिथ्या है ?। फलतः आप को बाध्य होकर प्रकृत प्रतिमान शब्द का उपमान ( सादृश्य ) अर्थ ही करना पड़ेगा। उपमान अर्थ मान लेने पर 'जिस का यश महान् है जो यशोरूप से सर्वव्यापक बन रहा है उस के सदृश विश्व में दूसरा नहीं है" यह अर्थसङ्गति ठीक बैठ जाती है। अन्यत्र भी ऐसे स्थानों में प्रतिमान का अर्थ सादृश्य ही हुआ है। देखिए !

स तन्नियोगात् खलु सत्यवादी सत्यां प्रतिज्ञां नृपपालयँस्ते।
इतो महात्मा वनमेव रामो गतः सुखाऽप्रतिमानि हित्वा ॥
—वा रामायणे

"रूपेणाप्रतिमो भुवि" ( नलचरित्र–महाभारत )

१०४– तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते' के माध्यम से वास्तविक–स्थिति का स्वरूप–समन्वय-प्रयास—

उक्त समाधान से ही 'तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते इत्यादि आक्षेपों का भी समाधान होजाता है। जिसकी तुम उपासना कर रहे हो, वह ब्रह्म नहीं अपितु ब्रह्म की प्रतिकृति है लोकाधिक मूर्त्तरूप है मूर्त्ति है इस अर्थ से सब कुछ सुसङ्गत बन जाता है।

१०५–प्रतिमापूजन के सम्बन्ध में पुद्धानुगत ऐतिहासिक दृष्टिकोण का अभिनिवेश—

यह तो हुई प्रामाणिक-शास्त्रीयदृष्टि। अब संक्षेप से प्रामाणिक-ऐतिहासिक-दृष्टि से भी विचार कर लीजिए। कुछ समय से इतिहासपुरुषों की सम्प्रदाय की ओर से यह भी कलकल-चीत्कार सुनाई पड़ने लगा है कि "प्रतिमापूजन बौद्धधर्म के संसर्ग का ही फल है। इन तत्पनिष्ठों का कहना है कि जब बुद्ध निर्वाण कर गए, तो कुछ समय तक तो उनकी प्रतिमाओं का द्वार अवरुद्ध रहा। बौद्धों का विश्वास था कि बुद्ध का यथार्थ में निर्वाण होगया है। * जब देह का निर्वाण होगया तो उसकी प्रतिकृति (मूर्त्ति) बनाना अनुचित है।

---

* बुद्ध के मतानुसार देह ही आत्मा है। देहातिरिक्त नित्यात्मसत्ता वहाँ अस्वीकृत है।

## १०६–बुद्धनिर्वाणानन्तर बुद्ध की प्रतिमाओं का उपासना–प्रचार–दिग्दर्शन—

कुछ समय पीछे ही एक ऐसा वर्ग उत्पन्न हुआ जिसने बुद्ध की प्रतिमाओं का पूजन आरम्भ कर दिया। बुद्ध देवताओं के समान पूजे जाने लगे। तात्कालिक समर्थ राजाओं की ओर से स्थान स्थान पर स्तूप तथा तोरण शिलालेख बुद्धमूर्तियां उनके लीलाचरित भिक्षुसंघ आदि की प्रतिकृतियां बनने लगीं। आगे चलकर तो इस कला का ऐसा विकास हुआ कि, आज भी पुरातत्त्वान्वेषण में ऐसे स्मारक प्रचुर मात्रा में उपलब्ध होते हैं।

## १०७–हीनयान तथा महायान–भेदनिबन्धन बुद्धमत के दो विभिन्न पथ एवं तद् सम्बन्धिनी प्रतिमोपासना—

यही दूसरा ( प्रतिमापूजक ) सम्प्रदाय 'महायान' नाम से प्रसिद्ध हुआ एवं वास्तविक निर्वाण के अनुगामी प्रतिमाविरोधी बौद्धगण 'हीनयान' कहलाए। बुद्धकालीन प्रतिमा-प्रचार केवल भारतवर्ष में ही नहीं पनपा। प्रसिद्ध सम्राट् अशोक एवं सम्राट् कनिष्क के द्वारा चीन जापान तिब्बत आदि देशों में भी बुद्धप्रतिमाएँ व्याप्त होगईं। स्तूपनिर्माण मूर्त्तिनिर्माण एवं शिलालेखादि के लिए बौद्धकाल अर्वाचीन इतिहास में बहुत प्रसिद्ध माना जाता है।

## १०८–बुद्धमत के प्रभाव से आक्रान्त ब्राह्मणधर्म्म का भी प्रतिमापथानुगतत्व एवं ऐतिहासिकों का भ्रान्त दृष्टिकोण—

मतभेद से बढ़ते हुए इस बौद्धकाल के आक्रमण से ब्राह्मणधर्म भी अपने मौलिक स्वरूप को सुरक्षित न रख सका। बौद्धों के संसर्ग से इस में भी मूर्त्तिपूजन-प्रवृत्ति का नवीनरूप से समावेश होने लगा। चतुर्भुज विष्णु शिव गणपति सरस्वती दुर्गा काली भैरव नटराज आदि की प्रतिमाएँ बनने लगीं। इसप्रकार बौद्धमत के संसर्ग से ब्राह्मणधर्म्म भी मौलिक उपासनाक्रम छोड़कर प्रतिमापूजन का अनुगामी बनगया।

## १०९–प्रतीच्य–भक्ति के अन्धानुकरण से अनुप्राणिता, तथा साम्प्रदायिक आचार्यों के अभिनिवेश से समन्विता भारतीयों की परप्रत्ययनेयता के भीषण परिणामों का किञ्चिद्दिग्–निदर्शन—

कहना न होगा कि, केवल पश्चिमी विद्वानों के तर्कवाद के आधार पर ही जीवित रहने वाले इन ऐतिहासिकों की उक्त कल्पना में कोई भी सार नहीं है। पश्चिमी विद्वानों के नीतिपूर्ण ऐतिह्यग्रन्थों ने भारतीय प्राचीन संस्कृति की ओर से लोगों का मुख मोड़ दिया। इधर भारतीय इतिहास के संकलनभारा में विभिन्न होने से साधारण जनसमाज इस अपने घर की मौलिक निधि के वास्तविक स्वरूपज्ञान से वञ्चित होगया। परिणाम इस का यह हुआ कि विदेशियों ने हमें जो कुछ सिखाया पढ़ाया अन्धश्रद्धा से उसी को हम वेद-वाक्य मानने लग पड़े। दुर्भाग्यवश भारतवासियों में एवं इन्हीं उपदेशक आचार्यवर्ग में भी अपनी वैम-

किन्तु स्वार्थसिद्धि के लिए वेद-शास्त्रों की ओट में मिथ्योपदेश के द्वारा हमारे पतन का मार्ग और भी अधिक सुगम बना दिया। फलतः हमें अपनी सभ्यता संस्कृति धर्मादेश आदि के सम्बन्ध में परमुखापेक्षी बन कर अकुण्ठ अपमान सहना पड़ा और सहते जारहे हैं। इन्हीं उच्छिष्ट प्रसादों से हमारा आत्म निर्बल बन गया आत्मनिर्भरता स्वावलम्बित्व सत्यनिष्ठा आदि हम से किनारा कर गए। जिनने हमें जैसे बहका दिया 'अन्धेनैव नीयमाना यथान्धा' की चरितार्थ करते हुए हम उसी प्रवाह में बहने लगे। वैष्णवाचार्यों की शिवसम्बन्धिनी निन्दा से हम कभी शिवनिन्दक बनने लगे कभी शैवों के आडम्बर से विष्णु की निन्दा करने लग पड़े। कभी बुद्ध का यशोगान करने लगे तो कभी स्वामी दयानन्द को ही एकमात्र वेदज्ञ मानने का दम भरने लगे। और धारावाहिकरूप से प्रवाहित होने वाली उसी अविद्या के कारण आज तो हम विशुद्ध पशुवादी बनने में ही अपना अभ्युदय समझ रहे हैं।

## ११०-युक्ति-तर्क-प्रमाणादि के आवेशों से आविष्ट भी वर्त्तमान गतानुगतिक भारतीय मानवों का आश्चर्य्यप्रद प्रतीच्य-अन्धानुकरण—

एक सबसे बड़ा आश्चर्य्य आश्चर्य्य ही नहीं महान् आश्चर्य। भारतीय कर्त्तव्यानुष्ठानों के प्रति उदासीनता दिखलाने वाले ये भले मानुष कहा करते हैं कि जबतक किसी कर्त्तव्यादेश किंवा धर्मादेश को तर्क युक्ति अनुभव आदि की कसौटी पर न कस लिया जाय तबतक अन्धभक्त बन कर, केवल शास्त्रादेश पर ही विश्वास कर कभी उसे प्रामाणिक नहीं मानना चाहिए। अपने इसी महातर्क को एक अमोघ शुग समझने का अभिमान करते हुए ये सत्याभिमानी भारतीय धर्मादेशों का उपहास करने में अणुमात्र भी तो लज्जा का अनुभव नहीं करते। उधर जिन उपदेशकों को इन्होंने महाप्रभु मान रक्खा है उनके आदेशों के सम्बन्ध में उक्त तर्कवाद की एकान्ततः उपेक्षा कर जाते! हम क्या जाने उनके रहस्य को। हमें तो (न समझते हुए भी) उन के आदेश पर चलना ही चाहिए इस वाक्य का प्रयोग करते हुए पूरे पर म अन्धभक्त बने हुए हैं। विधि का कैसा विचित्र विधान है तर्कवाद का कैसा दुरुपयोग होरहा है। इसी दुरुपयोग के आधार पर यदि हम भारतीय शास्त्रसिद्ध शास्त्रसिद्ध प्रतिमापूजन को भी बुद्धसंसर्ग का प्रतिफल बतलाने की भूल कर बैठें तो कोई आश्चर्य नहीं है।

## १११-ब्राह्मणधर्म्म, तथा बुद्धमत के समतुलन-माध्यम से प्रतिमापूजन की अनादिता सादिता का नीरक्षीरविवेक-प्रयास—

उन ऐतिहासिकों की यह न सूझा कि, जब बुद्ध ने ब्राह्मणधर्म्म के स्थान में अपने नवीन धर्म्म को प्रतिष्ठित किया था तो ब्राह्मणधर्म्म की प्रतिच्छाया से वह अधिक समय पर्य्यन्त कैसे बच सकता था?। अवश्य ही बुद्ध ने प्रतिमापूजन अनुपेश्वरवाद पशुहिंसायुक्त यज्ञकर्म्म आदि ब्राह्मणधर्म्मों का किसी कारणविशेष से

---

* वस्तुतस्तु हमारे विचार से बुद्ध ने आर्यन्तवज्ञावरमक जिस मज्झिमनिकाय (मध्यमपथ) का आविष्कार किया है वह कोई अपूर्व नहीं है। बुद्ध के सभी सिद्धान्तों का मूल ब्राह्मणधर्म्म में ज्यों का त्यों उपलब्ध होता है। विशेषतः भारतवर्षीय उपवेदशास्त्र (आयुर्वेदशास्त्र) एवं पातञ्जलयोगशास्त्र के सिद्धान्त तो ज्यों के त्यों अनुगत हैं।

विरोध करते हुए अहिंसाधर्म को रूपान्तर प्रदान किया । प्रतिमापूजन का विरोध निर्वाणकाल के समय में प्रधानशिष्यों के प्रति होने वाला "मेरे निर्वाण के अनन्तर मेरी प्रतिमाएँ न बनाना" यह उपदेशवाक्य ही यह सिद्ध करने के लिए पर्य्याप्त प्रमाण है कि बुद्धकाल से पहिले ही भारतवर्ष में प्रतिमापूजन प्रचलित था ।

## ११२–पुरातत्त्वान्वेषणानुगत पी कारणाभास की भ्रान्तिसिद्धता का स्वरूप-दिग्दर्शन—

यही कारण था कि बुद्धनिर्वाण के अनन्तर कुछ ही समय पर्य्यन्त बिम्बोपासिकों का निर्वाणवाद सुरक्षित रहा । ब्राह्मणधर्म के शाश्वत प्रतिमापूजन से बौद्धधर्म्म अधिक समय पर्य्यन्त अपने आपको सुरक्षित नहीं रख सका । फलतः महायान–सम्प्रदायने जन्म ले ही तो लिया । क्या इन सब विस्पष्ट परिस्थितियों को देखते हुए भी ऐतिहासिक यह भ्रान्ति करेंगे कि "बुद्धधर्म्म के सहयोग से ब्राह्मणधर्म्म में प्रतिमापूजन का समावेश हुआ" । एक और उपहासास्पद तर्क सुनिए । प्रमाणवादी कहते हैं कि, 'पुरातत्त्वान्वेषणोंमें अबतक जिन प्रतिमाओं की खोज की है वे सब बुद्धावतार से अर्वाचीन ही हैं । बुद्धकाल से पहिले की प्रतिमाएँ अबतक उपलब्ध नहीं हुई हैं जिन के आधार पर यह प्रमाणित किया जासके कि, प्रतिमापूजन बुद्ध से पहिले भी विद्यमान था ।

## ११३–बौद्धमत से पूर्वयुग के प्रतिमा–चिह्नों के सम्बन्ध में किञ्चिदिव सामयिक–आवेदन—

पाठक स्वयं विचार करें इस युक्ति में कहाँतक तथ्य है ? । बौद्धधर्म्म का प्रसार भारतवर्ष में कई शताब्दियों पर्य्यन्त रहा । स्वयं ऐतिहासिक इस तत्त्व को स्वीकार करते हैं कि बौद्धधर्म्म के अनुयायी सम्राट् राजाओं की ओर से ब्राह्मणधर्म्मानुयायियों पर घोर अत्याचार हुआ । उस समय की भीषण परिस्थिति को देखते हुए एक बार तो ऐसा प्रतीत होने लगा था कि अब भविष्य में ब्राह्मणधर्म्म कभी जीवित न होसकेगा । इस भीषणता के आवेश में आकर यदि ब्राह्मणधर्म्म के पुरातन चिह्नों को नष्ट करने का कोई दुरायोजन हुआ हो, तो यह अविरोध में सम्भव है । और सम्भव है इसीलिए बुद्धजन्म से पहिले के प्रतिमाचिह्न अभीतक पुरातत्त्वविदों को उपलब्ध न हुए हों ।

## ११४–सप्तद्वीपा वसुमती–पृथिवी से अनुप्राणित अन्वेषणकर्म्म की अनन्तकालानुगता–व्याप्ति का स्वरूप-दिग्दर्शन, एवं तत्सम्बन्ध में भगवान् पतञ्जलि के उद्गार—

परन्तु कौन कहता है कि अन्वेषण का कर्म्म चरम सीमा पर पहुँच चुका ? । जो कुछ मिलना था मिल चुका ? । वसुन्धरा बहुत बड़ी है अन्वेषण भी अनन्त है । अवश्य ही हम प्रतिमापूजकों के सौभाग्य से एवं अन्वेषकों के सतत अध्यवसाय परिश्रम से इसी धरित्री के किसी सौभाग्यशाली गह्वर में हमारे पूर्वस्मृति–चिह्न उपलब्ध होंगे और अवश्य उपलब्ध होंगे । इस सम्बन्ध में हमें भगवान् पतञ्जलि एवं कात्यायन का वह विप्रतिवाद याद आजाता है जिस में वररुचि के कात्यायन के–'न वैवोपलभ्यन्ते' कहने पर भाष्यकार ने— उपलब्धौ यत्नः क्रियताम् । सप्तद्वीपा वसुमती त्रयो लोकाश्चत्वारो वेदाः साङ्गाः सरहस्या बहुधाभिन्ना एकशतमध्वर्युशाखा सहस्रवर्त्मा सामवेद एकविंशतिधा बाह्वृच्यं, नवधाऽऽथर्वणो वेदो वाकोवाक्यम् इतिहासः पुराणं वैद्यकमिति । एतावान्छब्दस्य प्रयोगविषय । एतावन्तं शब्दस्य प्रयोगविषयमननुनिशम्य–'सन्त्यप्रयुक्ता' इति वचनं केवलं साहसमात्रमेव' ( पा म १।१।१ ) । यह उत्तर दिया था ।

## ११५–सर्वशास्त्रसमर्थिता प्रतिमोपासना के अनादित्व के सम्बन्ध में धृष्टतापूर्ण आपात रमणीय–आक्षेप–प्रत्याक्षेप–विडम्बना—

हम भी मार्गपद्धति का अनुसरण करते हुए आज उन ऐतिहासिकों से यह कहने का साहस करते हैं कि, जिस प्रतिमापूजन का मूल स्वयं नित्य वेदग्रन्थों में उपलब्ध होता है त्रेतायुगविर्भावात्मक वाल्मीकि-कृत जिस का पूर्ण समर्थन कर रहा है दर्शन पुराण स्मृति आगम आदि सब शास्त्र जिस की एकस्वर से प्रामाणिकता घोषित कर रहे हैं उस सत्य तत्त्व को केवल कल्पना के आधार पर, इन पुरातत्त्व की अधूरी खोजों के आधार पर अप्रामाणिक बतलाना केवल साहस है अपराध है अपराध ही नहीं अक्षम्य अपराध है।

## ११६ अलक्षेन्द्र ( सिकन्दर )–युगानुगत उदाहरण, और मेगस्थनीज—

एक दूसरे प्रकार से विचार। भगवान् पाणिनि के समय में तो प्रतिमापूजन का प्रचार था ही जैसाकि अनुपद में ही बतलाया जानेवाला है। परन्तु पाणिनि से पहिले भी प्रतिमापूजन का प्रचार थी वर्तमान इतिहास लेखक यूनानी भी स्वीकार करते हैं। सुप्रसिद्ध इतिहासलेखक कर्टिस लिखता है कि जब अलक्षेन्द्र सिकन्दर) का सामना करने के लिए महाराज पोरस युद्ध के मैदान में उपस्थित हुए, तो इन के साथ वह सूर्य की प्रतिमा होगी जिस के कि साक्षी सुप्रसिद्ध इतिहासलेखक मेगस्थनीज् हैं। पाठकों को यह बतलाने की आवश्यकता नहीं कि सिकन्दरने भारतवर्ष पर कब आक्रमण किया था एवं मेगस्थनीज कब भारत आए थे!।

## ११७ बुद्धसर्ग से असंस्पृष्ट भारतीय–प्रतिमापूजन प्रवाह का पावन–संस्मरण—

अनुमानतः यह सिद्ध होचुका है कि, ईसा से १७८२८ अथवा १ वर्ष पूर्व एवं देवानांप्रियदर्शी भारत के अन्तिम सम्राट् अशोक से १ वर्ष पहिले भी भारतवर्ष में प्रतिमापूजन का प्रचार था। इस में तो कोई सन्देह नहीं कि उक्त समय भी बुद्ध एवं जिन से तो अर्वाचीन ही है। तथापि हमें यह मान लेने में कोई सङ्कोच नहीं करना चाहिए कि उस समय न तो बुद्धधर्म का विशेष प्रचार ही था एवं न महायान सम्प्रदाय का ही प्राबल्य था। यदि प्रचार होगा भी तो हीनयान का ही प्राबल्य होगा जोकि प्रतिमा-पूजन का विरोधी था। इस युग के १ वर्ष पीछे उत्पन्न होने वाले स्वयं सम्राट् अशोक भी आरम्भ में सनातनधर्म के ही कट्टर पक्षपाती थे यह भी सुविदित है ही। कलिङ्गविजय में होने वाली हिंसा से क्रुद्ध होकर तदनन्तर ही अशोक ने बुद्ध का अनुगमन किया था। फलतः यह स्पष्ट तत्त्व है कि भारतीय प्रतिमा-पूजन बुद्धधर्म से कोई सम्बन्ध न रखता हुआ हजारों वर्षों से प्रचलित था।

## ११८–सम्भावित–चिह्नों की प्रतीक्षा, एवं भारतीय–प्रतिमापूजन का अनादित्व—

'जब कि खुदाई की खुदाई में एक भी चिह्न बुद्धयुग से पहिले का नहीं मिला तो किस आधार पर प्रतिमापूजन को बुद्ध से पहिले का माना जाय' इस प्रत्यक्ष तर्क का यद्यपि शब्द प्रमाणात्मक आर्षपुत्र की दृष्टि में कोई महत्त्व नहीं है। तथापि प्रत्यक्ष को ही सर्वस्व मानने वालों के लिए अवश्य ही उक्त तर्क का कुछ मूल्य है। सम्भव है भविष्य में ऐसे भी चिह्न मिलें जिन से इस सम्बन्ध में सन्तोष किया जा सके।

## १२२–महर्षि वामदेव के द्वारा भौमेन्द्र की प्रतिमा के माध्यम से देवेन्द्रोपासना, और प्रतिमाभाव का संस्मरण—

महर्षि वामदेव के उपास्य इन्द्र थे। तत्कालीन भौम–मानवेन्द्र उसी इन्द्रतत्त्व के अवतार थे। अतएव इन पर भी वामदेव की वैसी ही भक्तिनिष्ठा थी। इस निष्ठावश ये वामदेव नराकार इन्द्र की प्रतिमा को मध्यस्थ बना कर इन्द्रतत्त्व की उपासना किया करते थे। एक समय इन्द्र ( मानवेन्द्र ) का वृत्रासुर के साथ युद्ध छिड़ गया। वामदेव भी वहाँ जाने के लिए सन्नद्ध हुए। अन्यथा–ऐसे अवसरों पर स्वयं इन्द्र की ओर से वामदेव निमन्त्रित किए जाते थे जैसाकि ऋग्वेद के मन्त्र स्थलों से स्पष्ट है।

## १२३–ऋग्वेदीय–मन्त्रार्थ–समन्वय—

जाने से पहिले वामदेव ने इन्द्रप्रतिमा के सम्बन्ध में जो व्यवस्था की थी उक्त मन्त्र उसी का स्मरण करा रहा है। उपस्थित मण्डली से सम्बोधन करते हुए वामदेव कहते हैं कि—

'आप लोगों में से कौन १० धेनुओं * में इस मेरे ( उपास्य ) इन्द्र का ( इन्द्रप्रतिमा का ) क्रय–करेगा?। परन्तु इसके साथ यह शर्त (शर्त) है कि युद्ध में जब इन्द्र वृत्रासुरगण को मार डालें अनन्तर जब मैं वापस लौटूँ तो पुनः मेरा इन्द्र वापस लौटा दिया जाय'। इसप्रकार स्पष्ट ही प्रतिमाक्रय–व्यवहार प्रतिमाव्यवहार का अनादित्व किंवा प्राचीनत्व सिद्ध कर रहा है।

## १२४–प्रतिमापूजन के सम्बन्ध में श्रीमद्वाल्मीकि रामायण—

वाल्मीकिरामायण एक प्रामाणिक साहित्य है। उसने भी स्पष्टरूप से त्रेतायुग में प्रतिमापूजन का समर्थन किया है। महाभारत और वाल्मीकिरामायण दोनों ही हम भारतीयों के प्रामाणिक इतिहासग्रन्थ हैं। अन्तर दोनों में केवल यही है कि महाभारत जहाँ चन्द्रवंश का प्रधानरूप से निरूपण करता हुआ द्वापरयुगकालीन इतिहास का विशेषरूप से विश्लेषण करता है वहाँ वाल्मीकिरामायण सूर्यवंश को प्रधानता देता हुआ त्रेतायुगकालीन इतिहास को विशेषता देता है। दोनों में से पहिले वाल्मीकि को ही लिजिए।

## १२५–राक्षसेश्वर रावण के द्वारा जाम्बुनद सुवर्णात्मक शिवलिङ्ग की उपासना, और प्रतिमापूजन—

महाभारतकाल में सूर्यवंशियों के सुमित्र राजा अयोध्या में राज्य करते थे। ये विवस्वान् की १२८ वीं पीढ़ी में थे एवं भगवान् राम ६१ वीं पीढ़ी में थे। रामयुग में भी मूर्तिपूजा प्रचलित थी जैसाकि निम्न लिखित–वचनों से स्पष्ट है—

यत्र यत्र याति स्म रावणो राक्षसेश्वरः ।
जाम्बूनदमयं लिंगं तत्र तत्र स्म नीयते ॥१॥
बालुका–वेदिमध्ये तु तल्लिङ्गं स्थाप्य रावणः ।
अर्चयामास गन्धार्घ्यैः पुष्पैश्चागुरुधूपिभिः ॥२॥
( वा० रा० उ० का० ३१।४२।४३।११ )

---

*—वैदिककाल में गौ के आधार के ही सुवर्ण के भी सिक्के बनाए जाते थे।

'राक्षसेश्वर रावण की शङ्करभक्ति प्रसिद्ध है। वे जहाँ जहाँ जाते थे बाणलिङ्गस्वरूप अपने उपास्य शिवलिङ्ग को साथ रखते थे। बालुका की वेदि बनाकर उस पर लिङ्ग प्रतिष्ठित कर पुष्प–दीप-गन्धादि से रावण ने (अपने इष्टदेव शिवका) पूजन किया।

## १२६–सेतुबन्ध रामेश्वर के माध्यम से प्रतिमापूजन की आर्षता का पावन संस्मरण—

स्वयं भगवान् राम ने युद्ध से पहिले अपने इष्टदेव शङ्कर की प्रतिमा बनाकर उसका पूजन किया था जो कि पावन तीर्थ आज भी 'सेतुबन्धरामेश्वर' नाम से प्रसिद्ध है। विभीषण को राज्य-तिलक प्रदान कर भगवान् राम सीता सहित जब लङ्का से वापस लौटते हैं तो मार्ग में आने वाले दर्शनीय स्थानों की ओर संकेत कर जनकसुता को उनका परिचय कराते जाते हैं। समुद्रोल्लङ्घन के अनन्तर जब रामेश्वर का स्थान आता है तो भगवान् कहते हैं—

> एतत्तु दृश्यते तीर्थं सागरस्य महात्मनः ॥
> सेतुबन्ध' इति ख्यातं त्रैलोक्येन च पूजितम् ॥१॥
> एतत् पवित्रं परमं महापातकनाशनम् ।
> अत्र पूर्वं महादेवः प्रसादमकरोद्विभुः ॥२॥
>
> —वा रा यु १२१।२०—२१।

"हे सीते! महात्मा सागर का यह सेतुबन्ध तीर्थ दिखलाई पड़ता है। (आज) यह त्रैलोक्य में पूजित होगया है। इसी तीर्थ पर (रावण पर चढ़ाई करने से) पहिले विभु महादेव ने मुझ पर कृपा की थी। यह तीर्थ परम पवित्र है एवं बड़े बड़े पापों का नाश करने वाला है।"

## १२७ शास्त्रीय वचनों के सम्बन्ध में दोषदृष्टि, एवं तन्निबन्धना महती भ्रान्ति—

क्या मूर्तिपूजन को अवैदिक मानने वाले तथा ही वाल्मीकिरामायण को भी एक प्रामाणिक आर्षग्रन्थ मानने वालों की दृष्टि उक्त वचनों पर नहीं गई थी? गई भी और अवश्य गई थी। परन्तु उन्होंने इस सम्बन्ध में भी उसी दोषदृष्टि का अनुगमन किया है जिस के कि आधार पर स्वार्थसिद्धि के लिए पूरे वचन उलट पलट कर अन्यथा ही व्याख्यात किए हैं जैसा कि "न तस्य प्रतिमा अस्ति" में बतलाया जा चुका है।

## १२८–नियोगविध्यात्मक प्रामाणिक–उदाहरण के माध्यम से वास्तविक–स्थिति का स्वरूप–विस्फोटन—

एक दूसरा उदाहरण नियोगविधि का लीजिए। नियोगविधि शास्त्रीय है मानवधर्मशास्त्र से सम्मत है इस में तो कोई सन्देह नहीं। परन्तु कौन किस अवस्था में किससे नियोग कर सकता है, यह निर्णीत विषय है। प्रकरण यह है—

> यस्या म्रियेत कन्याया वाचा सत्ये कृते पतिः ।
> तामनेन विधानेन निजो विन्देत देवरः ॥
>
> —मनु ९।६९।

'जिस कन्या का वाग्दत्त पति मर जाय उसे निम्न लिखित विधान से उस वाग्दत्त पति के अनुज के साथ नियोग करलेना चाहिए'। तात्पर्य यदि केवल वाग्दान हुआ हो विवाह न हुआ हो और उसी अवस्था में भावी पति मर जाय तो अभी उस का कन्यात्व सुरक्षित है। इस दशा में उस मृतक के छोटे भ्राता के साथ इस का नियोग (विवाह नहीं) किया जासकता है।

## १२६-'अत्र पूर्वं महादेवः'-इत्यादि श्रीरामायणीय-आर्षवचन के साथ परमतानुगामियों का कल्पनापूर्ण-समन्वय-प्रकार—

उधर उक्त पूरे वचन का उल्लेख न कर केवल निजो विभ्देश देवरः इस वाक्यांश को उद्धृत कर स्वाभिमानियोंने मुग्धजनता को यह उलटा पाठ पढाने का जघन्य कर्म किया है कि 'जिस स्त्री का पति मर जाय उसे देवर के साथ पुनर्विवाह कर लेना चाहिए'। यही लीला प्रकृत स्थल में घटित हुई है। पूर्वोक्त रामायणोक्ति-वचनों का पूरा उल्लेख न कर केवल निम्नलिखित अंश ही उन के सत्यग्रन्थ में उद्धृत हुआ है—अर्थ क्या किया गया है ? वह भी नमूना देख लीजिए—

"अत्र पूर्वं महादेवः प्रसादमकरोद्विभुः।

सेतुबन्ध इति ख्यातम्"॥

'हे सीते ! तेरे वियोग से हम व्याकुल होकर घूमते थे, और इसी स्थान में चातुर्मास्य किया था और परमेश्वर की उपासना-ध्यान भी करते थे। यही जो सर्वत्र विभु देवों का देव महादेव परमात्मा है। उस की कृपासे हम को सब सामग्री प्राप्त हुई। और देख ! यह सेतु हमने बाँधकर लङ्का में आके रावण को मार के तुम को ले आये'

—सत्यार्थप्रकाश

## १३०-श्रीरामायणमान्यतानुबन्ध के प्रति कुतर्कतार्पण एवं तद्विवेचना वस्तुस्थिति का वास्तविक-स्वरूप-समन्वय-प्रयास—

बड़ा अनुग्रह हुआ जो यह ऐतिहासिक घटना को तो प्रामाणिक मान लिया गया। हम तो डर रहे थे कि, कहीं वेदों में उक्त चरित्र के न होने से इसे भी गप्प ही न मान लिया जाय। प्रतीत होता है "त्रैलोक्येन च पूजितम्" यह अंश उस युग की पुस्तकों में नहीं होगा पीछे से जोड़ दिया गया होगा। नहीं तो "जगदीश्वर को केवल इसी स्थान पर आके त्रैलोक्य के मनुष्य पूजते" यह कैसे संभव है। अस्तु, स्वयं निर्णय कीजिए कि वस्तुस्थिति क्या है ? ।) दूसरा निदर्शन महाभारतोक्त एकलव्य की उपासना का है। गुरुद्रोण कौरव-पाण्डवों को धनुर्विद्या का शिक्षण करते थे।

## १३१-वर्णाश्रमव्यवस्थानिष्ठ आचार्य्य द्रोण, एवं एकलव्य—

एक दिन प्रसन्न होकर द्रोणने अर्जुन को यह वर प्रदान किया कि, 'अर्जुन ! धनुर्विद्या में तुम दुनियाँ भर का सर्वश्रेष्ठ योद्धा बना दूँगा'। इन्हीं दिनों भीलजाति में उत्पन्न एकलव्य द्रोणाचार्य्य की ख्याति सुनकर हस्तिनापुर आया। परन्तु-वर्णाश्रमव्यवस्था को लक्ष्य में रखते हुए गुरुद्रोणने- श्रेष्ठराजवंश के साथ एक शूद्र शिक्षा प्राप्त नहीं कर सकता' -यह कहते हुए एकलव्य को निराश लौटा दिया।

एष सर्वेषु भूतेषु गूढोत्मा न प्रकाशते ।
दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ।

—कठोपनिषत् १।३।१२

इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति, न चेदिहावेदी महती विनष्टि ।
भूतेषु भूतेषु विचित्य धीरा प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति ॥

—केनोपनिषत् २।५

१४०–श्रद्धाविश्वासात्मक–उपास्यदेव, और महात्मा तुलसी—

श्रद्धा–विश्वास है तो सब में भगवान् है, सब भगवान है । यदि श्रद्धा (विश्वास) नहीं तो सबकुछ रहते हुए भी कुछ नहीं ।—

भवानीशङ्करौ वन्दे श्रद्धा-विश्वास-रूपिणौ ।
याभ्यां विना न पश्यन्ति सिद्धा स्वान्तस्थमीश्वरम् ॥

१४१–परमत की दृष्टि में प्रतिमापूजन—

जो मुसलमानबन्धु बुतपरस्ती ( मूर्तिपूजन ) को कुफ्र ( नास्तिक्य ) बतलाते हैं उन में भी कुछ एक मनीषी उदारचेता महानुभावोंने निम्न लिखित शब्दों में प्रतिमापूजन की उपयोगिता स्पष्ट शब्दों में स्वीकार की है—

१–कूचए वहम के हैं तारीक, भटकने का है डर ।
चाहिए रोशनी राह मुझको थोड़ी सी ॥'

—अमीरमीनाई लखनऊ

"संसार में पद पद पर भ्रांतियों का घना जंगल खड़ा हुआ है । अवश्य ही राहगीर के गुम होजाने का डर है । इस भटकानी से बचने के लिए यकीन ( विश्वासरूप ) रोशनी ( प्रकाश ) अवश्य चाहिए ।

२–मुसलमाँ गर्चलानिस्ते कि बुत चीस्त ।
बिदानिस्ते कि दीवर बुत परस्तीस्त ॥

—मौलाना महमूद शाबस्तरी किताब गुलशनेराज

---

— 'माने तो देव, नहीं माटा का लेव" राजस्थान प्रान्त की सुप्रसिद्ध लोकोक्ति, जिस का अर्थ यही है कि, 'श्रद्धा–विश्वासानुगत शास्त्रागमसिद्ध मान्यता से ही पाषाणमयी भी प्रतिमा देवभावस्थानीया बन जाती है । श्रद्धा–विश्वास नहीं है, तो फिर प्रतिमा पाषाणमात्र ही है" ।

✿ "संशयात्मा विनश्यति" ( गीता ) ।

मुसलमान यदि यह जान लेता कि प्रतिमा क्या वस्तु है तो उसे मालूम होजाता कि-उसका ईमान बुतपरस्ती में ही भरा पड़ा है।

२—दस्ते हर बुतं आनेस्त पिन्हा।
धजेरे कुफ्र ईमानेस्त पिनहा॥

"प्रत्येक प्रतिमा में गुप्तरूप से प्राण प्रतिष्ठित रहता है। और कुफ्रमें ईमान छुपा हुआ है। अविद्या कुफ्र है। भौतिक पदार्थ अविद्या (तम) प्रधान बनते हुए कुफ्र हैं। फलतः प्रतिमा भी कुफ्र है। ईमान विद्यातत्व है। विद्या की प्राप्ति का साधन अविद्या है* असम्भूति से ही सम्भूति मिलती है मृत्यु ही अमृत प्राप्ति का कारण है—'असत्ये परमनि स्थित्वा तत सत्यं समीहते'।

१४२—प्रतिमापूजन का समर्थन, तथा "* परिशिष्ट-प्रकरणोपराम"—

इसप्रकार युक्ति तर्क अनुभव विज्ञान इतिहास पुराण वेद स्मृति दर्शन पञ्च परमव इत्यादि सभी प्रमाणों के द्वारा मूर्तिपूजन का प्राचीनत्व, प्रमाणत्व एवं उपादेयत्व भलीभाँति सिद्ध होजाता है। जो महानुभाव मूर्तिपूजन के विरोधी हैं वे सर्वशास्त्र-विरोधी बनते हुए दूर से ही प्रणम्य हैं—'कालो कारुणिक! त्वयैव कृपया ते मावनीया नराः'।

इति—भक्तियोगपरीक्षायां-पूर्वखण्डे—

"प्रतिमापूजन, और उपासना"

नामक

"*—परिशिष्ट—प्रकरणम्"

उपरत

समाप्तश्चाय-भक्तियोगपरीक्षाया-पूर्वखण्ड



---

* अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते।
—ईशोपनिषत्